श्रुतिनाम्नाऽनिरुद्धवृत्तौ कुतश्चिदुद्धृतं वचनम् ।। ७७।।

प्रकृतेरदृश्यत्वात्सा न वस्तु तर्हि स्यादवस्तुनः सृष्टिः। उच्यते -

नावस्तुनो वस्तुसिद्धिः ।। ७८।।

(अवस्तुनः-वस्तुसिद्धिः-न)अवस्तुनोऽभावात्-अभावरूपात् खलु वस्तु-सिद्धिर्जगद्रूपवस्तुसिद्धिर्न भवति। तस्माज्जगत उपादानकारणं प्रकृतिर्वस्तुरूपा नाभावरूपा ।।७८।।

जगदपि खल्ववस्तु भवतु। अत्रोच्यते -

---

**''प्रधानाज्जायते सृष्टिः'' इत श्रुतिनाम्नाऽनिरुद्धवृत्तौ कुतश्चिदुद्धृतं वचनम्** ये भी एक वचन है जो अनिरुद्ध वृत्ती में उद्धृत किया है ''उस प्रधान से सृष्टि बनी'' ।।७७।।

**प्रकृतेरदृश्यत्वात्सा न वस्तु तर्हि स्यादवस्तुनः सृष्टिः। उच्यते** - पूर्वपक्षी कहता है कि प्रकृति के अदृश्य होने से, वो कोई वस्तु थोड़ी है फिर तो अवस्तु से सृष्टि बनी। ऐसा मानना चाहिए। इसका उत्तर देते हैं-

**नावस्तुनो वस्तुसिद्धिः ।। ७८।।**

***सूत्रार्थ***= अवस्तु=अभाव से वस्तु कि उत्पत्ति नहीं होती है ।

**भाष्य विस्तार = अवस्तुनोऽभावात्-अभावरूपात् खलु वस्तु- सिद्धिर्जगद्रूपवस्तुसिद्धिर्न भवति।** सिद्धांती ने उत्तर दिया जो अवस्तु है अभाव रूप है उससे भाव रूप जगत कि सिद्धि किसी वस्तु कि सिद्धि नहीं होती **तस्माज्जगत उपादानकारणं प्रकृतिर्वस्तुरूपा नाभावरूपा** इसलिए जगत का उपदान कारण वो प्रकृति वस्तु रूप है अभावरूप नहीं है ।।७८।।



**जगदपि खल्ववस्तु भवतु। अत्रोच्यते** - जगत भी अवस्तु हो जावे, उसे भी अवस्तु माने लें तो। इस का उत्तर देते हैं-

**अबाधाददुष्टकारणजन्यत्वाच्च नावस्तुत्वम् ।।७९।।**

***सूत्रार्थ***= प्रत्यक्ष आदि प्रमाणों से जगत का खण्डन न होने से और दोष रहित नेत्र आदि साधनों से जगत की प्रतीति होने के कारण जगत का अभाव रूप नहीं है ।

***सूत्रार्थ*= जगतोऽबाधात्,** सिद्धांती कहता है कि जगत का बाध नहीं होता **प्रमाणेन जगतो बाधो न भवति किन्तु प्रत्यक्षादिभिः प्रमाणैरुपलभ्यते** एक हेतु दिया जगत को सत्तात्मक सिद्ध करने का कि जगत अभाव रूप नहीं है कि प्रमाण से जगत का बाध (खंडन) नहीं होता किन्तु प्रत्यक्ष आदि प्रमाणों से सब जगत दिखता है दूसरा हेतु **तथा दुष्टकारणजन्यमपि न जगत्,** और यह जो जगत है वह दुष्ट कारण से बना हुआ नहीं है, जगत का जो ज्ञान हो रहा है वह दुष्ट कारण से नहीं अपितु सही कारण से ज्ञान हो रहा है। **यथा कामलादिनेत्रदोषात् पीतशंखप्रतीतिर्भवति।** जैसे किसी को कामला (पीलिया) रोग हो जाए आँख में और उसे सफ़ेद शंख भी पीला दिखता है यह नेत्र दोष के कारण दिख रही है । सिद्धांती कह रहा है हमें

**अबाधाददुष्टकारणजन्यत्वाच्च नावस्तुत्वम् ।। ७९ ।।**

**( अबाधात्-अदुष्टकारणजन्यत्वात्-च ) जगतोऽबाधात्, प्रमाणेन जगतो बाधो न भवति किन्तु प्रत्यक्षादिभिः प्रमाणैरुपलभ्यते तथाऽदुष्टकारणजन्यमपि न जगत्, यथा कामलादिनेत्रदोषात् पीतशंखप्रतीतिर्भवति । तस्मात् ( अवस्तुत्वं न ) जगतोऽवस्तुत्वं न किन्तु वस्तुरूपमेवास्ति, तेन वस्तुत्वे सति जगतस्तस्य कारणेनापि वस्तुना भाव्यं यतो नावस्तुनो वस्तुसिद्धिः ।। ७९ ।।**

**तस्मात् –**

---

नेत्र रोग हो गया हो हमको जगत पीला दिख रहा हो ऐसा नहीं है **तस्मात् जगतोऽवस्तुत्वं न किन्तु वस्तुरूपमेवास्ति**, इसलिए जगत का अवस्तुत्व नहीं है किन्तु वस्तु रूप ही है। ऐसा ही मानना चाहिए। **तेन वस्तुत्वे सति जगतस्तस्य कारणेनापि वस्तुना भाव्यं यतो नावस्तुनो वस्तुसिद्धिः** इस कारण से जगत को वस्तु रूप मान लेने पर उसका कारण भी वस्तु रूप होना चाहिए क्योंकि सृष्टि का ये नियम है अभाव से भाव की उत्पत्ति नहीं होती। जगत जब सत्तात्मक है प्रत्यक्ष आदि प्रमाणों से सिद्ध होता है इसका मूल कारण द्रव्य प्रकृति भी सत्तात्मक है ये सिद्ध हुआ। तो पूर्वपक्षी की दोनों बाते गलत सिद्ध हुई एक तो प्रकृति को अभाव रूप कह रहा था और दूसरा जगत को भी **।। ७९ ।।**

**तस्मात् –**



**भावे तद्योगेन तत्सिद्धिरभावे तदभावात् कुतस्तरां तत्सिद्धिः ।। ८० ।।**

***सूत्रार्थ***= कारण द्रव्य के विद्यमान होने पर उसके संबंध से कार्य वस्तु की सिद्धि हो जाती है, और यदि कारण न हो फिर कार्य की सिद्धि कैसे हो सकती है ।

**भाष्य विस्तार = कारणस्य वस्तुत्वे सति तत्सम्बन्धेन कार्यस्यापि वस्तुत्वसिद्धिर्भवति।** भावे शब्द का अर्थ है 'कारणस्य भावे' कारण की सत्ता होने पर कारण के विद्यमान होने पर **तत्सम्बन्धेन** उसके संबंध से **कार्यस्यापि वस्तुत्वसिद्धिर्भवति** कार्य सत्तात्मक होगा अर्थात कार्य वस्तु की सिद्धि होती है। अब इसके उलटके बोलते हैं **कारणस्याभावेऽवस्तुत्वे तदभावयोगात् कुतो हि जगत्सिद्धिर्भवेन्न कुतोपीत्यर्थः** जब कारण का अभाव होगा वस्तुरूप होगा ही नहीं तब कारण का अभाव होने से फिर जगत की सिद्धि कैसे हो जाएगी? अर्थात किसी भी प्रकार से नहीं बनेगा। **अस्ति हि जगत् तस्मात् प्रकृत्याख्येन भावपदार्थेन जगत्कारणेन भवितव्यमेव** तो कह रहे हैं **अस्ति हि जगत्** जगत तो है, वह तो दिख रहा है प्रमाणों से सिद्ध हो रहा है **तस्मात्** इसलिए **प्रकृत्याख्येन भावपदार्थेन जगत्कारणेन** प्रकृति नामक भाव पदार्थ जो कि जगत का कारण है उसका अस्तित्व **भवितव्यमेव** होना ही चाहिए, अर्थात प्रत्येक स्थिति में प्रकृति सत्तात्मक है तभी उससे ये जगत बन पाया, अन्यथा नहीं बनता ।। ८० ।।

**अथ –**

**न कर्मण उपादानत्वायोगात् ।। ८१ ।।**

***सूत्रार्थ***= कर्म से जगत की उत्पत्ति नहीं है। कर्म में उपादान बनने की योग्यता न होने से ।

**भावे तद्योगेन तत्सिद्धिरभावे तदभावात् कुतस्तरां तत्सिद्धिः ।।८०।।**

**( भावे ) कारणस्य वस्तुत्वे सति ( तद्योगेन ) तत्सम्बन्धेन ( तत्सिद्धिः ) कार्यस्यापि वस्तुत्वसिद्धिर्भवति ( अभावे ) कारणस्याभावेऽवस्तुत्वे ( तदभावात् ) तदभावयोगात् ( कुतस्तरां तत्सिद्धिः ) कुतो हि जगत्सिद्धिर्भवेन्न कुतोपीत्यर्थः । अस्ति हि जगत् तस्मात् प्रकृत्याख्येन भावपदार्थेन जगत्कारणेन भवितव्यमेव ।।८०।।**

**अथ –**

**न कर्मण उपादानत्वायोगात् ।।८१।।**

**( न कर्मणः ) यदि केनचित्कल्प्येत काऽऽवश्यकता भावरूपायाः प्रकृतेर्जगत्सिद्धौ यस्या विवेकोऽक्ष्येत भवतु कर्मणो जगत्सिद्धिः । तर्हि न कर्मणो जगत्सिद्धिः सम्भवति । यतः ( उपादानत्वायोगात् )**

---

भाष्य विस्तार = **यदि केनचित्कल्प्येत काऽऽवश्यकता भावरूपायाः प्रकृतेर्जगत्सिद्धौ यस्या विवेकोऽक्ष्येत भवतु कर्मणो जगत्सिद्धिः। यदि केनचित्कल्प्येत** यदि कोई व्यक्ति ऐसी कल्पना करे **काऽऽवश्यकता** 'क्या आवश्यकता है **भावरूपायाः भाव रूप प्रकृतेर्जगत्सिद्धौ** प्रकृति से जगत की उत्पत्ति मानने की' यदि ऐसा मान लेंगे तो फिर **यस्या विवेकोऽक्ष्येत** उस प्रकृति का विवेक भी करना पड़ेगा (यदि प्रकृति को सत्तात्मक मान लेंगे उससे जगत की उत्पत्ति मान लेंगे तो फी उसकी जानकारी=विवेक करना पड़ेगा) **भवतु कर्मणो जगत्सिद्धिः** । सीधे कर्म से जगत की उत्पत्ति मान लो, ऐसा यदि कोई कहे **तर्हि न कर्मणो जगत्सिद्धिः सम्भवति**। सिद्धांती कह रहा है कि आपकी मान्यता के अनुसार कर्म से जगत कि उत्पत्ति नहीं हो सकती। **यतः कर्मणो द्रव्यनिष्ठत्वाद् द्रव्याद्भिन्नं न तत् स्वसत्ताकं** क्योंकि कर्म तो द्रव्य निष्ठ है अर्थात कर्म द्रव्य में टिकता है द्रव्य के सहारे ही कर्म किया जाता है, द्रव्य से भिन्न उसकी सत्ता नहीं है **भवतु तत् कार्यस्य लक्षणं न तूपादानं तस्याद्रव्यत्वादुपादानत्वायोग्यत्वमस्ति**। ठीक है **भवतु तत् कार्यस्य लक्षणं न तूपादानं** कर्म कार्य का लक्षण तो माना जा सकता है, (कार्य जगत को देखकर ये अनुमान तो किया ही जा सकता है कि कर्म से ये हुआ है, प्रकृति के मूल कारण द्रव्य में ईश्वर ने क्रिया की उस क्रिया का परिणाम ये हुआ की कारण द्रव्य कार्य द्रव्य में परिवर्तित हो गया और जगत बन गया) परंतु प्रकृति को कारण उपदान से हटा देवे और कर्म को उपदान द्रव्य मान ले ये संभव नहीं है क्योंकि उसका स्वतंत्र अस्तित्व ही नहीं है । और वह द्रव्य ही नहीं है क्रिया है **तस्याद्रव्यत्वादुपादानत्वायोग्यत्वमस्ति** और क्रिया किसी द्रव्य का उपदान कारण नहीं बन सकती उसमें योग्यता नहीं है, इसलिए कर्म को जगत का उपादान नहीं मान सकते। **उपादानं तु तदेव भवति यद्रूपान्तरत्वमादत्ते परिणमते कर्म तु द्रव्यस्थं यावत्कर्मणोऽन्तः स्यात् तावदेवावतिष्ठते न स्थायि** उपादान तो वही हो सकता है जो भिन्न रूप को धारण करे (जो वस्तु अन्य अन्य रूप को धारण कर लेती है वो उपादान बन सकती है, वह अपना स्वतन्त्र अस्तित्व रखती है) और परिणाम को प्राप्त होता रहता है जबकि **कर्म तु द्रव्यस्थं** कर्म तो द्रव्य में स्थित रहता है **यावत्कर्मणोऽन्तः स्यात्** जब तक कर्म का अन्त होवे तावदेवावतिष्ठते वह उतनी देर तक ठहरता है **न स्थायि** वह स्थायी तो है नहीं। **किन्तु प्रकृतेरेव परिणामो जगत् तस्मात् प्रकृतेर्विवेकोऽपेक्ष्यते हि** किन्तु प्रकृति का ही ये परिणाम है जो जगत है इसलिए प्रकृति का विवेक

कर्मणो द्रव्यनिष्ठत्वाद् द्रव्याद्भिन्नं न तत् स्वसत्ताकं भवतु तत् कार्यस्य लक्षणं न तूपादानं तस्याद्रव्यत्वादुपादानत्वायोग्यत्वमस्ति। उपादानं तु तदेव भवति यद्रूपान्तरत्वमादत्ते परिणमते कर्म तु द्रव्यस्थं यावत्कर्मणोऽन्तः स्यात् तावदेवावतिष्ठते न स्थायि किन्तु प्रकृतेरेव परिणामो जगत् तस्मात् प्रकृतेर्विवेकोऽपेक्ष्यते हि ।।८१ ।।

नानुश्रविकादपि तत्सिद्धः साध्यत्वेनावृत्तियोगादपुरुषार्थत्वम् ।।८२।।

(आनुश्रविकात्-अपि तत्सिद्धिः-न) अनुश्रयते वेदादित्यानुश्रविकः, अनुश्रवो वेदोपदेशः । न भवतु कर्म जगत उपादानं किन्तु प्रकृतिर्जगत उपादानं पुनः प्रकृतेर्विवेकोऽपेक्ष्यते-इत्युच्यते परन्तु यदानुश्रविकं कर्म तस्मान्मोक्षसिद्धिर्भविष्यतीति प्रसंगेखलूच्यते-आनुश्रविकाद् वैदिककर्मणोऽपि मोक्षसिद्धिर्न भविष्यति। यतः (साध्यतेवेन) यथा लौकिककर्मणः फलं साध्यकोटौ तद्वद्वैदिककर्मणः

---

अपेक्षित है उसे जानना ही पड़ेगा ।।८१ ।।

नानुश्रविकादपि तत्सिद्धः साध्यत्वेनावृत्तियोगादपुरुषार्थत्वम् ।।८२।।

***सूत्रार्थ***= वेदोक्त यज्ञ आदि कर्मों से भी मोक्ष प्राप्ति नहीं हो सकती, यज्ञ आदि कर्म मोक्ष प्राप्त कराने में असमर्थ होने से, पुनर्जन्म होने के कारण पुरुष का प्रयोजन (सम्पूर्ण दु:ख निवृत्ति) सिद्ध नहीं होता।

**भाष्य विस्तार** = **अनुश्रयते वेदादित्यानुश्रविकः**, सूत्र में जो आनुश्रविक शब्द है उसकी व्याख्या करते हैं कि इस शब्द का तात्पर्य क्या है वेद से हम सुनते हैं वेद से ऋषियों ने जाना फिर उन्होने अपने शिष्यों को सिखाया, ये आनुश्रविक है। **अनुश्रवो वेदोपदेशः**। अनुश्रव नाम है वेद उपदेश का (क्योंकि वेद आरंभ में सुन सुनके ही सीखा गया) **न भवतु कर्म जगत उपादानं किन्तु प्रकृतिर्जगत उपादानं** पूर्व पक्षी कहता है कि **कर्म जगत उपदानं न भवतु** कर्म जगत का उपादान कारण न बन पाए, न सही **किन्तु प्रकृतिर्जगत उपादानं** किन्तु प्रकृति जगत का उपादान बन जाए (ये भी मान लिया कि कर्म नहीं प्रकृति है जगत का उपादान) **पुनः प्रकृतेर्विवेकोऽपेक्ष्यते** फिर प्रकृति को उपादान मान लिया तो उसका विवेक भी कारण पड़ेगा उसको भी जानना पड़ेगा **इत्युच्यते** ऐसा आपने (सिद्धांती) कहा। **परन्तु यदानुश्रविकं कर्म तस्मान्मोक्षसिद्धिर्भविष्यतीति प्रसंगेखलूच्यते** पूर्वपक्षी कहता है सिद्धांती से आपने कहा प्रकृति को जानो विवेक को प्राप्त करो फिर मोक्ष होगा। **परन्तु** परंतु वेदों में जो कर्म करने को बताया है (यज्ञ दान सेवा परोपकर आदि) क्या इन कर्मों से मोक्ष नहीं होता? **यदानुश्रविकं कर्म तस्मान्मोक्षसिद्धिर्भविष्यति** इन आनुश्रविक कर्मों के करने से मोक्ष सिद्ध हो जाएगा? **इति प्रसंगेखलूच्यते** ऐसा प्रश्न उपस्थित होने पर सिद्धांती उत्तर देता है **आनुश्रविकाद् वैदिककर्मणोऽपि मोक्षसिद्धिर्न भविष्यति**। आनुश्रविक से वैदिक कर्म से भी जैसे- यज्ञ, दान, सेवा, परोपकार, वैदिक कर्म, उपदेश करना, पढ़ाना आदि से मोक्ष की सिद्धि नहीं हो सकती। **यतः** क्योंकि **यथा लौकिककर्मणः फलं साध्यकोटौ तद्वद्वैदिककर्मणः फलमपि साध्यकोटौ साध्यत्वेन फलक्षयप्रसंगः**। यहाँ जो वैदिक कर्म है वो सकाम कर्म हैं **यथा लौकिककर्मणः फलं साध्यकोटौ** जैसे लौकिक कर्मों (नौकरी, धन्धा, व्यापार, कारीगरी, मजदूरी आदि) का फल साध्य कोटि में है (साध्य कोटि= इनसे मोक्ष प्राप्त नहीं होता) इससे मोक्ष सिद्ध नहीं होता, इनसे तो जीवन चलता है लौकिक व्यवहार चलते हैं। **तद्वद्वैदिककर्मणः फलमपि साध्यकोटौ**

फलमपि साध्यकोटौ साध्यत्वेन फलक्षयप्रसंगः। उच्यते च "तद्यथेह कर्मचितो लोकः क्षीयते, एवमेवामुत्र पुण्यचितो लोकः क्षीयते" ( छान्दो ० ८.१.६ ) पुनः ( आवृत्तियोगात् ) पुरुषस्यावृत्तियोगो भविष्यति। अतः ( अपुरुषार्थत्वम् ) अपुरुषार्थत्वं स्यात् ।। ८२।।

किन्तु -

**तत्र प्राप्तविवेकस्यानावृत्तिश्रुतिः ।। ८३।।**

( तत्र ) प्रकृतिपुरुषविषये ( प्राप्तविवेकस्य ) प्राप्तो विवेको येन विदुषा तस्य ( अनावृत्तिश्रुतिः ) अनावृत्तिश्रुतिरस्ति "तपसा ब्रह्मचर्येण श्रद्धया विद्ययाऽऽत्मानमन्विष्य .....एतममृतमभयमेतत्परायणमेतस्मान्न पुनरावर्तन्ते" ( प्रश्नो ०१.१० ) ।। ८३।।

विवेकमन्तरेण कर्मणा तु -

---

वैसे ही जो वैदिक कर्म हैं से भी मोक्ष की सिद्धि नहीं हो सकती क्योंकि ये सकाम भावना से किए जा रहे हैं। क्योंकि इन कर्मों में तत्वज्ञान नहीं है जिससे वैराग्य भी नहीं फिर निष्काम कर्म भी नहीं। **साध्यत्वेन फलक्षयप्रसंगः**। चूंकि ये सकाम कर्म है साध्य कोटि में नहीं है, इनका फल लौकिक जाति-आयु-भोग है। प्रमाण देते हैं- **उच्यते च "तद्यथेह कर्मचितो लोकः क्षीयते, एवमेवामुत्र पुण्यचितो लोकः क्षीयते" ( छान्दो ० ८.१.६ )** कहते हैं जैसे **तद्यथेह कर्मचितो लोकः क्षीयते,** इस जन्म में सांसरिक कर्म से जो फल प्राप्त होता है वह उपभोग कर यहीं समाप्त ही जाता है **एवमेवामुत्र पुण्यचितो लोकः क्षीयते** और जो दान सेवा परोपकार यज्ञ आदि कर्म किए उनका फल अगला जन्म है वह भी उपभोग के बाद नष्ट हो जाएगा। इसलिए सकाम कर्मों से मोक्ष प्राप्त नहीं होगा। **पुनः पुरुषस्यावृत्तियोगो भविष्यति।** जो लौकिक कर्म थे उनका फल वर्तमान जन्म में भोग लेते हैं जो आध्यात्मिक सामाजिक कर्म है उनका फल अगले जन्म में भोग लेते हैं। फिर संसार में लौटना पड़ेगा अगला जन्म लेना पड़ेगा। **अतः अपुरुषार्थत्वं स्यात्** अतः मोक्ष मार्ग में तो इन कर्मों की अपुरुषार्थता है अर्थात इन लौकिक व वैदिक कर्मों से मोक्ष नहीं मिलेगा ।। ८२।।

**किन्तु -**

**तत्र प्राप्तविवेकस्यानावृत्तिश्रुतिः ।। ८३।।**

***सूत्रार्थ***= प्रकृति और पुरुष के संबंध में विवेक प्राप्त कर लेने वाले व्यक्ति का पुनर्जन्म नहीं होता, ऐसा श्रुति कहती है ।

**भाष्य विस्तार** = **प्रकृतिपुरुषविषये प्राप्तो विवेको येन विदुषा तस्य अनावृत्तिश्रुतिरस्ति** कहते हैं सकाम कर्म से मोक्ष तो मिलेगा नहीं **परंतु प्रकृतिपुरुषविषये** प्रकृति पुरुष के विषय में **प्राप्तो विवेको येन विदुषा** जिस विद्वान ने विवेक प्राप्त कर लिया उसको तत्वज्ञान ईश्वर-जीव-प्रकृति का ठीक-ठीक ज्ञान हो जाएगा **तस्य अनावृत्तिश्रुतिरस्ति** उसका अगला जन्म रुक जाएगा अर्थात उसका मोक्ष हो जाएगा उसकी संसार में आवृत्ती नहीं होगी। श्रुति में कहा **"तपसा ब्रह्मचर्येण श्रद्धया विद्ययाऽऽत्मानमन्विष्य .....एतममृतमभयमेतत्परायणमेतस्मान्न पुनरावर्तन्ते"** जो मनुष्य तप से, ब्रह्मचर्य के पालन से श्रद्धा से,

दु:खाद् दु:खं जलाभिषेकवन्न जाड्यविमोक्ष: * ।।८ ४।।

(दु:खात्-दु:खम्) विवेकमन्तरेणानुश्रविककर्मणस्तु दु:खाद्दु:खमाप्नुयात्, एकं दु:खं निवृत्तमपरं दु:खमुपतिष्ठते तन्निवृत्तौ पुनरपरं दु:खमावर्तते। एवम् (जलाभिषेकवत्-जाड्यविमोक्ष:-न) यथा जलाभिषेकाज्जाड्यार्तस्य त्वग्विष्टब्धरोग- युक्तस्य विष्टब्धगात्रस्य शीतेन पीडितस्य वा जाड्यविमोक्षो न भवति ।।८ ४।।

काम्ये कर्मणि भवतु संसारदु:खसम्पर्को न त्वकाम्ये, तेनाकाम्येन कर्मणा स्यादेव विमोक्ष: । अत्रोच्यते -

काम्याकाम्येऽपि साध्यत्वाविशेषात् ।।८ ५।।

---

विद्या= शास्त्रों के अध्ययन से, आत्मा परमात्मा की खोज करते हैं वे लोग इस मोक्ष को प्राप्त हो जाएंगे जहां पर कोई भय नहीं ये जीवात्मा का सर्वोच्च स्थान है, मोक्ष को प्राप्त होकरके तुरन्त अगला जन्म नहीं मिलता (**प्रश्नो ०१.१०**) ।। ८३।।

**विवेकमन्तरेण कर्मणा तु -**

**दु:खाद् दु:खं जलाभिषेकवन्न जाड्यविमोक्ष: * ।।८ ४।।**

***सूत्रार्थ***= तत्वज्ञान के बिना केवल यज्ञादि वैदिक कर्म से व्यक्ति एक दु:ख के बाद दूसरे दु:ख को प्राप्त होता रहता है, जैसे शीतल जल से स्नान करने वाले को ठंड से मुक्ति नहीं मिलती।

**भाष्य विस्तार** = **विवेकमन्तरेणानुश्रविककर्मणस्तु दु:खाद्दु:खमाप्नुयात्,** तत्वज्ञान को प्राप्त किए बिना आनुश्रविक कर्म करने से तो एक दु:ख के बाद दूसरा दु:ख आता रहेगा, **एकं दु:खं निवृत्तमपरं दु:खमुपतिष्ठते** एक दु:ख के हटने पर दूसरा दु:ख आकर घेर लेगा तन्निवृत्तौ पुनरपरं दु:खमावर्तते। उस दु:ख की निवृत्ति होने पर आगे और फिर दु:ख आते रहेंगे। **एवं** इस प्रकार से **यथा जलाभिषेकाज्जाड्यार्तस्य त्वग्विष्टब्धरोग- युक्तस्य विष्टब्धगात्रस्य शीतेन पीडितस्य वा जाड्यविमोक्षो न भवति**। जैसे कोई जल से भिंगा हुआ है और ठंड के कारण दु:खी है इसके साथ ही शरीर=त्वचा सिकुड़ी हुई है ठंड के कारण शीत से पहले से ही दु:खी है और उपर से ठंडे पानी से नहाले इस स्थिति में उसको ठंड से मुक्ति नहीं मिलेगी। इसलिए तत्वज्ञान के बिना आध्यात्मिक कार्य करना ठीक नहीं है ।।८४।।

**काम्ये कर्मणि भवतु संसारदु:खसम्पर्को न त्वकाम्ये, तेनाकाम्येन कर्मणा स्यादेव विमोक्ष:। अत्रोच्यते** - पूर्वपक्षी कहता है-यदि सकाम कर्म करेंगे तब तो संसार में जन्म लेना पड़ेगा और संसार के दु:खों को भोगना पड़ेगा और यदि निष्काम कर्म करेंगे तब तो संसार का दु:ख नहीं भोगना पड़ेगा, इससे निष्काम कर्म करेंगे फिर तो मोक्ष हो जाएगा । इस पर कहते हैं-

**काम्याकाम्येऽपि साध्यत्वाविशेषात् ।।८५।।**

***सूत्रार्थ***= तत्वज्ञान शत प्रतिशत प्राप्त किए बिना सकाम या निष्काम कोई भी कर्म करने पर मोक्ष नहीं हो पाएगा, क्योंकि उन कर्मों का फल मोक्ष नहीं है।

(काम्याकाम्ये-अपि) विवेकमन्तरेण काम्ये वाऽकाम्येऽपि कर्मणि तथैव दु:खप्रसंगो भवति न विमोक्ष: (साध्यत्वाविशेषात्) फलस्यावरत्वात् क्षयित्वाच्च ।।८५।।

विवेकस्य साधनत्वे मोक्षफलक्षयो नेत्याह -

निजमुक्तस्य बन्धध्वंसमात्रं परं न समानत्वम् ।।८६।।

(निजमुक्तस्य) स्वरूपतो मुक्तस्य पुरुषस्य (बन्धध्वंसमात्रं परम्) विवेकात् खलु बन्धस्य ध्वंसमात्रं भवति तदेव परमभीष्टमत्यन्तपुरुषार्थत्वं मोक्षो वेति (न समानत्वम्) तत्रान्यै: साध्यफलै: सहास्य न समानत्वमस्ति नहि मोक्षस्य तद्वत्क्षयप्रसंग: ।।८६।।

विवेकसम्पादनाय सन्ति प्रमाणान्यपि साधनत्वेनोपयुक्तानीत्युच्यते -

---

**भाष्य विस्तार = विवेकमन्तरेण काम्ये वाऽकाम्येऽपि कर्मणि तथैव दु:खप्रसंगो भवति न विमोक्ष:** सिद्धांती कहता है यदि आपको **विवेकमन्तरेण** तत्वज्ञान नहीं हुआ **काम्ये वाऽकाम्येऽपि कर्मणि** फिर आप चाहे सकाम कर्म करो या निष्काम, **तथैव दु:खप्रसंगो भवति** उस निष्काम कर्म करने पर भी दु:ख का प्रसंग अगला जन्म होता ही रहेगा, **न विमोक्ष:** मोक्ष नहीं होगा **फलस्यावरत्वात् क्षयित्वाच्च** उसका फल भी अवर है पास वाला है निकट वाला है, **क्षयित्वाच्च** उसका फल क्षीण हो जाएगा तो मोक्ष नहीं हो पाएगा ।।८५।।



**विवेकस्य साधनत्वे मोक्षफलक्षयो नेत्याह** - सूत्र का अर्थ और इसकी भूमिका भिन्न है इसलिए भूमिका परिवर्तित करते हैं- मोक्ष का स्वरूप क्या है? मोक्ष की परिभाषा क्या है?

**निजमुक्तस्य बन्धध्वंसमात्रं परं न समानत्वम् ।।८६।।**

***सूत्रार्थ***= स्वरूप से मुक्त जीवात्मा के बंधन का विनाश हो जाना ही मोक्ष का स्वरूप है। इस मोक्ष फल की अन्य लौकिक फल से समानता नहीं है।

**भाष्य विस्तार = स्वरूपतो मुक्तस्य पुरुषस्य विवेकात् खलु बन्धस्य ध्वंसमात्रं भवति** कहते हैं **स्वरूपतो मुक्तस्य पुरुषस्य** जो जीवात्मा स्वरूप, स्वभाव से ही मुक्त है इतना होने पर भी **विवेकात् खलु बन्धस्य ध्वंसमात्रं भवति** तत्वज्ञान प्राप्त होने पर जो शरीर के साथ जीवात्मा का बंधन है वह नष्ट हो जाता है **तदेव परमभीष्टमत्यन्तपुरुषार्थत्वं मोक्षो वेति** तो ये जो बंधन कट गया इसी का नाम परम है सूत्र में 'परम' शब्द है इसे खोलते हैं- इसका ही नाम अभीष्ट है (हम यही चाहते है कि मोक्ष मिले), इसी का नाम अत्यंत पुरुषार्थ है (हमारा अंतिम प्रयोजन यही है कि दु:ख छूटना चाहिए) अथवा मोक्ष भी इसी का नाम है। **तत्रान्यै: साध्यफलै: सहास्य न समानत्वमस्ति** अन्य साध्य फलों के साथ इसकी समानता नहीं है **नहि मोक्षस्य तद्वत्क्षयप्रसंग:** अन्य लौकिक फलों के तुल्य मोक्ष के फल का क्षय प्रसंग नहीं है, वह तो करोड़ों अरबों वर्षों तक चलेगा ।।८६।।

**विवेकसम्पादनाय सन्ति प्रमाणान्यपि साधनत्वेनोपयुक्तानीत्युच्यते** -विवेक प्राप्ति करने के लिए प्रमाण की आवश्यकता है जो साधन के रूप में उपयोग किए जा सकते हैं । इस विषय में कहते हैं-

**द्वयोरेकतरस्य वाऽप्यसन्निकृष्टार्थपरिच्छित्तिः प्रमा, तत्साधकतमं यत्तत्* त्रिविधं प्रमाणम्+।**
**तत्सिद्धौ सर्वसिद्धेर्नाधिक्यसिद्धिः ।।८७-८८।।**

**(द्वयोः-एकतरस्य वा-अपि) प्रकृतिपुरुषयोर्विवेकाय यद्वैकतरस्य पदार्थस्य प्रकृतेः पुरुषस्य विवेकायापि (असन्निकृष्टार्थपरिच्छित्तिः प्रमा) अनधिगतार्थस्य परिनिष्ठा परिज्ञानं निश्चयः प्रमाऽपेक्ष्यते (तत्साधकतमं यत् तत् त्रिविधं प्रमाणम्) तस्य साधकतमं यत् तत् त्रिविधं प्रमाणं भवति (तत्सिद्धौ सर्वसिद्धेः) शास्त्रान्तरेषु स्युरधिकानि प्रमाणानि किन्त्वत्र तु त्रिविधप्रमाणसिद्धौ त्रिविधप्रमाणस्वीकारे त्रिविधप्रमाणव्यवहारे सर्वसिद्धेः प्रकृतिपुरुषविवेकयोग्यसर्वार्थसिद्धेः (न-आधिक्यसिद्धिः) प्रमाणत्रयादधिकस्य सिद्धिरत्र सांख्यप्रक्रियायां नापेक्ष्यते ।।८७-८८।।**

---

**द्वयोरेकतरस्य वाऽप्यसन्निकृष्टार्थपरिच्छित्तिः प्रमा, तत्साधकतमं यत्तत्* त्रिविधं प्रमाणम्+।**
**तत्सिद्धौ सर्वसिद्धेर्नाधिक्यसिद्धिः ।।८७-८८।।**

***सूत्रार्थ***= प्रकृति और पुरुष इन दो का ज्ञान प्राप्त करना हो अथवा दो में से किसी एक का। इन अज्ञात पदार्थों का निश्चियात्मक ज्ञान का नाम है 'प्रमा'। जो इस प्रमा की प्राप्ति का साधन है वह तीन प्रकार का है ।

**भाष्य विस्तार** = इन दो सूत्रों में परस्पर संबंध है। **प्रकृतिपुरुषयोर्विवेकाय यद्वैकतरस्य पदार्थस्य प्रकृतेः पुरुषस्य विवेकायापि** प्रकृति पुरुष दोनों का विवेक करना हो अथवा दोनों में से किसी एक का ज्ञान करना हो, चाहे प्रकृति का करें अथवा पुरुष का विवेक प्राप्त करें। किसी भी पदार्थ का ठीक ठीक ज्ञान प्राप्त करना हो **अनधिगतार्थस्य परिनिष्ठा परिज्ञानं निश्चयः प्रमाऽपेक्ष्यते** 'प्रमा' शब्द का अर्थ है=ज्ञान। **अनधिगतार्थस्य** 'अधिगत' कहते है जो प्राप्त हो चुका है और अनधिगत का अर्थ है जो अभी प्राप्त नहीं हुआ। जिस वस्तु का ठीक से ज्ञान नहीं हुआ है उस वस्तु का **परिनिष्ठा परिज्ञानं निश्चयः** परिनिष्ठा अर्थात परिज्ञान अर्थात निश्चय ठीक ठीक ज्ञान कि अमुक वस्तु ऐसी ही है, इस ज्ञान का नाम है 'प्रमा'। **तस्य साधकतमं यत् तत् त्रिविधं प्रमाणं भवति** उसका जो साधकतम है प्राप्त कराने का साधन (किसी वस्तु की प्राप्ति कराने में जो निकट का साधन होता है, उसे 'करण' कहते हैं -व्याकरण भाष्य) है वह तीन प्रकार का प्रमाण होता है। **शास्त्रान्तरेषु स्युरधिकानि प्रमाणानि किन्त्वत्र तु त्रिविधप्रमाणसिद्धौ त्रिविधप्रमाणस्वीकारे त्रिविधप्रमाणव्यवहारे सर्वसिद्धेः प्रकृतिपुरुषविवेकयोग्यसर्वार्थसिद्धेः** कहते हैं **शास्त्रान्तरेषु स्युरधिकानि प्रमाणानि** शास्त्रों में अधिक प्रमाण स्वीकार किए गए हैं, (सांख्यकार कहते हैं अन्यों ने अपने प्रयोजन सिद्धि के लिए अनेक प्रमाण माने हो, परंतु यहाँ तीन प्रमाणों से ही कार्य सिद्धि हो रही है ) **किन्त्वत्र** किन्तु यहाँ तो **तु त्रिविधप्रमाणसिद्धौ** तीन प्रमाण सिद्ध होने पर **त्रिविधप्रमाणस्वीकारे** तीन प्रमाण स्वीकार कर लेने पर **त्रिविधप्रमाणव्यवहारे** तीन प्रकार के प्रमाणों से व्यवहार **सर्वसिद्धेः** सारे सिद्ध हो जाएंगे। इसलिए **प्रकृतिपुरुषविवेकयोग्यसर्वार्थसिद्धेः** प्रकृति पुरुष विवेक की सिद्धि इनसे हो जाएगी। **प्रमाणत्रयादधिकस्य सिद्धिरत्र सांख्यप्रक्रियायां नापेक्ष्यते** तीन प्रमाणों से सिद्धि होने से यहाँ अधिक की प्रक्रिया यहाँ संख्या में अपेक्षित नहीं है ।।८७-८८।।

**तत्र प्रमाणत्रये विभाग उच्यते लक्षणं चैकैकस्य प्रदर्श्यते। प्रथमम्** - प्रमाण के तीन विभाग होने

तत्र प्रमाणत्रये विभाग उच्यते लक्षणं चैकैकस्य प्रदर्श्यते। प्रथमम् -

यत्सम्बन्धसिद्धं तदाकारोल्लेखि विज्ञानं तत्प्रत्यक्षम् ।।८९।।

(यत्सम्बन्धसिद्धम्) यस्य सम्बन्धो यत्सम्बन्धस्तेन सिद्धं यत्सम्बन्धसिद्धम् । यस्य वस्तुनः सम्बन्धेन सिद्धं पुरुषेऽधिगतम् (तदाकारोल्लेखि विज्ञानम्) तद्वस्तुस्वरूपोद्धासि विज्ञानं भवति (तत् प्रत्यक्षम्) तत् प्रत्यक्षं प्रमाणम् ।।८९।।

अतः प्रत्यक्षलक्षणे यत्सम्बन्धसिद्धमित्येवोक्तं पुरुषस्य वस्तुना सह सम्बन्धद्वाराप्राप्तं ज्ञानं प्रत्यक्षं

पर अब एक एक प्रमाण के विषय में बतलाया जाएगा लक्षण सहित । प्रथम प्रमाण- प्रत्यक्ष प्रमाण (सबसे अधिक बलवान प्रमाण है )

**यत्सम्बन्धसिद्धं तदाकारोल्लेखि विज्ञानं तत्प्रत्यक्षम् ।।८९।।**

***सूत्रार्थ***= आत्मा के साथ जिस किसी भी वस्तु के साक्षात सम्बंध से प्राप्त होने वाला और उस वस्तु के स्वरूप को प्रकट करने वाला जो ज्ञान है वह प्रत्यक्ष प्रमाण कहलाता है ।

***भाष्यार्थ***= इस सूत्र को व्याकरण से खोल रहे हैं। व्याकरण शास्त्र का नियम है जितने समास पद है उनको तोड़ तोड़के विभक्ति सहित समझाते हैं। जिसका जो संबंध है यस्य और संबंध इन दो शब्दों को जोड़कर एक समस्त पद बना यत्संबंधः फिर कहते हैं तेन सिद्धं यत्सम्बन्धसिद्धम्। उस वस्तु के सम्बंध से सिद्ध होने वाला प्राप्त होने वाला उसको बोलेंगे 'यत्सम्बन्धसिद्धम्' ये समस्त शब्द हो गया। **यस्य वस्तुनः सम्बन्धेन सिद्धं पुरुषेऽधिगतम्** जिस वस्तु के सम्बंध से सिद्ध हुआ अर्थात पुरुष में प्राप्त हुआ= ज्ञान ।(जिस किसी वस्तु के सम्बंध से जीवात्मा को ज्ञान होता है) **तद्वस्तुस्वरूपोद्धासि विज्ञानं भवति** उस वस्तु के स्वरूप को प्रकट करने वाला ज्ञान विशेष ज्ञान होता है **तत् प्रत्यक्षं प्रमाणम्** उसको प्रत्यक्ष प्रमाण कहते हैं ।।८९।।

**अतः प्रत्यक्षलक्षणे यत्सम्बन्धसिद्धमित्येवोक्तं पुरुषस्य वस्श्रतुना सह सम्बन्धद्वाराप्राप्तं ज्ञानं प्रत्यक्षं लक्षितं** यहाँ सूत्र की भूमिका में चर्चा उठाते हैं- इस प्रत्यक्ष लक्षण में कहा- जिस किसी भी वस्तु के सम्बंध से ज्ञान प्राप्त हो, आत्मा का किसी भी वस्तु के साथ सीधा सम्बंध के द्वारा होता ज्ञान, वो प्रत्यक्ष बतलाया है **स वस्तुसम्बन्धः पुरुषस्य केनोपकरणेन भवतीति तूक्तमेव न तेनात्र प्रत्यक्षलक्षणे दोषः प्रतिभातीति भ्रान्तिरपाक्रियते** -उस वस्तु के साथ आत्मा का सम्बंध किस उपकरण के कारण होता है? पूर्वपक्षी कहता है इस कारण से हमें प्रत्यक्ष लक्षण में दोष दिखाई देता है । इस भ्रांति को दूर करते हैं-

**योगिनामबाह्यप्रत्यक्षत्वान्न दोषः ।।९०।।**

***सूत्रार्थ***= योगियों का आंतरिक प्रत्यक्ष भी पूर्व सूत्र में बतलाए गए प्रत्यक्ष लक्षण में संग्रहीत होने से पूर्व सूत्रोक्त प्रत्यक्ष लक्षण में कोई दोष नहीं है।

**भाष्य विस्तार = योगिनामबाह्यप्रत्यक्षमनिन्द्रियप्रत्यक्षमान्तरिकप्रत्यक्षं भवति तदप्यनेन गृहीतं स्यात्।** योगियों का अबाह्य प्रत्यक्ष अर्थात अनिन्द्रिय प्रत्यक्ष, तो योगियों का आंतरिक प्रत्यक्ष जो की बाहरी इंद्रियों के बिना ही होता है, वो प्रत्यक्ष भी तो होता है इसी सूत्र से इसका भी ग्रहण हो जावे, इसलिए सामान्य

**लक्षितं स वस्तुसम्बन्धः पुरुषस्य केनोपकरणेन भवतीति तूक्तमेव न तेनात्र प्रत्यक्षलक्षणे दोषः प्रतिभातीति भ्रान्तिरपाक्रियते –**

**योगिनामबाह्यप्रत्यक्षत्वान्न दोषः ।। ९० ।।**

**( योगिनाम्-अबाह्यप्रत्यक्षत्वात् ) योगिनामबाह्यप्रत्यक्षमनिन्द्रियप्रत्यक्षमान्तरि-कप्रत्यक्षं भवति तदप्यनेन गृहीतं स्यात् । संसारिणां बाह्यं प्रत्यक्षं बाह्येन्द्रियेण वस्तुसम्बन्धजनितं भवति योगिनां प्रत्यक्षं तु खल्वबाह्यप्रत्यक्षमान्तरिकप्रत्यक्षमन्तःकरणेन वस्तुसम्बन्धसिद्धं भवति। अत्रास्माकं प्रत्यक्षलक्षणे 'यत्सम्बन्धसिद्धम्' इति सम्बन्धसिद्धत्वलक्षणं तूभयेषां संसारिणां योगिनां च प्रत्यक्षे समानमतो न दोषो यतो योगिनामबाह्यप्रत्यक्षमपि गृहीतं स्यादनेन प्रत्यक्षलक्षणेनेति सांख्यानां प्रत्यक्षलक्षणपरि-भाषायामित्याशयः। अनिरुद्धवृत्तौविज्ञानभिक्षुभाष्ये चास्मात् पूर्वं प्रत्यक्षलक्षणकं सूत्रं बाह्यप्रत्यक्षलक्षणपरमैन्द्रियिकप्रत्यक्षलक्षणपरं व्याख्यातम्, अत एवोक्तं ताभ्यां यत् ''बाह्यप्रत्यक्षलक्षणमिदं**

---

शब्द कहा 'यत्संबंध सिद्धम'। **संसारिणां बाह्यं प्रत्यक्षं बाह्येन्द्रियेण वस्तुसम्बन्धजनितं भवति** संसारी लोगों का सामान्य लोगों का जो बाहरी प्रत्यक्ष होता है बाहरी इंद्रियों से वस्तुओं के साथ सम्बंध से होता है। **योगिनां प्रत्यक्षं तु खल्वबाह्यप्रत्यक्षमान्तरिकप्रत्यक्षमन्तःकरणेन वस्तुसम्बन्धसिद्धं भवति**। योगियों का प्रत्यक्ष तो अबाह्य प्रत्यक्ष होता है, अंदर की वस्तुओं का प्रत्यक्ष अन्तःकारण (मन) के द्वारा होता है। (जब तक जीवात्मा शरीर के बंधन में तब तक बिना साधन के कोई ज्ञान प्राप्त नहीं कर सकता) **अत्रास्माकं प्रत्यक्षलक्षणे 'यत्सम्बन्धसिद्धम्' इति सम्बन्धसिद्धत्वलक्षणं तूभयेषां संसारिणां योगिनां च प्रत्यक्षे समानो** यहाँ जो हमने प्रत्यक्ष का लक्षण किया है, हमारे इस प्रत्यक्ष लक्षण में जो शब्द प्रयोग किया 'यत्सम्बन्धसिद्धम्' जिस भी वस्तु के सम्बंध से प्राप्त होने वाला ये जो लक्षण है वह तो दोनों में योगियों में और सांसारिक लोगो के प्रत्यक्ष के प्रत्यक्ष में समान है। **अतो न दोषो यतः योगिनामबाह्यप्रत्यक्षमपि गृहीतं स्यादनेन प्रत्यक्षलक्षणेनेति सांख्यानां प्रत्यक्षलक्षणपरिभाषायामित्याशयः**। इसलिए इस परिभाषा में कोई दोष नहीं है । योगियों का आंतरिक प्रत्यक्ष भी इसी प्रत्यक्ष लक्षण से ग्रहीत होगा, इस कारण से सांख्य विद्या को जानने मानने वाले लोगों का प्रत्यक्ष लक्षण की परिभाषा में ये आशय है । कोई कमी अथवा अधूरापन नहीं है ।

**अनिरुद्धवृत्तौविज्ञानभिक्षुभाष्ये चास्मात् पूर्वं प्रत्यक्षलक्षणकं सूत्रं बाह्यप्रत्यक्षलक्षणपरमैन्द्रियिकप्रत्यक्षलक्षणपरं व्याख्यातम्**, अनिरुद्ध वृत्ती में और विज्ञान भिक्षु भाष्य में इससे पूर्व सूत्र में प्रत्यक्ष लक्षण विषयक सूत्र उन्होने बताया है कि ८९ वे सूत्र में केवल बाह्यप्रत्यक्ष का लक्षण बताया है, उनकी व्याख्या में आंतरिक लक्षण को नहीं स्वीकारा। **अत एवोक्तं ताभ्यां यत् ''बाह्यप्रत्यक्षलक्षणमिदं लौकिकम्, योगिप्रत्यक्षन्तु-अबाह्यमलौकिकं च''** ये अनिरुद्ध वृत्ति के वचन हैं इसलिए उन दोनों ने ऐसी बात कही है। इसलिए उन्में पहले अनिरुद्ध का वचन दिखाया है, इस ८९ वे सूत्र में जो ये लक्षण बतया है प्रत्यक्ष का, ये बाह्य प्रत्यक्ष का लौकिक का लक्षण है और योगियों का प्रत्यक्ष तो आंतरिक होता है उसको अगले सूत्र में बताएँगे । इस तरह से उन्होने व्याख्या की है। **'ऐन्द्रियिकप्रत्यक्षमेवात्र लक्ष्यं योगिनश्चाबाह्यप्रत्यक्षकाः''** विज्ञानभिक्षु ने कहा – इस ( ८९ वे) सूत्र में केवल इंद्रियक प्रत्यक्ष को बताना ही लक्ष्य है सूत्रकार का, जबकि योगी का तो अबाह्य प्रत्यक्ष होता है। ये कही और बताएँगे। **इत्थमुभयत्रापि सूत्रमन्यथा हि व्याख्यातम्**। इन

**लौकिकम्, योगिप्रत्यक्षन्तु-अबाह्यमलौकिकं च'' (अनिरुद्धः) 'ऐन्द्रियिकप्रत्यक्षमेवात्र लक्ष्यं योगिनश्चाबाह्यप्रत्यक्षकाः'' (विज्ञानभिक्षुः) इत्थमुभयत्रापि सूत्रमन्यथा हि व्याख्यातम् । पूर्वसूत्रे नेन्द्रियशब्द उपात्तः बाह्येन्द्रियेण वान्तःकरणेन वा सम्बन्धसिद्धं प्रत्यक्षमिति सामान्यलक्षणं 'यत्सम्बन्धसिद्धम्' पदेन सूचितमत एव तत्र सूत्रोक्ते प्रत्यक्षलक्षणे न दोषस्तत्र योगिप्रत्यक्षेऽपि तद्व्याप्तेरभीष्टत्वात् ।। ९० ।।**

**पुनश्च -**

**लीनवस्तुलब्धातिशयसम्बन्धाद्वाऽदोषः ।। ९१ ।।**

**(वा) अथवा (लीनवस्तुलब्धातिशयसम्बन्धात्-अदोषः) लीनानां सूक्ष्माणामतीन्द्रियाणां वस्तूनां लब्धोऽतिशयोऽप्रतिबद्धो निरन्तर आत्मीकृतः सम्बन्धो भवति हि योगिनां यथोक्तं योगदर्शने**

---

दोनों टीकाकारों ने इस सूत्र कि गलत व्याख्या की है। **पूर्वसूत्रे नेन्द्रियशब्द उपात्तः** स्वामी ब्रह्ममुनि जी कहते हैं- पूर्व सूत्र में इंद्रिय शब्द को ग्रहण ही नहीं किया **बाह्येन्द्रियेण वान्तःकरणेन वा सम्बन्धसिद्धं प्रत्यक्षमिति सामान्यलक्षणं 'यत्सम्बन्धसिद्धम्' पदेन सूचितं** बाह्य इंद्रिय से हो चाहे अन्तःकरण से जिस भी साधन के संबंध से ज्ञान प्राप्त हो उसी का नाम प्रत्यक्ष है । इस प्रकार से ये सामान्य लक्षण किया है 'यत्सम्बन्धसिद्धम्' इस शब्द से सूचित किया है। **अत एव तत्र सूत्रोक्ते प्रत्यक्षलक्षणे न दोषः** इसलिए उस सूत्र में बताए प्रत्यक्ष लक्षण में कोई दोष नहीं है। **तत्र योगिप्रत्यक्षेऽपि तद्व्याप्तेरभीष्टत्वात्** क्योंकि ये समान परिभाषा है 'यत्सम्बन्धसिद्धम्' ये दोनों तरह के प्रत्यक्ष में ठीक बैठती है इसलिए कोई अधूरेपन का कोई दोष नहीं आता ।।९०।।



**पुनश्च -**

**लीनवस्तुलब्धातिशयसम्बन्धाद्वाऽदोषः ।। ९१ ।।**

***सूत्रार्थ*=** योगियों का सूक्ष्म पदार्थों के साथ सीधा स्पष्ट संबंध होता है, इसलिए उस पूर्व परिभाषा में कोई दोष नहीं है । योगियों का आंतरिक प्रत्यक्ष का भी उसमें समावेश हो जाता है ।

**भाष्य विस्तार = (वा) अथवा (लीनवस्तुलब्धातिशयसम्बन्धात्-अदोषः) लीनानां सूक्ष्माणामतीन्द्रियाणां वस्तूनां लब्धोऽतिशयोऽप्रतिबद्धो निरन्तर आत्मीकृतः सम्बन्धो भवति हि योगिनां** अथवा एक और हेतु से ये सिद्ध करते हैं कि पूर्व में कोई दोष नहीं है। **लीनानां सूक्ष्माणामतीन्द्रियाणां** लीनानां अर्थात जो सूक्ष्म पदार्थ होते हैं इंद्रियाँ, तन्मात्राएँ, मन आदि उन वस्तुओं का लब्ध, अतिशय, प्रतिबद्ध, निरंतर, आत्मीकृत ये सब पर्यायवाची शब्द हैं, ये संबंध के विशेषण हैं । इन सूक्ष्म पदार्थों का भी सीधा-सीधा आत्मीकृत साक्षात संबंध होता है योगियों का (इन पदार्थों का और योगियों का सीधा आंतरिक संबंध होता है और उस आंतरिक संबंध होने से सूक्ष्म पदार्थों का ज्ञान होता है, वह ज्ञान भी योगियों का है आंतरिक है और सूक्ष्म द्रव्यों के साथ होता है, इस हेतु से भी पूर्व सूत्र में कोई कमी नहीं है ) **यथोक्तं योगदर्शने** जैसा कि योगदर्शन में कहा गया ''**परमाणुपरममहत्त्वान्तोऽस्य वशीकारः**'' इस चित्त का वशीकर योगी लोग कहाँ तक करते हैं छोटे छोटे से अणु से लेकर बड़े से बड़े सूर्यादि पदार्थ तक योगियों का वशीकर अर्थात मन टिकता है, इन पदार्थों के साथ साक्षात संबंध स्थापित कर लेते हैं । तो इस सूत्र में बताया कि सूक्ष्म पदार्थों के साथ योगियो का संबंध होता है **( योग ०१.४ ० ) इतिहेतोरुक्तप्रत्यक्षलक्षणेऽदोषो न दोषोऽस्ति** इस कारण से भी उक्त

**''परमाणुपरममहत्त्वान्तोऽस्य वशीकारः''( योग ०१.४० )इतिहेतोरुक्तप्रत्यक्षलक्षणेऽदोषो न दोषोऽस्ति। पूर्वसूत्रेऽन्तःकरणसम्बन्धसिद्ध- त्वाद् दोषपरिहारोऽत्र सूत्रे निरन्तरात्मसम्बन्धसिद्धत्वाद् दोषनिराकरणमिति विशेषः।**

**अनिरुद्धवृत्तौ विज्ञानभिक्षुभाष्ये चात्र प्रत्यक्षलक्षणप्रस ३ नितान्तासत्यकल्पना कृता । तत्र ''योगिनामबाह्यप्रत्यक्षत्वान्न दोषः'' ९० इति सूत्रमुभयत्र पूर्वप्रत्यक्षलक्षणाद् भिन्नविषयकं व्याख्यातं यत् पूर्वत्वैन्द्रियिकस्य बाह्येन्द्रियसाध्यस्य लौकिकस्य प्रत्यक्षस्य लक्षणमुक्तं न योगिनां प्रत्यक्षस्याबाह्यस्य ''बाह्यप्रत्यक्षलक्षणमिदं लौकिकं योगिप्रत्यक्षं त्वबाह्यमलौकिकं च, अतो नाव्यापकत्वदोषः''**

---

प्रत्यक्ष लक्षण में भी कोई दोष नहीं है। **पूर्वसूत्रेऽन्तःकरणसम्बन्धसिद्धत्वाद् दोषपरिहारोऽत्र** अब ये दिखाना चाह रहे हैं ब्रह्ममुनि जी के दो सूत्रों में अंतर क्या है ९० और ९१ में ये बताया गया 'कि प्रत्यक्ष लक्षण में कोई कमी नहीं' तो दो सूत्रों में दो हेतु दिए गए हैं, उनमें आपस में अंतर क्या है? ये बता रहे हैं- **पूर्वसूत्रेऽन्तःकरणसम्बन्धसिद्धत्वाद् दोषपरिहारः** पूर्वसूत्र में तो ये कहा था दोष का जो निराकरण किया समाधान किया इस दृष्टि से किया कि जो योगियों का संबंध होता है सूक्ष्म संबंध होता है योगियों का जो आंतरिक प्रत्यक्ष होता है वह अन्तःकरण के माध्यम से होता है। वहाँ ये हेतु था । इस तरह से दोष का समाधान किया और **अत्र सूत्रे निरन्तरात्मसम्बन्धसिद्धत्वाद् दोषनिराकरणमिति विशेषः** इस सूत्र में पिछले सूत्र से ये भिन्नता है कि पहले बताया कि अन्तःकरण से संबंध होता है यहा बताया कि सीधा सम्बंध होता है और सूक्ष्म पदार्थों के साथ सम्बंध होता है, इन दो हेतुओ से एक ही बात सिद्ध की परिभाषा में कोई कमी अथवा दोष नहीं है।



अब यहाँ से खण्डन मंडन टीका टिप्पणी आदि है **अनिरुद्धवृत्तौ विज्ञानभिक्षुभाष्ये चात्र प्रत्यक्षलक्षणप्रसंगे नितान्तासत्यकल्पना कृता । अनिरुद्धवृत्तौ विज्ञानभिक्षुभाष्ये च** अनिरुद्ध वृत्ती में और विज्ञान भिक्षु भाष्य में **अत्र प्रत्यक्षलक्षणप्रसंगे** इस प्रत्यक्ष लक्षण वाले इस प्रसंग में इन सूत्रों में नितान्तासत्यकल्पना कृता नितांत असत्य कल्पना की गयी है। **तत्र ''योगिनामबाह्यप्रत्यक्षत्वान्न दोषः'' ९० इति सूत्रमुभयत्र पूर्वप्रत्यक्षलक्षणाद् भिन्नविषयकं व्याख्यातं** यहाँ जो ९० वा सूत्र है पूर्वप्रत्यक्ष लक्षण से भिन्न वाला व्याखान किया गया है यत् **पूर्वत्वैन्द्रियिकस्य बाह्येन्द्रियसाध्यस्य लौकिकस्य प्रत्यक्षस्य लक्षणमुक्तं** पहले तो ८९ वे सूत्र में एंद्रियक प्रत्यक्ष का बाह्य इंद्रियों से सिद्ध होने वाला लौकिक प्रत्यक्ष का लक्षण किया गया है **न योगिनां प्रत्यक्षस्याबाह्यस्य** जो योगियों का अबाह्य प्रत्यक्ष है उसकी चर्चा नहीं की **''बाह्यप्रत्यक्षलक्षणमिदं लौकिकं योगिप्रत्यक्षं त्वबाह्यमलौकिकं च, अतो नाव्यापकत्वदोषः''** इसलिए इसमें अव्यापकता का दोष नहीं है। अधूरापन का दोष नहीं, पूरी परिभाषा है। **''ऐन्द्रियिकप्रत्यक्षमेवात्र लक्ष्यं योगिनश्चाबाह्यप्रत्यक्षकाः, अतो न दोषः''** विज्ञानभिक्षु ने कहा कि इस सूत्र में इतना ही बताना लक्ष्य है कि एंद्रियक प्रत्यक्ष ही है योगी तो आंतरिक प्रत्यक्ष वाले होते हैं, इसलिए इसमें कोई दोष नहीं है। **पुनश्च ''लीनवस्तुलब्धातिशयसम्बन्धाद्वाऽदोषः'' इति सूत्रे योगिनां प्रत्यक्षस्यापि लक्षणं मतं तस्मिन्नेवैकस्मिन् सूत्रे** अब कहते हैं कि जो ९१ वे वा ''लीनवस्तुलब्धातिशयसम्बन्धाद्वाऽदोषः'' सूत्र है इस सूत्र कि व्याख्या हुए उन्होने कहा कि योगियों का जो

**(अनिरुद्धः)''ऐन्द्रियिकप्रत्यक्षमेवात्र लक्ष्यं योगिनश्चाबाह्यप्रत्यक्षकाः, अतो न दोषः''(विज्ञानभिक्षुः) पुनश्च ''लीनवस्तुलब्धा-तिशयसम्बन्धाद्वाऽदोषः''( ९१ ) इति सूत्रे योगिनां प्रत्यक्षस्यापि लक्षणं मतं तस्मिन्नेवैकस्मिन् सूत्रे ''अथवा लक्षणेन योगिप्रत्यक्षस्यापि संग्रह इति पक्षान्तरमाह - लीनवस्तुलब्धातिशयसम्बन्धाद्वाऽदोषः'' (अनिरुद्धः) ''वास्तवं समाधानमाह-लीनवस्तुलब्धा-तिशयसम्बन्धाद्वाऽदोषः''(विज्ञानभिक्षुः) किं यत् ''योगिनामबाह्य-प्रत्यक्ष त्वान्न दोषः''( ९० ) तथा ''लीनवस्तुलब्धा-तिशयसम्बन्धाद्वाऽदोषः'' ( ९१ ) इति सूत्रद्वयं पूर्वोक्तस्य ''यत्सम्बन्धसिद्धं तदाकारोल्लेखि विज्ञानं तत्प्रत्यक्षम्''( ८० ) इति सूत्रस्य व्याख्यानभूतं सांख्यकाराद् भिन्नस्य कस्यचिद् व्याख्याकारस्य वचनं यत् ''योगिनामबाह्यप्रत्यक्षत्वान्न दोषः'' ( ९० ) इति सूत्राद् सन्तोषं प्राप्य पुनर्वास्तविक- समाधानम्''लीनवस्तुलब्धातिशयसम्बन्धाद्वाऽदोषः''( ९१ )इति वचनं पुरः स्थापयति**

---

आंतरिक प्रत्यक्ष है अलौकिक। उसका लक्षण भी इन्होने स्वीकार कर लिया ''**अथवा लक्षणेन योगिप्रत्यक्षस्यापि संग्रह इति पक्षान्तरमाह - लीनवस्तुलब्धातिशयसम्बन्धाद्वाऽदोषः**'' अथवा कह कर के दूसरा पक्ष स्वीकार कर लिया अथवा लक्षणेन वो ८९ वे सूत्र से जिसमें प्रत्यक्ष का लक्षण कहा था, उस लक्षण वाले सूत्र से योगियों का आंतरिक प्रत्यक्ष भी स्वीकार है, इसलिए अब दूसरे पक्ष को कह रहे हैं, ये तो शब्द थे अनिरुद्ध के। अब विज्ञानभिक्षु के शब्द ''**वास्तवं समाधानमाह-लीनवस्तुलब्धातिशयसम्बन्धाद्वाऽदोषः**'' **वास्तविक समाधान अब कहते हैं । (विज्ञानभिक्षुः) किं यत् ''योगिनामबाह्य-प्रत्यक्ष त्वान्न दोषः'' ( ९० ) तथा ''लीनवस्तुलब्धा-तिशयसम्बन्धाद्वाऽदोषः''( ९१ ) इति सूत्रद्वयं पूर्वोक्तस्य ''यत्सम्बन्धसिद्धं तदाकारोल्लेखि विज्ञानं तत्प्रत्यक्षम्''( ८० ) इति सूत्रस्य व्याख्यानभूतं सांख्यकाराद् भिन्नस्य कस्यचिद् व्याख्याकारस्य वचनं यत् ''योगिनामबाह्यप्रत्यक्षत्वान्न दोषः'' ( ९० ) इति सूत्राद् सन्तोषं प्राप्य पुनर्वास्तविक- समाधानम् ''लीनवस्तुलब्धा-तिशयसम्बन्धाद्वाऽदोषः'' ( ९१ ) इति वचनं पुरः स्थापयति**। इस पर टिप्पणी लिखते हैं ब्रह्ममुनि जी ये जो दो सूत्र थे ९० और ९१ वे ये जो पूर्वोक्त ( ९० वा) सूत्र का व्याख्यान भूत है क्या? व सांख्यकार से भिन्न व्याख्याकार का वचन है? इस ९१ वे सूत्र से संतोष प्राप्त न करके उस समाधान में उसको पूरा संतोष नहीं है, इसलिए कहता है कि वास्तविक समाधान तो अब है । इस तरह से कहना कोई बुद्धिमत्ता नहीं है **किं सूत्रकारस्यावास्तविकेन समाधानेनापि भाव्यं** ९१ वे सूत्र में कह रहे हैं कि वास्तविक समाधान तो अब है, क्या ९० वा सूत्र व्यर्थ था? क्या सूत्रकार नकली समाधान भी कहता है? ये आपत्ति उठाई ब्रह्ममुनि जी ने विज्ञानभिक्षु पर। **नैष शिष्टाचारः समाचारो वा तत्र साक्षात्कृतामृषीणाम्** ईश्वर का साक्षात्कार करने वाले शिष्टाचारी ऋषि लोगों का ऐसा व्यवहार आचरण नहीं होता कि पहले अवास्तविक समाधान करें। **पुनश्च ''योगिनामबाह्यप्रत्यक्षत्वान्न दोषः'' ( ९० ) तथा ''लीनवस्तुलब्धा-तिशयसम्बन्धाद्वाऽदोषः'' ( ९१ ) इति सूत्रे तु सांख्यशास्त्रस्य स्तः** फिर सूत्र ९० और ९१ ये तो सांख्यकार के हैं, किसी और व्याख्याकार के थोड़ी हैं जो स्वयम अपनी बात कहे फिर खंडन करे ये कोई बुद्धिमत्ता तो नहीं, **न हि कस्यचिद् व्याख्याकर्तुः** वह किसी अन्य व्याख्याकार के वचन नहीं है। **तस्मादनिरुद्धवृत्तौ विज्ञानभिक्षुभाष्ये चैष प्रसंगोऽनवबुद्ध्यान्यथा व्याख्यातः**। अत एव अनिरुद्ध वृत्ती में और विज्ञानभिक्षु भाष्य में ये जो प्रसंग है 'प्रत्यक्ष लक्षण वाला' ये ठीक से बिना समझे ही उन्होने गलत

**।किं सूत्रकारस्यावास्तविकेन समाधानेनापि भाव्यं नैष शिष्टाचारः समाचारो वा तत्र साक्षात्कृतामृषीणाम् । पुनश्च ''योगिनामबाह्यप्रत्यक्षत्वान्न दोषः''( ९ ० ) तथा ''लीनवस्तुलब्धा-तिशयसम्बन्धाद्वाऽदोषः'' ( ९ १ ) इति सूत्रे तु सांख्यशास्त्रस्य स्तः, न हि कस्यचिद् व्याख्याकर्तुः । तस्मादनिरुद्धवृत्तौ विज्ञानभिक्षुभाष्ये चैष प्रस ङ्गोऽनवबुद्ध्यान्यथा व्याख्यातः । अतएवाग्रे ''ईश्वरासिद्धेः''( ९ २ ) इति सूत्रव्याख्यानमप्ययुक्तं जातम् । वस्तुत ईश्वरसाधनायैव योगिनामबाह्यप्रत्यक्षत्वान्नदोषः''( ९ ० ) तथा ''लीनवस्तुलब्धा-तिशयसम्बन्धाद्वाऽदोषः''( ९ १ )इति सूत्राभ्यां योगिनाम- बाह्यप्रत्यक्षस्याप्यन्तर्भावः पूर्वप्रत्यक्षलक्षणे स्यादिति कृत्वा ''यत्सम्बन्धसिद्धं तदाकारोल्लेखि विज्ञानं तत्प्रत्यक्षम्''( ८ ९ ) सूत्रे 'यत्सम्बन्धसिद्धम्' सामान्यलक्षणपरं पदं रक्षितम् । यत ऐन्द्रियिकप्रत्यक्षेणेश्वरस्य सिद्धिर्न भवति तत्रेश्वरासिद्धिप्रसक्तिर्न भवेदत एव योगिप्रत्यक्षेण तत्सिद्धिर्भवेदिति प्रत्यक्षस्य सामान्यं लक्षणं सूत्रे**

---

व्याख्यान कर दिया है। **अतएवाग्रे ''ईश्वरासिद्धेः''( ९ २ ) इति सूत्रव्याख्यानमप्ययुक्तं जातम् ।** अब इससे अगला जो सूत्र है उसका व्याख्यान भी आयुक्त हो जाता है। **वस्तुत ईश्वरसाधनायैव योगिनामबाह्यप्रत्यक्षत्वान्नदोषः''( ९ ० ) तथा ''लीनवस्तुलब्धा-तिशयसम्बन्धाद्वाऽदोषः''( ९ १ ) इति सूत्राभ्यां योगिनाम- बाह्यप्रत्यक्षस्याप्यन्तर्भावः पूर्वप्रत्यक्षलक्षणे स्यादिति कृत्वा ''यत्सम्बन्धसिद्धं तदाकारोल्लेखि विज्ञानं तत्प्रत्यक्षम्''( ८ ९ ) सूत्रे 'यत्सम्बन्धसिद्धम्' सामान्यलक्षणपरं पदं रक्षितम्।** वास्तव में ईश्वर कि सिद्धि करने के लिए ही सूत्र कि रचना इस प्रकार कि की। और सूत्रकार ने क्या कहा- योगियों का जो आंतरिक प्रत्यक्ष होता है, इसलिए परिभाषा में कोई दोष नहीं है। यहा योगियों का प्रत्यक्ष दिखलाना था जिससे ईश्वर की सिद्धि की जाएगी और सीधा सीधा सूक्ष्म संबंध होता है इस तरह से बताकर कहा कि परिभाषा में कोई दोष नहीं है, इसलिए 'यत्सम्बन्धसिद्धं' सामान्य लक्षण बताने वाला शब्द रखा । ताकि दोनों प्रकार का अर्थ हो आंतरिक प्रत्यक्ष भी और बाह्यप्रत्यक्ष पर भी। **यतः ऐन्द्रियिकप्रत्यक्षेणेश्वरस्य सिद्धिर्न भवति** क्योंकि एन्द्रीयक प्रत्यक्ष से तो ईश्वर कि सिद्धि नहीं होती । परंतु ईश्वर कि सिद्धि तो करना ही है इसलिए उसको इस प्रकार से व्यवस्थित किया। **तत्रेश्वरासिद्धिप्रसक्तिर्न भवेदत एव योगिप्रत्यक्षेण तत्सिद्धिर्भवेदिति प्रत्यक्षस्य सामान्यं लक्षणं सूत्रे निर्दिष्टं यत्सम्बन्धसिद्धमिति।** वास्तविक बात तो ये है जो उनको समझ में नहीं आई कि सूत्रकार ने बहुत बुद्धिमत्ता से काम लिया ठीक ढंग से बात को व्यवस्थित किया कि एन्द्रीयक प्रत्यक्ष से तो ईश्वर कि सिद्धि हो नहीं पाएगी, कभी कोई ईश्वर को माने ही नहीं। कोई कहे कि 'ईश्वर का प्रत्यक्ष तो होता ही नहीं' ऐसी समस्या न हो इसलिए सामान्य शब्द रखा 'यत्सम्बन्धसिद्धं ' कि आंतरिक प्रत्यक्ष भी उसी परिभाषा से सिद्ध हो रहा है, बाकी भ्रांति निवारण के लिए दो सूत्र बनाए काही कोई ये न मान ले कि 'आंतरिक प्रत्यक्ष तो होता ही नहीं', इसलिए स्पष्टीकरण के लिए दो सूत्र बनाए। **आश्चय ५ ह्येतत् ''ईश्वरासिद्धेः''( ९ २ ) सूत्रावतरणे विज्ञानभिक्षुरैन्द्रियिकप्रत्यक्षस्येश्वरसिद्धावव्याप्तिदोषं निराकरोतीश्वरनिषेधात् तस्येश्वरस्य ''सन्निकर्षाजन्यत्वात्'' इत्युक्त्वा परन्तु ''सौक्ष्म्यादनुपलब्धिः''( १ ० ९ ) सूत्रे ''योगजधर्मस्य चोत्तेजकतया प्रकृतिपुरुषादीनां प्रत्यक्षप्रमा भवति''( विज्ञानभिक्षुः )** आश्चर्य की बात है की ''ईश्वरासिद्धेः'' ये जो सूत्र है, इस सूत्र के अवतरण=भूमिका में विज्ञान भिक्षु ने ये कहा कि इंद्रिय प्रत्यक्ष का ईश्वर सिद्धि में अव्याप्ति है, तो इस अव्याप्ति दोष का निराकरण करता है ईश्वर का निषेध करते हुए

निर्दिष्टं यत्सम्बन्धसिद्धमिति। आश्चर्यं ह्येतत् ''ईश्वरासिद्धेः'' ( ९ २ ) सूत्रावतरणे विज्ञानभिक्षुरैन्द्रियिकप्रत्यक्षस्येश्वरसिद्धावव्याप्तिदोषं निराकरोतीश्वरनिषेधात् तस्येश्वरस्य ''सन्निकर्षाजन्यत्वात्'' इत्युक्त्वा परन्तु ''सौक्ष्म्यादनुपलब्धिः'' ( १ ०९ ) सूत्रे ''योगजधर्मस्य चोत्तेजकतया प्रकृतिपुरुषादीनां प्रत्यक्षप्रमा भवति'' ( विज्ञानभिक्षुः ) यद्येवं तर्हीश्वरविषये प्रत्यक्षस्याव्याप्तिपरिहारो व्यर्थो यतस्तस्यापि योगजधर्मेण प्रत्यक्षता सम्भवति ।। ९ १ ।।

स एष योगिनामबाह्यप्रत्यक्षप्रकारोऽवश्यं स्वीकार्यो यतो बाह्यप्रत्यक्षेण -

ईश्वरासिद्धेः ।। ९ २ ।।

( ईश्वरासिद्धेः ) ईश्वरस्यासिद्धिदोषप्रस ३ात्-ईश्वरस्य सिद्धिर्बाह्यप्रत्यक्षेणै-न्द्रियिकप्रत्यक्षेण न

---

विज्ञान भिक्षु ने कहा कि ईश्वर का सन्निकर्ष हो ही नहीं सकता। उसका ज्ञान सन्निकर्षजन्य नहीं है। ऐसा कहकर के ''सौक्ष्म्यादनुपलब्धिः'' इस सूत्र कि व्याख्या में कहते हैं। जब योगज धर्म कि अधिकता होती है (व्यक्ति समाधि लगता है ध्यान लगता है मन को एकाग्र करता है तो इससे उसकी योग्यता बढ़ जाती है) उस योग्यता के बढ्ने से उसने प्रकृति पुरुष का आंतरिक प्रत्यक्ष स्वीकार कर लिया कि अंदर से उसको ज्ञान हो जाता है। (तो इस प्रकार से विरुद्ध बात करते हैं) **यद्येवं तर्हीश्वरविषये प्रत्यक्षस्याव्याप्तिपरिहारो व्यर्थो यतस्तस्यापि योगजधर्मेण प्रत्यक्षता सम्भवति** अगर दूसरे सूत्र की व्याख्या उनकी ठीक है (विज्ञानभिक्षु की) के योगज धर्म की अधिकता होने से मन की एकाग्रता अच्छी हो जाने से प्रकृति पुरुष का आंतरिक ज्ञान हो जाता है। यदि उनकी ये बात ठीक है तो पहले जो कहा था 'कि ईश्वर का सन्निकर्ष होता ही नहीं'। ईश्वर के विषय में जो प्रत्यक्ष में अव्याप्ति का परिहार्य किया कि ''**सन्निकर्षाजन्यत्वात्**'' ये समाधान व्यर्थ है। क्योंकि उसको भी योगज धर्म से प्रत्यक्ष का स्वीकार करते हैं । इस तरह से भाष्य उनका ठीक नहीं है। ये सारी टीका टिप्पणी पूरी हुई ।। ९ १ ।।



**स एष योगिनामबाह्यप्रत्यक्षप्रकारोऽवश्यं स्वीकार्यो यतो बाह्यप्रत्यक्षेण** - ये जो योगियों का आंतरिक प्रत्यक्ष की विधि है, वो अवश्य ही स्वीकार करनी चाहिए क्योंकि बाह्य प्रत्यक्ष से ईश्वर की असिद्धि हो जाने से

## ईश्वरासिद्धेः ।। ९ २ ।।

***सूत्रार्थ***= क्योंकि बाह्य प्रत्यक्ष से ईश्वर की असिद्धि होती है, इस कारण से योगियों का आंतरिक प्रत्यक्ष अवश्य मानना चाहिए ।

**भाष्य विस्तार** = **ईश्वरस्यासिद्धिदोषप्रस ३ात्-ईश्वरस्य सिद्धिर्बाह्यप्रत्यक्षेणैन्द्रियिकप्रत्यक्षेण न भवति,** एक एक शब्द को खोला उन्होने **ईश्वरस्य असिद्धि दोष प्रसंगात** ईश्वर की असिद्धि का दोष प्रसंग आने से इसे और समझाते हैं **ईश्वरस्य सिद्धिः बाह्य प्रत्यक्षेण एंद्रियक प्रत्यक्षेण न भवति** ईश्वर की सिद्धि= ज्ञान है वह बाह्य प्रत्यक्ष से इंद्रियों के प्रत्यक्ष से संभव नहीं होता। **नहि बाह्यप्रत्यक्षस्य विषय ईश्वरः,** न ही बाह्य प्रत्यक्ष का विषय ईश्वर है। **श्रुतिश्च वदति हीश्वरस्य प्रत्यक्षत्वम्** श्रुति भी कहती है ईश्वर का प्रत्यक्ष होता है

**भवति, नहि बाह्यप्रत्यक्षस्य विषय ईश्वरः, श्रुतिश्च वदति हीश्वरस्य प्रत्यक्षत्वम् ''त्वमेव प्रत्यक्षं बह्मासि त्वामेव प्रत्यक्षं बह्म वदिष्यामि'' (तै०उ० १.१.१ ) एवं योगिनामबाह्यप्रत्यक्षमपेक्ष्यतेऽत एव सांख्ये प्रत्यक्षलक्षणं सामान्यं यद्योगिनां प्रत्यक्षेऽपि घटते, योगिनामबाह्यप्रत्यक्षेण भविष्यति हीश्वरसिद्धिः ।।९२।।**

**योगिनामबाह्यप्रत्यक्षमनपेक्ष्य साध्यते यदीश्वरस्तर्हि -**

**मुक्तबद्धयोरन्यतराभावान्न तत्सिद्धिः ।।९३।।**

**(मुक्तबद्धयोः-अन्यतराभावात्) तथाभूत ईश्वरो मुक्तबद्धयोरन्यतरस्माद् भिन्नो न भविष्यति स मुक्तो जीवन्मुक्तो बद्धो वा भविष्यति ताभ्यां भिन्नो न भविष्यति । एतेन (तत्सिद्धिः-न) योगिनामबाह्यप्रत्यक्षसाध्यस्येश्वरस्यसिद्धिर्न भविष्यति, अस्ति योगिनां प्रत्यक्षीभूत ईश्वरो यता च श्रुतिस्तस्य**

---

**''त्वमेव प्रत्यक्षं ब्रह्मासि त्वामेव प्रत्यक्षं ब्रह्म वदिष्यामि''** हे ईश्वर आप ! प्रत्यक्ष ब्रह्म है, मै आपको प्रत्यक्ष करके आपकी व्याख्या करूंगा, आपके विषय में बताऊँगा। **एवं योगिनामबाह्यप्रत्यक्षमपेक्ष्यतेऽत एव सांख्ये प्रत्यक्षलक्षणं सामान्यं यद्योगिनां प्रत्यक्षेऽपि घटते,** कह रहे हैं एवं योगिनां इस प्रकार से योगियों का अबाह्य प्रत्यक्षं अपेक्ष्यते अबाह्य प्रत्यक्ष आवश्यक है (तभी तो ईश्वर की सिद्धि हो पाएगी) **अत एव** इसीलिए **सांख्ये** सांख्य विद्या में **प्रत्यक्षलक्षणं सामान्यं** प्रत्यक्ष लक्षण सामान्य शब्दों में किया है **यद्योगिनां प्रत्यक्षेऽपि घटते** जो योगियों के प्रत्यक्ष में भी घटता है। **योगिनामबाह्यप्रत्यक्षेण भविष्यति हीश्वरसिद्धिः** योगियों के आंतरिक प्रत्यक्ष से ईश्वर की सिद्धि हो जाएगी ।।९२।।



**योगिनामबाह्यप्रत्यक्षमनपेक्ष्य साध्यते यदीश्वरस्तर्हि - योगियों के आंतरिक प्रत्यक्ष को स्वीकार किए बिना यदि ईश्वर की सिद्धि की जाएगी, तब क्या होगा -**

**मुक्तबद्धयोरन्यतराभावान्न तत्सिद्धिः ।।९३।।**

***सूत्रार्थ***= यदि आँख से ईश्वर को देखेंगे तो, वह जीवन मुक्त अथवा बद्ध इन दो से अलग तीसरा न होने से वास्तविक ईश्वर की सिद्धि न हो पाएगी।

**भाष्य विस्तार = तथाभूत ईश्वरो मुक्तबद्धयोरन्यतरस्माद् भिन्नो न भविष्यति** कहते हैं **तथाभूत ईश्वरः** उस तरह का ईश्वर जिसे आप बाह्य प्रत्यक्ष से देखना चाहते हैं **मुक्तबद्धयोरन्यतरस्माद् भिन्नो न भविष्यति** (यहां मुक्त शब्द से जीवन मुक्त व्यक्ति लेना है, क्योंकि जो मुक्तात्मा है वह भी आँख से नहीं दिखती ) या तो वह जीवन मुक्त व्यक्ति होगा अथवा बद्ध होगा इन दो में से कोई एक होगा, इन दो से अलग तीसरा कोई न होगा **स मुक्तो जीवन्मुक्तो बद्धो वा भविष्यति** वह जो आँख से दिखेगा वह या तो जीवन मुक्त होगा अथवा बद्ध होगा **ताभ्यां भिन्नो न भविष्यति** इन दो से भिन्न न होगा। **एतेन योगिनामबाह्यप्रत्यक्षसाध्यस्येश्वरस्यसिद्धिर्न भविष्यति,** यदि हम आँख से ईश्वर को देखेंगे तब योगियों के आंतरिक प्रत्यक्ष से जो ईश्वर सिद्ध होता है, उस वास्तविक ईश्वर की सिद्धि नहीं हो सकेगी **अस्ति योगिनां प्रत्यक्षीभूत ईश्वरो यता च श्रुतिस्तस्य प्रत्यक्षत्वं वदति** जबकि योगियों का प्रत्यक्षीभूत ईश्वर तो है और श्रुति

प्रत्यक्षत्वं वदति ।।९ ३।।

तत्र च -

उभयथाप्यसत्करत्वम् ।।९ ४।।

(उभयथा-अपि-असत्करत्वम्) उभयथा प्रकारेणापि मुक्तस्य बद्धस्य चेश्वरत्वेऽसत्करत्वमैश्वर्यायोग्यत्वं जगद्रचनादिव्यवहारेऽकिञ्चित्करत्वमस्ति मुक्तस्य प्रयोजनाभावादथ बद्धस्य च सामर्थ्याभावात् ।।९ ४।।

यदि लोके कश्चिदीश्वरः प्रत्यक्षं प्रसिध्येत् तर्हि -

मुक्तात्मनः प्रशंसोपासासिद्धस्य वा ।।९ ५।।

---

ईश्वर के प्रत्यक्ष को बतलाती है ।।९ ३।।

**तत्र च** - इस स्थिति मे-

**उभयथाप्यसत्करत्वम् ।।९ ४।।**

***सूत्रार्थ***= बद्ध या जीवन मुक्त व्यक्ति का ईश्वर मानने पर उन दोनों में ईश्वर की योग्यता सृष्टि रचना आदि सिद्ध नहीं हो पाएगी, दोनों में यह सामर्थ्य नहीं होने से ।



**भाष्य विस्तार** = भाष्यकार कहते हैं **उभयथा प्रकारेणापि** दोनों ही प्रकार से **मुक्तस्य बद्धस्य चेश्वरत्वे** जीवन मुक्त को अथवा बद्ध को ईश्वर मान लो तब **असत्करत्वं असत्करत्वं** ये दोष आएगा अर्थात **ऐश्वर्य अयोग्यत्वं** उसमें ईश्वर वाले गुण सिद्ध नहीं हो पाएंगे और **जगद्रचनादिव्यवहारे** जगत रचना आदि व्यवहार में **अकिञ्चित्करत्वमस्ति** वह सृष्टि रचना आदि कर ही न सकेगा (इसलिए शरीर धारी को ईश्वर मानना ठीक नहीं है) अब जो आँख से दिख रहे हैं 'जीवन मुक्त और बद्ध' उनके विषय में कह रहे हैं **मुक्तस्य प्रयोजनाभावाद** जो जीवन मुक्त है उसका सृष्टि बनाना तो प्रयोजन नहीं है **अथ बद्धस्य च सामर्थ्याभावात्** और जो बद्ध आत्मा है उसका सामर्थ्य नहीं है जगत रचना करने की (स्वामी विवेकानंद जी के मत में दोनों के लिए एक ही हेतु 'सामर्थ्याभावात्' लगाना चाहिए क्योंकि जीवन मुक्त भी सामर्थ्यवान नहीं जगत रचन में) ।। ९ ४।।

**यदि लोके कश्चिदीश्वरः प्रत्यक्षं प्रसिध्येत् तर्हि** - प्रश्न उठाया कि यदि संसार में कोई व्यक्ति ईश्वर नाम से प्रसिद्ध हो जाए तो। तब इसका उत्तर देते हैं-

**मुक्तात्मनः प्रशंसोपासासिद्धस्य वा ।।९ ५।।**

***सूत्रार्थ***= शरीर धारी किसी व्यक्ति को यदि ईश्वर मान लें तो वह उस जेवण मुक्त अथवा योगाभ्यास उपासना आदि से विशिष्ट योग्यता प्राप्त बद्ध व्यक्ति की प्रशंसा मात्र है, वह वास्तविक ईश्वर नहीं है ।

**भाष्य विस्तार** = **जीवन्मुक्तस्य चरमदेहस्य (उपासासिद्धस्य वा) अथवा ध्यानोपासनया सिद्धिः प्राप्तस्य बद्धस्य यथाऽद्यत्वे जैनतीर्थ १ रनाम्ना पौराणिकावतार-नाम्ना प्रसिद्धस्य-ब्रह्ममुनिः प्रशंसामात्रं न तु वस्तुत ईश्वरः स भवति।** कह रहे हैं **जीवन्मुक्तस्य चरमदेहस्य** जो जीवन मुक्त होगा चरम देह वाला

**( मुक्तात्मनः ) जीवन्मुक्तस्य चरमदेहस्य ( उपासासिद्धस्य वा ) अथवा ध्यानोपासनया सिद्धिः प्राप्तस्य बद्धस्य यथाऽद्यत्वे जैनतीर्थ १ रनाम्ना पौराणिकावतार-नाम्ना प्रसिद्धस्य-बह्यमुनिः प्रशंसामात्रं न तु वस्तुत ईश्वरः स भवति । तस्मादीश्वर- प्रत्यक्षार्थं योगिनामान्तरिकप्रत्यक्षस्यावश्यकताऽस्तीति हेतोरत्र योगिनामयोगिनामुभयेषां प्रत्यक्षस्य सामान्यं लक्षणं कृतमतो नात्र प्रत्यक्षलक्षणे दोषः ।। ९ ५।।**

**अस्तु तर्हि योगिनामान्तरिकप्रत्यक्षग्राह्यः पुरुषविशेष ईश्वरः ''क्लेश कर्मविपाकाशयैरपरामृष्टः पुरुषविशेष ईश्वरः'' ( योग ० १ . २ ४ ) यः खलु वैदिकसिद्धान्ते स्वीक्रियते, परन्तु तस्य नित्यशुद्धबुद्धमुक्तस्वभाववत्त्वात् कथमीश्वरत्वमधिष्ठातृत्वं चेत्याकांक्षायामु%यते -**

**तत्सन्निधानादधिष्ठातृत्वं मणिवत् ।। ९ ६।।**

---

अंतिम शरीर वाला होगा, अगला शरीर धारण नहीं करेगा जिसका मोक्ष होने वाला है जो या फिर **अथवा ध्यानोपासनया सिद्धिः प्राप्तस्य** ध्यान उपासना के द्वारा जिनहोने सिद्ध प्राप्त कर ली हो (अच्छी योग्यता बना ली, काम, क्रोध, लोभ, मोह, ईर्ष्या, द्वेष आदि पर विजय प्राप्त कर ली, या मन इंद्रियों पर पूरा संयम है। इस प्रकार कि जिन्होने सिद्धि प्राप्त कर ली है) **बद्धस्य यथाऽद्यत्वे जैनतीर्थ १ रनाम्ना पौराणिकावतार-नाम्ना प्रसिद्धस्य-ब्रह्ममुनिः प्रशंसामात्रं** जैन तीर्थंकर, पौराणिक जिन्हे अवतार मानते हैं, स्वामी दयानन्द आदि ऐसे लोगों को यदि भगवान नाम से पुकारे अथवा कह देवे तो ये उनकी प्रशंसा मात्र है। वास्तव में वह ईश्वर नहीं हैं। **तस्मादीश्वर- प्रत्यक्षार्थं योगिनामान्तरिकप्रत्यक्षस्यावश्यकताऽस्तीति हेतोरत्र योगिनामयोगिनामुभयेषां प्रत्यक्षस्य सामान्यं लक्षणं कृतमतो नात्र प्रत्यक्षलक्षणे दोषः।** आगे कहा **तस्मादीश्वर- प्रत्यक्षार्थ** ५ इसलिए ईश्वर का प्रत्यक्ष करने के लिए **योगिनामान्तरिकप्रत्यक्षस्यावश्यकताऽस्तीति** योगियों के आन्तरिक प्रत्यक्ष की आवश्यकता होती है, क्योंकि उसके बिना ईश्वर की सिद्धि न हो पाएगी इति हेतो इसी कारण से अत्र यहाँ इस सूत्र में योगिनामयोगिनामुभयेषां योगी हो या अयोगी दोनों ही व्यक्तियों का **प्रत्यक्षस्य सामान्यं लक्षणं कृतं** दोनों का प्रत्यक्ष करने वाला सामान्य लक्षण बताया **अतो नात्र प्रत्यक्षलक्षणे दोषः** अतः यहाँ प्रत्यक्ष लक्षण में कोई दोष नहीं है ।। ९ ५।।



**अस्तु तर्हि योगिनामान्तरिकप्रत्यक्षग्राह्यः पुरुषविशेष ईश्वरः ''क्लेश कर्मविपाकाशयैरपरामृष्टः पुरुषविशेष ईश्वरः''** हमने मान लिया कि- योगियों के आंतरिक प्रत्यक्ष से ग्रहण करने योग्य एक पुरुष विशेष ईश्वर है । योगदर्शन के सूत्र के अनुसार क्लेश कर्म विपाक आदि से परे है, सब जीवो से भिन्न प्रकार का है **( योग ० १ . २ ४ ) यः खलु वैदिकसिद्धान्ते स्वीक्रियते** जो ईश्वर वैदिक सिद्धान्त में स्वीकार किया जाता है, वह हमने भी मान लिया, **परन्तु तस्य नित्यशुद्धबुद्धमुक्तस्वभाववत्त्वात् कथमीश्वरत्वमधिष्ठातृत्वं चेत्याकांक्षायामुच्यते** परंतु उसका नित्य शुद्ध बुध्द मुक्त स्वभाव होने से वह संसार का स्वामी कैसे हो गया और सब जगत का राजा कैसे हो गया? ऐसा प्रश्न होने पर उत्तर देते हैं -

**तत्सन्निधानादधिष्ठातृत्वं मणिवत् ।। ९ ६।।**

***सूत्रार्थ***= प्रकृति की समीपता से ईश्वर प्रकृति का अधिष्ठाता वा स्वामी हो जाता है, जैसे लोहे की निकटता से चुंबक।

सदेवोत्पद्यते-उद्भवति-अभिव्यज्यतेऽभिव्यक्तिमाप्नोति नासत्, तस्मात् सदात्मकतया स्वकारणेऽवतिष्ठते ।। ११४।।

हेतुं प्रयच्छति -

उपादाननियमात् ।। ११५।।

( उपादाननियमात् ) उपादाननियमान्नासदुत्पादः। यद्यदुत्पद्यते तत्तदुपादान- नियमात्, यथाभूतं यस्योत्पद्यमानस्योपादानं तथाभूतं तदुत्पद्यते । मृत्तिकायां मृत्तिकातो वा घटः, तन्तुषु तन्तुभ्यो वा पटः, इत्युपादाननियमः ।। ११५।।

यतः -

सर्वत्र सर्वदा सर्वासम्भवात् ।। ११६।।

---

रूपांतरित होके किसी दूसरी वस्तु के रूप में उत्पन्न होगी) उसी सत्तात्मक से ही उत्पन्न हो सकता है, रूपांतरित होती है अभिव्यक्त होती है, असत से नहीं होती। **तस्मात् सदात्मकतया स्वकारणेऽवतिष्ठते** इसलिए वो जो कार्य हो रहा है वो सत्तात्मक रूप से अपने कारण में छुपा हुआ है, तभी वह कालांतर में प्रकट होता है **।। ११ ४।।**

**हेतुं प्रयच्छति - और हेतु देते हैं-**

**उपादाननियमात् ।।११५।।**



***सूत्रार्थ***= किसी भी कार्य वस्तु की उत्पत्ति उसके निर्धारित कारण वस्तु से होती है, इस नियम से ये सिद्ध होता है कि जगत शून्य से नहीं बना है ।

**भाष्य विस्तार** = शून्य से कुछ भी नहीं बनता इस बात की सिद्धि के लिए एक और नियम बताया **उपादाननियमान्नासदुत्पादः** उत्पत्ति का एक नियम है, असत से उत्पत्ति हो ही नहीं सकती। **यद्यदुत्पद्यते तत्तदुपादान- नियमात्** जो-जो वस्तु उत्पन्न होती है वो उपादान के नियम से होती है, **यथाभूतं यस्योत्पद्यमानस्योपादानं तथाभूतं तदुत्पद्यते** उत्पन्न होने वाली वस्तु का जो उपादान कारण है, वह जैसा होगा वस्तु भी वैसी ही बनेगी । **मृत्तिकायां मृत्तिकातो वा घटः** मिट्टी से मिट्टी का घड़ा बनेगा, **तन्तुषु तन्तुभ्यो वा पटः**, जैसे तन्तु होंगे वैसा वस्त्र बनेगा **इत्युपादाननियमः** इस प्रकार से ये उपादान का नियम है ।। ११५।।

**यतः -**

**सर्वत्र सर्वदा सर्वासम्भवात् ।। ११६।।**

***सूत्रार्थ***= कहीं पर भी कभी भी कुछ भी उत्पन्न होना संभव न होने से शून्य से जगत नहीं बनता।

**भाष्य विस्तार** = **सर्वत्र सर्वदा सर्वस्यानुत्पादात्।** सब जगह सदैव सब वस्तुएँ उत्पन्न नहीं होती। **उपादानानियमें तु सर्वत्र सर्वदा सर्ववस्तूनामुत्पादो भवेत्** यदि आपकी (पूर्वपक्षी की ) मान्यता को मान लें कि शून्य से ही सब कुछ बन जाता है, जब उपादान का कोई नियम ही न मानों तो फिर तो कहीं भी कोई भी वस्तु बन जानी चाहिए? पर ऐसा होता नहीं। जब तक उपादान कारण नहीं होगा तब तक कार्य वस्तु नहीं बनेगी, **न च तथा भवति तस्मादुपादाननियमान्नास- दुत्पादः** कहीं पर कुछ बनता नहीं, ऐसा नहीं होता इसलिए

**(सर्वत्र सर्वदा सर्वाम्भवात्) सर्वत्र सर्वदा सर्वस्यानुत्पादात् । उपादानानियमे तु सर्वत्र सर्वदा सर्ववस्तूनामुत्पादो भवेत्, न च तथा भवति तस्मादुपादाननियमान्नास- दुत्पादः ।। ११६।।**

**पुनश्च -**

**शक्तस्य शक्यकरणात् ।। ११७।।**

**(शक्तस्य शक्यकरणात्) शक्तस्य शक्यकरणं यच्छक्यं कर्तुं तच्छक्यं शक्तस्यान्तरे पूर्वतो विद्यमानं हि सम्भवति पूर्वतो विद्यमानं शक्यमव्यक्तं सद् वर्तते, तदेवाभिव्यज्यते तस्मान्नासदुत्पादः ।।**

---

उपादान का नियम होने से अभाव से कुछ भी उत्पन्न नहीं होता **।। ११६।।**

**पुनश्च -**

**शक्तस्य शक्यकरणात् ।। ११७।।**

***सूत्रार्थ***= जो कारण वस्तु है वो शक्त है, उसी से कार्य की उत्पत्ति संभव है ।

**भाष्य विस्तार** = **शक्तस्य शक्यकरणं यच्छक्यं कर्तुं तच्छक्यं शक्तस्यान्तरे पूर्वतो विद्यमानं हि सम्भवति पूर्वतो विद्यमानं शक्यमव्यक्तं सद् वर्तते** एक नियम है **शक्तस्य शक्यकरणं** जो वस्तु किसी दूसरी वस्तु को उत्पन्न करने में समर्थ है उसी से वो वस्तु बन सकती है (जैसे आटा रोटी को उत्पन्न करने में समर्थ है, आटा वस्त्र को उत्पन्न करने में समर्थ नहीं है) **यच्छक्यं कर्तुं तच्छक्यं** जो किसी वस्तु को उत्पन्न कर सकता है वही कर सकता है उसको कोई और नहीं कर सकता (धागा रोटी नहीं बना सकता, लेकिन आटा बना सकता है ) **शक्तस्यान्तरे** उस शक्त वस्तु में (आटे में, कारण द्रव्य में) **पूर्वतो विद्यमानं हि सम्भवति** जो पहले से विद्यमान है (आटे के अंदर रोटी छुपी हुई है) **पूर्वतो विद्यमानं शक्यमव्यक्तं सद् वर्तते** पहले से विद्यमान वो कार्य वस्तु (रोटी) छुप करके बैठी हुई है **तदेवाभिव्यज्यते** वही उस कारण द्रव्य से प्रकट हो जाती है तस्मान्नासदुत्पादः इसलिए असत अभाव से किसी वस्तु की उत्पत्ति नहीं होती है **।। ११७।।**



**नासदुत्पाद इत्यत्रापरो हेतुः** - असत से अभाव से कुछ भी नहीं बनता इस विषय में एक और हेतु दे रहे हैं-

**कारणभावाच्च ।। ११८।।**

***सूत्रार्थ***= कार्य में कारण द्रव्य के उपलब्ध होने से अभाव से भाव की उत्पत्ति नहीं होती।

**भाष्य विस्तार** = **अथ च कार्ये कारणभावात् कारणस्योपलम्भात्,** और भी कहते हैं कि कार्य में कारण के होने से, कार्य में कारण के उपलब्ध होने से **उपलभ्यते हि कार्ये कारणम्,** कार्य वस्तु में कारण वस्तु स्पष्ट उपलब्ध है , जैसे कि उदाहरण देते हैं- **यथा घटे मृत्तिका पटे तन्तवः**। जैसे घड़े में मिट्टी दिखती है, वस्त्र में धागा दिखता है। **एवं घटस्य मृत्तिकातः पटस्य तन्तुभ्योऽभेदो विद्यते हि**। जब इस दृष्टि से हम देखते हैं कि घड़े में मिट्टी दिखती है और वस्त्र में तन्तु दिख रहा है तो फिर उन दोनों में अभेद दिखाई देता है। **एवं कार्ये कारणाभेदात् तथा च कारणे भावो यस्य तथाभूतात् कार्यात् कार्यस्य कारणे भावादव्यक्तरूपेण**

११७।।

नासदुत्पाद इत्यत्रापरो हेतुः -

**कारणभावाच्च ।।११८।।**

(कारणभावात्-च) अथ च कार्ये कारणभावात् कारणस्योपलम्भात्, उपलभ्यते हि कार्ये कारणम्, यथा घटे मृत्तिका पटे तन्तवः। एवं घटस्य मृत्तिकातः पटस्य तन्तुभ्योऽभेदो विद्यते हि। एवं कार्ये कारणाभेदात् तथा च कारणे भावो यस्य तथाभूतात् कार्यात् कार्यस्य कारणे भावादव्यक्तरूपेण विद्यमानत्वादपि नासदुत्पादः। उक्तं हि वेदे ''तुच्छ्येनाभ्वपिहितं यदासीत्तन्महिना जायतैकम्'' (ऋ० १.१३९.२) ''तद्धेहं तर्ह्यव्याकृतमासीत्'' (बृह०१.४.७) ''सदेव सोम्येदमग्र आसीत्'' (छान्दो० ६.२.१) ''नासतो विद्यते भावो०'' (गीता २.१६) ।।११ ८।।

अत्र शंकते -

---

**विद्यमानत्वादपि नासदुत्पादः**। एवं इस प्रकार से **एवं कार्ये कारणाभेदात्** कार्य में कारण का अभेद होने से **तथा च** और **कारणे भावो यस्य** कारण में विद्यमान है **तथाभूतात् कार्यात्** जो उस तरह का ये कार्य **कार्यस्य कारणे भावः** कार्य कारण में पहले से विद्यमान है **अव्यक्तरूपेण विद्यमानत्वादपि** सूक्ष्म रूप से छुप करके बैठा हुआ होने से, **नासदुत्पादः** इस कारण से भी अभाव से कोई उत्पत्ति नहीं होती। **उक्तं हि वेदे** जैसा कि वेद में भी बताया है ''**तुच्छ्येनाभ्वपिहितं यदासीत्तन्महिना जायतैकम्**'' तुच्छ रूप से छोटा सा वो आभू नाम प्रकृति अंधकार में ढकी हुई थी वह महतत्व के रूप में प्रकट हुई। यहाँ कारण से ही कार्य बना। ''**तद्धेहं तर्ह्यव्याकृतमासीत्**'' दूसरा प्रमाण दिया– तब प्रलय अवस्था में ये प्रकृति उस समय बनी हुई नहीं थी। ''**इदं**'' कहा कोई वस्तु होगी, तभी तो कहा, शून्य होती तो क्यों कहते? ''**सदेव सोम्येदमग्र आसीत्**'' हे सोम्य सृष्टि उत्पत्ति से पूर्व सत्तात्मक कारण प्रकृति थी उसी से ये जगत बना ''**नासतो विद्यते भावो ०**'' शून्य से कुछ भी उत्पन्न नहीं हो सकता ।इसलिए जो भी उत्पन्न होता है वह सत्तात्मक पदार्थों से ही उत्पन्न होता है ।। ११८।।



**अत्र शंकते -**

**भावे भावयोगश्चेन्न वाच्यम् ।।११९।।**

***सूत्रार्थ***= कारण द्रव्य में यदि कार्य द्रव्य पहले से विद्यमान है तो कार्य द्रव्य की उत्पत्ति व अनुत्पत्ति के संबंध में कुछ नहीं कहना चाहिए ।

**भाष्य विस्तार** = **कारणात्मके भावे भावयोगः कार्यात्मकस्य भावस्य योगो विद्यमानत्वं चेत्।** अभी पिछले प्रसंग में कहा था की कारण कार्य में छुप के बैठा है (जिससे बनेगी वो कारण जो बनेगी वो कार्य है)। इस पर पूर्वपक्षी शंका उठाता है जो **कारणात्मके भावे भावयोगः** कारण स्वरूप वाला पदार्थ है उसमें **कार्यात्मकस्य भावस्य योगो** जो कार्यात्मक वस्तु है रोटी ।उसका योग है **विद्यमानत्वं चेत्**। यदि रोटी आटे में पहले से विद्यमान है, तब प्रश्न उठता है **तदा कार्यस्योत्पादानुत्पादविषये न वक्तव्यं यद्वा कार्यमुत्पन्नं**

**भावे भावयोगश्चेन्न वाच्यम् ।। ११९ ।।**

**( भावे भावयोगः-चेत् ) कारणात्मके भावे भावयोगः कार्यात्मकस्य भावस्य योगो विद्यमानत्वं चेत्। तदा ( न वाच्यम् ) कार्यस्योत्पादानुत्पादविषये न वक्तव्यं यद्वा कार्यमुत्पन्नं नोत्पन्नं न वक्तव्यं स्यात् ।। ११९ ।।**

**समाधत्ते -**

**नाभिव्यक्तिनिबन्धनौ व्यवहाराव्यवहारौ ।। १२० ।।**

**( न ) न युक्तमुक्तम् । यतः ( अभिव्यक्तिनिबन्धनौ व्यवहाराव्यवहारौ ) कार्यवस्तुनोऽभिव्यक्तिनिमित्तौ तस्योत्पादानुत्पादव्यवहारौ स्तः। गुप्तं सत् तिष्ठति कार्यं यदाऽभिव्यक्ततां**

---

**नोत्पन्नं न वक्तव्यं स्यात्** यदि कार्य पहले से कारण में विद्यमान है तो फिर उस कार्य की उत्पत्ति और अनुत्पत्ति के विषय में नहीं कहना चाहिए अथवा कार्य उत्पन्न हुआ नहीं उत्पन्न हुआ ये नहीं कहना चाहिए । इस प्रश्न के उठान पर सूत्र का अर्थ है ।। ११९ ।।

**समाधत्ते** - अब सिद्धांती समाधान करता है-

**नाभिव्यक्तिनिबन्धनौ व्यवहाराव्यवहारौ ।। १२० ।।**

***सूत्रार्थ***= कार्यद्रव्य की अभिव्यक्ति के आधार पर ही उसके प्रयोग का व्यवहार या अव्यवहार होता है, इसलिए पूर्वपक्षी का कथन ठीक नहीं हैं ।



**भाष्य विस्तार** = **न युक्तमुक्तम्** पूर्वपक्षी की युक्ति ठीक नहीं है, उसके विषय में कह रहे हैं - **यतः** क्योंकि **कार्यवस्तुनोऽभिव्यक्तिनिमित्तौ तस्योत्पादानुत्पादव्यवहारौ स्तः।** कार्य वस्तु की (रोटी घड़े जो कार्य वस्तु हैं उनकी) अभिव्यक्ति निमित्त वाले (अभिव्यक्ति वाले हैं) उसकी उत्पत्ति या अनुत्पत्ति के जो व्यवहार हैं वो अभिव्यक्ति के कारण से हैं **गुप्तं सत् तिष्ठति कार्यं यदाऽभिव्यक्ततां प्राप्नोति प्रकटीभवति तदा तस्योत्पाद इत्युच्यते, गुप्तं सत् तिष्ठति** कार्य वस्तु छुप करके रहता है **कार्यं यदाऽभिव्यक्ततां प्राप्नोति प्रकटीभवति** जब वह कार्य वस्तु अभिव्यक्त हो जाती है प्रकट हो जाती है **तदा तस्योत्पाद इत्युच्यते** तब उसकी उत्पत्ति कही जाती है। **यदा नाभिव्यक्ततामाप्नोति तदा तस्यानुत्पादः प्रोच्यते** जब वह अभिव्यक्त नहीं होती तो उस समय उसका अनुत्पाद (अनुत्पत्ति) कहा जाता है, **तिलेषु तैलं सत् पीडनेनाभिव्यज्यते यथा।** दृष्टांत दिया जैसे तिलों में तेल होता है (जब तक तेल नहीं निकला तो कहते हैं कितना तेन निकलोगे) जैसे तेल तिल में छिपा है तब तक उसकी उत्पत्ति नहीं कहते हैं और जब तेल को पिरोते हैं तब तेल निकाल आता है। **अभिव्यक्तिमाश्रित्य तस्य प्रयोगव्यवहाराव्यवहारौ च भवतः।** अभिव्यक्ति के आधार पर ही उस वस्तु का प्रयोग व्यवहार या अव्यव्हार दोनों होते हैं। **तस्मान्न दोषः कारणे कार्यस्य गुप्तरूपेण विद्यमानत्वे** इसलिए कारण वस्तु में (आटे में) कार्य वस्तु (रोटी) के गुप्त रूप से विद्यमान होने में कोई दोष नहीं है ।। १२० ।।

**अथ च** - अब नाश की परिभाषा बताते हैं, नाश क्या होता है?

**नाशः कारणलयः ।। १२१ ।।**

प्राप्नोति प्रकटीभवति तदा तस्योत्पाद इत्युच्यते, यदा नाभिव्यक्ततामाप्नोति तदा तस्यानुत्पादः प्रोच्यते, तिलेषु तैलं सत् पीडनेनाभिव्यज्यते यथा। अभिव्यक्तिमाश्रित्य तस्य प्रयोगव्यवहाराव्यवहारौ च भवतः। तस्मान्न दोषः कारणे कार्यस्य गुप्तरूपेण विद्यमानत्वे ।। १२० ।।

अथ च -

**नाशः कारणलयः ।। १२१ ।।**

( नाशः कारणलयः ) य एष नाशो विनाशः ''शून्यं तत्त्वं भावो विनश्यति वस्तुधर्मत्वाद् विनाशस्य'' वचनाद् वादिनाऽवलम्बितः शून्यसाधनाय न स सर्वथा नाशोऽभावो वाऽपितु कारणलयः- कार्य-वस्तुनः कारणेऽन्तर्धानं कार्यस्य सूक्ष्मीभाव एव कारणभावः, अस्मात् पूर्वतः प्रकृतः शून्यवादो निरस्तो विज्ञेयः ।। १२१ ।।

---

*सूत्रार्थ*= व्यक्त हुए कार्य वस्तु का कारण में लीन हो जाना, नाश का अर्थ है।

**भाष्यार्थ**= **य एष नाशो विनाशः ''शून्यं तत्त्वं भावो विनश्यति वस्तुधर्मत्वाद् विनाशस्य'' वचनाद् वादिनाऽवलम्बितः शून्यसाधनाय न स सर्वथा नाशोऽभावो वाऽपितु कारणलयः** यह जो नाश है विनाश है जो पूर्वपक्षी ने कहा ''अन्त में शून्य ही बचेगा अर्थात वस्तु के धर्म ही विनाश होना है नष्ट होना है'' इस वचन से वादी ने नाश की बात का आधार लिया शून्य की सिद्धि के लिए। इस संबंध में सिद्धांती कहता है **न स सर्वथा नाशोऽभावो** किसी वस्तु का सर्वथा नाश=अभाव नहीं होता, **वाऽपितु कारणलयः** अपितु वह कारणलय हो जाता है। (जो वस्तु जिस कारण से बनी थी वह टूट-फुट कर उस वस्तु में जाकर मिल जाती है) **कार्य-वस्तुनः कारणेऽन्तर्धानं कार्यस्य सूक्ष्मीभाव एव कारणभावः**, नाश का अर्थ है कार्य वस्तु का कारण में अन्तर्धान=मिल जाना है कार्य का सूक्ष्मीभाव ही कारण भाव है, सूक्ष्म होकर कारण में लीन हो जाना ही उसका नाश है। **अस्मात् पूर्वतः प्रकृतः शून्यवादो निरस्तो विज्ञेयः** इस सूत्र से ये समझना चाहिए कि जो पूर्व में प्रकरण से चला आ रहा था शून्यवाद उसका खंडन हो गया ऐसा जानना चाहिए ।। १२१ ।।

**यद्येवं नाशो न सर्वथा नाशोऽभावः किन्त्वभिव्यक्तिं प्राप्तस्य व्यक्तस्य वा कार्यवस्तुनः कारणलयः सूक्ष्मीभावोऽव्यक्तभावः पुनश्च तथैवाव्यक्तस्य वा कार्यवस्तुनः कारणलयः सूक्ष्मीभावोऽव्यक्तभावः पुनश्च तथैवाव्यक्तरूपस्य सूक्ष्मस्य कश्चित् पूर्वः पदार्थः स्यादभिव्यक्तिहेतुस्तस्य चाभिव्यक्तिहेतुरन्यः पर इत्यनवस्थादोषः प्रसच्येत । अत्रोच्यते** -पूर्वपक्षी ने एक और प्रश्न उठाया- यदि नाश का अर्थ सर्वथा नाश=अभाव नहीं है, किन्तु जो कार्य वस्तु प्रकट हुई थी, अभिव्यक्ति को प्राप्त हुई थी उन कार्य वस्तुओं का कारण में लय हो जाना सूक्ष्मीभाव हो जाना, ये आपने विनाश का अर्थ बताया । फिर जो वस्तु टूट कर सूक्ष्म हो गयी उस अव्यक्त रूप सूक्ष्म का, उसकी अभिव्यक्ति करने वाला, उससे सूक्ष्म पदार्थ, उसके पीछे कोई और होगा ? (जैसे मकान टूटने से ईंट बचती है उनके टूटन से टुकड़े फिर टुकड़ों के टूटने से रेत बचती है ) उसका अभिव्यक्ति करने वाला कोई और दूसरा फिर उसका कोई और दूसरा इस क्रम में अनवस्था दोष आता है । इसका उत्तर देते हैं-

**पारम्पर्यतोऽन्वेषणा * बीजाङ्कुरवत् ।। १२२ ।।**

*सूत्रार्थ*= कार्य कारण की परंपरा से कारण की खोज अंकुर और बीज के समान करनी चाहिए, तब

यद्येवं नाशो न सर्वथा नाशोऽभावः किन्त्वभिव्यक्तिं प्राप्तस्य व्यक्तस्य वा कार्यवस्तुनः कारणलयः सूक्ष्मीभावोऽव्यक्तभावः पुनश्च तथैवाव्यक्तस्य वा कार्यवस्तुनः कारणलयः सूक्ष्मीभावोऽव्यक्तभावः पुनश्च तथैवाव्यक्तरूपस्य सूक्ष्मस्य कश्चित् पूर्वः पदार्थः स्यादभिव्यक्तिहेतुस्तस्य चाभिव्यक्तिहेतुरन्यः पर इत्यनवस्थादोषः प्रसज्येत । अत्रोच्यते -

पारम्पर्यतोऽन्वेषणा * बीजाङ्कुरवत् ।। १२२।।

( पारम्पर्यतः-अन्वेषणा बीजाङ्कुरवत् ) परमित्यवरादिदानीन्तनात्परं पुनः परात्परं परात्परमितीत्थं पारम्पर्यं तु प्रारम्भसर्गस्ततः पारम्पर्यतोऽन्वेषणा खलु बीजाङ्कुरवन्मन्तव्या। यथा बीजादङ्कुरोऽभिव्यज्यतेऽङ्कुराच्च पुनर्बीजाभिव्यक्तिरिति परम्परायामादिसर्गे वृक्षा यदा नासन् तदा तेषां बीजशक्त्या भाव्यमेव, यथा तदा बीजं पूर्वमथाङ्कुरः पश्चात् तथैव व्यक्तात् कार्यवस्तुनः

---

अनवस्था दोष नहीं आएगा ।

**भाष्य विस्तार = परमित्यवरादिदानीन्तनात्परं पुनः परात्परं परात्परमितीत्थं पारम्पर्यं तु प्रारम्भसर्गः** परम वह है जो इस समय है हमारे सामने है, उससे पूर्व वाला है उससे और पीछे वाली वस्तु, उससे और पीछे वाली वस्तु इस तरह से क्रम से चलते जाएंगे (सांख्य कि शैली में समझें तो- पंचमहाभूत से पीछे तन्मात्राएँ उससे पीछे अहंकार उससे पीछे महतत्व और उससे पीछे प्रकृति, ये अंतिम।) तो सृष्टि के आरंभ में पहुँच जाएंगे अर्थात प्रकृति तक। **ततः पारम्पर्यतोऽन्वेषणा खलु बीजाङ्कुरवन्मन्तव्या** तो जो प्रकृति अन्त में मिलेगी तो वहाँ से ये जो कारण कार्य की परंपरा है वह बीज और अंकुर के समान माननी चाहिए। **यथा बीजादङ्कुरोऽभिव्यज्यतेऽङ्कुराच्च पुनर्बीजाभिव्यक्तिरिति परम्परायामादिसर्गे वृक्षा यदा नासन् तदा तेषां बीजशक्त्या भाव्यमेव,** उदाहरण देते हैं- जब बीज से अंकुर के समान, जब बीज से अंकुर प्रकट होता है, तो अंकुर से फिर बीज की अभिव्यक्ति होती है इस प्रकार से परंपरा में जब आदि सर्ग में, सृष्टि के आरंभ में जब वृक्ष नहीं थे, तब उस समय उसकी बीज शक्ति होनी चाहिए। क्योंकि बीज पहले होना चाहिए, क्योंकि वह कारण है। **यथा** जैसे **तदा बीजं पूर्वमथाङ्कुरः पश्चात्** जब बीज पहले था अंकुर बाद में था **तथैव** उसी प्रकार से **व्यक्तात् कार्यवस्तुनः** ये जो व्यक्त कार्य वस्तु है **पूर्वमव्यक्तभावः** इससे पहले वो अव्यक्त होना ही चाहिए **पुनश्च बीजेऽङ्कुरो-ऽव्यक्तरूपेणोपलभ्यतेतद्वत्कार्यं** और जैसे बीज में अंकुर छुपा हुआ रहता ही है, **वस्तु खल्वप्यव्यक्तरूपेण कारणपदार्थे विद्यते हीति मन्तव्यम्** उसी के समान कार्य वस्तु भी अव्यक्त रूप से कारण पदार्थ में रहती ही है, ऐसा मानना चाहिए। यहाँ भाष्य पूरा हुआ, अब टीकाकारों का खंडन-मंडन-

**अत्र सूत्रेऽनिरुद्धवृत्तौ विज्ञानभिक्षुभाष्ये चायौक्तिकमुक्तं** इस सूत्र में अनिरुद्धवृत्ति और विज्ञानभिक्षु भाष्य में अर्थ ठीक नहीं किया **यत् ''कार्यस्याभि- व्यक्तेरभिव्यक्तिरन्या'' इति परम्पराऽनवस्थादोषोऽवतारितः** वे कहते हैं कि कार्य कि अभिव्यक्ति से अन्य कार्य की अभिव्यक्ति होती है, (ये भविष्य की ओर चल रहे हैं और ब्रह्म मुनि जी भूतकाल की बात कह रहे हैं) इस कार्य वस्तु में पीछे कारण फिर और कारण, कार्य की अभिव्यक्ति के पश्चात ये परंपरा अनवस्था दोष को उत्पन्न करती है **परन्तु न तथा परम्परा-ऽनवस्थाऽऽशंकाऽऽश्रिताऽत्र सूत्रे** परंतु उस प्रकार की परंपरा से अनवस्था दोष की आशंका इस सूत्र में नहीं है, **किन्त्वत्र सूत्रे तु ''नाशः कारणलयः'' ( सां ०१.१२१ ) इति पूर्वसूत्रतः कारणपरम्पराऽ[illegible]**

पूर्वमव्यक्तभावः पुनश्च बीजेऽङ्कुरो-ऽव्यक्तरूपेणोपलभ्यतेतद्वत्कार्यं वस्तु खल्वप्यव्यक्तरूपेण कारणपदार्थे विद्यते हीति मन्तव्यम् ।

अत्र सूत्रेऽनिरुद्धवृत्तौ विज्ञानभिक्षुभाष्ये चायौक्तिकमुक्तं यत् ''कार्यस्याभि- व्यक्तेरभिव्यक्तिरन्या'' इति परम्पराऽनवस्थादोषोऽवतारितः परन्तु न तथा परम्परा- ऽनवस्थाऽऽशंकाऽऽश्रिताऽत्र सूत्रे, किन्त्वत्र सूत्रे तु ''नाशः कारणलयः'' (सां ०१.१२१) इति पूर्वसूत्रतः कारणपरम्पराऽऽशंकापेक्ष्यते यत् कार्याभिव्यक्तिः कारणाद् भवति पुनस्तत्कारणाभिव्यक्तिः कुत इति कारणपरम्पराऽऽशंकायां सूत्रतात्पर्यं तथैव बीजाङ्कुरवत् कारणपरम्परायामुदाहरणं दत्तम् ।।१२२।।

हेत्वन्तरमुच्यते -

उत्पत्तिवद्वाऽदोष ।।१२३।।

(वा-उत्पत्तिवत्-अदोषः) अथवा स्यादुत्पत्तिवददोषः। यथा चोत्पत्तिवादे कार्यस्योत्पत्तिः कारणाज्जायते कारणात्कार्यमुत्पद्यते तत्रोत्पत्तिकारणस्य पूर्वता सिध्यति तथैवात्राभिव्यक्तिवादेऽपि

---

**ापेक्ष्यते** किन्तु इस सूत्र में तो ''पिछले सूत्र में बताया- नाश का अर्थ है कारण में लय हो जाना'' कारण तो पीछे होता है, इसलिए पीछे की ओर चलना चाहिए, यहाँ जो परंपरा बताई वो पीछे की ओर संकेत कर रही है, न कि आगे एक कार्य से दूसरे कार्य की अभिव्यक्ति की। **यत् कार्याभिव्यक्तिः कारणाद् भवति** क्योंकि कार्य की अभिव्यक्ति कारण से होती है **पुनस्तत्कारणाभिव्यक्तिः कुत इति कारणपरम्पराऽऽशंकायां सूत्रतात्पर्यं** तो सूत्र का तात्पर्य यहाँ पर था की कार्य की अभिव्यक्ति कारण से होती है उस कारण की अभिव्यक्ति और कारण से होती है **तथैव बीजाङ्कुरवत् कारणपरम्परायामुदाहरणं दत्तम्** तो उसी प्रकार से बीज और अंकुर का उदाहरण यहाँ पर दिया जैसे बीज कारण है और अंकुर कार्य है, कारण परंपरा की ओर खोज करनी चाहिए न कि कार्य की ओर ।।१२२।।



**हेत्वन्तरमुच्यते - और एक कारण बताते हैं-**

**उत्पत्तिवद्वाऽदोषः ।।१२३।।**

***सूत्रार्थ***= कार्य की उत्पत्ति कारण से होती है, इसे उत्पत्तिवाद कहते हैं, इस प्रकार से कार्य कारण से अभिव्यक्त होता है, इसे अभिव्यक्तिवाद कहते हैं ।अभिव्यक्तिवाद उत्पत्तिवाद के समान दोष रहित है ।

**भाष्य विस्तार = अथवा स्यादुत्पत्तिवददोषः** अथवा इसको ऐसे भी कह सकते हैं कि 'उत्पत्ति के समान' इसमें कोई दोष नहीं है। **यथा चोत्पत्तिवादे कार्यस्योत्पत्तिः कारणाज्जायते** जैसे कहते हैं उत्पत्ति के सिद्धान्त में कार्य की उत्पत्ति कारण से होती है **कारणात्कार्यमुत्पद्यते तत्रोत्पत्तिकारणस्य पूर्वता सिध्यति** वहाँ पर भी उत्पत्ति कारण की पूर्वता सिद्ध होती है, कारण के बाद कार्य होता है **तथैवात्राभिव्यक्तिवादेऽपि कार्यस्याभिव्यक्तिः कारणाद् भवति** इसी प्रकार से अभिव्यक्ति के सिद्धान्त में भी कार्य की अभिव्यक्ति कारण से होती है, दोनों जगह नियम समान हैं। **यतस्तत्तानभिव्यक्तं सत् तद् वर्तते** क्योंकि कारण में छिपा हुआ रहता हुआ वह पहले से वर्तमान है **तदनभिव्यक्तस्वरूपवत् कारणं भवति** जो कार्य द्रव्य है वो

**कार्यस्याभिव्यक्तिः कारणाद् भवति यतस्तत्तानभिव्यक्तं सत् तद् वर्तते तदनभिव्यक्तस्वरूपवत् कार्यं भवति। तस्मान्न दोषः ।। १२३।।**

**भवतु यदभिव्यक्तं तत्कार्यं यस्मादभिव्य%यते तत्कारणं तथापि कार्यस्य विशिष्टं स्वरूपं किं यतस्त%ज्ञानं सौगम्येन स्यादित्याकांक्षायामुच्यते -**

**हेतुमदनित्यं * सक्रियमनेकमाश्रितं लिंगम् ।। १२४।।**

**( लिंगम् ) लिङ्ग्यतेऽनुमीयते कारणमनेनेति लिंगकार्यम् । तच्च ( हेतुमत्-अनित्यं सक्रियम्, अनेकम्, आश्रितम् ) हेतुमत् कारणवत् सहेतुकं कारणान्वयि तथा निमित्तवच्च कस्मै चिन्निमित्ताय कृतं भोगार्थमिति यावत्, अनित्यं नश्वरं सक्रियं क्रियया निष्पद्यमानं निमित्तकारणेन चेतनेन तत्कारणे जडे प्रसार्यमाणया क्रियया निष्पद्यमानमथ च विकाररूपया क्रियया सततं युक्तम्, अनेकं कालभेदाद्**

---

अनभिव्यक्त स्वरूप वाला कारण में होता है। **तस्मान्न दोषः** इसलिए कोई दोष नहीं है ।। १२३।।

**भवतु यदभिव्यक्तं तत्कार्यं यस्मादभिव्यज्यते तत्कारणं तथापि कार्यस्य विशिष्टं स्वरूपं किं यतस्तज्ज्ञानं सौगम्येन स्यादित्याकांक्षायामुच्यते** - जो अभिव्यक्त होता है प्रकट होता है वह कार्य वस्तु है। जिससे वह प्रकट हुआ वह कारण है, प्रश्न यह है कि- कार्य का विशेष स्वरूप क्या है? जिससे कि उस कार्य का ज्ञान सरलता से हो सके? इस प्रश्न के उत्तर में कहते हैं-



**हेतुमदनित्यं * सक्रियमनेकमाश्रितं लिंगम् ।। १२४।।**

***सूत्रार्थ***= कार्य किसी कारण से पैदा होता है और किसी प्रयोजन की सिद्धि करता है, वह सदा नहीं रहेगा नष्ट हो जाएगा, वह क्रिया से पैदा होगा और विकार रूप क्रिया सतत चलती रहेगी, संख्या में अनेक होगा, और अपने कारण द्रव्य के आधार पर कार्य टिकेगा। इतनी सारी विशेषताएँ जिसमें हों वो कार्य है ।

**भाष्य विस्तार** = **लिङ्ग्यतेऽनुमीयते कारणमनेनेति लिंगं कार्यम्** लिंग को कारण क्यों कहते हैं- इसके द्वारा कारण अनुमानित किया जाता है, इसलिए इसे लिंग कहा । तत च बो जो लिंग=कार्य है वह कैसा-कैसा है **हेतुमत् कारणवत् सहेतुकं कारणान्वयि तथा निमित्तवच्च कस्मै चिन्निमित्ताय कृतं भोगार्थमिति यावत्,** 'हेतुमत' की व्याख्या कर रहे हैं- किसी कारण से पैदा हुआ (कार्य किसी कारण से उत्पन्न हुआ) वह कारण सहित होना चाहिए, कारण उसके साथ होना चाहिए और वह किसी निमित्त वाला है वह जो कार्य वस्तु है वह किसी प्रयोजन के लिए निमित्त के लिए बनाई जाती है। सूत्र में कार्य की दूसरी विशेषता बताई **अनित्यं नश्वरं** कार्य हमेशा अनित्य ही होगा क्योंकि वह उत्पन्न हुआ है और जो उत्पन्न होता है वह नष्ट होता है **सक्रियं क्रियया निष्पद्यमानं निमित्तकारणेन चेतनेन तत्कारणे जडे प्रसार्यमाणया क्रियया निष्पद्यमानम** ये 'सक्रियं' की व्याख्या चल रही है, सक्रियं का अर्थ है क्रियाशील होना। किसी क्रिया के करने पर ही पैदा होने वाला (कारण वस्तु में जब तक क्रिया नहीं की जाएगी, तब तक कार्य उत्पन्न नहीं होगा) जो निमित्त कारण है 'पाचक' उस निमित्त कारण (पाचक) के द्वारा, चेतन के द्वारा उसका कारण जो 'आटा' है जड़ वस्तु में उत्पन्न की जाती हुई क्रिया से जो उत्पन्न होता है, वह कार्य है **अथ च विकाररूपया क्रियया सततं युक्तम्,** और उसमें विकार रूपी क्रिया सदैव=सतत रूप से चलती रहेगी **अनेकं कालभेदाद्**

देशभेदादाश्रयभेदादनेकमनेकसंख्यायुक्तं बहुरूपं वा, आश्रितं स्वकारणेऽवधृतम् ।। १२४।।

लिंगस्य कार्यस्य स्वरूपमुक्तमधुना यस्य कारणस्य कार्यं लिंगतस्माल्लिंगात्तत्कारणं लिङ्ग्यतेऽनुमीयते-इति प्रदर्श्यते -

आञ्जस्यादभेदतो वा गुणसामान्यादेस्तत्सिद्धिः प्रधानव्यपदेशाद्वा ।।१२५।।

( आञ्जस्यात् तत्सिद्धिः ) अनायासेन व्यक्तत्वात् स्पष्टत्वात् प्रकटत्वात्, यत् खलु कार्यं वस्तु भवति तत्स्वत एव निजकारणं प्रदर्शयति, यतः कारणवस्तुनः क्रमविशेषे संस्थितिरेव कार्यम् यता वस्त्रे तन्तवः कारणपदार्थास्तानवितानक्रमेणावस्थिता उपलभ्यन्ते तन्तुषु च कार्पासांशवः संग्रथिता उपलभ्यन्ते, घटे मृदंशाश्च स्पष्टाः सन्ति हि। तथैव कार्यरूपाज्जगतोऽप्याञ्जस्यात् कारणभूतायाः प्रकृतेः सिद्धिर्भवति ( वा गुणसामान्यादेः-अभेदतः ) यद्वा गुणसामान्यादेरभेदतः कार्यकारणसिद्धिर्भवति। यतः

---

**देशभेदादाश्रयभेदादनेकमनेकसंख्यायुक्तं बहुरूपं वा** जो कार्य वस्तु है वो अनेक होती है देश भेद से आश्रय भेद से अनेक असंख्य बहुत संख्या वाले बहुत रूप से होती है, अंतिम विशेषता है **आश्रितं स्वकारणेऽवधृतम्** कार्य अकेला नहीं टिक सकता उसको कारणद्रव्य का आश्रय चाहिए ।। १२४।।

**लिंगस्य कार्यस्य स्वरूपमुक्तमधुना यस्य कारणस्य कार्यं लिंगं तस्माल्लिंगरत्तत्कारणं लिङ्ग्यतेऽनुमीयते-इति प्रदर्श्यते** - पिछले सूत्र में लिंग का अर्थात कार्य का स्वरूप बतलाया अब जिस कारण का कार्य वो लिंग कहलाता है उस लिंग से उसका कारण जाना जाता है, अब इस को बताएँगे कि कार्य से कारण को कैसे पहचाना जाता है-



**आञ्जस्यादभेदतो वा गुणसामान्यादेस्तत्सिद्धिः प्रधानव्यपदेशाद्वा ।।१२५।।**

***सूत्रार्थ***= कार्य को देखकर कार्य कारण का ज्ञान हो जाता है, गुणों की समानता अभेद होने से कार्य कारण का ज्ञान होता है, और शास्त्रों में उसका नाम प्रधान है अच्छी प्रकार से जगत को धारण करती है इसलिए प्रकृति कारण द्रव्य का हमको ज्ञान हो जाता है ।

**भाष्य विस्तार** = **अनायासेन व्यक्तत्वात् स्पष्टत्वात् प्रकटत्वात्** जो अनायास व्यक्त हो जाता है स्पष्ट हो जाता है प्रकट हो जाता है, **यत् खलु कार्यं वस्तु भवति तत्स्वत एव निजकारणं प्रदर्शयति** जो कार्य वस्तु होती है वह स्वतः ही अपने कारण को प्रदर्शित कर देती है, **यतः कारणवस्तुनः क्रमविशेषे संस्थितिरेव कार्यम्** क्योंकि कारण वस्तु का क्रम विशेष में स्थापित कर देना ही कार्य है **यता वस्त्रे तन्तवः कारणपदार्थास्तानवितानक्रमेणावस्थिता उपलभ्यन्ते** तो जैसे वस्त्र में जो धागे=तन्तु हैं वे तान-वितान (ताने वाने) के क्रम से व्यवस्थित होते हैं **तन्तुषु च कार्पासांशवः संग्रथिता उपलभ्यन्ते** तन्तु में धागे में कपास के अंश गूँथे हुए होते हैं (कार्य में कारण गूँथा हुआ रहता है), **घटे मृदंशाश्च स्पष्टाः सन्ति हि** और घड़े में मिट्टी के अंश स्पष्ट दिखते ही हैं। **तथैव कार्यरूपाज्जगतोऽप्याञ्जस्यात् कारणभूतायाः प्रकृतेः सिद्धिर्भवति** उसी प्रकार कार्य रूप जगत को देखकर के प्रकृति का ज्ञान हो जाता है, इस सूत्र में तीन पद्धतियाँ बताई कार्य से कारण को जानने की। उसमें से एक पद्धति पूरी हुई **( वा गुणसामान्यादेः-अभेदतः ) यद्वा गुणसामान्यादेरभेदतः**

**''कारणगुणपूर्वकः कार्यगुणो दृष्टः'' ( वैशेषिक ०२.१.२४ ) इति न्यायात्, कार्यस्य विशिष्टा अपि गुणा भवन्ति ते तु पूर्वसूत्रे प्रदर्शिताः कार्यस्वरूपप्रसंगे, परन्तु केचन गुणाः कार्ये कारणेन समाना भवन्ति तथाभूतेभ्यः समानगुणेभ्योऽपि कारणमनुमीयते यतः कार्यकारणयोस्तेषां समाना स्थितिः, तथाभूतगुणसामान्यात् कारणानुमानं भवति यथा रक्ततन्तूनां वस्त्रं रक्तं जायते मिष्टस्य रसस्यापि पाको मिष्टो भवति। एवमत्रापि विज्ञेयम्, ते च समानगुणादयो महत्तत्त्वादिकार्यभूते जगति प्रकृतौ चातोऽग्रिमे सूत्रे प्रतिपाद्यन्ते हि ''त्रिगुणाचेतनत्वादि द्वयोः'' १२६ ( प्रधानव्यपदेशात्-वा ) वा चार्थे । अथ च प्रधानव्यवपदेशादपि प्रकृतिसिद्धिः। प्रधानमिति प्रधीयते प्राध्रियते प्रारभ्यते व्यक्तिरूपं यस्मात् तत्प्रधानमिति नामव्यपदेशाच्छास्त्रेषु तस्मात् प्रकृतिसिद्धिः, तथा कार्यस्य वस्तुनो भवति प्रकृष्टं धानमाधानमाश्रयो यस्मिन् तत्प्रधानमिति गुणयोगात् प्रकृतिसिद्धिर्भवति ।। १२५।।**

---

**कार्यकारणसिद्धिर्भवति** अथवा दूसरी पद्धति ये है कि कार्य और कारण के गुण समान होते हैं, अभेद होने से कार्य कारण की सिद्धि हो जाती है, जैसे सोना और अंगूठी सोना है कारण और अंगूठी है कार्य। **यतः ''कारणगुणपूर्वकः कार्यगुणो दृष्टः'' इति न्यायात्** ये न्याय है सिद्धान्त है कि कारण के गुण कार्य में होंगे ही, **कार्यस्य विशिष्टा अपि गुणा भवन्ति** कार्य के कुछ अपने भी विशेष गुण होते हैं **ते तु पूर्वसूत्रे प्रदर्शिताः कार्यस्वरूपप्रसंगे** वे पिछले सूत्र में कार्य रूप के प्रसंग में प्रदर्शित किए जा चुके हैं, **परन्तु केचन गुणाः कार्ये कारणेन समाना भवन्ति** परंतु कुछ गुण कार्यो में कारण के समान होते हैं **तथाभूतेभ्यः समानगुणेभ्योऽपि कारणमनुमीयते** उस प्रकार के जो समान गुण हैं कार्य कारण में उनसे भी अनुमान हो जाता है **यतः कार्यकारणयोस्तेषां समाना स्थितिः** क्योंकि कार्य और कारण में गुणों की समान स्थिति होती है, **तथाभूतगुणसामान्यात् कारणानुमानं भवति** तो इस प्रकार से गुणों की समानता के बजह से कारण का अनुमान हो जाता है **यथा रक्ततन्तूनां वस्त्रं रक्तं जायते** जैसे लाल रंग के धागों से लाल कपड़ा बनता है **मिष्टस्य रसस्यापि पाको मिष्टो भवति** जैसे मीठे रसीले पदार्थ से मिष्ठान बनता है। **एवमत्रापि विज्ञेयम्** इस प्रकार से जानना चाहिए, **ते च समानगुणादयो महत्तत्त्वादिकार्यभूते जगति प्रकृतौ चातोऽग्रिमें सूत्रे प्रतिपाद्यन्ते हि** वे जो समान गुण आदि है (कारण और कार्य के) ऐसे ही मूल प्रकृति और जगत के क्या क्या गुण समान हैं ये आगे सूत्र में बताएँगे **''त्रिगुणाचेतनत्वादि द्वयोः'' १२६** इस सूत्र में गुणों में क्या समानता है ये बताएगे **( प्रधानव्यपदेशात्-वा )** अब कारण से कार्य के पहचान की तीसरी पद्धति बताएंगे वा चार्थे यहाँ सूत्र में जो 'वा' शब्द है वह 'च' अर्थ में है। **अथ च प्रधानव्यवपदेशादपि प्रकृतिसिद्धिः** जो मूल प्रकृति है उसका एक नाम है प्रधान। **प्रधानमिति प्रधीयते प्राध्रियते प्रारभ्यते व्यक्तिरूपं यस्मात् तत्प्रधानमिति प्रधान** इसलिए कहते हैं जो किसी अभिव्यक्त वाले पदार्थ को धारण करता है, जिससे प्रकटरूप आरंभ होता है इसलिए वह प्रधान है **नामव्यपदेशाच्छास्त्रेषु तस्मात् प्रकृतिसिद्धिः** इस प्रकार से शास्त्रों में प्रधान नाम से कथन होने से प्रकृति की सिद्धि होती है क्योंकि वह मूल कारण है, **तथा कार्यस्य वस्तुनो भवति प्रकृष्टं धानमाधानमाश्रयो यस्मिन् तत्प्रधानमिति गुणयोगात् प्रकृतिसिद्धिर्भवति** इसी प्रकार से कार्य वस्तुओ का होता है **प्रकृष्टं धानमाधानमाश्रयो यस्मिन्** प्रकृष्ट रूप से धान अर्थात आश्रय होता है जिसमें (कार्य वस्तु का अच्छी प्रकार से आश्रित होती है जिसमें वह प्रधान है) इस धारण करने के **गुणयोगात् प्रकृतिसिद्धिर्भवति** गुण के योग से उस

**पूर्वोक्तयोः प्रकृतिकार्ययोः -**

**त्रिगुणाचेतनत्वादि द्वयोः ।। १२६ ।।**

**( त्रिगुणाचेतनत्वादि ) त्रिगुणत्वं सत्त्वरजस्तमोमयत्वम्, अचेतनत्वं जडत्वम्, आदिशब्देन परार्थत्वं पुरुषार्थत्वं पुरुषप्रयोजनार्थत्वं परिणम्यमानत्वं च ( द्वयोः ) तयोः प्रकृतिकार्ययोः ।। १२६ ।।**

**तत्र त्रिगुणत्वविषयेः -**

**प्रीत्यप्रीतिविषादाद्यैर्गुणानामन्योऽन्यं वैधर्म्यम् ।। १२७ ।।**

**लघ्वादिधर्मैः साधर्म्यं वैधर्म्यं च गुणानाम् ।। १२८ ।।**

**अत्र विवेचनम् -**

---

प्रकृति की सिद्धि होती है ।। १२५ ।।

**पूर्वोक्तयोः प्रकृतिकार्ययोः** - पहले जो बताए गए प्रकृति कार्य में क्या समानता है, ये बताते हैं-

**त्रिगुणाचेतनत्वादि द्वयोः ।। १२६ ।।**

***सूत्रार्थ***= मूल प्रकृति और उससे बने पदार्थ कार्य द्रव्यों में दोनों में समानता है कि ये तीन गुण वाले हैं और अचेतन हैं जड़ हैं तथा पुरुष का प्रयोजन सिद्ध करने वाले हैं ।



**भाष्य विस्तार** = मूल प्रकृति और उसके कार्य महतत्व से लेकर पंचमहाभूत तक कुछ समानताएं हैं **त्रिगुणत्वं** तीन गुणों वाला होना **सत्त्वरजस्तमोमयत्वम्** सत्व रज और तम मय होना, **अचेतनत्वं जडत्वम्** मूल प्रकृति और कार्य पदार्थ दोनों ही अचेतन जड़ हैं, फिर सूत्र में 'आदि' शब्द है उससे क्या क्या अर्थ है **आदिशब्देन** आदि शब्द से **परार्थत्वं** परार्थ होना **पुरुषार्थत्वं** पुरुष के लिए होना **पुरुषप्रयोजनार्थत्वं** पुरुष के प्रयोजन को सिद्ध करने के लिए होना **परिणम्यमानत्वं च** और इनमें परिणाम होते रहना परिवर्तन होते रहना , ये दोनों में समान हैं। **तयोः प्रकृतिकार्ययोः** उन दोनों प्रकृति और कार्य में ये समानताएँ हैं ।। १२६ ।।

**तत्र त्रिगुणत्वविषयेः** - अब जो तीन गुण है सत्व-रज-तम इनके विषय में बताएँगे-

**प्रीत्यप्रीतिविषादाद्यैर्गुणानामन्योऽन्यं वैधर्म्यम् ।। १२७ ।।**

**लघ्वादिधर्मैः साधर्म्यं वैधर्म्यं च गुणानाम् ।। १ २८ ।।**

**अत्र विवेचनम्** - इन सूत्रों की व्याख्या से पूर्व स्वामी ब्रह्म मुनि जी कुछ विवेचना कर रहे हैं-

**( उभयत्र सूत्रयोः ''वैधर्म्यम्'' पदं दृष्ट्वा विज्ञानभिक्षुरुत्तरस्मिन् सूत्रे कथयति ''अत्र वैधर्म्यं चेति पाठः प्रामादिक एव''** इन दोनों सूत्रों में''वैधर्म्यम्'' शब्द को देखकर विज्ञान भिक्षु ने कहा, इस १२८सूत्र में जो ''वैधर्म्यम्'' पाठ है, ये प्रमाद वश है **स्वामी तुलसीरामस्तूभयत्र सूत्रयोः 'गुणानाम्' पदं दृष्ट्वा लिखति यदुत्तरस्मिन् सूत्रे ''गुणानाम् पाठो व्यर्थः** स्वामी तुलसीराम जी तो दोनों सूत्रों में 'गुणानाम्' शब्द को देखकर लिखते हैं कि ये 'गुणानाम्' शब्द व्यर्थ है , **उभययोः पाठयोः पुनरुक्तिदोषप्रस ङ्गात्** इनका हेतु ये हैं कि दोनों पाठों में पुनरुक्ति दोष प्रसंग है ।'' **परन्तूत्तरसूत्रस्थस्य ''लघ्वादिधर्मैः'' इति भेदविषये न**

( उभयत्र सूत्रयोः ''वैधर्म्यम्'' पदं दृष्ट्वा विज्ञानभिक्षुरुत्तरस्मिन् सूत्रे कथयति ''अत्र वैधर्म्यं चेति पाठः प्रामादिक एव'' स्वामी तुलसीरामस्तूभयत्र सूत्रयोः 'गुणानाम्' पदं दृष्ट्वा लिखति यदुत्तरस्मिन् सूत्रे ''गुणानाम् पाठो व्यर्थः, उभययोः पाठयोः पुनरुक्तिदोषप्रसंगात् ।'' परन्तूत्तरसूत्रस्थस्य ''लघ्वादिधर्मैः'' इति भेदविषये न केनापि किञ्चिदुक्तम्। अहं तु कथयामि पूर्वस्मिन् सूत्रे ''प्रीत्यप्रीतिविषादाद्यैः'' परीक्षणीयं परन्तूत्तरस्मिन् सूत्रे ''लघ्वादिधर्मैः'' निरीक्षणीयं किमपि रहस्यमत्र विद्यते, तत्किमित्युच्यते-आभ्यां सूत्राभ्यां पूर्वं सूत्रमस्ति ''त्रिगुणाचेतनत्वादि द्वयोः'' अत्र द्वयोः पाठात् कारणं कार्यं च प्रस्तूयेते तस्मात् सूत्रादत्रोभयत्रसूत्रयोस्त्रिगुणत्वविषये विवेचना क्रियते यत् कारणकार्ययोः क्रमस्य प्रस्तुतत्वाद् गुणानां विषये विशिष्टवर्णनाय कारणकार्ययोः क्रमदृष्ट्या द्वे एते सूत्रे विज्ञेये। उभययोः

---

**केनापि किञ्चिदुक्तम्** परंतु १२८ वे सूत्र में जो विध्यमान''लघ्वादिधर्मैः'' जो शब्द है इसको देखकर के भेद के विषय में किसी ने कुछ नहीं कहा। **अहं तु कथयामि** ब्रह्ममुनि जी कहते हैं मै तो ऐसा कहता हूँ **पूर्वस्मिन् सूत्रे ''प्रीत्यप्रीतिविषादाद्यैः'' परीक्षणीयं परन्तूत्तरस्मिन् सूत्रे ''लघ्वादिधर्मैः'' निरीक्षणीयं किमपि रहस्यमत्र विद्यते** पूर्व सूत्र में ''प्रीत्यप्रीतिविषादाद्यैः'' इन शब्दों के द्वारा कुछ परीक्षा करनी चाहिए, सत्व रज तम की परीक्षा प्रीति अप्रीति और आविषाद इन शब्दों से करनी चाहिए परंतु अगले सूत्र १२८ वें में लघु आदि धर्मों के द्वारा परीक्षण निरीक्षण करना चाहिए, कहीं उनमें साधर्म्य हैं कहीं वैधर्म्य है, ऐसा दो बार दिया सूत्र में तो इसमें कुछ न कुछ रहस्य है **तत्किमित्युच्यते** वो रहस्य क्या है? इसे बताते हैं -**आभ्यां सूत्राभ्यां पूर्वं सूत्रमस्ति ''त्रिगुणाचेतनत्वादि द्वयोः'' अत्र द्वयोः पाठात् कारणं कार्यं च प्रस्तूयेते** इन दोनों सूत्रों से पिछला सूत्र १२६ है इस सूत्र में द्वयों ''पाठ से कार्य और कारण का प्रस्तुति करण है **तस्मात् सूत्रादत्रोभयत्रसूत्रयोस्त्रिगुणत्वविषये विवेचना क्रियते** पिछले सूत्रों को ध्यान में रख कर के इन दो सूत्रों में तीनों गुणों के विषय में विवेचना की जाती है **यत् कारणकार्ययोः क्रमस्य प्रस्तुतत्वाद् गुणानां विषये विशिष्टवर्णनाय कारणकार्ययोः क्रमदृष्ट्या द्वे एते सूत्रे विज्ञेये** कार्य और कारण के क्रम के प्रस्तुत होने से गुणों के विषय में विशेष वर्णन करने के लिए कारण और कार्य के के क्रम की दृष्टि से ये दो सूत्र विद्यमान हैं, ऐसा जानना चाहिए। **उभययोः सूत्रयोर्भिन्नभिन्नविषयप्रतिपादनाद् यद्वा पृथकपृथगधिकरणत्वान्नात्र पुनरुक्तिशोत्थापनीया** इनके द्वारा पुनरुक्ति दोष की शंका नहीं उठानी चाहिए क्योंकि दोनों के विषय में भिन्न भिन्न विषय का प्रतिपादन किया गया है, अथवा अलग-अलग अधिकरण=विषय होने से इसलिए गुणों के दोषों की शंका नहीं उठानी चाहिए। **पूर्वस्मिन् सूत्रे कारणगुणाः प्रदर्श्यन्ते प्रीत्यादयोऽथोत्तरस्मिन् सूत्रे कार्यगुणा विवेच्यन्ते लघ्वादयः** पहले सूत्र में तो कारण के गुणों को जैसे सत्व प्रीति वाला है, रज अप्रीति वाला है और तम विषाद वाला है, को प्रदर्शित किया और अगले सूत्र में कार्य के लघु आदि गुण बतलाए जा रहे हैं । **अत्रोत्तरसूत्रे 'गुणानाम्' पाठस्य स्थाने 'गुणवताम्' पाठः स्यात्** ब्रह्म मुनि जी कहते हैं जो अगला सूत्र है उसमें जो 'गुणानाम्' पाठ है उसके स्थान पर 'गुणवताम्' पाठ होना चाहिए, तो अर्थ की संगति बहुत अच्छी बनेगी। **कार्यैस्तु गुणवद्भिर्भवितव्यम्** जो कार्य पदार्थ हैं वे तो गुणों वाले होने चाहिए, **प्रकृतिर्न गुणवती किन्तु गुणमयी** और मूल प्रकृति गुण वाली नहीं अपितु गुण ही है, **उक्तं हि ''सत्त्वादीनामतद्धर्मत्वं तद्रूपत्वात्'' ( सांख्य ६.३९ )** सांख्य के ६ अध्याय के सूत्र को यहाँ प्रमाण के रूप में उद्धृत किया है कि सत्व रज तम का नाम ही प्रकृति है, इस बात को इस सूत्र में कहा। **'गुणानाम्' पाठस्तु लिपिप्रमादतो भवेत्** ये जो १२८ वे सूत्र में 'गुणानाम्' शब्द है वो

**सूत्रयोर्भिन्नभिन्नविषयप्रतिपादनाद् यद्वा पृथकपृथगधिकरणत्वान्नात्र पुनरुक्तिशंकोत्थापनीया। पूर्वस्मिन् सूत्रे कारणगुणाः प्रदर्श्यन्ते प्रतीत्यादयोऽथोत्तरस्मिन् सूत्रे कार्यगुणा विवेच्यन्ते लघ्वादयः। अत्रोत्तरसूत्रे 'गुणानाम्' पाठस्य स्थाने 'गुणवताम्' पाठः स्यात्। कार्यैस्तु गुणवद्भिर्भवितव्यम्, प्रकृतिर्न गुणवती किन्तु गुणमयी, उक्तं हि ''सत्त्वादीनामतद्धर्मत्वं तद्रूपत्वात्'' (सांख्य ६.३९)। 'गुणानाम्' पाठस्तु लिपिप्रमादतो भवेत्। तस्माददोषोऽस्त्युत्तरसूत्रे कार्यगुणविचारप्रसंगात्। अधुना सूत्रार्थ उपस्थाप्यते।**

**तत्र प्रथमं सूत्रं कारणगुणविषयकम् -**

**प्रीत्यप्रीतिविषादाद्यैर्गुणानामन्योऽन्यं वैधर्म्यम् ।।१२७।।**

**(गुणानां प्रीत्यप्रीतिविषादाद्यैः) सत्त्वरजस्तमसां गुणानां कारणरूपाणां गुणानां केवलगुणानां प्रीतिः प्रसन्नताऽप्रीतिरप्रसन्नता विषादो मोहः, आदिशब्देन लघुत्वचलत्व- गुरुत्वानि लक्ष्यन्ते। मनुस्मृतौ यथा -**

---

लेखक के प्रमाद से ऐसा हो गया। **तस्माददोषोऽस्त्युत्तरसूत्रे कार्यगुणविचारप्रस ङ्गात्** इसलिए उत्तर सूत्र में कोई दोष नहीं है, कार्य वस्तुओं का विचार बताया गया होने से। अधुना सूत्रार्थ उपस्थाप्यते अब सूत्र की व्याख्या करते हैं।

**तत्र प्रथमं सूत्रं कारणगुणविषयकम्** - यहाँ जो पहला सूत्र है वो कारण के गुणों के विषय में है-



**प्रीत्यप्रीतिविषादाद्यैर्गुणानामन्योऽन्यं वैधर्म्यम् ।।१२७।।**

***सूत्रार्थ***= प्रीति अप्रीति विषाद आदि विशेषताओं के माध्यम से सत्व रज तम इन गुणों में एक दूसरे की अपेक्षा से भिन्नता है। और आदि शब्द से लघुता, चंचलता और भारी होना, इस प्रकार से इनमें भिन्नता पाई जाती है।

**भाष्य विस्तार = सत्त्वरजस्तमसां गुणानां कारणरूपाणां गुणानां केवलगुणानां प्रीतिः प्रसन्नताऽप्रीतिरप्रसन्नता विषादो मोहः** सत्व रज तम की आपस में विशेषताएँ क्या है तीनों में अन्योन्य वैधर्म्य है=आपस में विरुद्धता है, सत्व रज तम तीनों गुणों के जो कि कारण गुण हैं, केवल मूल रूप से गुण हैं ।सत्व में है प्रीति अर्थात प्रसन्नता ।सुख देता है, खुशी, आनद देता है ।दूसरा है रजोगुण ।वह अप्रसन्नता दु:ख, क्रोध, चंचलता, स्वार्थ कि भावना, पर द्रव्य के लेने के विचार आते हैं, और तीसरा है विषाद ।वह पागल पन, मूर्खता, नशा, आलस्य, प्रमाद, अति स्वार्थ वाला होता है, **आदिशब्देन लघुत्वचलत्व- गुरुत्वानि लक्ष्यन्ते** सूत्र में जो 'आदि' शब्द है उससे लघुत्व= छोटा सूक्ष्म , चलत्व=चंचलता और गुरुत्त्व=भारीपन ये समझना चाहिए। **मनुस्मृतौ यथा** - जैसा मनुस्मृति में भी प्रमाण देते हैं-

**तत्र यत्प्रीतिसंयुक्तं किञ्चिदात्मनि लक्षयेत्।** जब मन-आत्मा में प्रीति से संयुक्त अनुभूतियाँ हों

**प्रशान्तमिव शुद्धाभं सत्त्वं तदुपधारयेत्।।** सुख शांति का अनुभव हो अच्छा लगे, शुद्धता रहे तो उसको सत्व का लक्षण समझना चाहिए ।

**यत्तु दु:खसमायुक्तमप्रीतिकरमात्मनः।** और जब दु:ख की अनुभूति हो परेशानी, कष्ट, अच्छा न लगे

तत्र यत्प्रीतिसंयुक्तं किञ्चिदात्मनि लक्षयेत्।
प्रशान्तमिव शुद्धाभं सत्त्वं तदुपधारयेत्।।
यत्तु दुःखसमायुक्तमप्रीतिकरमात्मनः।
तद्रजोऽप्रतिमं विद्यात्सततं हारि देहिनाम्।।
यत्तु स्यान्मोहसंयुक्तमव्यक्तं विषयात्मकम्।
अप्रतर्क्यमविज्ञेयं तमस्तदुपधारयेत्।। (मनु ०१२.२७-२९)

एतैः प्रीत्यादिभिर्धर्मैः (अन्योऽन्यं वैधर्म्यम्) अन्योन्यं परस्परं वैधर्म्यं भिन्नत्वमस्ति कारणगुणेषु केवलगुणेषु साधर्म्यं नावतिष्ठते यतः सति साधर्म्ये न गुणाभिव्यक्तिः किन्तु प्रकृतिरेव ''सत्त्वरजस्तमसां साम्यावस्था प्रकृतिः''(सां ०१.६१ ) गुणानां वैधर्म्यमेव सृष्टिकारणम् ''साम्यवैधर्म्याभ्यां कार्यद्वयम्'' (सांख्य ०६.४२) । प्रकृतौ तु गुणा अनुद्भूताः, महत्तत्त्वे गुणा उद्भवन्ति सत्त्वमुखेन, अअहंकारे

---

**तयत्तु दुःखसमायुक्तमप्रीतिकरमात्मनः।**

**तद्रजोऽप्रतिमं विद्यात्सततं हारि देहिनाम्।।** जो पसंद न हो जिसमें हमें रुचि न हो, शरीर प्राण धारियों को जो निरंतर परेशान करने वाला हो, चित्त का हरण करने वाला हो तब रजोगुण का प्रभाव समझना चाहिए ॥

**यत्तु स्यान्मोहसंयुक्तमव्यक्तं विषयात्मकम्।** जब मोह से संयुक्त हों, अज्ञानता से, निर्णय न कर पा रहे हों, खोया-खोया सा, छुपा-छुपा सा, स्तब्ध हो, भोगों से, विषयों में रुचि हो, बुरा करने के विचार हों।



**अप्रतर्क्यमविज्ञेयं तमस्तदुपधारयेत्।।** जब तर्क समझमें न आए, कुछ समझ न पाएँ तो तम का उभार समझना चाहिए॥ (मनु ०१२.२७- २९)

**एतैः प्रीत्यादिभिर्धर्मैः अन्योन्यं परस्परं वैधर्म्यं भिन्नत्वमस्ति** तो इस प्रकार से प्रीति अप्रीति धर्मों के द्वारा इन तीनों गुणों का परस्पर वैधर्म्य अर्थात भिन्नत्व है, ऐसा समझना चाहिए **कारणगुणेषु केवलगुणेषु साधर्म्यं नावतिष्ठते इन तीनों गुणों में कोई साधर्म्य नहीं है यतः सति साधर्म्ये न गुणाभिव्यक्तिः** क्योंकि यदि इनमें साधर्म्य होता तो गुणों की अभिव्यक्ति न हो सकेगी, इसलिए भिन्नता रहती है **किन्तु प्रकृतिरेव ''सत्त्वरजस्तमसां साम्यावस्था प्रकृतिः''** किन्तु जब गुणों की भिन्नता नहीं होती समानता होती है प्रकृति रूप तभी होती है **गुणानां वैधर्म्यमेव सृष्टिकारणम्** गुणों का जो वैधर्म्य वही सृष्टि का कारण है, गुणों की न्यूनाधिकता से ही सृष्टि बनती है **''साम्यवैषाम्भ्यां कार्यद्वयम्''** समता और विषमता के कारण दो कार्य होते हैं, जब गुणों में समता होती है तो प्रलय हो जाती है और जब गुणों में विषमता होती है तो सृष्टि बन जाती है। **प्रकृतौ तु गुणा अनुद्भूताः जब प्रकृति अवस्था होती है तब गुण अनुभूत रहते हैं प्रकट नहीं होते, महत्तत्त्वे गुणा उद्भवन्ति सत्त्वमुखेन** जब प्रकृति से महतत्व बनता है तब गुण सत्व प्रधानता से प्रकट होते हैं, **अअहंकारे स्फुरन्ति रजोमाध्यमेन** अहंकार में रजोगुण की प्रधानता से प्रकट होते हैं (स्वामी विवेकानंद जी परिव्राजक को ये बात सांख्य सूत्र से संगत नहीं है, इसका तालमेल नहीं बैठा, उनको ये अभीष्ट है की महतत्व, अहंकार तनमातराएँ आदि सत्व गुण प्रधान हैं ), तमोभूमिकया पञ्चतन्मात्रेषु पंच्च तनमात्राओं के गुण तमोगुण से प्रकट होते हैं **तथेन्द्रियशक्तिषु संगच्छन्ते संसृष्टा भवन्ति नैते गुणाः कारणगुणा भवन्ति** तथा इंद्रिय

**स्फुरन्ति रजोमाध्यमेन, तमोभूमिकया पञ्चतन्मात्रेषु तथेन्द्रियशक्तिषु संगच्छन्ते संसृष्टा भवन्ति नैते गुणाः कारणगुणा भवन्ति ।।१२७।।**

**अथ कार्यगुणविषयकं सूत्रम् -**

**लघ्वादिधर्मैः साधर्म्यं वैधर्म्यं च गुणवताम् ( गुणानाम्? ) ।।१२८।।**

**( गुणवतां लघ्वादिधर्मैः साधर्म्यं वैधर्म्यं च ) गुणवतां सत्त्वरजस्तमस्वतां भूतात्मकानामिन्द्रियात्मकानां कार्याणाम्। उक्तं हि तेषां गुणवत्त्वम् ''प्रकाशक्रियास्थिति शीलं भूतेन्द्रियात्मकं भोगापवर्गार्थं दृश्यम्'' ( योग ०२.१८ ) तत्रस्थगुणानां वा लघुत्वचलत्वगुरुत्वधर्मैः साधर्म्यं वैधर्म्यं च भवति तत्र सत्त्ववतां परस्परं गुरुत्वधर्मेण साधर्म्यं भवति, पुनः सत्त्ववतां रजस्वद्भिस्तमस्वद्भिश्च सह चलत्वगुरुत्वधर्माभ्यां तथा रजस्वतां सत्त्ववद्भिस्तमस्वद्भिश्च सह लघुत्वचलत्वधर्माभ्यां वैधर्म्यं भवति।**

---

शक्तियों में भी वो गुण संगठित रहते हैं, ये सारे के सारे कारण के गुण नहीं होते, बल्कि ये कार्य द्रव्यों में कहलाते हैं ।।१२७।।

**अथ कार्यगुणविषयकं सूत्रम्** - अब कार्य गुण को बताने वाला सूत्र है-

**लघ्वादिधर्मैः साधर्म्य वैधर्म्य च गुणवताम् ( गुणानाम्? ) ।।१२८।।**



***सूत्रार्थ***= सत्व रज तम इन तीन गुणों से जो पदार्थ उत्पन्न हुए, उन गुणों वाले पदार्थों में कहीं साधर्म्य है कहीं वैधर्म्य है।

**भाष्य विस्तार** = **गुणवतां सत्त्वरजस्तमस्वतां भूतात्मकानामिन्द्रियात्मकानां कार्याणाम्।** गुणवतां का अर्थ हुआ गुणों वाले, जो गुणों से उत्पन्न हुए पदार्थ हैं, जो भूत और इंद्रिय स्वरूप वाले कार्य द्रव्य हैं उन सबका। **उक्तं हि तेषां गुणवत्त्वम्** जैसे कि कहा ही है (ये २३ पदार्थ गुणों वाले हैं) **''प्रकाशक्रियास्थिति शीलं भूतेन्द्रियात्मकं भोगापवर्गार्थं दृश्यम्''( योग ० २.१ ८ ) तत्रस्थगुणानां वा लघुत्वचलत्वगुरुत्वधर्मैः साधर्म्यं वैधर्म्यं च भवति** इन-इन पदार्थों में जो गुण विद्यमान हैं, उन गुणों का लघुत्व, चलत्व और गुरुत्व इन धर्मों के माध्यम से इन पदार्थों में कहीं साधर्म्य होता है तो कहीं वैधर्म्य। **तत्र सत्त्ववतां परस्परं लघुत्वधर्मेण साधर्म्यं भवति** जो सत्व प्रधान हैं उनमें परस्पर लघुत्व धर्म के द्वारा साधर्म्य होता है, जो रजोगुण प्रधान धर्म होंगे उनमें चलत्व धर्म के माध्यम से समानता होगी और जो तमोगुण प्रधान वाले पदार्थ हैं वो नशा भारीपन वाले होते हैं, **पुनः सत्त्ववतां रजस्वद्भिस्तमस्वद्भिश्च सह चलत्वगुरुत्वधर्माभ्यां** जो सत्व प्रधान पदार्थ है उनका रज और तम वाले पदार्थों के साथ विरोध होगा, इस प्रकार से सत्व का चलत्व और गुरुत्व के माध्यम से विरोध होगा **तथा रजस्वतां सत्त्ववद्भिस्तमस्वद्भिश्च सह लघुत्वगुरुत्वधर्माभ्यां वैधर्म्यं भवति** इसी प्रकार से रजोगुण वाले पदाथो ५ का लघुत्व और गुरुत्व के माध्यम से सत्व और तमोंगुण वाले पदार्थों के साथ वैधर्म्य होगा। **एकैकगुणस्य प्राधान्येन पदार्थास्तद्वन्तः प्रसिध्यन्ति** यद्यपि प्रत्येक वस्तु में सत्व रज और तम तीनों विद्यमान हैं, एक अकेले से कोई वस्तु बनती नहीं है, फिर जिस पदार्थ में तीनों होते हुए जो गुण अधिक हो उसी नाम से प्रसिद्ध हो जाएगा। **उक्तं हि व्यासेन ''एवमेते गुणा इतरेतराश्रयेणोपार्जितसुखदुःखमोहप्रत्ययाः**

**एकैकगुणस्य प्राधान्येन पदार्थास्तद्वन्तः प्रसिध्यन्ति। उक्तं हि व्यासेन ''एवमेते गुणा इतरेतराश्रयेणोपार्जितसुखदुःखमोहप्रत्ययाः सर्वे सर्वरूपा भवन्तीति गुणप्रधानभावकृतस्तेषां विशेष इति'' ( योग ०२.१५ व्यासः ) तथैव गीतायामपि ''रजस्तमश्चाभिभूय सत्त्वं भवति भारत। रजः सत्त्वं तमश्चैके तमः सत्त्वं रजस्तथा'' ( गीता २४.१० ) सुश्रुते खल्वपि ''सत्त्वबहुलमाकाशं रजोबहुलो वायुः सत्त्वरजोबहुलोऽग्निः सत्त्वतमोबहुला आपस्तमोबहुला पृथिवी।।'' ( सुश्रुत ० शरीरस्थानम् । २.२० ) अत्र सांख्येऽपि ''ऊर्ध्वं सत्त्वविशाला। तमोविशाला मूलतः। मध्ये रजो विशाला'' ( सांख्य ०३.४८-५० ) ''ऊर्ध्वं गच्छन्ति सत्त्वस्था मध्येतिष्ठन्ति राजसाः । जघन्यगुणवृत्तिस्था अधो गच्छन्ति तामसाः ।।'' ( गीता १४.१८ ) अन्यच्च मनुस्मृतावपि ''स्थावराः कृमिकीटाश्च मत्स्याः सर्पाः सकच्छपाः। पशवश्च मृगाश्चैव जघन्या तामसी गतिः।।'' ( मनु ०१२.४२ ) तथा ''आहारस्त्वपि सर्वस्य त्रिविधो भवति प्रियः'' ( गीता १७.७ ) त्रिविधः सत्त्वरजस्तमोधर्मवत्तया। अन्यच्च ''आयुःसत्त्वबलारोग्यसुखप्रीतिविवर्धनाः। रस्याः स्निग्धाः स्थिरा हृद्या आहाराः सात्त्विकप्रियाः।। कट्वम्ललवणात्युष्ण-तीक्ष्णरुक्षविदाहिनः**

---

**सर्वे सर्वरूपा भवन्तीति गुणप्रधानभावकृतस्तेषां विशेष इति''** जैसे की व्यास जी ने कहा है योगदर्शन में ''इस प्रकार से ये गुण एक दूसरे की सहायता से सुख= दुःख और मोह इन तीन अनुभूतियों को कराने वाले सभी पदार्थ सभी रूप वाले होते हैं (क्योंकि सभी में सत्व रज तम हैं सभी सुख दुःख मोह देंगे) फिर भी सब प्रकार की अनुभूतियाँ कराने वाले होते हुए भी उनमें फिर क्या भिन्नता है ? **गुणप्रधानभावकृतस्तेषां विशेष इति** गौडता और मुख्यता के भाव से उनमें विशेषता रहेगी **( योग ०२.१५ व्यासः ) तथैव गीतायामपि ''रजस्तमश्चाभिभूय सत्त्वं भवति भारत। रजः सत्त्वं तमश्चैके तमः सत्त्वं रजस्तथा''** गीता में भी कहा कि एक गुण प्रधान होने से दो गौड़ हो जाते हैं। हे भारत! रज तम को दवाकरके सत्व उभर जाता है, और रज सत्व को दवा करके तम उभर जाता है, जो उभर जाता है उसी के नाम से व्यवहार चल पड़ता है **( गीता २४.१० ) सुश्रुते खल्वपि सुश्रुत ने भी कहा ''सत्त्वबहुलमाकाशं** आकाश में सत्व गुण की बहुलता है **रजोबहुलो वायुः** रजोगुण की बहुलता वायु में है क्योंकि वह चंचल है **सत्त्वरजोबहुलोऽग्निः** अग्नि में सत्व और रज दोनों की प्रधानता है **सत्त्वतमोबहुला आपः** सत्व और तम की बहुलता जल में है **तमोबहुला पृथिवी** तमो प्रधान पृथ्वी है इसलिए वह भारी है ।।'' **( सुश्रुत ० शरीरस्थानम्। २.२० ) अत्र सांख्येऽपि** सांख्य में भी कहा है **''ऊर्ध्वं सत्त्वविशाला** सत्व प्रधान जो सृष्टि है वह ऊंचे स्तर की है। **तमोविशाला मूलतः** जो तमो प्रधान की सृष्टि है वह नीचले स्तर की है। **मध्ये रजो विशाला''** रजो गुण प्रधान सृष्टि मध्यम स्तर की है **( सांख्य ०३.४८- ५० ) ''ऊर्ध्वं गच्छन्ति सत्त्वस्था मध्येतिष्ठन्ति राजसाः। जघन्यगुणवृत्तिस्था अधो गच्छन्ति तामसाः** सत्व में स्थित रहने वाले लोग उन्नति करते हैं, शांत सुखी औरो को भी सुख देने वाले होते हैं, राजसिक व्यक्ति मध्यम स्तर का होता है और जघन्य अपराधों में लिप्त मनुष्य वो तामसिक प्रधान है वे नीच गति को जाते हैं ।।'' **( गीता १४.१८ ) अन्यच्च मनुस्मृतावपि** और फिर मनुस्मृति में भी इसके संदर्भ में कहा है **''स्थावराः कृमिकीटाश्च मत्स्याः सर्पाः सकच्छपाः। पशवश्च मृगाश्चैव जघन्या तामसी गतिः** जो नीच कर्म करते है जो तामसिक वृत्ती के होते हैं वे स्थावर पेड़-पौधे, कीड़े-मकोड़े, मछली, सर्प, कछुआ, गाय, घोड़े, पशु, पक्षी बनते हैं ।।'' **( मनु ० १२.४२ ) तथा ''आहारस्त्वपि सर्वस्य त्रिविधो भवति प्रियः''** और कहते हैं मनुष्यो को आहार=भोजन भी तीन प्रकार का प्रिय होता है (गीता १७.७) **त्रिविधः**

**।आहारा राजसस्येष्टा दुःखशोकामयप्रदाः ।। यातयामं गतरसं पूति पर्युषितं च यत् । उच्छिष्टमपि चामेध्यं भोजनं तामसप्रियम्'' ( गीता १ ७. ८- १ ० ) अथान्यो विचारः - पूर्वसूत्रे वर्णिताः ''प्रीतिः, अप्रीतिः, विषादः'' इत्येते त्रयो धर्मा उत्तरस्मिन् सूत्रे साधर्म्यप्रस ङ्गे परित्यक्ताः, कुतः । यतो ह्येषां साधर्म्यप्रस ङ्गे मनोविहाय कस्मिंश्चिद्गुणवति पदार्थे भूतात्मके यद्वेन्द्रियात्मके न सम्भवति मनस्येव प्रीतिरप्रीतिर्विषादश्च त्रयोऽपि धर्मा भवन्ति तत्र मनसि तेषां वैधर्म्याद् व्यवहारो जायते तेषां साधर्म्याभाव एव मनसि, तेषां साधर्म्ये तु मनोनिरोधो भवति मनसोऽन्यत्र वस्तुनि प्रीत्यप्रीतिविषादा नोद्भवन्ति तस्मादुत्तरसूत्रे प्रीत्यादीन् धर्मान् विहाय लघुप्रभृतयो धर्मा एव साधर्म्ये स्थापिता वैधर्म्य तु मनसि तेषां प्रवर्तनात् पूर्वसूत्रेऽन्तर्भूतमेव । अनिरुद्धवृत्तौ विज्ञानभिक्षुभाष्ये च सूत्रमिदमन्यथार्थापितं विज्ञानभिक्षुभाष्ये तु सत्त्वादीनां गुणानां व्यक्तयः कल्पितास्तत्कल्पनमयुक्तं न सत्त्वादीनां व्यक्तयः स्वतन्त्रावस्थानकाः, आश्रयमाश्रित्यैवा- वतिष्ठन्ते यतः ।। १ २ ८।।**

---

**सत्त्वरजस्तमोधर्मवत्तया** यहाँ त्रिविध से अर्थ है सात्विक, राजसिक और तामसिक आहार से है । **अन्यच्च ''आयुःसत्त्वबलारोग्यसुखप्रीतिविर्वि-वर्धनाः ।रस्याः स्निग्धाः स्थिरा हृद्या आहाराः सात्त्विकप्रियाः** सात्विक लोगों को कैसे आहार पसंद होते हैं- जो आयु को बढ़ाने वाले, सत्व की मात्रा को बढ़ाने वाले, सुख, आरोग्य, बल, प्रीति बढ़ाने वाले हैं । रसीले पदार्थ, चिकनाई वाले, हृदय को बल देने वाले जो आहार हैं वे सात्विक मनुष्य करते हैं ।। **कट्वम्ललवणात्युष्ण-तीक्ष्णरुक्षविदाहिनः। आहारा राजसस्येष्टा दुःखशोकामयप्रदाः** कडवे, खट्टे, नमकीन, ज्यादा गरम, रुखा, जलन पैदा करने वाले ये विशेषताएँ रजोगुण वाले भोजन है जो दुःख शोक और रोग को बढ़ाने वाले हैं ।। **यातयामं गतरसं पूति पर्युषितं च यत्। उच्छिष्टमपि चामेध्यं भोजनं तामसप्रियम्''** जो तामसिक लोग होते हैं उनको एक याम बीत जाने वाले अर्थात वासा भोजन (भोजन बनने के ३- ४ घंटे बाद का खाना पसंद होना) जिसका स्वाद परिवर्तित हो चुका है, गल-सड़ चुका हो, वासी इस तरह का जो हो और दूसरे का झूठा हो, अपवित्र हो इस प्रकार के भोजन तामसिक लोगों को प्रिय होते हैं **( गीता १ ७.८-१० ) अथान्यो विचारः** अब और विचार कहते हैं - **पूर्वसूत्रे वर्णिताः ''प्रीतिः, अप्रीतिः, विषादः'' इत्येते त्रयो धर्मा उत्तरस्मिन् सूत्रे साधर्म्यप्रसंगे परित्यक्ताः, कुतः** प्रीति, अप्रीति और विषाद ये जो तीन धर्म पहले सूत्र में बताए थे, जिनके मध्यम से सत्व रज तम की भिन्नता दिखलाई थी। प्रीति अप्रीति और विषाद ये तीन धर्म अगले सूत्र में साधर्म्य के प्रसंग में छोड़ दिए, क्यों?। **यतो ह्येषां साधर्म्यप्रस ङ्गे मनोविहाय कस्मिंश्चिद्गुणवति पदार्थे भूतात्मके यद्वेन्द्रियात्मके न सम्भवति मनस्येव प्रीतिरप्रीतिर्विषादश्च त्रयोऽपि धर्मा भवन्ति** क्योंकि इनका साधर्म्य प्रसंग मन को छोड़कर और किसी भी गुण वाले पदार्थ में भूतात्मक हो या इंद्रिय स्वरूप वाला हो उसमें संभव नहीं होता। तीनों का साधर्म्य=समानता= समरसता=अच्छा नियंत्रण नहीं होती। केवल मन ही एक ऐसा पदार्थ है जहां तीनों का तालमेल बैठता है **तत्र मनसि तेषां वैधर्म्याद् व्यवहारो जायते** वहाँ मन के वैधर्म्य से व्यवहार चलता रहता है **तेषां साधर्म्याभाव एव मनसि साधर्म्य तो केवल मन में ही हो पाता है, तेषां साधर्म्ये तु मनोनिरोधो भवति** जब इन तीनों का साधर्म्य हो जाता है तो मन का निरोध हो जाता है, और व्यक्ति समाधि को प्राप्त कर लेता है **मनसोऽन्यत्र वस्तुनि प्रीत्यप्रीतिविषादा नोद्भवन्ति** मन से अन्यत्र भिन्न वस्तु में प्रीति अप्रीति और विषाद ये उत्पन्न नहीं होते (सुख-

कारणकार्यप्रसंगतः कारणगुणानां कार्यगुणानां च साधर्म्यवैधर्म्ये प्रदर्श्य पुनः कार्यकारणविषयो विशेषसम्बन्धज्ञापनायोपस्थाप्यते -

**उभयान्यत्वात् कार्यत्वं महदादेर्घटादिवत् ।।१२९।।**

(महदादेः कार्यत्वम्) महत्तत्त्वादिकस्य भूतेन्द्रियपर्यन्तस्य वस्तुजातस्य कार्यत्वं विज्ञेयम् (उभयान्यत्वात्) उभयाभ्यां प्रकृतिपुरुषाभ्यामन्यत्वाद्भिन्नत्वात्, (घटादिवत्) यथा घटादयः पदार्थाः कार्यरूपा भोग्या नश्वराश्च सन्ति तद्वत्, पुरुषो भोक्ता पुरुषविशेषश्च परमात्मा कर्ता प्रकृतिश्च नित्या किन्तु तद्भिन्नानि महत्तत्त्वादीनि तस्मात् तानि कार्याणि सन्ति ।।१२९।।

हेत्वन्तराणि -

**परिमाणात्, समन्वयात्, शक्तितश्चेति ।।१ ३०-१३२।।**

(परिमाणात्) परिमीयते सङ्कुच्यते यत् तत्परिमाणं सङ्कोचधर्मि तस्मात्

---

दु:ख-मोह की अनुभूति मन के अतिरिक्त नहीं होती ) **तस्मादुत्तरसूत्रे प्रीत्यादीन् धर्मान् विहाय लघुप्रभृतयो धर्मा एव साधर्म्ये स्थापिता** इसलिए १२८ वे सूत्र में प्रीति अप्रीति को छोड़ दिया और लघुता जड़त्व और गुरुत्व इन धर्मों का साधर्म्य में स्थित किया **वैधर्म्य तु मनसि तेषां प्रवर्तनात् पूर्वसूत्रेऽन्तर्भूतमेव** और जब इनमें वैधर्म्य होता है तो मन में इनकी प्रवृत्ति हो जाने से, पूर्व सूत्र में बताया ही गया था। **अनिरुद्धवृत्तौ विज्ञानभिक्षुभाष्ये च सूत्रमिदमन्यथार्थापितं** विज्ञान भिक्षु भाष्य में और अनिरुद्ध वृत्ति में इस सूत्र की व्याख्या अलग ढंग से की गई **विज्ञानभिक्षुभाष्ये तु सत्त्वादीनां गुणानां व्यक्तयः कल्पितास्तत्कल्पनमयुक्तं** विज्ञान भिक्षु भाष्य में तो सत्व आदि गुणों की वृत्तिया=अभिव्यक्तियाँ कल्पित की गई **न सत्त्वादीनां व्यक्तयः स्वतन्त्रावस्थानकाः** सत्व आदि की कोई अलग अलग वस्तुएँ बनती हों ऐसा दिखता नहीं है, **आश्रयमाश्रित्यैवा-वतिष्ठन्ते यतः** क्योंकि जो भी कार्य वस्तु बनती है वह अपने आश्रय के आधार पर ही रहती हैं, स्वतंत्र नहीं रहती ।।१२८।।

**कारणकार्यप्रसंगतः कारणगुणानां कार्यगुणानां च साधर्म्यवैधर्म्ये प्रदर्श्य पुनः कार्यकारणविषयो विशेषसम्बन्धज्ञापनायोपस्थाप्यते** - कारण कार्य के प्रसंग से कारण गुणों का और कार्य द्रव्य के गुणों का साधर्म्य और वैधर्म्य दिखलाकर फिर से कार्य और कारण का विषय उपस्थित किया जाता है, विशेष संबंध बताने के लिए-

**उभयान्यत्वात् कार्यत्वं महदादेर्घटादिवत् ।।१२९।।**

***सूत्रार्थ***= महतत्व आदि जितने भी पदार्थ हैं वे सब कार्य हैं क्योंकि ये पूर्वोक्त दो पदार्थों से भिन्न हैं, घटादि के समान।

**भाष्य विस्तार = महत्तत्त्वादिकस्य भूतेन्द्रियपर्यन्तस्य वस्तुजातस्य कार्यत्वं विज्ञेयम्** महतत्व से लेकर भूत इंद्रियों तक जितने भी पदार्थ हैं इन सबका कार्यपन जानना चाहिए **(उभयान्यत्वात्) उभयाभ्यां प्रकृतिपुरुषाभ्यामन्यत्वाद्भिन्नत्वात्** क्योंकि ये दोनों प्रकृति और पुरुष (आत्मा और परमात्मा) से भिन्न वस्तु

**सङ्कोचधर्मित्वात्परिमितत्वात् परिमितियोगत्वात् ( समन्वयात् ) कारणानुसारेण स्वरूपवत्त्वात् ( शक्तितः-च-इति ) कारणे निमित्तकारणे या शक्तिः कार्योत्पादनशक्ति- स्तया किलोत्पद्यमानत्वाच्च महत्तत्त्वादेः कार्यत्वं सिध्यति-इति कार्यहेतुतायाः कार्यप्रसंगस्य च समाप्तिः ।। १३०-१३२।।**

**महत्तत्त्वादेः कार्यत्वमन्तरेण -**

**तद्धाने प्रकृतिः पुरुषो वा ।। १३३।।**

**( तद्धाने ) महत्तत्त्वादेः कार्यत्वविनाशे सति ( प्रकृतिः पुरुषः-वा ) प्रकृतिपुरुषा- ववतिष्ठेते । यद्वा ( तद्धाने ) महत्तत्त्वादेः कार्यत्वास्वीकारे ( प्रकृतिः पुरुषः-वा ) महत्तत्त्वादिकं प्रकृतिः पुरुषः वा स्यात् तस्य प्रकृतित्वं पुरुषत्वमापद्यते ।। १३२।।**

**पुनः -**

---

है, कार्य वस्तु हैं और अनित्य हैं, **यथा घटादयः पदार्थाः कार्यरूपा भोग्या नश्वराश्च सन्ति तद्वत्** जैसे घट आदि पदार्थ कार्य रूप हैं भोग्य हैं और नश्वर हैं। उसी के समान, **पुरुषो भोक्ता पुरुषविशेषश्च परमात्मा कर्ता प्रकृतिश्च नित्या** पुरुष= जीवात्मा और पुरुष विशेष= ईश्वर जो सब जगत का कर्ता है और तीसरी वस्तु प्रकृति ये तीनों नित्य हैं **किन्तु तद्भिन्नानि महत्तत्त्वादीनि तस्मात् तानि कार्याणि सन्ति** किन्तु महतत्व आदि जितने भी पदार्थ है वे सब (ईश्वर -जीव -प्रकृति ) इनसे भिन्न हैं, वे कार्य कहलाते हैं उत्पन्न किए गए है ।।१२९।।



**हेत्वन्तराणि** - इस विषय में और भी हेतु देते हैं-

**परिमाणात्, समन्वयात्, शक्तितश्चेति ।। १३०-१३२।।**

***सूत्रार्थ***= परिमाण वाला होने से फैलने-सिकुड़ने वाला होने से, कार्य का स्वरूप कार्य के अनुरूप होने से और ईश्वर की शक्ति से उत्पन्न होने से । इन तीन हेतुओं से ये कार्य द्रव्य हैं।

**भाष्य विस्तार = परिमीयते सङ्कुच्यते यत् तत्परिमाणं सङ्कोचधर्मि तस्मात् सङ्कोचधर्मित्वात्परिमितत्वात् परिमितियोगत्वात्** ये सब कार्य पदार्थ है क्यों है? इसमें हेतु दिया **परिमाणात्= परिमीयते सङ्कुच्यते यत् तत्परिमाणं** परिमाण उसको कहते हैं जिसका नाप-तौल-माप (लम्बाई चौड़ाई गोलाई) हो जाती है, तो वह परिमाण धर्म वाला होने से अर्थात **सङ्कोचधर्मि** फेलने-सिकुड़ने वाला होने से वो वस्तु कार्य द्रव्य है **तस्मात्** इसलिए **सङ्कोचधर्मित्वात्परिमितत्वात्** फेलने-सिकुड़ने के योग से **परिमितियोगत्वात्** वो परिमाण वाला कार्य द्रव्य है। **समन्वयात्=कारणानुसारेण स्वरूपवत्त्वात्** महत्त्व से लेकर जितने भी पदार्थ है ये समन्वय वाले है, उनका स्वरूप कारण के अनुसार हैं **शक्तितश्चेति**= शक्ति से ये उत्पन्न होते हैं **कारणे निमित्तकारणे या शक्तिः कार्योत्पादनशक्ति- स्तया किलोत्पद्यमानत्वाच्च महत्तत्त्वादेः कार्यत्वं सिध्यति** निमित्त कारण में जो कारण को उत्पन्न करने की शक्ति है उस शक्ति से (ईश्वर की शक्ति से ) ये उत्पन्न होते हैं इसलिए भी महतत्व आदि कार्य रूप पदार्थ हैं। **इति कार्यहेतुतायाः कार्यप्रसंगस्य च समाप्तिः** सूत्र में जो इति शब्द आया है ये इस बात का सूचक है कि यहाँ पर कार्य के हेतु और कार्य के प्रसंग कि चर्चा

**तयोरन्यत्वे तुच्छत्वम् ।।१३४।।**

**(तयोः-अन्यत्वे तुच्छत्वम्) यदि महत्तत्त्वादिकं न विनश्येद् यद्वा न कार्यं स्यात् किन्तु ताभ्यां प्रकृतिपुरुषाभ्यामन्यद् वस्तु भवेत्, तदा तथाभूतस्य वस्तुनस्तुच्छत्वमभावः प्रसज्येत यतो न हि प्रकृतिपुरुषाभ्यामन्यन्नित्यमनश्वरं वस्तु भवितुमर्हति ।।१३४।।**

**वस्तुतस्तु महत्तत्त्वादिकार्यं प्रकृतिश्च कारणं यतः -**

**कार्यात् कारणानुमानं तत्साहित्यात् ।।१३५।।**

**(कार्यात् कारणानुमानम्) कार्यात् कारणस्यानुमानं जायते। कथम् (तत्साहित्यात्) कार्यात् कारणसाहित्यात् कार्यसत्ता भवति, कार्ये खलु कारणं सूक्ष्मं सत् परिपूर्णं तिष्ठति। घटे मृत्तिका पटे तन्तवस्तन्तुषु कार्पासांशवो यथा ।तस्मात् कारणसाहित्यात् कार्यं महत्तत्त्वादिकम् ।।१३५।।**

---

समाप्त होती है ।।१३०-१३२।।-

**महत्तत्त्वादेः कार्यत्वमन्तरेण** -महतत्व आदि को कार्य स्वीकार किए बिना क्या होगा? ये बताते हैं-

**तद्धाने प्रकृतिः पुरुषो वा ।।१३३।।**

***सूत्रार्थ***= महत्व आदि जितने भी पदार्थ है जब ये नष्ट हो जाएगे तब दो ही पदार्थ बचेंगे, प्रकृति और पुरुष।



**भाष्य विस्तार** = **महत्तत्त्वादेः कार्यत्वविनाशे सति प्रकृतिपुरुषा- ववतिष्ठेते** महतत्व आदि के कार्यत्व का नाश हो जाने पर अथवा इनको कार्य न मानने पर फिर दो पदार्थ प्रकृति और पुरुष ही बचेगा। **यद्वा महत्तत्त्वादेः कार्यत्वास्वीकारे महत्तत्त्वादिकं प्रकृतिः पुरुषः वा स्यात् तस्य प्रकृतित्वं पुरुषत्वमापद्यते** अथवा विकल्प से कहते हैं कि ये भी अर्थ हो सकता है, यदि आप महतत्व को कार्य रूप नहीं स्वीकारते,तब महतत्व आदि जो पदार्थ हैं वो या तो प्रकृति माने जाएंगे या पुरुष ।जो कि ये किसी प्रमाण से सिद्ध नहीं होते ।सूत्र का सार ये है महतत्व से लेकर पंचमहाभूत तक न तो प्रकृति है और न ही पुरुष ।इसलिए महत्व आदि को ही कार्य मानना होगा **।।१३३।।**

**पुनः -**

**तयोरन्यत्वे तुच्छत्वम् ।।१ ३४।।**

***सूत्रार्थ***= यदि महतत्व आदि पदार्थों को कार्य भी न माने और उन दो से अलग भी न मानें तो, तो फिर इनका अभाव ही मानना पड़ेगा। जो कि प्रमाणों से विरुद्ध है। इसलिए कार्य ही मानना चाहिए।

**भाष्य विस्तार** = **यदि महत्तत्त्वादिकं न विनश्येद् यद्वा न कार्यं स्यात्** यदि महतत्व आदि का नाश न हो अथवा उसका कार्य न माना जाए **किन्तु ताभ्यां प्रकृतिपुरुषाभ्यामन्यद् वस्तु भवेत्,** किन्तु प्रकृति पुरुष से भिन्न अलग वस्तु को मान लिया जाए और उसको कार्य न माना जाए, तब क्या होगा **तदा तथाभूतस्य वस्तुनस्तुच्छत्वम- भावः प्रसज्येत** तब ऐसे वस्तु का तो अभाव ही मानना होगा **यतो न हि**

तच्च कारणं प्रकृत्याख्यम् -

अव्यक्तं त्रिगुणाल्लिंगात् ।। १३६ ।।

( त्रिगुणात्-लिंगात्-अव्यक्तम् ) त्रिगुणवतो महत्तत्त्वादेरव्यक्तं सूक्ष्मं सत् तदन्तरे परिपूर्णमनुमातव्यम् ।। १३६ ।।

तस्मात् -

तत्कार्यतस्तत्सिद्धेर्नापलापः ।। १३७ ।।

( तत्कार्यतः ) अव्यक्तकार्यतः प्रकृतिकार्यतो महत्त्वादेः ( तत्सिद्धेः ) अव्यक्त-सिद्धेः प्रकृतिसिद्धेः ( न-अपलापः ) न ह्यपलपनमन्यथाकथनमस्ति ।। १३७ ।।

अथ पुरुषसिद्धौ -

---

**प्रकृतिपुरुषाभ्यामन्यन्नित्यमनश्वरं वस्तु भवितुमर्हति** क्योंकि प्रकृति और पुरुष इन दो से भिन्न वस्तु जो नित्य हो, अनश्वर हो, ऐसी तो कोई है नहीं। कोई प्रमाणों से सिद्ध नहीं हो रही। और ये उन दोनों में से है नहीं महत्व आदि पदार्थ । फिर या तो अभाव मानो या कार्य वस्तु मानों, अभाव मानने से व्यवहार नहीं चलेगा, फिर कार्य वस्तु ही मानना पड़ेगा ।। १३४ ।।



**वस्तुतस्तु महत्तत्त्वादिकार्यं प्रकृतिश्च कारणं यतः** - वास्तव में तो महतत्व आदि जो कार्य हैं और प्रकृति है कारण, क्योंकि-

**कार्यात् कारणानुमानं तत्साहित्यात् ।। १३५ ।।**

***सूत्रार्थ***= कार्य से कारण का अनुमान होता है, क्योंकि कारण कार्य के साथ ही रहता है।

**भाष्य विस्तार** = **कार्यात् कारणस्यानुमानं जायते** ये नियम है कि कार्य से कारण का अनुमान होता है। **कथम्** कैसे **कार्यात् कारणसाहित्यात् कार्यसत्ता भवति** कारण सहित होने से कार्य की सत्ता होती है, **कार्ये खलु कारणं सूक्ष्मं सत् परिपूर्णं तिष्ठति** कार्य वस्तु में जो कारण है वह सूक्ष्म होकर परिपूर्ण रहता है। **घटे मृत्तिका पटे तन्तवस्तुन्तुषु कार्पासांशवो यथा** जैसे घड़े में मिट्टी और वस्त्र में तन्तु कपास के अंश साथ-साथ ही रहते हैं। **तस्मात् कारणसाहित्यात् कार्यं महत्तत्त्वादिकम्** ऐसे ही महतत्व आदि में सत्व रज तम सूक्ष्म रूप में विद्यमान रहते हैं, इसीलिए कार्य से कारण का अनुमान हो जाता है ।। १३५ ।।

**तच्च कारणं प्रकृत्याख्यम्** - वो जो कारण है वह प्रकृति नाम वाला है -

**अव्यक्तं त्रिगुणाल्लिंगात् ।। १३६ ।।**

***सूत्रार्थ***= महतत्व आदि में तीन गुणों की विद्यमानता होने से उसका कोई अव्यक्त कारण है, यह अनुमान होता है।

**( त्रिगुणात्-लिंगात्-अव्यक्तम् ) त्रिगुणवतो महत्तत्त्वादेरव्यक्तं सूक्ष्मं सत् तदन्तरे**

**सामान्येन विवादाभावाद् धर्मवन्न साधनम् ।। १३८ ।।**

**(सामान्येन विवादाभावात्-धर्मवत्) अग्रिमसूत्रस्थं 'पुमान्' पदमत्र पुरस्तादुत्कृष्यते सप्तम्यां विपरिणम्य। पुंसि पुरुषे सामान्येन विवादाभावाद् धर्मवद्, यथा धर्मे सामान्येन विवादो न विद्यते सर्वे हि दार्शनिकास्तात्त्विका धर्मं मानवधर्मं मन्यन्ते यदाश्रितं मानवजीवनसाफल्यं भवति, तथैव पुमांसं पुरुषमपि मन्यन्ते, पुरुषमान्यतायां तु सर्वेषां दार्शनिकानामपि मान्यता समाना तथाविधे पुरुषे (साधनं न) साधनं नापेक्ष्यते। परन्तु विशेषमान्यतायां साधनमपेक्ष्यते हि यतः केचन शरीरमेव पुरुषं मन्यन्ते केचिदन्तःकरणमित्यादिविशिष्टमान्यताऽस्ति ।। १३८ ।।**

**तत्र पुरुषविषयेऽभीष्टा मान्यता -**

**शरीरादिव्यतिरिक्तः पुमान् ।। १३९ ।।**

**(शरीरादिव्यतिरिक्तः पुमान्) शरीरादिभ्यः शरीरेन्द्रियान्तःकरणेभ्यो भूतात्मकेभ्यः**

---

**परिपूर्णमनुमातव्यम् ।। १३६ ।।**

**भाष्य विस्तार** = **त्रिगुणवतो** तीन गुणों वाले **महत्तत्त्वादेरव्यक्तं** महतत्व आदि में अव्यक्त **सूक्ष्मं** सूक्ष्म होती हुई **सत् तदन्तरे** उनके भीतर **परिपूर्णमनुमातव्यम्** परिपूर्ण है प्रकृति, इस तरह से अनुमान करना चाहिए। ।।१३६।।



**तस्मात् -इसलिए**

**तत्कार्यतस्तत्सिद्धेर्नापलापः ।। १३७ ।।**

***सूत्रार्थ***= महतत्व आदि प्रकृति का कार्य होने से प्रकृति की सिद्धि होती है, इसका खंडन नहीं कर सकते।

**भाष्य विस्तार** = **अव्यक्तकार्यतः** अव्यक्त का जो कार्य है अर्थात **प्रकृतिकार्यतो** प्रकृति का जो कार्य है **महतत्त्वादेः** महतत्व आदि है उससे **अव्यक्त-सिद्धेः** अव्यक्त की सिद्धि अर्थात **प्रकृतिसिद्धेः** प्रकृति की सिद्धि होती है **न ह्यपलपनमन्यथाकथनमस्ति** इसलिए इसका खंडन नहीं हो सकता अन्यथा कथन नहीं हो सकता ।। १३७ ।।

**अथ पुरुषसिद्धौ** - अब पुरुष की सिद्धि के विषय में कहते हैं-

**सामान्येन विवादाभावाद् धर्मवन्न साधनम् ।। १३८ ।।**

***सूत्रार्थ***= पुरुष की सत्ता के संबंध में मतभेद न होने से पुरुष की सत्ता सिद्ध करने हेतु किसी प्रमाण की आवश्यकता नहीं है, धर्म के समान।

**भाष्य विस्तार** = **अग्रिमसूत्रस्थं 'पुमान्' पदमत्र पुरस्तादुत्कृष्यते सप्तम्यां विपरिणम्य** अगले सूत्र १३९ वे में जो पुमान शब्द है, उसका यहाँ उत्कर्ष कर लेते हैं (अनुवृत्ति का अर्थ पिछले सूत्र से अगले सूत्र में लाना और उत्कर्ष का अर्थ है अगले सूत्र से पिछले सूत्र में लाना) और विभक्ति को बदलकर उसका यहाँ

प्रकृतिपर्यन्तेभ्यश्च भिन्नः पुरुषोऽस्ति। तत्र सामष्टिकः पुरुषविशेष ईश्वरः शरीराभ्यन्तरश्च जीवात्मा पुरुषोऽपि भिन्नः ।। १३९।।

तत्र हेतवः प्रदीयन्ते -

संहतपरार्थत्वात् ।। १४०।।

(संहतपरार्थत्वात्) शरीरादयः संहताः सन्ति, संहताश्च न स्वार्थाय भवन्ति तेषां जडत्वाच्छय्यादिवत् किन्तु परार्था एव, तस्माद् यदर्थाः सन्ति शरीरादयः स परस्तेभ्यः शरीरादिभ्यो भिन्न इति प्रथमो हेतुः ।। १४०।।

अथापरो हेतुः -

त्रिगुणादिविपर्ययात् ।। १४१ ।।

---

सप्तमी में उत्कर्ष करेंगे। **पुंसि पुरुषे सामान्येन विवादाभावाद् धर्मवद्** पूंसि अर्थात पुरुष के संबंध में जीवात्मा की सत्ता के संबंध में सामान्य रूप से कोई विवाद नहीं है, जैसे धर्म की सत्ता में कोई झगड़ा विवाद नहीं, धर्म का अस्तित्व है ये सभी मानते हैं, **यथा धर्मे सामान्येन विवादो न विद्यते** जैसे धर्म के विषय में सामान्य रूप से कोई झगड़ा विवाद नहीं है **सर्वे हि दार्शनिकास्तात्त्विका धर्मं मानवधर्मं मन्यन्ते** सभी के सभी दार्शनिक तत्वज्ञानी धर्म को अर्थात मानव धर्म को मानते हैं **यदाश्रितं मानवजीवनसाफल्यं भवति** जिस धर्म के आश्रय से मनुष्य जीवन सफल होता है उस धर्म को सभी मानते हैं, **तथैव पुमांसं पुरुषमपि मन्यन्ते** ऐसे ही सभी दार्शनिक जन पुरुष को भी मानते हैं, **पुरुषमान्यतायां तु सर्वेषां दार्शनिकानामपि मान्यता समाना तथाविधे पुरुषे साधनं नापेक्ष्यते** पुरुष की मान्यता में तो सभी दार्शनिकों की मान्यता एक समान है, ऐसे स्वरूप वाले पुरुष की सिद्धि में कोई साधन=प्रमाण की सिद्धि की अपेक्षा नहीं है। **परन्तु विशेषमान्यतायां साधनमपेक्ष्यते हि** परंतु विशेष मान्यता में साधन की अपेक्षा ही है। **यतः केचन शरीरमेव पुरुषं मन्यन्ते** जैसे कुछ लोग तो शरीर को ही पुरुष मानते हैं **केचिदन्तःकरणमित्यादिविशिष्टमान्यताऽस्ति** और कुछ लोग अन्तःकरण को ही पुरुष मानते हैं। इत्यादि विशिष्टि मान्यताएँ हैं ।। १३८।।

**तत्र पुरुषविषयेऽभीष्टा मान्यता** - जो पुरुष के विषय में अभीष्ट सिद्धान्त है सत्य सिद्धान्त है वह यह है-

**शरीरादिव्यतिरिक्तः पुमान् ।। १३९।।**

***सूत्रार्थ***= पुरुष शरीर, मन, इंद्रियों से भिन्न सत्ता वाला है।

**भाष्यार्थ= शरीरादिभ्यः शरीरेन्द्रियान्तःकरणेभ्यो भूतात्मकेभ्यः प्रकृतिपर्यन्तेभ्यश्च भिन्नः पुरुषोऽस्ति** वैदिक सिद्धान्त यह है कि शरीर आदि इंद्रियों और अन्तःकरण से लेकर पंचमहाभूत और प्रकृति पर्यंत जितने भी पदार्थ हैं उन सबसे भिन्न पुरुष है। **तत्र सामष्टिकः पुरुषविशेष ईश्वरः शरीराभ्यन्तरश्च जीवात्मा पुरुषोऽपि भिन्नः** पुरुष में भी दो भेद है एक सामष्टिक पुरुष विशेष है वह ईश्वर है और दूसरा शरीर के अंदर रहने वाला जीवात्मा नाम का पुरुष है वह उस पुरुष विशेष से भिन्न है ।। १३९।।

(त्रिगुणादिविपर्ययात्) सत्त्वरजस्तमांसि त्रयो गुणाः, आदिशब्देन जडत्वं पुरुषाधीनत्वं च गृह्येते, एतेषां विपर्ययात् तत्र पुरुषे निर्दिष्टधर्माणां विपरीतत्वमभावोऽथ भिन्नधर्माणां चेतनत्वादीनां भावो विद्यते, तस्मात् पुरुषः शरीरादिभ्यो भिन्नः ।। १४१ ।।

अधिष्ठानाच्चेति ।। १४२ ।।

(अधिष्ठानात्-च) पुरुषो हि शरीरादिकस्याधिष्ठानमधिष्ठाता तथाऽधिष्ठेयं शरीरादिकं तस्मादपि पुरुषः शरीरादिभ्यो भिन्नः (इति) इत्थं कथनमीश्वरजीवात्मनोर्द्वयोः समानधर्मत्वकथनसमाप्तिः। तत्रेश्वरस्याधिष्ठातृत्वं सृष्टिकर्तृत्वाज्जीवात्मनस्तु देहव्यवहारप्रवर्तयितृत्वादधिष्ठातृत्वमस्ति ।

तथा -

भोक्तृभावात् ।। १४३ ।।

(भोक्तृभावात्) भोक्तृभावो हि पुरुषे विद्यते भोग्यं हि शरीरादिकं तस्मात् स ततो भिन्नः। उक्तं

---

**तत्र हेतवः प्रदीयन्ते** - पुरुष शरीर आदि पदार्थों से भिन्न है, इस विषय में हेतु दिये जाएंगे-

**संहतपरार्थत्वात् ।। १४० ।।**

***सूत्रार्थ***= संघात पदार्थ के परार्थ होने से जीवात्मा शरीर आदि से भिन्न है।

**भाष्य विस्तार = शरीरादयः संहताः सन्ति** शरीर आदि जितने भी पदार्थ है वे सब संघात है, **संहताश्च न स्वार्थाय भवन्ति तेषां जडत्वाच्छय्यादिवत् किन्तु परार्था एव** जितने भी संघात पदार्थ होते हैं वे स्वयं के लिए नहीं होते, क्योंकि ये सब जड़ हैं शैय्या आदि के समान, किन्तु ये किसी और के लिए हैं, **तस्माद् यदर्थाः सन्ति शरीरादयः स परस्तेभ्यः शरीरादिभ्यो भिन्न इति प्रथमो हेतुः** तो जिसके लिए ये शरीर आदि है वह इन सबसे पर है, ये पहला हेतु हुआ कि वह शरीर आदि सबसे भिन्न है ।। १४० ।।

**अथापरो हेतुः**- इसी विषय में दूसरा हेतु देते हैं-

**त्रिगुणादिविपर्ययात् ।। १४१ ।।**

***सूत्रार्थ***= तीन गुणों से भिन्न होने से, और जड़ता, पराधीनता आदि गुणों से रहित होने के कारण पुरुष शरीर से भिन्न है।

**भाष्य विस्तार = सत्त्वरजस्तमांसि त्रयो गुणाः** सत्व रज तम तीनों गुण हैं, **आदिशब्देन जडत्वं पुरुषाधीनत्वं च गृह्येते** और आदि शब्द से जड़ता और पुरुष के आधीन होना ग्रहण कर लेते हैं, **एतेषां विपर्ययात्** इन गुणों से विपरीत होने से **तत्र पुरुषे निर्दिष्टधर्माणां विपरीतत्वमभावोऽथ** वो जो गुण बतलाए गए है वह पुरुष में निर्दिष्ट धर्म से विपरीत हैं (गुण है जड़ पुरुष है चेतन, गुण पुरुष के अधीन हैं और पुरुष स्वतंत्र है) **भिन्नधर्माणां चेतनत्वादीनां भावो विद्यते** चेतनत्व आदि धर्म हैं उनका अस्तित्व है पुरुष में और जड़त्व आदि जिनका धर्म है उनका अस्तित्व है जड़ पदार्थों में, **तस्मात् पुरुषः शरीरादिभ्यो भिन्नः** इसलिए पुरुष शरीर आदि पदार्थों से भिन्न है ।। १४१ ।।

**अधिष्ठानाच्चेति ।। १४२ ।।**

हि पूर्वम् ''चिदवसानो भोगः'' ( सांख्य ०१.१०४ ) ।। १४३।।

**कैवल्यार्थं प्रवृतेश्च ।। १४ ४।।**

( कैवल्यार्थं प्रवृत्तेः-च ) पुरुषश्चात्मस्वरूपार्थं मोक्षार्थं प्रवर्ततेऽतः स शरीरादिभ्यो भिन्नः। यदि शरीरादिभ्योभिन्नो न भवेत् कैवल्यार्थं कः प्रवर्तेत स एतादृशप्रवृत्तिमान् नित्यश्चेतनः पुरुष एव ।। १४४।।

कथं कैवल्यार्थं पुरुषस्य प्रवृत्तिरित्यत्रोच्यते -

**जडप्रकाशायोगात् प्रकाशः ।। १४५।।**

( जडप्रकाशायोगात् ) जडे स्वात्मप्रकाशस्य युक्तिः - सम्भवो नास्ति तस्मात् तस्य कैवल्यार्थप्रवृत्तेरनुपपन्नत्वात् ( प्रकाशः ) पुरुषो हि प्रकाशस्वरूपश्चेतनः स्वात्मप्रकाशनार्थं कैवल्यार्थं

---

***सूत्रार्थ***= पुरुष (जीव और ईश्वर) शरीर और प्रकृति का अधिष्ठाता होन से भी शरीर आदि जड़ वस्तुओं से भिन्न है।

**भाष्य विस्तार** = **पुरुषो हि शरीरादिकस्याधिष्ठानमधिष्ठाता तथाऽधिष्ठेयं शरीरादिकं तस्मादपि पुरुषः शरीरादिभ्यो भिन्नः** पुरुष तो शरीर आदि का अधिष्ठान है यहाँ अधिष्ठान का अर्थ किया है अधिष्ठाता। और शरीर आदि उसके अधीन हैं तो इस प्रकार से पुरुष शरीर आदि से भिन्न हुआ **इत्थं कथनमीश्वरजीवात्मनोर्द्वयोः समानधर्मत्वकथनसमाप्तिः** इस सूत्र में जो 'इति' शब्द आया है ये इस बात की सूचना दे रहा है कि अभी तक तीन हेतुओं में जो बात कही गयी वो ईश्वर और जीव दोनों पर लागू हुयी दोनों के लिए समान हेतु समाप्त हुए। **तत्रेश्वरस्याधिष्ठातृत्वं सृष्टिकर्तृत्वाज्जीवात्मनस्तु देहव्यवहारप्रवर्तयितृत्वादधिष्ठातृत्वमस्ति।** ईश्वर जो अधिष्ठाता है वह इसलिए क्योंकि वह पूरी सृष्टि का कर्ता है और शरीर आदि जड़ पदार्थों से अलग है। जीवात्मा जिस रूप में अधिष्ठाता है वो देह को अपने कार्य व्यवहार में लगाता है।

**तथा** - (अब जो सूत्र चलेंगे वे जीवात्मा के लिए है )

**भोक्तृभावात् ।। १४३।।**

***सूत्रार्थ***= भोक्ता होने से जीवात्मा शरीर आदि से भिन्न है ।

**भाष्य विस्तार** = **भोक्तृभावो हि पुरुषे विद्यते** शरीर आदि भोग्य है पुरुष में भोक्ता का भाव है **भोग्यं हि शरीरादिकं तस्मात् स ततो भिन्नः** इसलिए वह शरीर आदि से भिन्न है। **उक्तं हि पूर्वम्** जैसे कि पहले ही कहा था ''**चिदवसानो भोगः**'' भोग चेतन के लिए है **( सांख्य ० १.१०४ ) ।। १४३।।**

**कैवल्यार्थं प्रवृतेश्च ।। १४४।।**

***सूत्रार्थ***= मोक्ष प्राप्ति के लिए भी प्रयत्नशील होने से जीवात्मा शरीर आदि से भिन्न है ।

**( कैवल्यार्थं प्रवृत्तेः-च ) पुरुषश्चात्मस्वरूपार्थं मोक्षार्थं प्रवर्ततेऽतः स शरीरादिभ्यो भिन्नः। यदि**

प्रवर्तते शरीरादिभ्यो भिन्नः सन् ।। १४५।।

**भूमिका** - एवं तु पुरुषश्चेतनावान् चेतन्धर्मवान् प्रकाशधर्मवान् दीप इव धर्मी सिद्धयेत्, धर्मादगुणात्कथं विमोक्षः स्यात् । अत्रोच्यते -

**निर्गुणत्वान्न चिद्धर्मा ।। १४६।।**

( निर्गुणत्वात्-न चिद्धर्मा ) पुरुषो निर्गुणत्वात् खलु चेतनधर्मा चेतनधर्मेण धर्मी नास्ति किन्तु केवलः प्रकाशात्मको ज्ञानस्वरूपोऽस्ति ।। १४६।।

निर्गुणत्वे हेतुः -

**श्रुत्या सिद्धस्य नापलापस्तत्प्रत्यक्षबाधात् ।। १४७।।**

( श्रुत्या सिद्धस्य न-अपलापः ) श्रुत्या खलु तस्य निर्गुणत्वसिद्धस्यापलापो न भवति ''असङ्गो ह्ययं पुरुषः'' ( बृह ०४.३.१५ ) ( तत्प्रत्यक्षबाधात् ) तत्र निर्गुणत्वस्य प्रत्यक्षबाधदोषः प्रसज्यते ।

---

**शरीरादिभ्योभिन्नो न भवेत् कैवल्यार्थं कः प्रवर्तेत स एतादृशप्रवृत्तिमान् नित्यश्चेतनः पुरुष एव ।। १४४।।**

**भाष्य विस्तार** = **पुरुषश्चात्मस्वरूपार्थं** पुरुष अपने शुद्ध स्वरूप की प्राप्ति के लिए अर्थात **मोक्षार्थं** मोक्ष की प्राप्ति के लिए **प्रवर्ततेऽतः** पुरुषार्थ करता है **स शरीरादिभ्यो भिन्नः** इससे यह सिद्ध होता है कि जीवात्मा शरीर आदि से भिन्न हैं। **यदि शरीरादिभ्योभिन्नो न भवेत् कैवल्यार्थं कः प्रवर्तेत** यदि जीवात्मा शरीर आदि से भिन्न न होता तो मोक्ष के लिए पुरुषार्थ कौन करता? **स एतादृशप्रवृत्तिमान् नित्यश्चेतनः पुरुष एव** वह इस प्रकार की प्रवृत्ति का वह नित्य, चेतन, पुरुष है ।। १४४।।



**कथं कैवल्यार्थं पुरुषस्य प्रवृत्तिरित्यत्रोच्यते** - मोक्ष प्राप्ति के लिए पुरुष की प्रवृत्ति कैसे होती है? उसके विषय में कहते हैं

**जडप्रकाशायोगात् प्रकाशः ।। १४५।।**

***सूत्रार्थ***= जड़ वस्तु में ज्ञान का अभाव होने से और पुरुष ज्ञानवान होने से मोक्ष के लिए प्रयत्न करता है।

**भाष्य विस्तार** = **जडे स्वात्मप्रकाशस्य युक्तिः - सम्भवो नास्ति** जड़ पदार्थों में स्वयं प्रकाश=चेतन होने की योग्यता संभव नहीं है **तस्मात् तस्य कैवल्यार्थप्रवृत्तेरनुपपन्नत्वात्** इसलिए उसकी कैवल्य के लिए प्रवृत्ति असिद्ध है **( प्रकाशः ) पुरुषो हि प्रकाशस्वरूपश्चेतनः स्वात्मप्रकाशनार्थं कैवल्यार्थं प्रवर्तते** इससे यह सिद्ध हुआ कि पुरुष प्रकाश स्वरूप=चेतन है ज्ञानवान है स्व प्रकाश के लिए, अपने चेतनत्व को प्राप्त करने के लिए अर्थात सुख प्राप्ति के लिए दु:ख से छूटने के लिए वह मोक्ष के लिए प्रवृत्त होता है पुरुषार्थ करता है **शरीरादिभ्यो भिन्नः सन्** शरीर आदि पदार्थों से वह अलग होता है, इसलिए पुरुषार्थ करता है ।। १४५।।

**भूमिका - एवं तु पुरुषश्चेतनावान् चेतन्धर्मवान् प्रकाशधर्मवान् दीप इव धर्मी सिद्धयेत्, धर्मादगुणात्कथं विमोक्षः स्यात्** ऐसे तो पुरुष चेतनवान हो गया, चेतन धर्म वाला हो गया, प्रकाश धर्म वाला

अतः स प्रकाशस्वरूपश्चेतन आत्मा शरीरादिभ्यो भिन्नः ।। १४७।।

तस्मादेव -

सुषुप्त्याद्यसाक्षित्वम् ।। १४८।।

(सुषुप्त्याद्यसाक्षित्वम्) सुषुप्त्याद्यस्य स पुरुषः साक्षी सन् शरीरादिभ्यो भिन्नः स्यात् । अन्यथा गाढं मूढोऽहमस्वाप्सं सुखमहमस्वाप्समितिप्रतिभानं न स्यात् । तस्मात् पुरुषः शरीरादिभ्यो भिन्नश्चेतनः प्रकाशस्वरूपो ज्ञानस्वरूपः ।। १४८।।

शरीरादिभ्य पुरुषस्य भिन्नत्वे निर्णीते सति पुनस्तस्य संख्याविषये विचार्यते, पूर्वं सिद्धान्तः स्थाप्यते -

जन्मादिव्यवस्थातः पुरुषबहुत्वम् ।। १४९।।

(जन्मादिव्यवस्थातः पुरुषबहुत्वम्) जन्ममरणजीवनव्यवस्थातः कश्चिज्जायते कश्चन म्रियते

---

हो गया, दीपक के समान धर्मी सिद्ध हो गया । उस चेतन धर्म से उस गुण का छुटकारा कैस होगा। अत्रोच्यते - इसका उत्तर देते हैं-

निर्गुणत्वान्न चिद्धर्मा ।। १४६।।

***सूत्रार्थ***= चेतनता जीव का नैमित्तिक गुण नहीं है, इसलिए जीव नैमित्तिक चेतनत्व धर्मवाला नहीं है, बल्कि चेतनता उसका स्वरूप है।



**(निर्गुणत्वात्-न चिद्धर्मा) पुरुषो निर्गुणत्वात् खलु चेतनधर्मा चेतनधर्मेण धर्मी नास्ति किन्तु केवलः प्रकाशात्मको ज्ञानस्वरूपोऽस्ति ।। १४६।।**

भाष्य विस्तार = **पुरुषो निर्गुणत्वात् खलु चेतनधर्मा चेतनधर्मेण धर्मी नास्ति किन्तु केवलः प्रकाशात्मको ज्ञानस्वरूपोऽस्ति** सिद्धांती पूर्वपक्षी की बात का उत्तर देता है -पुरुष तो निर्गुण है वह दीपक के समान नहीं कि चेतना धर्म बाहर से आकर वह चेतन धर्मी हो गया हो, वह ऐसा नहीं है किन्तु वह तो स्वरूप से ही ज्ञानवान है **।। १४६।।**

**निर्गुणत्वे हेतुः** - ज्ञान जीवात्मा में नेमित्तिक नहीं है

श्रुत्या सिद्धस्य नापलापस्तत्प्रत्यक्षबाधात् ।। १४७।।

***सूत्रार्थ***= श्रुति से जो बात सिद्ध है उसका खंडन नहीं हो सकता, जब समाधि में जीवात्मा का प्रत्यक्ष करेंगे तो उस प्रत्यक्ष से भी आपकी बात का खंडन होगा।

भाष्य विस्तार = **श्रुत्या खलु तस्य निर्गुणत्वसिद्धस्यापलापो न भवति** श्रुति से जीवात्मा के निर्गुणत्व सिद्ध स्वरूप का खंडन नहीं होता **''असंगो ह्ययं पुरुषः'' पुरुष असंग है। तत्र निर्गुणत्वस्य प्रत्यक्षबाधदोषः प्रसज्यते** यदि ज्ञान उसमें आरोपित कर दिया गया ऐसा मानें तो उसके निर्गुणत्व का प्रत्यक्ष प्रमाण से खंडन आएगा (जब व्यक्ति समाधि लगाएगा और जीवात्मा के स्वरूप का प्रत्यक्ष करेगा तो उसे वही प्रत्यक्ष होगा जो श्रुति में कहा गया है)। **अतः स प्रकाशस्वरूपश्चेतन आत्मा शरीरादिभ्यो भिन्नः** इसलिए वह प्रकाश स्वरूप अर्थात ज्ञान स्वरूप चेतन आत्मा शरीर आदि से भिन्न है ।। १४७।।

कश्चिच्च जीवतीति विविधा अवस्थाः पुरुषबहुत्वे हि सम्भवन्ति ।शास्त्रेऽपि पुण्येन पुण्ये लोके जायते पापेन पापे। तथा चादिशब्देन मुक्तत्वबद्धत्वेऽपि गृह्येते ते अपि पुरुषबहुत्वे सति हि सम्भवतः ।। १४९।।

पूर्वपक्षत्वेनोच्यते -

**उपाधिभेदेऽप्येकस्य नानायोग आकाशस्येव घटादिभिः ।।१५०।।**

(उपाधिभेदे-अपि-एकस्य नानायोगः) उपाधिभेदे-उपाधानभेदे-आश्रयभेदेऽपि स्यादेकस्य पुरुषस्य नानायोजना बहुत्वमितियावत् (आकाशस्य इव घटादिभिः) यथा घटादिभिरुपाधिभिर्घटगर्तगृहैरुपाधानैराश्रयैराकाशस्य नानायोजना बहुत्वमुपचर्यते ।।१५०।।

समाधत्ते -

**उपाधिर्भिद्यते न तु तद्वान् ।।१५१।।**

---

**तस्मादेव** -

**सुषुप्त्याद्यसाक्षित्वम् ।।१४८।।**

***सूत्रार्थ***= सुषुप्ति आदि का साक्षी होने से जीवात्मा शरीर आदि पदार्थों से भिन्न है ।

**भाष्य विस्तार** = **सुषुप्त्याद्यस्य स पुरुषः साक्षी सन् शरीरादिभ्यो भिन्नः स्यात्।** जीवात्मा शरीर आदि से भिन्न है क्योंकि जो सुषुप्त आदि अवस्थाएँ हैं उनका वह साक्षी होता हुआ वह शरीर आदि से भिन्न है। **अन्यथा गाढं मूढोऽहमस्वाप्सं सुखमहमस्वाप्समितिप्रतिभानं न स्यात्।** यदि जीवात्मा इन सुषुप्ति आदि का साक्षी न होता तो वह इस प्रकार की अनुभूति न करता, मै आज थका हुआ था वहुत गहरी नींद सोया, या सुख पूर्वक सोया, इस तरह की अनुभूति उसे न होवे। **तस्मात् पुरुषः शरीरादिभ्यो भिन्नश्चेतनः प्रकाशस्वरूपो ज्ञानस्वरूपः** इसलिए पुरुष जो जीवात्मा है वह शरीर आदि से भिन्न है चेतन स्वरूप है प्रकाश स्वरूप है अर्थात ज्ञानस्वरूप है ।।१४८।।

**शरीरादिभ्य पुरुषस्य भिन्नत्वे निर्णीते सति पुनस्तस्य संख्याविषये विचार्यते, पूर्वं सिद्धान्तः स्थाप्यते**- पुरुष जीवात्मा शरीर आदि से भिन्न है, इतना निर्णय हो जाने पर अब उसकी संख्या के विषय में विचार किया जाता है कि पुरुष एक है या बहुत । चर्चा को आरंभ करते हुए पहले सिद्धान्त पक्ष को स्थापित करते हैं-

**जन्मादिव्यवस्थातः पुरुषबहुत्वम् ।।१४९।।**

***सूत्रार्थ***= जन्म मरण आदि व्यवस्थाओं से ये सिद्ध होता है कि जीवात्माएँ अनेक हैं।

**भाष्य विस्तार** = **जन्ममरणजीवनव्यवस्थातः** जन्मादि शब्द से लिया जीना-मरना, जीवित रहना इन सारी व्यवस्थाओं से **कश्चिज्जायते कश्चन म्रियते कश्चिच्च जीवतीति विविधा अवस्थाः पुरुषबहुत्वे हि सम्भवन्ति।** कोई व्यक्ति तो जन्म ले रहा है कोई मर रहा है कोई जी रहा है विविध अवस्था आयु वाला है इस प्रकार से विविध अवस्थाएँ पुरुष बहुतत्व होने पर ही संभव हैं **शास्त्रेऽपि पुण्येन पुण्ये लोके जायते पापेन**

(उपाधिः-भिद्यते न तु तद्वान्) भवतूपाधिभेदः, तेन किम् । उपाधिरेव भिद्यते न ह्युपाधिमान् भिद्यते, एवमुपाधिभेदे सत्यपि पुरुषस्य भेदेन न भवितव्यम् । तस्मान्नोपाधिभेदात् पुरुषबहुत्वं युक्तं किन्तु वास्तविकं पुरुषबहुत्वं यथोक्तं पूर्वम् ।। १५१ ।।

पुनश्चायमपि दोषः पुरुषैकत्वे प्रसज्यते -

**एवमेकत्वेन परिवर्तमानस्य न विरुद्धधर्माध्यासः ।। १५२ ।।**

(एवम्-एकत्वेन परिवर्तमानस्य) एवं हि खल्वेकत्वेनैकरूपतया परितो वर्तमानस्य सर्वतो वर्तमानस्य सर्वत्र व्याप्तस्य पुरुषस्य (विरुद्धधर्माध्यासः-न) विरुद्धधर्माणां सुख्यहं दुःख्यहं तथा स जातः स मृतः, अहं रुग्णोऽहं स्वस्थ इत्यनुभवः सम्बन्धो वा न स्यात् ।। १५२ ।।

---

**पापे।** शास्त्र में भी अलग अलग व्यवस्था बताई है कि पुण्य करेगा तो पुण्य लोक में जाएगा और पाप करेगा तो पाप लोक में जाएगा **तथा चादिशब्देन मुक्तत्वबद्धत्वेऽपि गृह्येते ते अपि पुरुषबहुत्वे सति हि सम्भवतः** और आदि शब्द से मुक्त होना और बद्ध होना भी ग्रहण कर लेना चाहिए, मुक्ति होना बंधन होना ये तभी संभव है जब पुरुष बहुत्व हो **।।१४९।।**

**पूर्वपक्षत्वेनोच्यते** -

**उपाधिभेदेऽप्येकस्य नानायोग आकाशस्येव घटादिभिः ।।१५०।।**



***सूत्रार्थ***= उपाधि भिन्न भिन्न होने पर भी एक ही वस्तु का अनेक वस्तुओं से संयोग हो सकता है, जैसे आकाश का घट आदि अनेक वस्तुओं से संयोग हो जाता है ।

**भाष्य विस्तार = उपाधिभेदे-उपाधानभेदे-आश्रयभेदेऽपि स्यादेकस्य पुरुषस्य नानायोजना बहुत्वमितियावत्** पूर्वपक्षी कहता है कि उपाधिभेद होने से अर्थात उपाधान भेद होने से आश्रय भेद होने पर भी एक आत्मा मानने पर भी (अनेक शरीर होने पर कोई शरीर जन्म रहा है कोई मर रहा है कोई जी रहा है कोई मोक्ष को प्राप्त कर रहा है) बहुत संख्या होना सिद्ध हो जाएगा, इसलिए अनेक आत्मा क्यों मानें? एक ही से सब कार्य सिद्ध हो जाएगा, यह पूर्वपक्ष है। **यथा घटादिभिरुपाधिभिर्घटगर्तगृहैरुपाधानैराश्रयैराकाशस्य नानायोजना बहुत्वमुपचर्यते** अपने पक्ष में दृष्टांत देता है, देखो- आकाश एक ही है वह घड़े में भी है, भवन में भी है, गढ़े में भी है, अलग अलग वस्तुओं के साथ आकाश का संयोग होने से वह अनेक प्रकार का आकाश कह दिया जाता है (घटाकाश, मठाकाश, पटाकाश, गर्ताकाश) एक ही आत्मा का भिन्न भिन्न शरीरों के साथ संबंध मान लो **।। १५० ।।**

**समाधत्ते** - अब सिद्धांती इसका उत्तर देता है-

**उपाधिर्भिद्यते न तु तद्वान् ।। १५१ ।।**

***सूत्रार्थ***= आपके कथन से उपाधियाँ भिन्न-भिन्न सिद्ध होती हैं, किन्तु उपाधिवाला (आत्मा) नहीं ।

**भाष्य विस्तार = भवतूपाधिभेदः उपाधियाँ भिन्न-भिन्न है ये तो सिद्ध है, तेन किम् परंतु इससे क्या सिद्ध होगा। उपाधिरेव भिद्यते न ह्युपाधिमान् भिद्यते** आपके दिए हुए दृष्टांत से तो केवल उपाधियों

उपाधेर्विरुद्धधर्माश्चेत् -

**अन्यधर्मत्वेऽपि नारोपात् तत्सिद्धिरेकत्वात् ।। १५३ ।।**

(अन्यधर्मत्वे) उपाधिधर्मत्वे ते विरुद्धधर्माः सुखित्वदुःखित्वस्वस्थत्वरुग्ण- त्वानि स्युरुपाधेरिति तदा (आरोपात्-अपि) तेषामुपाधिधर्माणामारोपादपि (न तत्सिद्धिः-एकत्वात्) पुरुषे न विरुद्धधर्मत्वसिद्धिर्यत आरोपयितुः पुरुषस्यैकत्वात् स एकः सन् तथाभूतान् विरुद्धधर्मान् स्वस्मिन् कथमारोपयेत्। संसारे खल्वेकस्मिन् काले केषाञ्चिद् भवति जन्म केषाञ्चिच्च मरणं तथैवेकस्मिन् काले केचन सुखिनः केचन दुःखिनः केचित्स्वस्थाः केचिच्च रुग्णा दृश्यन्ते। तस्मात्पुरुषबहुत्वमेव युक्तम् ।। १५३ ।।

यदि पुरुषानेकत्वमस्ति तथा ''असंगो ह्ययं पुरुषः'' (बृह ०४.३.१५-१६) कथं पुरुष एकोऽत्र

---

का भेद सिद्ध हो रहा है, उपाधि वाले की भिन्नता सिद्ध नहीं हो रही, **एवमुपाधिभेदे सत्यपि पुरुषस्य भेदेन न भवितव्यम्** इस प्रकार से उपाधि की भिन्नता सिद्ध होने पर भी पुरुष की भिन्नता सिद्ध नहीं हो रही। **तस्मान्नोपाधिभेदात् पुरुषबहुत्वं युक्तं किन्तु वास्तविकं पुरुषबहुत्वं यथोक्तं पूर्वम्** इसलिए आप जो उपाधि भेद से पुरुष बहुत्व को सिद्ध कर रहे थे, वह सिद्ध नहीं हुआ। जैसा हमने कहा था वास्तव में पुरुष अनेक हैं यह सिद्ध हो रहा है ।।१५१।।



**पुनश्चायमपि दोषः पुरुषैकत्वे प्रसज्यते** - पुरुष को एक मानने में ये भी तो दोष आयेगा-

**एवमेकत्वेन परिवर्तमानस्य न विरुद्धधर्माध्यासः ।। १ ५२ ।।**

***सूत्रार्थ***= एक ही आत्मा सर्वव्यापक मानने पर उसमें परस्पर विरोधी धर्मों की अनुभूति संभव नहीं होगी।

**भाष्य विस्तार** = पूर्वपक्षी से कह रहा है सिद्धांती - आपके मतानुसार आत्मा एक है, जैसे आकाश एक है। **एवं हि खल्वेकत्वेनैकरूपतया परितो वर्तमानस्य** यदि आकाश के समान एक ही पुरुष मान लिया जाए, और वह सब जगह व्यापक है, ऐसा मानने पर **सर्वतो वर्तमानस्य** सब जगह विद्यमान का **सर्वत्र व्याप्तस्य पुरुषस्य सर्वत्र व्याप्त पुरुष का विरुद्धधर्माणां** विरुद्ध धर्मों की अनुभूति उसे नहीं होनी चाहिए, जैसे कि **सुख्यहं** मैं सुखी हूँ **दुःख्यहं** कोई कह रहा है मै बहुत दुःखी हूँ **तथा** और **स** वह **जातः** जन्म गया **स** वह **मृतः** मर गया, **अहं** मै **रुग्णोऽहं** रोगी हूँ मैं **स्वस्थ** स्वस्थ हूँ **इत्यनुभवः सम्बन्धो वा न स्यात्** इस प्रकार का अनुभव नहीं होना चाहिए, शाब्दिक संबंध नहीं होना चाहिए, इससे सिद्ध हो रहा है अनुभूतियाँ अलग अलग हैं शब्द भी अलग अलग कहे जा रहे हैं ।। १५२ ।।

**उपाधेर्विरुद्धधर्माश्चेत्** - पूर्वपक्षी कहता है उपाधि के विरुद्ध धर्म मान लिए जाएँ तो-

**अन्यधर्मत्वेऽपि नारोपात् तत्सिद्धिरेकत्वात् ।। १५३ ।।**

**सूत्रार्थ**= सुखी- दुःखी होना उपाधियों का धर्म मानने पर भी और उसे आत्मा में आरोपित करने पर

वर्णितः। एवं त्वद्वैतश्रुतिविरोध आपतति ।

अत्र प्रतिविधीयते -

**नाद्वैतश्रुतिविरोधो जातिपरत्वात् ।। १५४।।**

(अद्वैतश्रुतिविरोधः-न) अद्वैतश्रुतितो विरोधो न जायते; यतः (जातिपरत्वात्) तत्र श्रुतावेकत्ववर्णनं जातिपरमस्ति, जातिरेका भवति व्यक्तयस्त्वनेकाः । अन्यत्र श्रुतौ पुरुषबहुत्वं प्रतिपाद्यतेऽपि ''ये तद्विदुरमृतास्ते भवन्ति, अथेतरे दुःखमेवापियन्ति'' (बृह ०४.४.१ ४) ।। १५४।।

ननु ''असंगो ह्ययं पुरुषः'' (बृह ०४.३.१५) इति वचने पुरुषशब्दश्चेजातिपरस्तर्हि, 'असंगः' विशेषणं तु बहुषु व्यक्तिषु तद्रूपेण न संगच्छते यतो व्यक्तिभेदस्तु संगेनैवोपपद्यते, असंगस्तु संगवर्जितः केवल एक एव पुनः कथं व्यक्तिषु स्यादसंगत्वमित्याकांक्षायामुयते -

---

भी विरोधी धर्मों की सिद्धि नहीं हो पाएगी, आरोपित करने वाले पूर्वपक्षी के मत में आत्मा के एक होने से ।

**भाष्य विस्तार** = **उपाधिधर्मत्वे ते विरुद्धधर्माः** उपाधि धर्म मानने पर जो विरुद्ध धर्म हैं **सुखित्वदुःखित्वस्वस्थत्वरुग्णत्वानि** सुखी होना, दुःखी होना, स्वस्थ होना, रोगी होना आदि **स्युरुपाधेरिति** उपाधि मान लिए जाएँ **तदा तब तेषामुपाधिधर्माणामारोपादपि** सिद्धांती कह रहा है उन सब में उपाधि धर्म सुखी-दुःखी-रोगी-स्वस्थ आदि आरोपित करने पर भी **पुरुषे न विरुद्धधर्मत्वसिद्धिः** पुरुष में विरुद्ध धर्मो की सिद्धि फिर भी न हो सकेगी **यतः** क्योंकि **आरोपयितुः** आरोप करने वाला **पुरुषस्यैकत्वात्** पुरुष तो एक ही है (वही एक आत्मा एक समय में अलग-अलग शरीरों में कहीं पर सुख कहीं, दुःखी कहीं रोगी, कहीं स्वस्थ आदि अनुभव तो कर नहीं सकता) **स एकः सन् तथाभूतान् विरुद्धधर्मान् स्वस्मिन् कथमारोपयेत्।** आरोपित करने वाला पुरुष यदि एक संख्या में हो तो इतने सारे विरुद्ध धर्मों में कैसे कथन करेगा। **संसारे** संसार में **खल्वेकस्मिन् काले केषाञ्चिद् भवति** जन्म एक ही समय में कुछ लोगों का जन्म होता है **केषाञ्चिच्च मरणं तथैवेकस्मिन् काले** कुछ लोगों की उसी समय में मृत्यु भी हो रही है **केचन सुखिनः केचन दुःखिनः केचित्स्वस्थाः केचिच्च रुग्णा दृश्यन्ते** उसी काल में उसी क्षण में कुछ लोग सुखी दिखते हैं कुछ लोग दुःखी दिखते हैं तो कुछ लोग स्वस्थ तो कुछ लोग रोगी दिखते हैं। **तस्मात्पुरुषबहुत्वमेव युक्तम्** इसलिए अलग अलग पुरुष होना ही उचित है ।। १५३।।

**यदि पुरुषानेकत्वमस्ति तथा ''असंगो ह्ययं पुरुषः'' (बृह ०४.३.१५-१६) कथं पुरुष एकोऽत्र वर्णितः** पूर्वपक्षी प्रश्न उठाता है- यदि पुरुष का बहुत्व है फिर श्रुति में तो कहा है की पुरुष तो असंग है यहाँ तो एक वचन है। फिर कैसे एक पुरुष कहा जब अनेक है तो अनेक का ही कथन होना चाहिए। **एवं त्वद्वैतश्रुतिविरोध आपतति** आपकी बात माने तो अद्वैत श्रुति से विरोध आएगा।

**अत्र प्रतिविधीयते** - अब इस बात का खंडन किया जाता है-

**नाद्वैतश्रुतिविरोधो जातिपरत्वात् ।। १५४।।**

**विदितबन्धकारणस्य दृष्ट्या तद्रूपम् ।। १५५ ।।**

**( विदितबन्धकारणस्य दृष्ट्या ) विदितं ज्ञातं बन्धकारणमविवेको येन तस्य प्राप्तविवेकस्य विवेकान्निवृत्तबन्धस्य पुरुषस्य दृष्ट्या ( तद्रूपम् ) खल्वसंगरूपमसंगत्वमुक्तम् । अतः पुरुषबहुत्वे न दोषप्रसक्तिः ।। १५५ ।।**

**विदितबन्धकारणस्यासंगत्वदृष्टिरुक्ताऽन्यस्य कथं न स्यात्तथारूपत्वानुभूतिस्तद्रूपस्य सर्वपुरुषधर्मत्वात्। अत्रोच्यते -**

**नान्धादृष्ट्या चक्षुष्मतामनुपलम्भः ।। १५६ ।।**

**( अन्धादृष्ट्या-अनुपलम्भः ) अन्धस्यादृष्ट्या भवत्यनुपलम्भो रूपादर्शनम् ( चक्षुष्मतां न ) नेत्रवतां न भवति । तस्माद् विवेकनेत्रवतां लब्धविवेकानां भवत्यस ऽत्वानुभूतिर्न तद्रहितानाम् । अतः पुरुष बहुत्वं निरवद्यम् । पूर्वं चेदं च सूत्रं विज्ञानभिक्षुभाष्येऽन्यथा व्याख्यातम् ।। १५६ ।।**

---

**सूत्रार्थ**= एक पुरुष का प्रतिपादन करने वाली श्रुति से अनेक पुरुष होने का विरोध नहीं है, क्योंकि वह श्रुति जातिपरक है।

**भाष्य विस्तार** = **अद्वैतश्रुतितो विरोधो न जायते;** सिद्धांती कहता है अद्वैत श्रुति से विरोध नहीं आएगा **यतः** क्योंकि **तत्र श्रुतावेकत्ववर्णनं जातिपरमस्ति** (एक नियम है व्याकरण का जब जाति का कथन हो तो एक वचन भी कह सकते हैं और बहुवचन भी) वहां श्रुति में जो एकत्व का वर्णन है वह जातिपरक है, **जातिरेका भवति व्यक्तयस्त्वनेकाः** जाति एक होती है व्यक्ति बहुत सारे होते हैं। **अन्यत्र श्रुतौ पुरुषबहुत्वं प्रतिपाद्यतेऽपि** सिद्धांती कहता है अन्यत्र श्रुतियों में भी पुरुष के बहुत का प्रतिपादन किया गया है **''ये तद्विदुरमृतास्ते भवन्ति, अथेतरे दुःखमेवापियन्ति''** जो योगी लोग परमात्मा को जान लेते हैं वे अमृत हो जाते हैं मोक्ष में चले जाते हैं, और जिन्होने ईश्वर को नहीं जाना वे बार-बार दुःख भोगते रहते हैं ।। १५४।।

**ननु ''असंगो ह्ययं पुरुषः'' ( बृह ०४.३.१५ ) इति वचने पुरुषशब्दश्चेज्जाति- परस्तर्हि, 'असंगः' विशेषणं तु बहुषु व्यक्तिषु तद्रूपेण न संगच्छते यतो व्यक्तिभेदस्तु संगेनैवोपपद्यते** पूर्वपक्षी प्रश्न करता है कि पुरुष तो असंग है, इस वचन में पुरुष जाति के संबंध में है तो ये जो 'असंग' विशेषण है बहुत सारे व्यक्तियों में तो उस रूप में लागू नहीं होगा क्योंकि सब के सब एक जैसे विद्वान तो हैं नहीं। क्योंकि व्यक्ति का जो भेद है वह तो शरीर के संग से ही सिद्ध हो पाएगी, **असंगस्तु संगवर्जितः केवल एक एव पुनः कथं व्यक्तिषु स्यादसंगत्वमित्याकांक्षायामुच्यते** असंग का अर्थ है संग से रहित, फिर वह तो एक ही हो पाएगा जिसको तत्वज्ञान होगा वही कहेगा मै तो एक हूँ, सब व्यक्तियों में सब जीवात्माओं में असंगत्व लागू नहीं हो पाएगा-

**विदितबन्धकारणस्य दृष्ट्या तद्रूपम् ११ ।। १५५ ।।**

***सूत्रार्थ***= श्रुति में जो कहा है ''अस ऽो ह्ययं पुरुषः'' यह विवेक प्राप्त तत्वज्ञानी व्यक्ति की दृष्टि से कहा है।

**भाष्य विस्तार** = **विदितं** अर्थात **ज्ञातं** जिसने जान लिया **बन्धकारणमविवेको** कि बंधन का कारण

अन्यच्च -

**वामदेवादिर्मुक्तो नाद्वैतम् ।। १५७।।**

( वामदेवादिः-मुक्तः ) वामदेवः शुको भरतश्च मुक्तः ( अद्वैतं न ) न ह्यद्वैतम् । मुक्तानामनेकत्वादपि पुरुषैकत्वं न ।। १५७।।

अथ चेन्न मन्येत कश्चिन्मुक्तस्तर्हि -

**अनादावद्ययावदभावाद्भविष्यदप्येवम् ।। १ ५८।।**

( अनादौ-अद्ययावत्-अभावात् ) अनादौ कालेऽथचाद्यपर्यन्तं यदि मुक्तेरभावो न कश्चिन्मुक्तस्तर्हि ( भविष्यत्-अपि-एवम् ) भविष्यत् कालोऽपि तथैवानुमेयो मुक्तिरहितः पुनर्मोक्षोपदेशो निरर्थकः स्यात् ।। १५८।।

---

है अविवेक **येन तस्य** उस व्यक्ति का **प्राप्तविवेकस्य** जिसको विवेक प्राप्त हो गया **विवेकान्निवृत्तबन्धस्य पुरुषस्य** तत्वज्ञान से जिस पुरुष का बंधन ज्ञान नष्ट हो गया **दृष्ट्या** उस दृष्टि से **( तद्रूपम् ) खल्वसंगरूपमसंगत्वमुक्तम्** असंग कहा है (असंग वो है जिसने जान लिया अविद्या मुझसे अलग और मै अविद्या से अलग हूँ )। **अतः** इसलिए **पुरुषबहुत्वे** बहुत पुरुष होने में **न दोषप्रसक्तिः** कोई दोष नहीं है।। १५५।।



**विदितबन्धकारणस्यास इत्वदृष्टिरुक्ताऽन्यस्य कथं न स्यात्तथारूपत्वानुभूति- स्तद्रूपस्य सर्वपुरुषधर्मत्वात्** पूर्वपक्षी कह रहा है – जिसको तत्वज्ञान हो गया वह ये कह रहा है 'मै असंग हूँ' जबकि असंग तो सारी जीवात्माएँ हैं, फिर सभी क्यों नहीं बोल रहे कि 'हम असंग हैं' असंग तो सभी आत्माओं का धर्म है। बंधन के कारण से वह असंग है, ये बात अन्य जीवात्माओं पर भी लागू हो, इस तरह की अनुभूति औरों को क्यों नहीं हो रही? जबकि असंग रूप तो सभी पुरुषों का धर्म है। **अत्रोच्यते** – इस पर कहते हैं-

**नान्धादृष्ट्या चक्षुष्मतामनुपलम्भः ।। १ ५६।।**

***सूत्रार्थ***= अन्धे व्यक्ति की दृष्टि ठीक न होने के कारण रूप दर्शन नहीं होता, किन्तु नेत्र वालों को तो दर्शन होता है।

**भाष्य विस्तार** = **अन्धस्यादृष्ट्या भवत्यनुपलम्भो रूपादर्शनम्** जो अन्धा है उसकी दृष्टि ठीक नहीं है इसलिए उसको रूप का दर्शन नहीं होता जबकि **( चक्षुष्मतां न ) नेत्रवतां न भवति** जिसकी आँखें ठीक हैं उसे सब कुछ दिखता है। **तस्माद् विवेकनेत्रवतां लब्धविवेकानां भवत्यस इत्वानुभूतिर्न तद्रहितानाम्** इसलिए जिनके विवेक के नेत्र खुल गए हैं तत्वज्ञान की आँखें खुल गई, वह अनुभव करता है कि 'मैं असंग हूँ' जिनको ये तत्वज्ञान नहीं होता वे अनुभव नहीं कर पाते। **अतः पुरुष बहुत्वं निरवद्यम्** इसलिए पुरुष बहुत मानना ये निर्दोष है। **पूर्वं चेदं च सूत्रं विज्ञानभिक्षुभाष्येऽन्यथा व्याख्यातम्** यह सूत्र और इससे पिछला सूत्र में विज्ञानभिक्षु ने गलत व्याख्या की है ।। १५६।।

**अन्यच्च** -

**वामदेवादिर्मुक्तो नाद्वैतम् ।। १५७।।**

**ननु पुरुषबहुत्वस्वीकारेऽपि मुक्तबहुत्वात्स्यात्संसारस्योच्छेदः, आदिसर्गतोऽद्ययावत् क्रमेण सर्वेषां मुक्तत्वात् । अत्रोच्यते –**

**इदानीमिव सर्वत्र नात्यन्तोच्छेदः ।। १५९ ।।**

**( इदानीम्-इव-सर्वत्र-अत्यन्तोच्छेदः-न ) साम्प्रतिके काले सर्गे-इव सर्वत्र काले सर्वेषु सर्गेषु च संसारस्यात्यन्तोच्छेदो न भविष्यति कस्यापि पुरुषस्य परममोक्षा ब्रह्मणि लयो न भवति यदि हि स्यात् तर्हीदं जगन्न वर्तेत नोपलभ्येत, वर्ततेऽथोपलभ्यते जगत् तस्मान्न परममोक्षः पुरुषस्य । उक्तं विज्ञानभिक्षुभाष्येऽपीत्थमेव ''सर्वत्र काले बन्धस्यात्यन्तोच्छेदः कस्यापि पुंसो नास्ति वर्तमानकालवदित्यनुमानं सम्भवेदित्यर्थः'' ( विज्ञानभिक्षुभाष्यम् ) ।। १५९ ।।**

**पुरुषस्यात्यन्तबन्धोच्छेदाभावे यद्वा परममोक्षाभावे हेतुरुच्यतेव्यावृत्तोभयरूपः ।। १६० ।।**

**( व्यावृत्तोभयरूपः ) यतः पुरुषः खलूभयरूपाभ्यां मुक्तत्वबद्धत्वाभ्यां व्यावृत्तः पृथग्भूतोऽस्ति, अविवेकाद् बद्धो भवति विवेकात् खलु मुक्तो भवति वक्ष्यति ह्यग्रे ''नैकान्ततो बन्धमोक्षौ**

---

***सूत्रार्थ***= वामदेव आदि अनेक ऋषियों की मुक्ति हो गई, इसलिए भी आत्मा एक नहीं है, बल्कि अनेक आत्माएँ हैं।



**भाष्य विस्तार** = **वामदेवः शुको भरतश्च मुक्तः** वामदेव, शुकदेव, भरत मुनि आदि मुक्त हो गए **न ह्यद्वैतम्** इसलिए एक आत्मा नहीं है। **मुक्तानामनेकत्वादपि पुरुषैकत्वं न मुक्त** अनेक हुए हैं केवल एक ही मुक्त नहीं हुआ, इसलिए एक आत्मा नहीं है ।। १५७ ।।

**अथ चेन्न मन्येत कश्चिन्मुक्तस्तर्हि** – पूर्वपक्षी कहता है कोई ये कहे कि आजतक एक भी मुक्त नहीं हुआ तो–

**अनादावद्ययावदभावाद्भविष्यदप्येवम् ।। १५८ ।।**

***सूत्रार्थ***= यदि अनादिकाल से लेकर आजतक किसी की भी मुक्ति नहीं हुई तो भविष्यत काल में भी किसी की मुक्ति नहीं हो पाएगी, तब तो मोक्ष का वेदोक्त उपदेश भी व्यर्थ हो जाएगा।

**भाष्य विस्तार** = सिद्धांती कहता है **अनादौ कालेऽथचाद्यपर्यन्तं** अनादि काल से आजतक यदि **मुक्तेरभावो** यदि ऐसा मान लिया जाए कि मुक्ति का अभाव है, एक भी व्यक्ति आजतक मुक्त नहीं हुआ **न कश्चिन्मुक्तस्तर्हि भविष्यत् कालोऽपि तथैवानुमेयो मुक्तिरहितः** तो फिर भविष्य काल का भी कोई मुक्त नहीं होगा ऐसे ही अनुमान करना पड़ेगा **पुनर्मोक्षोपदेशो निरर्थकः स्यात्** फिर मोक्ष का उपदेश निरर्थक हो जाएगा ।। १५८ ।।

**ननु पुरुषबहुत्वस्वीकारेऽपि मुक्तबहुत्वात्स्यात्संसारस्योच्छेदः** पूर्वपक्षी कहता है कि पुरुष बहुत्व है और मुक्ति में भी बहुत चले गए, ऐसे एक एक करके सब मुक्ति में चले गए तो संसार तो खत्म हो जाएगा, **आदिसर्गतोऽद्ययावत् क्रमेण सर्वेषां मुक्तत्वात्** आदि सर्ग से लेकर क्रम से सब मुक्ति में चले जाएँ और आगे

**पुरुषस्याविवेकादृते'' ( सांख्य ०३.७१ ) अतस्तस्य न परममोक्षस्त- स्मादेव सर्वेषां पुरुषाणां क्रमेण मुक्तत्वात् संसारोच्छेदो न भवति स एष सिद्धान्तः सांख्ये सूत्रद्वयवर्णितो दयानन्दर्षिणाऽभिमतोऽस्ति ।। १६० ।।**

**अथ य खलु पुरुषविशेष ईश्वरः ''क्लेशकर्मविपाकाशयैरपरामृष्टः पुरुषविशेष ईश्वरः'' ( योग ०१.२४ ) यस्य विषये श्रुतावुच्यते ''जीवेनात्मनानुप्रविश्य नामरूपे व्याकरवाणि'' ( छान्दो ०६.३.२ ) ''य आत्मनि तिष्ठन् यस्यात्मा शरीरम्'' ( बृह ०३.७.२२ ) तथा यं परं पुरुषमेष शारीरः प्राप्य मुक्तो**

---

भी अगले अगले जन्मों में लोग मुक्त होते चले जाएंगे, फिर संसार तो खत्म हो जाएगा। **अत्रोच्यते** - इस पर कहते हैं-

**इदानीमिव सर्वत्र नात्यन्तोच्छेदः ।। १५९ ।।**

***सूत्रार्थ***= जैसे इस समय संसार चल रहा है ऐसे ही सदा संसार चलता रहेगा, इसका अत्यंत विनाश कभी नहीं होगा।

**भाष्य विस्तार** = **साम्प्रतिके काले सर्गे-इव** जैसे वर्तमान में इस सृष्टि में **सर्वत्र काले सर्वेषु सर्गेषु च** वैसे ही सभी कालों में सभी सृष्टियों में **संसारस्यात्यन्तोच्छेदो न भविष्यति** संसार पूरी तरह से कभी नष्ट नहीं होगा **कस्यापि पुरुषस्य परममोक्षा ब्रह्मणि लयो न भवति** क्योंकि किसी भी जीवात्मा का ब्रह्म में लय नहीं होता **यदि हि स्यात् तर्हीदं जगन्न वर्तेत नोपलभ्येत** यदि ऐसा होता एक एक आत्मा परमात्मा में विलीन हो जाता और वापिस लौट के न आता, तव तो संसार खत्म हो जाता, **वर्ततेऽथोपलभ्यते जगत् तस्मान्न परममोक्षः पुरुषस्य** क्योंकि जगत तो दिख रहा है उपलब्ध हो रहा है इससे सिद्ध हुआ कि किसी भी जीवात्मा का परम मोक्ष नहीं होता, मुक्ति का समय निश्चित है। **उक्तं विज्ञानभिक्षुभाष्येऽपीत्थमेव ''सर्वत्र काले बन्धस्यात्यन्तोच्छेदः कस्यापि पुंसो नास्ति** विज्ञानभिक्षु भाष्य में भी ऐसा ही स्वीकार किया गया 'सभी कालों में सभी सृष्टियों में बंधन का पूरी तरह से विनाश किसी भी पुरुष का नहीं होता' **वर्तमानकालवदित्यनुमानं सम्भवेदित्यर्थः''** वर्तमान काल के समान ही सभी कालों में समझना चाहिए **( विज्ञानभिक्षुभाष्यम् )।। १५९ ।।**

**पुरुषस्यात्यन्तबन्धोच्छेदाभावे यद्वा परममोक्षाभावे हेतुरुच्यते**-पुरुष के अत्यंत बन्ध के विनाश के अभाव अर्थात सदा के लिए उसके बंधन का विनाश हो जाए अथवा अनन्त काल के लिए उसका मोक्ष कभी नहीं होगा, इसमें कारण बताते हैं-

**पुरुषस्यात्यन्तबन्धोच्छेदाभावे यद्वा परममोक्षाभावे हेतुरुच्यतेव्यावृत्तोभयरूपः ।। १६० ।।**

***सूत्रार्थ***= जीवात्मा न तो स्वभाव से बंधन में और न मुक्ति में रहता है, अपितु स्वभाव से इन दोनों से पृथक रहता है।

**भाष्य विस्तार** = **यतः** क्योंकि **पुरुषः** जीवात्मा **खलूभयरूपाभ्यां** इन दोनों रूपों से **मुक्तत्वबद्धत्वाभ्यां व्यावृत्तः पृथग्भूतोऽस्ति** स्वभाव से न बद्ध है और न ही स्वभाव से मुक्त है, किसी कारण से बंधन में आता है

**भवति ''परात्परं पुरुषमुपैति दिव्यम्'' ( मुण्ड ०३.२.८ ) तस्य परमपुरुषस्य पुरुषविशेषस्येश्वरस्यानेन शारीरेण पुरुषेण सह तुलनया किं स्वरूपमिति प्रसंगतः सूत्रत्रयेण वर्ण्यते –**

**साक्षात् सम्बन्धात् साक्षित्वम्।**

**नित्यमुक्तत्वम्।**

**औदासीन्यं चेति ।। १६१ –१६३।।**

---

किसी कारण से मुक्ति में। जीवात्मा के दो रुप है एक है बंधत्व का दूसरा मुक्ति (कभी बंधन में आता है तो कभी मुक्ति में चला जाता है), **अविवेकाद् बद्धो भवति विवेकात् खलु मुक्तो भवति** अविवेक के कारण बंधन में आता है और विवेक के कारण मुक्ति में जाता है **वक्ष्यति ह्यग्रे ''नैकान्ततो बन्धमोक्षौ पुरुषस्याविवेकादृते''** ''बंधन और मुक्ति दोनों स्वभाव से नहीं है, अविवेक के बिना बंधन नहीं होता और विवेक के बिना मुक्ति नहीं होती'' **( सांख्य ०३.७१ ) अतस्तस्य न परममोक्षः** इसलिए पुरुष का सदा के लिए मोक्ष नहीं होता **तस्मादेव सर्वेषां पुरुषाणां क्रमेण मुक्तत्वात् संसारोच्छेदो न भवति** इसलिए सभी पुरुषों के क्रम से मुक्त हो जाने पर संसार समाप्त हो जाए, ऐसा नहीं हो सकता **स एष सिद्धान्तः सांख्ये सूत्रद्वयवर्णितो दयानन्दर्षिणाऽभिमतोऽस्ति** सांख्य के इन दो सूत्रों में बताया गया ये सिद्धान्त ऋषि दयानन्द जी ने भी स्वीकार किया है ।। १६० ।।



**अथ य खलु पुरुषविशेष ईश्वरः ''क्लेशकर्मविपाकाशयैरपरामृष्टः पुरुषविशेष ईश्वरः'' ( योग ० १.२४ ) यस्य विषये श्रुतावुच्यते ''जीवेनात्मनानुप्रविश्य नामरूपे व्याकरवाणि'' ( छान्दो ०६. ३.२ ) ''य आत्मनि तिष्ठन् यस्यात्मा शरीरम्'' ( बृह ०३.७.२२ ) तथा यं परं पुरुषमेष शारीरः प्राप्य मुक्तो भवति ''परात्परं पुरुषमुपैति दिव्यम्''** ये जो पुरुष विशेष ईश्वर है सब जीवात्माओं से भिन्न प्रकार का, जिसके विषय में कहा गया है कि जीवात्मा के साथ रहता हुआ वह जगत के नाम और रूप की रचना करता है,जो आत्मा में रहता हुआ आत्मा से अलग है और आत्मा जिसका शरीर=निवास स्थान है तथा जिस परम पुरुष को प्राप्त होके ये शरीर धारी जीवात्मा मुक्त हो जाता है, जिस ईश्वर के विषय में इतनी उच्च स्तर की चर्चा है अव उस ईश्वर के विषय में कहते हैं **( मुण्ड ०३.२.८ ) तस्य परमपुरुषस्य पुरुषविशेषस्येश्वरस्यानेन शारीरेण पुरुषेण सह तुलनया किं स्वरूपमिति प्रसंगतः सूत्रत्रयेण वर्ण्यते** उस परम पुरुष पुरुष विशेष ईश्वर का इस शरीर धारी पुरुष=जीवात्मा के साथ तुलना करके उस ईश्वर का क्या स्वरूप है ? इस बात को प्रसंग से तीन सूत्रों से बताया जाता है –

**साक्षात् सम्बन्धात् साक्षित्वम् ।**

***सूत्रार्थ***= ब्रह्म का जीव के साथ साक्षात संबंध होने से वह जीव के कर्म का साक्षी है

**नित्यमुक्तत्वम् ।**

***सूत्रार्थ***= ईश्वर नित्य मुक्त है

**औदासीन्यं चेति ।। १६१-१६३।।**

इमानि त्रीणि सूत्राण्येकत्रार्थाप्यन्ते -

( साक्षात् सम्बन्धात् साक्षित्वम् ) शारीरे पुरुष जीवात्मनि साक्षात्सम्बन्धादन्तर्या- मित्वसम्बन्धात् तस्य परमपुरुषस्य पुरुषविशेषस्येश्वरस्य साक्षित्वमन्तर्यामित्वमस्ति तत्कृतसर्वव्यापारस्य द्रष्टृत्वं ज्ञातृत्वं तस्मै भोगापवर्गौ प्रदातुं नियन्तृत्वमास्ति । उक्तं यथा श्रुतौ तस्य साक्षित्वम् ''द्वा सुपर्णा सयुजा सखाया समानं वृक्षं परिषस्वजाते। तयोरन्यः पिप्पलं स्वाद्वत्यनश्नन्नन्यो अभिचाकशीति ।।'' ( ऋ० १ .१६४.२० ) 'अभिचाकशीति' श्रुत्या तस्य साक्षित्वं स्पष्टं दर्शितम् ।

पुनश्च ( नित्यमुक्तत्वम् ) शारीरः पुरुषस्तु कदाचिद् बद्धो भवत्यविवेकात् कदाचि%च मुक्तो भवति विवेकात् स न नित्यबद्धो न नित्यमुक्तः विवेकाविवेकनिमित्ते तस्य मुक्तत्वबद्धत्वे पर्यावर्तेते परन्तु परमपुरुषस्य पुरुषविशेषस्येश्वरस्य नित्यमुक्तत्वं सदामुक्तत्वमस्ति स तु सदैव मुक्तः।

अथ च ( औदासीन्यं च-इति ) तस्य शारीरस्य पुरुषस्य जीवात्मनोऽन्तरे स्थितस्य सतोऽपीश्वरस्य

---

***सूत्रार्थ***= और प्राकृतिक सुख- दु:ख के प्रति उदासीन है ।

**इमानि त्रीणि सूत्राण्येकत्रार्थाप्यन्ते** - इन तीनों सूत्रों की एक साथ व्याख्या की जाती है

**भाष्य विस्तार = शारीरे पुरुष जीवात्मनि साक्षात्सम्बन्धादन्तर्यामित्वसम्बन्धात् तस्य परमपुरुषस्य पुरुषविशेषस्येश्वरस्य साक्षित्वमन्तर्यामित्वमस्ति** जो शरीर धारी पुरुष जीवात्मा है उसको शारीर पुरुष कहते हैं, उस शरीर में ईश्वर का जीवात्मा के साथ साक्षात संबंध है, उस परमपुरुष पुरुष विशेष ईश्वर के साथ अंतर्यामी संबंध है **तत्कृतसर्वव्यापारस्य द्रष्टृत्वं ज्ञातृत्वं तस्मै भोगापवर्गौ प्रदातुं नियन्तृत्वमास्ति** उस जीवात्मा के द्वारा की गयी सारी क्रियाओं को देखता और जानता रहता है, जीवात्मा को भोग और अपवर्ग देने में उस ईश्वर का नियंत्रण हैं । **उक्तं यथा श्रुतौ तस्य साक्षित्वम्** जैसे कि श्रुति में वेदवचन में ईश्वर को साक्षी कहा ही है ''**द्वा सुपर्णा सयुजा सखाया समानं वृक्षं परिषस्वजाते** दो सुंदर पंखों वाले पक्षी हैं मित्र के समान दोनों एक वृक्ष पर रहते हैं। **तयोरन्यः पिप्पलं स्वाद्वत्यनश्नन्नन्यो अभिचाकशीति** उन दोनों में से एक अपने कर्मों के फलों को भोगता है, और जो दूसरा है=ईश्वर, वह खाता नहीं, बल्कि देखता रहता है ।।'' **( ऋ ०१. १६४.२० ) 'अभिचाकशीति' श्रुत्या तस्य साक्षित्वं स्पष्टं दर्शितम्** श्रुति में जो अभिचाकशीति शब्द है उससे ईश्वर का साक्षी होना दर्शाया जा रहा है ।

**पुनश्च ( नित्यमुक्तत्वम् ) शारीरः पुरुषस्तु कदाचिद् बद्धो भवत्यविवेकात् कदाचिच्च मुक्तो भवति विवेकात्** जो शरीर धारी पुरुष है जीवात्मा। कभी तो वह अविवेक के कारण बंधन में आ जाता है और कभी वह मुक्त हो जाता है विवेक के कारण **स न नित्यबद्धो न नित्यमुक्तः** वह जीवात्मा न तो नित्य बद्ध है और न ही नित्य मुक्त है **विवेकाविवेकनिमित्ते तस्य मुक्तत्वबद्धत्वे पर्यावर्तेते** विवेक और अविवेक के कारण से उस जीवात्मा का मुक्ति और बंधन बारी बारी से आते रहते हैं **परन्तु परमपुरुषस्य पुरुषविशेषस्येश्वरस्य नित्यमुक्तत्वं सदामुक्तत्वमस्ति स तु सदैव मुक्तः** परंतु जो परम पुरुष है पुरुष विशेष ईश्वर है उसका तो सदा ही नित्य मुक्तत्व है अर्थात वह सदा ही मुक्त रहता है ।

तत्कर्मफलभोगं प्रति सम्पर्कराहित्यमकामत्वमपि विद्यते। उक्तं तथैव श्रुतौ ''अकामो धीरः'' ( अथर्व ० १०.८.४४ ) ''न लिप्यते लोकदुःखेन'' ( कठो ०२.२.१ ) इति शब्दः शारीरपुरुषेण सह तुलनासमाप्तिसूचकः ।। १६१ -१६३।।

अथेदानीं तथाभूतस्य परमपुरुषस्य पुरुषविशेषस्येश्वरस्य प्रकृत्याख्येन प्रधानेन सह सम्बन्धः प्रदर्श्यते -

उपरागात् कर्तृत्वं चित्सान्निध्यात् चित्सान्निध्यात् ।। १६४।।

( उपरागात् ) प्रकृतेरुपाश्रयात् तस्यास्तदधीने वर्तमानत्वात् पुरुषविशेषस्येश्व- रस्य ( कर्तृत्वं ) सृष्टिकर्तृत्वं भवति। यथोक्तम् ''एकं रूपं बहुधा यः करोति'' ( श्वेता ०६.१२ ) तथा च ( चित्सान्निध्यात् ) चितश्चेतनस्य पुरुषविशेषस्येश्वरस्य सन्निधानसम्बन्धात् संसर्गात् समावेशसम्बन्धाद् भवति कर्तृत्वं प्रधानस्य प्रकृत्याख्यस्या-व्यक्तस्येत्युत्तरसूत्रेणाग्रिमाध्यायस्थेन सहाभिसम्बध्यते ततः सूत्रात् 'प्रधानस्य' पदं

---

**अथ च ( औदासीन्यं च-इति ) तस्य** उस **शारीरस्य** शरीरधारी **पुरुषस्य** पुरुष के **जीवात्मनोऽन्तरे स्थितस्य** जीवात्मा के अंदर स्थित **सतोऽपीश्वरस्य तत्कर्मफलभोगं** जीव के कर्म के फल को भोगने के **प्रति** प्रति **सम्पर्कराहित्यमकामत्वमपि विद्यते** उसकी संपर्क रहितता है, उसमें कोई कामना नहीं है। **उक्तं तथैव श्रुतौ ''अकामो धीरः''** ऐसे ही बात श्रुति में काही गयी है 'वह अकाम है' उसका अपने लिए कोई काम नहीं **( अथर्व ० १०.८.४४ ) ''न लिप्यते लोकदुःखेन''** ब्रह्म लौकिक दुःख से लिप्त नहीं होता **( कठो ०२. २.११ ) इति शब्दः शारीरपुरुषेण सह तुलनासमाप्तिसूचकः** इति शब्द जीव और ब्रह्म कि तुलना सूचक प्रकरण कि समाप्ती बता रहा है **।। १६१ - १६३।।**



**अथेदानीं तथाभूतस्य परमपुरुषस्य पुरुषविशेषस्येश्वरस्य प्रकृत्याख्येन प्रधानेन सह सम्बन्धः प्रदर्श्यते** - अब जीव और ब्रह्म की तुलना के पश्चात जैसा ईश्वर बताया था कि वह जीव के कर्मों का साक्षी है, सदा मुक्त है आदि-आदि उस परम पुरुष पुरुष विशेष ईश्वर का प्रकृति नामक प्रधान के साथ अब संबंध दिखलाते हैं-

**उपरागात् कर्तृत्वं चित्सान्निध्यात् चित्सान्निध्यात् ।। १६४।।**

***सूत्रार्थ***= प्रकृति की समीपता से ईश्वर में सृष्टि का कर्तापन है, और चेतन परमात्मा की सन्निधि से प्रकृति में भी गौड़ रूप से सृष्टि कर्तित्व है।

**भाष्य विस्तार = प्रकृतेरुपाश्रयात् तस्यास्तदधीने वर्तमानत्वात् पुरुषविशेषस्येश्वरस्य सृष्टिकर्तृत्वं भवति** प्रकृति के आश्रय से अर्थात प्रकृति परमात्मा के वर्तमान अधीन होने से पुरुष विशेष ईश्वर का सृष्टि कर्तृत्व है। **यथोक्तम् ''एकं रूपं बहुधा यः करोति''** जैसा कि शास्त्र में बताया ही है एक रूप प्रकृति को जो बहुत रूप करता है **तथा च चितश्चेतनस्य पुरुषविशेषस्येश्वरस्य सन्निधानसम्बन्धात् संसर्गात् समावेशसम्बन्धाद् भवति कर्तृत्वं प्रधानस्य प्रकृत्याख्यस्याव्यक्तस्येत्युत्तरसूत्रेणाग्रिमाध्यायस्थेन सहाभिसम्बध्यते** और चेतन पुरुष विशेष ईश्वर का निकट के संबंध से पास में होने से संसर्ग से समावेश संबंध होने से आसपास व्याप्त होने से कर्तित्त्व है। यहाँ गौड़ कथन है - प्रकृति जगत को बनाती है चेतन की सन्निधि

पुरस्तादुत्कृष्यते। प्रकृतेः कर्तृत्वमपि श्रुतौ वर्ण्यते ''अजामेकां लोहितशुक्लकृष्णां बह्वीः प्रजाः सृजमानां सरूपाः'' ( श्वेता ०४.५ ) 'चित्सान्निध्यात्' इति द्विरुक्तिरध्याय- समाप्तिसूचिका ।। १६४।।

समाप्तः सांख्यदर्शने प्रथमोऽध्यायः स्वामिब्रह्ममुनिभाष्योपेतः ।

---

से, स्वयं नहीं। **ततः सूत्रात् 'प्रधानस्य' पदं पुरस्तादुत्कृष्यते** पहले अध्याय के पहले सूत्र से 'प्रधानस्य' शब्द का उत्कर्ष कर लेते हैं। **प्रकृतेः कर्तृत्वमपि श्रुतौ वर्ण्यते** प्रकृति जगत को बनाती है रचती है ऐसा श्रुति में भी वर्णन आया है ''**अजामेकां लोहितशुक्लकृष्णां बह्वीः प्रजाः सृजमानां सरूपाः**'' जो जन्म नहीं लेती जो काले सफ़ेद और लाल रंग वाली प्रकृति है अपने जैसी प्रजा को सृजन करती है'' **( श्वेता ०४.५ ) 'चित्सान्निध्यात्' इति द्विरुक्तिरध्याय- समाप्तिसूचिका** इस सूत्र में 'चित्सान्निध्यात्' ये शब्द दो बार आया है जो दूसरी बार कथन हुआ वह अध्याय की समाप्ती की सूचना के लिए है ।। १६४।।

**समाप्तः सांख्यदर्शने प्रथमोऽध्यायः स्वामिब्रह्ममुनिभाष्योपेतः ।**

# द्वितीयोऽध्यायः

## विमुक्तमोक्षार्थं स्वार्थं वा प्रधानस्य ।। १ ।।

(प्रधानस्य) पूर्वाध्यायस्यान्तिमसूत्रात् कर्तृत्वमनुवर्तते। प्रधानस्य प्रकृत्याख्यस्याव्यक्तस्य कर्तृत्वं खलु (विमुक्तमोक्षार्थम्) विमुक्तशब्दोऽत्र विरक्तार्थः, यद्वा सूत्रपाठो विरक्त एव स्यादुत्तरसूत्रे विरक्तशब्दमादाय विचारप्रसंगात् तथा विरक्तव्यवहारप्रदर्शनात् - ''विरक्तस्य हेयहानमुपादेयोपादानं हंसक्षीरवत् (सांख्य०४.२३) विरक्तस्य मोक्षार्थं प्रधानस्य कर्तृत्वं यतः प्रधानाद् विरक्तस्य हि मोक्षो भवति, विवेकज्ञानेन प्रधानस्य दोषान् निरीक्ष्य प्रवर्तते मोक्षे (वा) समुच्चयार्थे, अथ च (स्वार्थम्) अविमुक्तमविरक्तं स्वीकर्तुं स्वम्प्रत्याकर्षितुं भोगायेति कर्तृत्वम्। प्रकृतेः परार्थत्वात् ततो मोक्षो भोगश्चोभौ पुरुषस्य सिध्यतः, तथा चात्रोच्यते ''ततः प्रकृतेः-संहतपरार्थत्वात् पुरुषस्य'' (सांख्य ०१.६५,६६)

---

## ॥ द्वितीयोऽध्यायः ॥

### विमुक्तमोक्षार्थं स्वार्थं वा प्रधानस्य ।।१ ।।

**सूत्रार्थ**= प्रकृति का कर्तृत्व विरक्त आत्मा को मोक्ष देने और अविरक्त आत्मा को भोग प्रदान करने के लिए है।

[ **(प्रधानस्य) पूर्वाध्यायस्यान्तिमसूत्रात् कर्तृत्वमनुवर्तते** ] पूर्वाध्याय के अंतिम सूत्र से कर्तृत्व शब्द की अनुवृत्ति आती है। [ **प्रधानस्य प्रकृत्याख्यस्याव्यक्तस्य कर्तृत्वं खलु** ] प्रधान का अर्थात प्रकृति (सत्व रज तम) नामक अव्यक्त पदार्थ का कर्तृत्व है, वो सृष्टि को बनाने वाली है (किसलिए बना रही है क्यों बना रही है वह प्रयोजन है) [ **(विमुक्तमोक्षार्थम्) विमुक्तशब्दोऽत्र विरक्तार्थः** ] भाष्यकार कहते हैं यहाँ जो विमुक्त शब्द है वह विरक्त अर्थ में है, शब्द तो है विमुक्त किन्तु वह विरक्त अर्थ में है जिनको वैराग्य प्राप्त हो गया है (स्वामी दयानन्द हैं कपिल हैं जैमिनी हैं, उनको वैराग्य प्राप्त हो गया, ऐसे लोगों के लिए जो वैराग्य को प्राप्त हो चुके हैं उनको मोक्ष देने के लिए यह प्रकृति का कर्तृत्व है) **(यद्वा सूत्रपाठो विरक्त एव)** यहाँ हो सकता है सूत्र पाठ में विरक्त शब्द हो **(स्यादुत्तरसूत्रे विरक्तशब्दमादाय विचारप्रसंगात्)** अगले सूत्र में विरक्त शब्द को लेकर विचार किया गया है **(तथा विरक्तव्यवहारिंप्रदर्शनात्)** विरक्त व्यक्ति का व्यवहार दिखाने के लिए - **(''विरक्तस्य हेयहानमुपादेयोपादानं हंसक्षीरवत्) (सांख्य० ४.२३)** विरक्त व्यक्ति का इतना सामर्थ्य होता है की वह छोड़ने योग्य वस्तु को छोड़ देता है गृहण करने योग्य वस्तु को ग्रहण कर लेता है, हंस के समान [ **विरक्तस्य मोक्षार्थं प्रधानस्य कर्तृत्वं** ] विरक्त को मोक्ष देने के लिए प्रधान का कर्तृत्व है **(यतः प्रधानाद् विरक्तस्य हि मोक्षो भवति,)** क्योंकि जो विरक्त व्यक्ति है उसका प्रधान से मोक्ष हो जाता है **(विवेकज्ञानेन प्रधानस्य दोषान् निरीक्ष्य प्रवर्तते मोक्षे)** वह विवेक ज्ञान के द्वारा तत्व ज्ञान के द्वारा प्रधान के दोषों का निरीक्षण करके मोक्ष की ओर प्रवृत्त हो जाता है [ **(वा) समुच्चयार्थे, सूत्र में जो वा शब्द है वह समुच्य अर्थ में हैं अथ च (स्वार्थम्) अविमुक्तमविरक्तं स्वीकर्तुं स्वम्प्रत्याकर्षितुं भोगायेति कर्तृत्वम्** ] और जो अविमुक्त है अविरक्त है अविद्या में ग्रस्त है उसको अपनी ओर खींचने के लिए जगत बनाया और जो विरक्त है उसे मोक्ष देने के लिए बनाया। **(प्रकृतेः परार्थत्वात् ततो मोक्षो भोगश्चोभौ**

**प्रकृतिः संहता त्रिगुणत्वात् सा च परार्था पुरुषार्था, पुरुषस्यार्थौ भोगापवर्गौ तयोर्भोगापवर्गयोः साधनाय हि प्रकृतिः, उक्तं च "प्रकाशक्रियास्थितिशीलं...भोगापवर्गार्थं दृश्यम्" ( योग ०२.१८ ) ।। १ ।।**

**पूर्वपक्षत्वेनोच्यते -**

**विरक्तस्य तत्सिद्धेः ।। २ ।।**

**( विरक्तस्य तत्सिद्धेः ) विरक्तस्य मोक्षसिद्धेः, यो हि विरक्तस्तस्य मोक्षस्तु स्वतः सेत्स्यति कथमुच्यते विरक्तस्य मोक्षार्थं प्रधानस्य कर्तृत्वम् । भवतु खल्वविरक्तस्य भोगार्थं प्रधानस्य कर्तृत्वं न तु विरक्तस्य मोक्षार्थम् ।। २ ।।**

**समाधत्ते -**

**न श्रवणमात्रात् तत्सिद्धिरनादिवासनाया बलवत्त्वात् ।। ३ ।।**

**( श्रवणमात्रात् तत्सिद्धिः-न ) प्रकृतेर्दोषश्रवणमात्रादेव मोक्षसिद्धिर्विरक्तत्वसिद्धिर्न भवति।**

---

**पुरुषस्य सिध्यतः, )** प्रकृति के परार्थ होने से पुरुष के भोग और मोक्ष ये दोनों कार्य सिद्ध होते हैं **( तथा चात्रोच्यते "ततः प्रकृतेः-संहतपरार्थत्वात् पुरुषस्य" )** उस प्रकृति से-महतत्व से प्रकृति का अनुमान होता है और प्रकृति से पुरुष का (संहत के परार्थ होने से पुरुष का अनुमान होता है) **[ ( सांख्य० १.६५,६६ ) प्रकृतिः संहता त्रिगुणत्वात ]** प्रकृति संहात है तीन गुणों वाली होने से **( सा च परार्था पुरुषार्था, )** वह पर के लिए है दूसरे के लिए है पुरुष के लिए है **( पुरुषस्यार्थौ भोगापवर्गौ )** पुरुष के दो प्रयोजन हैं भोग और अपवर्ग **( तयोर्भोगापवर्गयः साधनाय हि प्रकृतिः )** जीव के दोनों प्रयोजनों भोग और अपवर्ग को सिद्ध करने के लिए प्रकृति है, **( उक्तं च "प्रकाशक्रियास्थितिशीलं... भोगापवर्गार्थं दृश्यम्" ( योग० २.१८ ) )** योगदर्शन में कहा ही है- प्रकाश क्रिया और स्थिति यह सत्व-रज-तम के स्वभाव हैं, तथा भोग और अपवर्ग के लिए यह जगत है।।१ ।।



पूर्वपक्षी का आक्षेप है -

**विरक्तस्य तत्सिद्धेः ।।२ ।।**

**सूत्रार्थ** = जो विरक्त व्यक्ति है उसका तो मोक्ष हो ही जाएगा

**[ ( विरक्तस्य तत्सिद्धेः ) विरक्तस्य मोक्षसिद्धेः ]** विरक्त व्यक्ति का मोक्ष सिद्ध है, **यो हि विरक्तस्तस्य मोक्षस्तु स्वतः सेत्स्यति कथमुच्यते विरक्तस्य मोक्षार्थं प्रधानस्य कर्तृत्वम्** जो विरक्त व्यक्ति है उसको मोक्ष तो अपने आप ही हो जाएगा, फिर ऐसा क्यों कहा कि प्रकृति ने मोक्ष देने के लिए जगत बनाया। **[ भवतु खल्वविरक्तस्य भोगार्थं प्रधानस्य कर्तृत्वं न तु विरक्तस्य मोक्षार्थम् ]** आपकी दो मैं से एक बात स्वीकार कर सकते हैं कि प्रकृति ने जगत की रचना अविद्वान को अपनी ओर खींचने के लिए की लेकिन विरक्त को मोक्ष देने के लिए प्रकृति का कोई कर्तृत्व नहीं है।।२ ।।

यतः (अनादिवासनायाः-बलवत्त्वात्) भोगविषयिकाया अनादिवासनायाः प्रबलत्वात् । यावता तद्भोगदोषाः साक्षादनुभूता न स्युर्यद्वा मननिदिध्यासने न भवेतां तावदनादिवासनानिवृत्तिर्न भवति, तन्निवृत्तिमन्तरेण कुतो विरक्तत्वं मोक्षो वा सम्भवेत्, तदेतत्कृत्यं विवेकतः प्रधानमवगाह्य हि भवितुमर्हति तस्माद् विरक्तस्य मोक्षार्थमपि प्रधानस्य कर्तृत्वम् ।। ३ ।।

तथा च प्रकृतेरेतत्कृत्यम् -

**बहुभृत्यवद्वा प्रत्येकम् ।। ४ ।।**

(बहुभृत्यवत्-वा प्रत्येकम्) वाकारः समुच्चयार्थः। बहुभृत्यवच्चप्रधानस्य कर्तृत्वं प्रत्येकं विरक्तमविरक्तमभिसम्बध्नाति। यथा कश्चिद् बहुभृत्यवान् स्वामी भवति स सेवायां प्रवृत्तान् कांश्चिद् वेतनेन बिभर्ति कांश्चिच्च समाप्तसेवाकालान् कृतार्थान् सेवाकार्याद् विरक्तानपि पुरस्कारेण सत्करोति, सेवाकार्याद्

---

सिद्धांती समाधान करता है

**न श्रवणमात्रात् तत्सिद्धिरनादिवासनाया बलवत्त्वात् ।।३।।**

**सूत्रार्थ** =केवल उपदेश सुन लेने मात्र से विरक्त की सिद्धि नहीं होती, अनादि काल से चले आ रहे संस्कारों के बलवान होने से।

**[(श्रवणमात्रात् तत्सिद्धिः-न) प्रकृतेर्दोषश्रवणमात्रादेव मोक्षसिद्धिर्विरक्तत्वसिद्धिर्न भवति]** प्रकृति के दोष सुनने मात्र से मोक्ष की सिद्धि विरक्त अथवा वैराग्य की प्राप्ति संभव नहीं है। **यतः** क्योंकि **[(अनादिवासनायाः-बलवत्त्वात्) भोगविषयिकाया अनादिवासनायाः प्रबलत्वात्]** भोग के संबंध में जो अनादिकाल से वासनाएं व भोग के संस्कार चले आ रहे हैं वह बहुत प्रबल हैं। **[यावता तद्भोगदोषाः साक्षादनुभूता न स्युर्यद्वा मननिदिध्यासने न भवेतां तावदनादिवासनानिवृत्तिर्न भवति]** जब तक प्रकृति के भोगों के दोषों को साक्षात् अनुभव न करले तब तक समझ नहीं आता अथवा मनन-निदिध्यासन अच्छी प्रकार न करले तब तक अनादि काल के संस्कारों वासनाओं से निवृत्ति नहीं होती, **(तन्निवृत्तिमन्तरेण कुतो विरिंक्तत्वं मोक्षो वा सम्भवेत्)** जब तक अविद्या के अविवेक के वासनाओं के संस्कार नहीं हटेंगे तब तक मोक्ष कैसे संभव है, **(तदेतत्कृत्यं विवेकतः प्रधानमवगाह्य हि भवितुमर्हति तस्माद् विरक्तस्य मोक्षार्थमपि प्रधानस्य कर्तृत्वम्)** यह सम्पूर्ण कार्य विवेक ज्ञान से तत्वज्ञान से प्रकृति की खोज करके प्रकृति का सार जानकार ही हो सकता है इसीलिए जैसा आपने कहा कि विरक्त व्यक्ति को मोक्ष देने के लिए प्रकृति का कर्तृत्व नहीं है, ऐसा नहीं है।।३।।

प्रकृति का जो यह कार्य है वह कैसा है?

**बहुभृत्यवद्वा प्रत्येकम् ।।४।।**

**सूत्रार्थ**= बहुत से सेवकों वाली सरकार के समान प्रकृति का प्रत्येक विरक्त व अविरक्त के प्रति भोग और मोक्ष प्रदान करने का कर्तृत्व है।

**विरक्ताविरक्तौ प्रति तस्य पुरस्कारवेतनप्रदानाभ्यां सत्करणभरणकर्तृत्वं भवति तथैव विरक्ताविरक्तौ प्रति प्रधानस्य मोक्षभोगप्रदानाभ्यां कर्तृत्वमस्ति। तस्माद् विरक्तस्य मोक्षार्थमपि प्रधानस्य कर्तृत्वं नायुक्तम् ।।४।।**

**अत्र पूर्वपक्षत्वेनोच्यते -**

**प्रकृतिवास्तवे च पुरुषस्याध्याससिद्धिः ।।५।।**

**( प्रकृतिवास्तवे च ) विरक्तस्य मोक्षार्थमविरक्तस्य भोगार्थं कर्तृत्वं प्रकृतेश्चेदेवं तु प्रकृतेः कर्तृत्वं वास्तविकं स्यात् पुनः प्रकृतेर्वास्तविके कर्तृत्वे सति तु ( पुरुषस्य-अध्याससिद्धिः ) प्रकृतस्य पुरुषविशेषस्येश्वरस्य कर्तृत्वाध्याससिद्धिः स्यात् तस्य कर्तृत्वमारोपमात्रमेव भवेत् ।।५।।**

**समाधत्ते -**

**कार्यतस्तत्सिद्धिः * ।।६।।**

---

**[ ( बहुभृत्यवत्-वा प्रत्येकम् ) वाकारिंः समुच्चयार्थः ]** सूत्र में जो वा है वह समुच्चय अर्थ में है। **( बहुभृत्यवच्चप्रधानस्य कर्तृत्वं प्रत्येकं विरक्तमविरक्तमभिसम्बध्नाति )** बहुत सारे नौकरों वाली सरकार के समान, प्रधान का जो कर्तृत्व है वह प्रत्येक के प्रति चाहे वह विरक्त हो या अविरक्त। **[ यथा कश्चिद् बहुभृत्यवान् स्वामी भवति स सेवायां प्रवृत्तान् कांश्चिद् वेतनेन बिभर्ति कांश्चिच्च समाप्तसेवाकालान् कृतार्थान् सेवाकार्याद् विरक्तानपि पुरस्कारेण सत्करोति ]** जैसे कोई बहुत सारे नौकर रखता हो और वह उनका मालिक हो उन नौकरों में जो नौकरी कर रहे हैं उनको वेतन देकर उनका भरण पोषण कर रहा होता है और जिनका सेवा काल समाप्त हो गया है उनको धन देकर पुरस्कृत करता है (पेंशन देता है), **[ सेवाकार्याद् विरक्ताविरक्तौ प्रति तस्य पुरिंस्कारवेतनप्रदानाभ्यां सत्करणभरणकर्तृत्वं भवति तथैव वरक्ताविरक्तौ प्रति प्रधानस्य मोक्षभोगप्रदानाभ्यां कर्तृत्वमस्ति ]** जैसे उस सेठ का मालिक का दोनों के प्रति कर्तृत्व है सेवा करने वालों को वेतन देना और जिनका सेवाकाल समाप्त हो गया है उनको पुरस्कृत करना सम्मान करना वैसे ही जिसको थोड़ा वैराग्य हो गया शाब्दिक ज्ञान हो गया उसको भी प्रकृति भोग देती है और जो अविरक्त है वह तो भोग भोग ही रहा है। **[ तस्माद् विरक्तस्य मोक्षार्थमपि प्रधानस्य कर्तृत्वं नायुक्तम् ]** इसलिए प्रकृति के विषय में यहां कहा जाए कि वह विरक्त को सुख भोग दे रही है तो कोई गलत बात नहीं है।।४।।



अब पूर्वपक्षी कहता है-

**प्रकृतिवास्तवे च पुरुषस्याध्याससिद्धिः।।५।।**

**सूत्रार्थ**= प्रकृति का कर्तृत्व वास्तविक मानने पर ईश्वर का कर्तृत्व कथन मात्र रह जाएगा।

**[ ( प्रकृतिवास्तवे च ) विरक्तस्य मोक्षार्थमविरिंक्तस्य भोगार्थं कर्तृत्वं प्रकृतेश्चेदेवं तु प्रकृतेः कर्तृत्वं वास्तविकं स्यात् ]** विरक्त को मोक्ष अविरक्त को भोग दे रही है जब दोनों को ही प्रकृति दे रही है तो इस प्रकार से तो प्रकृति का ही वास्तविक कर्तृत्व हुआ फिर ईश्वर का क्या कार्य है **[ पुनः प्रकृतेर्वास्तविके**

(कार्यतः-तत्सिद्धिः) कार्यनिर्माणतो यत्प्रकृतिं जगद्रूपे कार्ये परिणमयतीति तस्मात् तस्य पुरुषस्य कर्तृत्वसिद्धिः। अतो नाध्यासमात्रं पुरुषस्य कर्तृत्वम्। उक्तं ह्यत्र ''स हि सर्ववित् सर्वकर्ता'' (सांख्य०३.५६) ।। ६।।

प्रकृतेः कर्तृत्वे तु -

**चेतनोद्देशान्नियमः कण्टकमोक्षवत् ।।७।।**

(चेतनोद्देशात्-नियमः) विरक्तस्य मोक्षार्थेऽविरक्तस्य भोगार्थे प्रकृतेः कर्तृत्वे चेतनोद्देशात् पुरुषविशेषस्येश्वरस्य प्रेरणात् खलु नियमोऽस्ति तत्रापि प्रकृतेर्न स्वतन्त्रं कर्तृत्वमस्ति तस्या जडत्वाद् पारवश्याच्च परवशा प्रकृतिरत्र सांख्ये स्वीकृता हि ''अकार्यत्वेऽपि तद्योगः पारवश्यात्'' (सांख्य०३.५५) यस्य वशे प्रकृतिः सोऽपि तत्रोक्तः ''स हि सर्ववित् सर्वकर्त्ता'' (सांख्य०३.५६) (कण्टकमोक्षवत्) यथा कण्टकाद्-दण्डशूलात् कश्चिन्मोच्यते कश्चिन्नेति राजप्रेरणं तत्र नियमः ।।७।।

---

**कर्तृत्वे सति तु]** ऐसी स्थिति में तो प्रकृति का ही वास्तव में कर्तृत्व हुआ [**(पुरुषस्य-अध्याससिद्धिः) प्रकृतस्य पुरुषविशेषस्येश्वरस्य कर्तृत्वाध्याससिद्धिः स्यात् तस्य कर्तृत्वमारोपमात्रमेव भवेत्]** ईश्वर मोक्ष देता है यह तो गौण कथन हुआ, फिर तो प्रकृति मुख्य हो जाएगी और ईश्वर गौंण हो जाएगा।।५।।



सिद्धांती समाधान करते हैं-

**कार्यतस्तत्सिद्धिः* ।।६।।**

**सूत्रार्थ=** जगतरूप कार्य को बनाने से ईश्वर के वास्तविक कर्तृत्व की सिद्धि होती है, ईश्वर का कर्तृत्व अध्यास या गौण नहीं है।

[**(कार्यतः-तत्सिद्धिः) कार्यनिर्माणतो यत्प्रकृतिं जगद्रूपे कार्ये परिणमयतीति तस्मात् तस्य पुरुषस्य कर्तृत्वसिद्धिः]** कार्य निर्माण अर्थात प्रकृति को प्रलय अवस्था से जगतरूप में परिणित करता है इसलिए मुख्य कर्तृत्व तो ईश्वर का ही है। [**अतो नाध्यासमात्रं पुरुषस्य कर्तृत्वम्]** अतः प्रकृति से बद्ध को भोग दिलाने व मुक्त को मोक्ष दिलाने में ईश्वर का ही मुख्य कर्तृत्व है। [**उक्तं ह्यत्र ''स हि सर्ववित् सर्वकर्ता'' (सांख्य०३.५६) क्योंकि सांख्य में ही कहा है-** वह ही सारे कार्य करने वाला है।।६।।

**चेतनोद्देशान्नियमः कण्टकमोक्षवत्।।७।।**

**सूत्रार्थ=** चेतन ईश्वर की प्रेरणा से प्रकृति के द्वारा किसी विरक्त को मोक्ष देने का और अविरक्त को भोग देने का नियम है, जैसे=राजा के आदेश से किसी अपराधी को फांसी देने और किसी निर्दोष को छोड़ देने का नियम है।

[**(चेतनाद्धेशात्-नियमः) विरक्तस्य मोक्षार्थेऽविरक्तस्य भोगार्थे प्रकृतेः कर्तृत्वे चेतनोद्देशात् पुरुषविशेषस्येश्वरस्य प्रेरणात् खलु नियमोऽस्ति]** विरक्त को मोक्ष देने के लिए और अविरक्त को भोग देने के लिए प्रकृति का कर्तृत्व स्वीकार कर लेने पर चेतन (पुरुष) के कहने पर, ईश्वर की प्रेरणा से यह नियम

अन्यच्च -

अन्ययोगेऽपि तत्सिद्धिर्नाञ्जस्येनायोदाहवत् ।।८।।

( अन्ययोगे-अपि तत्सिद्धिः ) चेतनात् पुरुषादन्यत्प्रधानं प्रकृत्याख्यमव्यक्तम्। पूर्वोक्ते प्रधानस्य कर्तृत्वयोगेऽपि तत्सिद्धिस्तस्य पुरुषस्य कर्तृत्वसिद्धिर्भवति।( न-आञ्जस्येन ) यतो नान्यस्याव्यक्तस्याञ्जस्येन स्वतः कर्तृत्वं पुरुषमन्तरेण सिध्यति ( अयोदाहवत् ) यथाऽयसो लोहस्य दाहो न स्वतः किन्तु दाहस्वरूपस्य प्रकाशस्वरूपस्याग्नेः संसर्गाद्भवति तथैवात्रापि पुरुषविशेषसंसर्गाद् विरक्तमोक्षार्थमविरक्तभोगार्थं कर्तृत्वं प्रधानस्य भवति। उक्तं हि पूर्वम् ''कर्तृत्वं चित्सान्निध्यात् प्रधानस्य'' ( सांख्य- १.१६४,२.१ ) ।।८।।

यद्विषये पुरुषविशेस्येश्वरस्य प्रधानस्य च कर्तृत्वमुक्तं सा पुनः सृष्टिः कीदृशीत्युच्यते -

रागविरागयोर्योगः सृष्टिः ।।९।।

---

है [ **तत्रापि प्रकृतेर्न स्वतन्त्रं कर्तृत्वमस्ति** ] इस सम्पूर्ण व्यवस्था में प्रकृति स्वतंत्र कर्ता नहीं है [ **तस्या जडत्वाद्** ] क्योंकि वह जड़ है [ **पारवश्याच्च परवशा प्रकृतिरत्र सांख्ये स्वीकृता हि** ] पराधीन है परवश है ईश्वर के वश में रहकर वह किसी को भोग दे रही है और किसी को मोक्ष, सांख्य दर्शन में इस बात को स्वीकार किया है कि वह परवश है [ **''अकार्यत्वेऽपि तद्योगः पारवश्यात्''( सांख्य०३.५५ )** ] मूल प्रकृति कार्य नहीं है कारण है फिर भी वह जगत निर्माण में ईश्वर के द्वारा संलग्न हो जाती है [ **यस्य वशे प्रकृतिः सोऽपि तत्रोक्तः** ] जिसके अधीन प्रकृति है उसका नाम है [ **''स हि सर्ववित् सर्वकर्त्ता''( सांख्य०३.५६ )** ] वह सर्वशक्तिमान सर्व कर्ता ईश्वर है [ **( कण्टकमोक्षवत् ) यथा कण्टकाद्-दण्डशूलात् कश्चिन्मोच्यते कश्चिन्नेति राजप्रेरिणं तत्र नियमः** ] जैसे जल्लाद किसी को फांसी पर लटका देता है किसी को दंड दे देता है किसी को छोड़ देता है यह कार्य जल्लाद करता तो है परंतु राजा के अधीन, उसके आदेश के अनुसार ही करता है।।७।।



### अन्ययोगेऽपि तत्सिद्धिर्नाञ्जस्येनायोदाहवत् ।।८।।

**सूत्रार्थ**= प्रकृति का कर्तृत्व स्वीकार करने पर भी ईश्वर के कर्तृत्व की सिद्धि हो जाएगी जैसे लोहा अपने आप नहीं मुड़ता अग्नि के सहयोग से होता है, ऐसे ही प्रकृति सारा भोग और मोक्ष नहीं दे पाएगी ईश्वर के सहयोग से ही दे पाएगी।

[ **( अन्ययोगे-अपि तत्सिद्धिः ) चेतनात् पुरुषादन्यत्प्रधानं प्रकृत्याख्यमव्यक्तम्** ] चेतन पुरुष से जो भिन्न है जिसका प्रकृति नाम अव्यक्त है। [ **पूर्वोक्ते प्रधानस्य कर्तृत्वयोगेऽपि तत्सिद्धिस्तस्य पुरुषस्य कर्तृत्वसिद्धिर्भवति** ] जैसा पहले कहा कि प्रकृति जगत को बना रही है उसका कर्तृत्व सिद्ध होने पर भी, परमात्मा के कर्तृत्व की मुख्य सिद्धि हो जाती है। [ **( न-आञ्जस्येन ) यतो नान्यस्याव्यक्तस्याञ्जस्येन स्वतः कर्तृत्वं पुरुषमन्तरेण** ] क्योंकि जो परमात्मा से भिन्न है प्रकृति है उसका स्वयं कर्तृत्व बिना पुरुष (परमात्मा) के सिद्ध नहीं होगा [ **( अयोदाहवत् ) यथाऽयसो लोहस्य दाहो न स्वतः किन्तु दाहस्वरूपस्य प्रकाशस्वरूप-स्याग्नेः संसर्गाद्भवति** ] जैसे लोहे का मुड़ना जुलना अपने आप नहीं होता किन्तु जो जलाने वाली है नरम

(रागविरागयो:-योग:) रागस्य प्रतिपक्षी विरागस्तस्मादत्र स विरागो द्वेषार्थ:। रागद्वेषयोर्योग:-रागद्वेषयो: प्रवर्तनम्। एकस्मिन् रागस्तर्ह्यन्यस्माद् द्वेष:, एकस्माद् द्वेषस्तदाऽपरस्मिन् राग:। इत्थं रागद्वेषभूमि: (सृष्टि:) सृष्टिरस्तीति पुरुषभावनामपेक्ष्य सृष्टिलक्षणम् ।।९।।

सा च सृष्टि: -

**महदादिक्रमेण पञ्चभूतानाम् ।।१०।।**

(महदादिक्रमेण) प्रकृतितो महान् महत्तत्त्वं पुनश्च ततोऽहंकार:, अहंकारात् पञ्चतन्मात्राणि तथा चोभयमिन्द्रियम्। इत्थं क्रमेण पश्चात् (पञ्चभूतानाम्) तन्मात्रेभ्य: पञ्चस्थूलभूतानां पञ्चस्थूलभूतपर्यन्तानां सृष्टिर्भवति ।।१०।।

तत्र च -

**आत्मार्थत्वात् सृष्टेर्नैषामात्मार्थ आरम्भ: ।।११।।**

(आत्मार्थत्वात् सृष्टे:) महदादिक्रमोऽनुवर्तते । महदादिक्रमेण पञ्चभूतेभ्य: पूर्वा या

---

करने वाली अग्नि है उसके संसर्ग से जलना मुड़ना होता है [**तथैवात्रापि पुरुषविशेषसंसर्गाद् विरक्तमोक्षार्थमविरक्तभोगार्थं कर्तृत्वं प्रधानस्य भवति**] इसी प्रकार यहाँ पर भी पुरुष विशेष परमात्मा के संसर्ग से विरक्त को मोक्ष देने के लिए तथा अविरक्त को भोग देने के लिए प्रकृति का कर्तृत्व होता है। [**उक्तं हि पूर्वम् ''कर्तृत्वं प्रधानस्य भवति। उक्तं हि पूर्वम् ''कर्तृत्वं चित्सान्निध्यात् प्रधानस्य'' (सांख्य० १.१६४,२.१)**] जैसा पहले ही कहा था प्रधान का कर्तृत्व चेतन के सानिध्य से है।।८।।



जिसके विषय में पुरुष विशेष ईश्वर का मुख्य कर्तृत्व है और प्रकृति का गौण कर्तृत्व है वह सृष्टि कैसी है?

**रागविरागयोर्योग: सृष्टि: ।।९।।**

**सूत्रार्थ**= जहां राग-द्वेष की प्रवृति चलती रहती है वही सृष्टि है ।

[**(रागविरागयो:-योग:) रागस्य प्रतिपक्षी विरागस्तस्मादत्र स विरागो द्वेषार्थ:**] राग का प्रतिपक्षी विराग है इसलिए यहाँ पर विराग का अर्थ करेंगे द्वेष। [**रागद्वेषयोर्योग:-रागद्वेषयो: प्रवर्तनम्**] राग और द्वेष जहां पर निरंतर है उसका नाम सृष्टि है। [**एकस्मिन् रागस्तर्ह्यन्यस्माद् द्वेष:**] एक वस्तु में राग है क्योंकि उसमें सुख है एक वस्तु में द्वेष है क्योंकि उसमें दु:ख है, [**एकस्माद् द्वेषस्तदाऽपरस्मिन् राग:**] किसी एक में द्वेष होगा तो दुसरे में राग हो जाएगा। [**इत्थं रागद्वेषभूमि: (सृष्टि:)**] सृष्टि वह भूमि है जहां निरंतर राग द्वेष चलता रहता है **सृष्टिरस्तीति पुरुषभावनामपेक्ष्य सृष्टिलक्षणम्** जीवात्मा की भावना के आधार पर यह सृष्टि का लक्षण किया।।९।।

**सा च सृष्टि :**- और यह सृष्टि कैसी है?

**महदादिक्रमेण पञ्चभूतानाम् ।। १०।।**

सृष्टिरुभयेन्द्रियपर्यन्ता तस्याः सृष्टेरात्मार्थत्वमात्मोपकरणसम्पादनार्थत्वं बुद्ध्यहंकारमनोज्ञानेन्द्रियकर्मेन्द्रियसाधनार्थत्वमस्ति । वक्ष्यति ह्यग्रेऽपि ''पुरुषार्थं करणोद्भवः...'' (सांख्य०२.३६) तथा ''पुरुषार्थं संसृतिर्लिंगानां...'' (सांख्य ०३.१६) तस्मात् तदग्रे (एषाम्-आरम्भः-आत्मार्थः-न) एषां पूर्वसूत्रे साक्षात्पठितानां पञ्चभूतानां विशेषणम् । एषां पञ्चस्थूलभूतानां पृथिव्यादीनां व्यक्तिसमारम्भ आत्मार्थ आत्मोपकरणसम्पादनार्थो न, आत्मोपकरणानि न भौतिकानि वक्ष्यति ह्यग्रे । किन्तु भौतिकवस्तुसम्पादरनार्थः । एवं सृष्टेर्विभागद्वयं प्रदर्शितं तत्रैको भागस्तु खल्विन्द्रियात्मको द्वितीयश्च भौतिकः । तथैव योगदर्शनेऽपि प्रतिपादितं विभागद्वयम् '...भूतेनद्रियात्मकं दृश्यम्'' (योग ०२.१८) अस्य सूत्रस्यानिरुद्धवृत्तौ विज्ञानभिक्षुभाष्ये चायुक्तोऽर्थः कृतः । तत्र 'महदादीनां सृष्टिः पुरुषमोक्षार्था, न स्वमोक्षार्था प्रकृतेरेव सृष्टिः स्वमोक्षार्था महदादयस्तु प्रकृतौ लीयन्ते तेषामनित्यत्वात् तत्र न स्वार्थमोक्षप्रयोजनं

**सूत्रार्थ**= महतत्व आदि की उत्पत्ति के क्रम से पाँच महाभूतों तक वस्तुओं का समुदाय सृष्टि **कहलाता है।**

**[(महदादिक्रमेण) प्रकृतितो महान् महत्तत्त्वं पुनश्च ततोऽहंकारः, अहंकारात् पञ्चतन्मात्राणि तथा चोभयमिन्द्रियम् ]** प्रकृति से महतत्व बना महतत्व से अहंकार, अहंकार से पाँच तन्मात्राएं एसे ही दोनों प्रकार की इंद्रियाँ ।**[ इत्थं क्रमेण पश्चात् (पञ्चभूतानाम्) तन्मात्रेभ्यः पञ्चस्थूलभूतानां पञ्चस्थूलभूतपर्यन्तानां सृष्टिर्भवति ]** इस क्रम के पश्चात तन्मात्राओं से पाँच स्थूलभूत, पाँच स्थूल भूतों तक यह सृष्टि है।। १०।।



तत्र च -

**आत्मार्थत्वात् सृष्टेर्नैषामात्मार्थ आरम्भः ।।११।।**

**सूत्रार्थ**= महतत्व से लेकर इंद्रियों तक कि उत्पत्ति के उपकरणों के लिए है, और पाँच महाभूतों कि उत्पत्ति आत्मा के उपकरण बनाने के लिए नहीं है ।

**[(आत्मार्थत्वात् सृष्टेः) महदादिक्रमोऽनुवर्तते ]** महदादि क्रम की अनुवृति आ रही है। **[ महदादिक्रमेण पञ्चभूतेभ्यः पूर्वा या सृष्टिरुभयेन्द्रियपर्यन्ता तस्याः सृष्टेरात्मार्थत्वमात्मोपकरणसम्पादनार्थत्वं बुद्ध्यहंकारमनोज्ञानेन्द्रियकर्मेन्द्रियसाधनार्थत्वमस्ति ]** महदादि क्रम से जो सृष्टि बनी पाँच सूक्ष्म एवं स्थूल भूतों से पहले तक व उभय इंद्रिय तक जो सृष्टि बनी, वह सृष्टि आत्मा के लिए बनाई गयी अर्थात् आत्मा के लिए उपकरण बनाने के लिए बनाई गई थी उसमें क्या था? बुद्धि, अहंकार, मन फिर ज्ञानेन्द्रिय-कर्मेन्द्रिय इस प्रकार से यह १३ साधन बनाए गए।**[ वक्ष्यति ह्यग्रेऽपि ''पुरुषार्थं करणोद्भवः...'' ]** आगे सूत्रकार स्वयं कहेंगे 'ये १३ करण पुरुष के लिए बनाए गए' **[(सांख्य ०२.३६) तथा ''पुरुषार्थं संसृतिर्लिंगानां...'' ]** और सूक्ष्म शरीर जीवात्मा के अगले जन्म में साथ जाता है **[(सांख्य ०३.१६) तस्मात् तदग्रे (एषाम्-आरम्भः-आत्मार्थः-न) एषां पूर्वसूत्रे साक्षात्पठितानां पञ्चभूतानां विशेषणम् ]** यह पाँच स्थूल भूत उपकरण के लिए नहीं बनाए गए बल्कि उससे पहले के १३ पदार्थ आत्मा के उपकरण के रूप में बनाए गए। **[ एषां पञ्चस्थूलभूतानां पृथिव्यादीनां व्यक्तिसमारम्भ आत्मार्थ आत्मोपकरणसम्पादनार्थो ]** न इन पाँच स्थूल भूतों पृथ्वी आदि का निर्माण किया गया इनका व्यक्तित्व

**घटते; इति तयोराशयः । प्रकृतेरेवसृष्टिः स्वमोक्षोर्था न महदादीनां स्वमोक्षार्था, यदुच्यते किं महदादीनां या सृष्टिः सा प्रकृतेः सृष्टिर्न किञ्च महदादिभ्यो भिन्नाऽपि काचित्प्रकृतेः सृष्टिरस्ति यदर्थमुच्यते प्रकृतेः सृष्टिः स्वमोक्षार्था । सर्वा हि सृष्टिः प्रकृतेः सृष्टिः, इत्थमनर्गलकथनेन किम् । सांख्यसिद्धान्तविरुद्धं च कथनमिदम् ।। ११ ।।**

**दिक्कालावाकाशादिभ्यः ।। १२ ।।**

**( दिक्कालौ-आकाशादिभ्यः ) यौ दिक्कालौ व्यवह्रियेते तौ खल्वाकाशादिभ्य एव निर्धारणीयौ यतो हि तावेतावपेक्षयैव व्यवह्रियेते, पृथिवीमपेक्ष्याकाशविशेषो दिग्भवति तथा वाय्वादीनां स्वरूपोपादानहानव्यवहारावधिः कालः । तस्मादत्र पृथङ्न सूत्रयितव्यौ किन्त्वाकाशाद्यन्तर्भूतावेव ।। १२ ।।**

**अथ या सृष्टिर्महदादिक्रमेणात्मार्थे पुरुषोपकरणार्थे दशमैकादशयोः सूत्रयोः सूचिता सा विव्रियते**

---

बनाया गया ये आत्मा के उपकरण बनाने के लिए नहीं किया, [ **आत्मोपकरणानि न भौतिकानि वक्ष्यति ह्यग्रे** ] आगे सूत्रकार स्वयं कहेंगे ये जो आत्मा के उपकरण है वह भौतिक नहीं है अहंकारिक है। [ **किन्तु भौतिकवस्तुसम्पादरनार्थः** ] पाँच महाभूतों की रचना भौतिक वस्तुओं के निर्माण हेतु की गयी। [ **एवं सृष्टेर्विभागद्वयं प्रदर्शितं तत्रैको भागस्तु खल्विन्द्रियात्मको द्वितीयश्च भौतिकः** ] इस प्रकार से सृष्टि के दो विभाग दिखाये गए उसमें एक भाग इंद्रिय स्वरूप है और दूसरा भौतिक है। [ **तथैव योगदर्शनेऽपि प्रतिपादितं विभागद्वयम् '...भूतेनद्रियात्मकं दृश्यम्''( योग ०२.१८ )** ] ऐसे ही योगदर्शन में दो विभाग बताए =जो जगत है वह भूत और इंद्रिय दो स्वरूप वाला है [ **अस्य सूत्रस्यानिरुद्धवृत्तौ विज्ञानभिक्षुभाष्ये चायुक्तोऽर्थः** ] कृतः इस सूत्र का विज्ञान भिक्षु भाष्य में अनिरुद्ध वृति में अयुक्त अर्थ किया है। [ **तत्र 'महदादीनां सृष्टिः पुरुषमोक्षार्था, न स्वमोक्षार्था प्रकृतेरेव सृष्टिः स्वमोक्षार्था महदायस्तु प्रकृतौ लीयन्ते तेषामनित्यत्वात् तत्र न स्वार्थमोक्षप्रयोजनं घटते; इति तयोराशयः** ] उनके भाष्य का सार यह है कि =महदादि कि जो सृष्टि कि गयी वह तो जीवात्मा के मोक्ष के लिए, बो अपने मोक्ष के लिए नहीं है, प्रकृति कि जो सृष्टि है वह अपने मोक्ष के लिए है, महदादि जो पदार्थ है वह तो प्रकृति में विलीन हो जाएंगे वो अनित्य हैं इन दोनों का अभिप्राय इस प्रकार से है महदादि तो टूट फुट कर प्रकृति में विलीन हो जाएंगे बो तो अनित्य है उनका तो मोक्ष होगा नहीं, जीवात्मा का मोक्ष होगा महादादि में स्वार्थ प्रयोजन घटता नहीं है। [ **प्रकृतेरेवसृष्टिः स्वमोक्षोर्था न महदादीनां स्वमोक्षार्था** ] प्रकृति कि ही सृष्टि अपने मोक्ष के लिए है ,महदादि कि जो सृष्टि है वह अपने मोक्ष के लिए नहीं है [ **यदुच्यते किं महदादीनां या सृष्टिः सा प्रकृतेः सृष्टिर्न** ] आप जो महदादि कि सृष्टि कह रहे है क्या वह प्रकृति कि सृष्टि नहीं है[ **किञ्च महदादिभ्यो भिन्नाऽपि काचित्प्रकृतेः सृष्टिरस्ति यदर्थमुच्यते प्रकृतेः सृष्टिः स्वमोक्षार्था** ] क्या महदादि से भिन्न प्रकृति कि कोई अलग सृष्टि है क्या जिसके लिए उन्होंने कहा कि प्रकृति कि जो सृष्टि है वह स्व मोक्ष के लिए है। [ **सर्वा हि सृष्टिः प्रकृतेः सृष्टिः** ] जितनी भी जो रचना है वह प्रकृति कि ही रचना है उसी का ही रूपांतर है, [ **इत्थमनर्गलकथनेन किम्** ] ऐसा अनर्गल (व्यर्थ कथन) कहने से क्या लाभ जब प्रकृति से भिन्न कोई सृष्टि है ही नहीं। [ **सांख्यसिद्धान्तविरुद्धं च कथनमिदम्** ] इन दोनों का यह कथन सांख्य सिद्धान्त के विरुद्ध है ।। ११ ।।

-

**अध्यवसायो बुद्धिः ।।१३।।**

**( अध्यवसायः-बुद्धिः ) पुरुषशरीरेऽध्यवसायो निश्चयो यतो भवति तद्धर्मकमुकपरणं बुद्धिरुच्यते सामष्टिकं महत्तत्त्वम्, अध्यवसायस्तु सत्त्वस्वरूपवत्त्वात् ।।१३।।**

**तत्कार्यं धर्मादिः ।।१४।।**

**( तत्कार्यं धर्मादिः ) तस्या बुद्धेरन्तःकरणस्य कार्यं धर्मो ज्ञानं वैराग्यमैश्वर्यप्रवृत्तिश्च रजोयोगात् ।।१४।।**

**महदुपरागाद् विपरीतम् ।।१५।।**

---

**दिक्कालावाकाशादिभ्यः ।।१२।।**

**सूत्रार्थ**= दिशा और काल का निर्णय आकाश आदि पदार्थो के माध्यम से करना चाहिए।

**[ ( दिक्कालौ-आकाशादिभ्यः ) यौ दिक्कालौ व्यवह्रियेते तौ खल्वाकाशादिभ्य एव निर्धारणीयौ यतो हि तावेतावपेक्ष्यैव व्यवह्रियेते ]** ये जो दिशा और काल व्यवहार में आते हैं इन दोनों का निर्धारण आकाश आदि पदार्थो के माध्यम से कर लेना चाहिए क्योंकि ये दोनों आकाश आदि पदार्थो कि अपेक्षा से व्यवहार में आते हैं , **[ पृथिवीमपेक्ष्याकाशविशेषो दिग्भवति ]** पृथ्वी के अपेक्षा से आधार से आकाश का एक भाग हिस्सा दिशा कहलाती है **[ तथा वाय्वादीनां स्वरूपोपादानहानव्यवहारावधिः कालः ]** और वायु आदि जो पदार्थ है जिनका स्वरूप है अर्थात निर्माण हुआ फिर कुछ समय पश्चात उसका हान विनाश क्षय हो गया इस अवधि को काल कहते हैं। **[ तस्मादत्र पृथङ्‌ न सूत्रयितव्यौ किन्त्वाकाशाद्यन्तर्भूतावेव ]** किन्तु इनके कोई परमाणु नहीं होते परंतु व्यवहार में आते हैं आकाश आदि अन्तर्भूत इसलिए इनकी चर्चा की।।१२।।



जो सृष्टि महदादि क्रम से बनाई गयी थी और आत्मा के उपकरण के रूप में बनाई गयी थी दशवें और ग्यारहवें सूत्र में जिसकी चर्चा की गयी थी अब उसका विवरण आगे बताते हैं।

**अध्यवसायो बुद्धिः ।।१३।।**

**सूत्रार्थ**= जीवात्मा निर्णय निश्चय जिस साधन से करता है उसका नाम बुद्धि है ।

**[ ( अध्यवसायः-बुद्धिः ) पुरुषशरीरेऽध्यवसायो निश्चयो यतो भवति तद्धर्मकमुकपरणं बुद्धिरुच्यते सामष्टिकं महत्तत्त्वम्, अध्यवसायस्तु सत्त्वस्वरूपवत्त्वात् ]** पुरुष शरीर में एक कार्य होता है अध्यवसाय अर्थात् निश्चय किया जाता है वह जिस उपकरण से होता है उस धर्म वाले उपकरण को बुद्धि कहते हैं, बुद्धि सबके लिए समान बनाई जाती है, बुद्धि निश्चय करने में सहायता करता है क्योंकि इसका निर्माण सत्व

(महत्-उपरागात् विपरीतम्) महत्तत्त्वं शरीरे बुद्धिरूपं तत्खलूपरागात् तमसा सह वर्तमानं विपरीतंधर्माज्ञानावैराग्यानैश्वर्ययोपगं भवति ।।१५।।

अथाहंकारः -

अभिमानोऽहंकारः ।।१६।।

(अभिमानः-अहंकारः) पुरुषशरीरेऽभिमानो भवति यतः सोऽहंकारः ।।१६।।

एकादश पञ्चतन्मात्रं तत्कार्यम् ।।१७।।

(एकादश पञ्चतन्मात्रम्) समनस्कानि ज्ञानकर्मेन्द्रियाणि पञ्चतन्मात्राणि (तत्कार्यम्) अहंकारस्य कार्यम् ।।१७।।

---

प्रधान है।।१३।।

**तत्कार्य धर्मादिः ।।१४।।**

**सूत्रार्थ**= उसका कार्य धर्मादि में रुचि उत्पन्न करना है।



**[(तत्कार्य धर्मादिः) तस्या बुद्धेरन्तःकरणस्य कार्यं धर्मो ज्ञानं वैराग्यमैश्वर्यप्रवृत्तिश्च रजोयोगात्]** उस बुद्धि का जो अंतकरण है उसका कार्य धर्म ज्ञान वैराग्य और एश्वर्य की प्रवृति हो जाती है रजोगुण की प्रबलता से ।।१४।।

**महदुपरागाद् विपरीतम् ।।१५।।**

**सूत्रार्थ**= तमोगुण के प्रधान प्रभाव से बुद्धि उल्टे कार्यों का अधर्म अज्ञान आदि का निर्णय करने लगती है।

**[(महत्-उपरागात् विपरीतम्) महत्तत्त्वं शरीरे बुद्धिरूपं तत्खलूपरागात् तमसा सह वर्तमानं विपरीतधर्माज्ञानावैराग्यानैश्वर्ययोपगं भवति]** जो बुद्धि रूप तत्व है हमारे शरीर में है जब तमोगुण के साथ सम्बंध होता (तमोगुण उभरता) है तब अधर्म अज्ञान अवैराग्य अनेश्वर्य को प्राप्त हो जाती है।। १५।।

**अभिमानोऽहंकारः ।।१६।।**

**सूत्रार्थ**= जो जीवात्मा को ''मैं'' की अनुभूति कराता है वह अहंकार है।

**[(अभिमानः-अहंकारः) पुरुषशरीरेऽभिमानो भवति यतः सोऽहंकारः]** पुरुष शरीर में अभिमान होता है जिस पदार्थ से वह अहंकार है।। १६।।

**एकादश पञ्चतन्मात्रं तत्कार्यम् ।।१७।।**

**सूत्रार्थ**= मन सहित ग्यारह इंद्रिय और तन्मात्राएं ये अहंकार के कार्य हैं।

**[(एकादश पञ्चतन्मात्रम्) समनस्कानि ज्ञानकर्मेन्द्रियाणि पञ्चतन्मात्राणि (तत्कार्यम्)**

सात्त्किमेकादशकं प्रवर्तते वैकृतादहंकारात् ।। १८ ।।

( वैकृतात्-अहंकारात् ) संशुद्धात् सत्त्वभूमिवतोऽहंकारात् ( सात्त्विकम्-एकादशकं प्रवर्तते ) इन्द्रियाणामेकादशसंख्याकं मनः सात्त्विकं सत्त्वभूमिमदभिव्यक्तं भवति। यथोक्तमग्रेऽपि ''गुणपरिणामभेदान्नानात्वमवस्थावत्'' ( सांख्य ०२.२७ ) राजसादहंकाराद् राजसं तामसात् तामसमित्यपि योजनीयम्। एवं मनसस्त्रिगुणत्वेन प्रवर्तनं भवति ।। १७।।

किं तदेकादशकमित्युच्यते -

कर्मेनद्रियबुद्धीन्द्रियैरान्तरमेकादशकम् ।। १९ ।।

( कर्मेन्द्रियबुद्धीन्द्रियैः-आन्तरम् ) कर्मेन्द्रियैर्ज्ञानेन्द्रियैर्दशभिः सह यदान्तरमान्तरिकमिन्द्रियं मनस्तत्

---

**अहंकारस्य कार्यम्** ] मन सहित ज्ञानेन्द्रिय, कर्मेन्द्रिय और पाँच तन्मात्राऐं ये पाँच अहंकार के कार्य हैं।। १ ७।।

### सात्त्विकमेकादशकं प्रवर्तते वैकृतादहंकारात् ।। १८ ।।

**सूत्रार्थ**= ग्यारह संख्या वाला सात्विक मन भी सत्व प्रधान अहंकार से उत्पन्न होता है।

[ **( वैकृतात्-अहंकारात् ) संशुद्धात् सत्त्वभूमिवतोऽहंकारात्** ] शुद्ध सत्वप्रधान अहंकार से इंद्रियों में [ **( सात्त्विकम्-एकादशकं प्रवर्तते ) इन्द्रियाणामेकादशसंख्याकं मनः सात्त्विकं सत्त्वभूमिमदभिव्यक्तं भवति** ] जो ग्यारहवी संख्या वाला मन है सत्व भूमि वाला अभिव्यक्त होता है। [ **यथोक्तमग्रेऽपि ''गुणपरिणामभेदान्नानात्वमवस्थावत्''( सांख्य ०२.२७ )** ] जैसा की आगे भी बताया गया है, गुणों के परिणाम में भेद होने से भिन्न-भिन्न अवस्थाएं होती हैं, शरीर की अवस्था के समान [ **राजसादहंकाराद् राजसं तामसात् तामसमित्यपि योजनीयम्** ] राजसिक अहंकार से राजसिक मन बनता है, तामसिक अहंकार से तामसिक मन बनता है (अब ये भाष्य की पंक्ति ठीक नहीं=न तो अहंकार तीन प्रकार का है न मन, तीन अहंकार और तीन मन मानना शास्त्र के विरुद्ध है )। [ **एवं मनसस्त्रिगुणत्वेन प्रवर्तनं भवति** ] इस प्रकार से मन त्रिगुणात्मक होने से गुणों में परिवर्तन होता रहता है ।। १८ ।।



वह ग्यारह समुदाय का पदार्थ क्या है?

### कर्मेनद्रियबुद्धीन्द्रियैरान्तरमेकादशकम् ।। १९ ।।

**सूत्रार्थ**=कर्मेन्द्रिय और ज्ञानेन्द्रिय के साथ रहने वाला और शरीर के अंदर कार्य करने वाला जो साधन है वह मन है।

[ **( कर्मेन्द्रियबुद्धीन्द्रियैः-आन्तरम् ) कर्मेन्द्रियैर्ज्ञानेन्द्रियैर्दशभिः** ] **सह यदान्तरमान्त-रिकमिन्द्रियं मनस्तत् ( एकादकम् ) एकादशसंख्याकम्** कर्मेन्द्रियो और ज्ञानेन्द्रियों इस प्रकार से दश इंद्रियों के साथ जो आंतरिक इंद्रिय मन है वह ग्यारह संख्या वाला है। [ **यथा मनावपि ''एकादशं मनो ज्ञेयं स्वगुणेनोभयात्मकम्'' ( मनु ०२.९२ )** ] जैसे मनुस्मृति में भी बताया है- ग्यारहवें मन को समझना

(एकादकम्) एकादशसंख्याकम्। यथा मनावपि ''एकादशं मनो ज्ञेयं स्वगुणेनोभयात्मकम्'' (मनु० २.९२) ।। १९।।

तानि खल्विन्द्रियाणि -

आहंकारिकत्वश्रुतेर्न भौतिकानि ।। २०।।

(भौतिकानि न) भूतोपादानकानि न सन्ति (आहंकारिकत्वश्रुतेः) तेषामहंकार-कार्यत्वश्रवणात्। ''एतस्माज्जायते प्राणो मनः सर्वेन्द्रियाणि च'' (मुण्ड ०२.१.३) ।। २०।।

इन्द्रियाणि न भौतिकानीत्युच्यते, पुनः ''पुरुषस्य मृतस्याग्निं वाग्प्येति वातं प्राणश्चक्षुरादित्यं मनश्चन्द्रमसं दिशः श्रोत्रम्'' (बृह ०३.२.१३) कथं तेषां लयो भूतेषु प्रतिपाद्यते । अत्रोच्यते -

---

चाहिए, मन अपने गुणों से उभयात्मक कहलाता है (मन ज्ञानेन्द्रियों के साथ जुड़कर ज्ञान प्राप्त कराता है कर्मेन्द्रियों के साथ जुड़कर कर्म कराता है)।। १९।।

अब उन इंद्रियों के विषय में कहते हैं-



**आहंकारिकत्वश्रुतेर्न भौतिकानि ।। २०।।**

**सूत्रार्थ**= इंद्रियों की उत्पत्ति श्रुति में अहंकार से बतलायी गयी है, इसलिए इंद्रियां पाँच भूतों से नहीं बनी हैं।

[**(भौतिकानि न) भूतोपादानकानि न सन्ति**] इंद्रियाँ भूत उपदान वाली नहीं है (इंद्रियों का उपदान कारण पाँच महाभूत नहीं हैं) [**(आहंकारिकत्वश्रुतेः) तेषामहंकार-कार्यत्वश्रवणात्**] इंद्रियाँ अहंकार के कार्य है शास्त्रों से ऐसा सुना गया है ।[**''एतस्माज्जायते प्राणो मनः सर्वेन्द्रियाणि च''** ('ईश्वर रूपी निमित्त कारण से' प्रसंग यहाँ ईश्वर का था अहंकार या प्रकृति का नहीं, यहाँ अन्य उदाहरण देते तो ज्यादा अच्छा था) ] इसी से उत्पन्न होता है प्राण-मन और सारी इंद्रियाँ **(मुण्ड ०२.१.३) ।। २०।।**

इंद्रियाँ भौतिक नहीं है ऐसा आपने कहा- फिर शास्त्र में ऐसा क्यों कहा-जो जीवात्मा शरीर छोड़के चला जाता है उसकी वाक् इंद्रिय अग्नि में चली जाती है, प्राण वायु में चला जाता है जो उसका चक्षु है वह सूर्य में चला जाता है मन चंद्रमा में और श्रोत्र इंद्रिय दिशाओं में चली जाती है, फिर इंद्रियों का लय भूतों में क्यों प्रतिपादित कर रहे हैं इससे तो ऐसा संकेत जाता है। क्योंकि ये भूतों में जा रहे है तो भूतों से ही बने होंगे ऐसी शंका होने पर इसका उत्तर देते हैं-

**देवतालयश्रुतिर्नारम्भकस्य ।। २१।।**

**देवतालयश्रुतिर्नारम्भकस्य ।। २१ ।।**

**( देवतालयश्रुतिः-आरम्भकस्य न ) अग्न्यादिदेवतासु खल्विन्द्रियाणां लयप्रदर्शिका श्रुतिरेषा न ह्यारम्भकत्वस्य। नोत्पादकत्वं भूतानामत्र लक्ष्यते, स्पष्टं ह्यत्र चन्द्रदिङ्नामतो देवतात्वमेषां लयस्थानानां नहि चन्द्रो दिग्वा पञ्चभूतेषु स्तः ।। २१ ।।**

**यदीन्द्रियाणि न भौतिकानि भूतेभ्यो नोत्पन्नानि तदा तानि नित्यानि मन्येरन् कुतो ह्यनित्यानि तानीत्याकांक्षायामुच्यते -**

**तदुत्पत्तिश्रुतेर्विनाशदर्शनाच्च* ।। २२ ।।**

**( तदुत्पत्तिश्रुतेः ) तेषामिन्द्रियाणामुत्पत्तिविषयिकायाः श्रुतेः। ''एतस्माज्जायते प्राणो मनः सर्वेन्द्रियाणि च'' ( मुण्ड ०२.१.३ ) ( च ) अथ च ( विनाशदर्शनात् ) तेषामिन्द्रियाणां विनाशोऽपि**

---

**सूत्रार्थ**=दिव्य गुणों वाले अग्नि आदि जड़ देवताओं में इंद्रियों का लय बताने वाली श्रुति उनके उत्पादक कारण का निर्देश नहीं करती है।

[ **( देवतालयश्रुतिः-आरम्भकस्य न ) अग्न्यादिदेवतासु खल्विन्द्रियाणां लयप्रदर्शिका श्रुतिरेषा न ह्यारम्भकत्वस्य** ] सिद्धांती कहते है- ये जो श्रुति आपने बतलाई यह तो देवताओं में इंद्रियों का लय दिखाने वाली श्रुति है (''देवताओं से इंद्रियाँ उत्पन्न हुई'' ऐसा नहीं बताया)। [ **नोत्पादकत्वं भूतानामत्र लक्ष्यते** ] इस श्रुति में ऐसा नहीं बताना चाहते कि भूत जो है वह इंद्रियों के उत्पादक हैं, [ **स्पष्टं ह्यत्र चन्द्रदिङ्नामतो देवतात्वमेषां लयस्थानानां नहि चन्द्रो दिग्वा पञ्चभूतेषु स्तः** ] श्रुति में ये स्पष्ट है चन्द्र और दिशा इन दो पदार्थ का लय स्थान ही स्पष्ट है श्रोत्र तो दिशाओं में चली गयी, मन चंद्रमा में चला गया ''अब दिशा और चन्द्रमा ये पाँच महाभूतों में तो है नहीं'' उसमें तो पृथ्वी-जल-वायु आदि आते हैं, जबकि इस प्रस्तुत कि गयी उक्ति में दिशाओं का भी नाम है, चंद्रमा का भी नाम है तो इससे पता चलता है कि ये तो देवताओं के अंदर लय बताया जा रहा है, अब देवता लय से क्या तात्पर्य है? वर्णोचरण शिक्षा में के वचन आता है- ''आत्मा बुद्धि से विचार करके बोलने कि इच्छा से मन को प्रेरित करता है मन जठराग्नि को धक्का मारता है'' तो यहा बोलने में अग्नि का सहयोग लेना पड़ता है जब बोलने वाला आत्मा शरीर से चला गया, तो बोलने के लिए जिस अग्नि का सहयोग ले रहा था वह सहयोग बंद हो गया वापिस चला गया'' इस अभिप्राय से वाणी को अग्नि में लय बता दिया ।। २१ ।।

पूर्वपक्षी एक शंका और उठाते हैं = यदि इंद्रियाँ भौतिक नहीं हैं, भूतों से उत्पन्न नहीं हुई तब फिर तो वह नित्य मानी जानी चाहिए, उनको अनित्य क्यों मानते हैं। इस आकाक्षा पर उत्तर देते हैं ।

**तदुत्पत्तिश्रुतेर्विनाशदर्शनाच्च* ।। २२ ।।**

**सूत्रार्थ**= इंद्रियों की उत्पत्ति सुनाई देने से और उनका विनाश भी देखे जाने से इंद्रियाँ अनित्य हैं।

[ **( तदुत्पत्तिश्रुतेः ) तेषामिन्द्रियाणामुत्पत्तिविषयिकायाः श्रुतेः** ] उन इंद्रियों कि उत्पत्ति के विषय

दृश्यते तस्मादिन्द्रियाणि सन्त्यनित्यानि ।। २२।।

अतीन्द्रियमिन्द्रियं भ्रान्तानामधिष्ठाने ।। २३।।

(इन्द्रियम्-अतीन्द्रियम्) चक्षुरादीन्द्रियं खल्वतीन्द्रियं तद्भिन्नेन केनचिदपीन्द्रियेण नोपलभ्यम् (अधिष्ठाने भ्रान्तानाम्) गोलके गोलकात्मना खल्विन्द्रियमन्तव्यं भ्रान्तानां न तु वस्तुतः ।। २३।।

यदि गोलकं नेन्द्रियं तद्भिन्नमतीन्द्रियं तर्हि त्वेकमेवेन्द्रियं स्याद्भिन्नभिन्नबाह्याकाराभावात् । अत्रोच्यते -

शक्तिभेदेऽपि भेदसिद्धौ नैकम् ।। २४।।

(अपि शक्तिभेदे-भेदसिद्धौ-एकं न) अपितु शक्तिभेदे सति-गन्धग्रहणशक्तिः, रसग्रहणशक्तिः,

---

में एक श्रुति है, उस श्रुति से ये बात जानी जाती है। [**"एतस्माज्जायते प्राणो मनः सर्वेन्द्रियाणि च"**] इसी से उत्पन्न होता है प्राण-मन और सारी इंद्रियाँ [**(मुण्ड ०२.१.३) (च) अथ च (विनाशदर्शनात्) तेषामिन्द्रिया विनाशोऽपि दृश्यते तस्मादिन्द्रियाणि सन्त्यनित्यानि**] और उन इंद्रियों का विनाश भी दिखता है, वह भी शास्त्र में देखा जाता है इसलिए भी इंद्रियाँ अनित्य हैं।। २२।।



**अतीन्द्रियमिन्द्रियं भ्रान्तानामधिष्ठाने ।। २३।।**

**सूत्रार्थ**= नेत्र आदि इंद्रियाँ किसी भी इंद्रिय से देखि या जानी नहीं जा सकती, किन्तु इंद्रियों के गोलकों को इंद्रिय मानना भ्रांत व्यक्तियों की मान्यता है।

[**(इन्द्रियम्-अतीन्द्रियम्) चक्षुरादीन्द्रियं खल्वतीन्द्रियं तद्भिन्नेन केनचिदपीन्द्रियेण नोपलभ्यम्**] चक्षु आदि जो इंद्रिय हैं वो अतींद्रिय हैं उस इंद्रिय से भिन्न किसी भी इंद्रिय से न देखी जाती (अर्थात जो आँख इंद्रिय है उससे आप श्रोत्र इंद्रिय को नहीं देख सकते, श्रोत्र इंद्रिय से आँख को नहीं सुन सकते समझ सकते=इसलिए अतींद्रिय कहा) [**(अधिष्ठाने भ्रान्तानाम्) गोलके गोलकात्मना खल्विन्द्रियमन्तव्यं भ्रान्तानां न तु वस्तुतः**] ये जो आँख दिख रही है ये तो गोलक है इसके अंदर एक और शक्ति है जो इंद्रिय है, गोलक आदि को ही जो इंद्रिय मान लेता है ये तो भ्रांत इंद्रियों की मान्यता है (क्योंकि मरने के बाद ये १८ पदार्थ आत्मा के साथ चले जाएंगे जबकि गोलक तो नष्ट हो जाएंगे)।। २३।।

यदि ये गोलक इंद्रिय नहीं है और उससे भिन्न इंद्रिय हैं अतीन्द्रिय हैं दिखती भी नहीं है, तब तो फिर एक ही इंद्रिय होनी चाहिए बाह्य आकार तो उसका है नहीं? ऐसा तर्क उठाने पर सिद्धांती उत्तर देते हैं-

**शक्तिभेदेऽपि भेदसिद्धौ नैकम् ।। २४।।**

**सूत्रार्थ**= जब शक्तियाँ अलग अलग हैं तो इंद्रियों में भेद सिद्ध हो जाता है, जब इंद्रियों में अनेकता सिद्ध हो जाती है फिर एक इंद्रिय नहीं मान सकते, भले ही बाह्य आकार अलग-अलग दिखाई दे।

रूपग्रहणशक्तिः, स्पर्शग्रहणशक्तिः, शब्दग्रहणशक्तिः, संकल्पधारणशक्तिरित्येवं शक्तिभेदे सति तेषामिन्द्रियाणां भेदसिद्धौ सत्यामिन्द्रियमेकं नास्ति ।। २४।।

पुनश्च -

न कल्पनाविरोधः प्रमाणदृष्टस्य ।। २५।।

(प्रमाणदृष्टस्य कल्पनाविरोधः-न) स्वस्वविषयग्रहणात्मकेन प्रत्यक्षेण प्रमाणेन दृष्टस्य भेदस्येन्द्रियानेकत्वस्य कल्पनया कृतो विरोधो न युक्तः । तस्मान्नैकमिन्द्रियं किन्तु यथोक्तान्येकादश सन्ति ।। २५।।

तेषु -

---

**[(अपि शक्तिभेदे-भेदसिद्धौ-एकं न) अपितु शक्तिभेदे सति-गन्धग्रहणशक्तिः, रसग्रहणशक्तिः, रूपग्रहणशक्तिः, स्पर्शग्रहणशक्तिः, शब्दग्रहणशक्तिः, संकल्पधारणशक्तिरित्येवं शक्तिभेदे सति तेषामिन्द्रियाणां भेदसिद्धौ सत्यामिन्द्रियमेकं नास्ति]** सिद्धांती कहते हैं आपके कहे अनुसार एक ही इंद्रिय होनी चाहिए, एक ही क्यों हो जब शक्तियाँ अलग-अलग हैं, गंध ग्रहण करने की शक्ति अलग है (सुगंध-दुर्गंध), फिर रस ग्रहण शक्ति (खट्टा-मीठा-तीखा ६ प्रकार के रस हैं), रूप ग्रहण शक्ति, स्पर्श करने की शक्ति, शब्द की शक्ति ये तो पाँच शक्तियाँ अलग है फिर मन की संकल्प धारण शक्ति अलग-अलग हैं, इस प्रकार से शक्ति का भेद सिद्ध होने से इंद्रियों का भेद सिद्ध हो जाता है, इसलिए एक इंद्रिय नहीं मान सकते।। २४।।



**पुनश्च** -

**न कल्पनाविरोधः प्रमाणदृष्टस्य ।। २५।।**

**सूत्रार्थ**= प्रत्यक्ष प्रमाणों से अनेक इंद्रियों के सिद्ध होने का कल्पना से विरोध करना उचित नहीं है।

**[(प्रमाणदृष्टस्य कल्पनाविरोधः-न) स्वस्वविषयग्रहणात्मकेन प्रत्यक्षेण प्रमाणेन दृष्टस्य भेदस्येन्द्रियानेकत्वस्य कल्पनया कृतो विरोधो न युक्तः]** अपने-अपने विषयों को ग्रहण करवाने वाले प्रत्यक्ष प्रमाण के माध्यम से जो भेद इंद्रियों का दिख रहा है, इस प्रकार से इंद्रियों के अनेक होने का कल्पना से विरोध करना ये ठीक नहीं है। **[तस्मान्नैकमिन्द्रियं किन्तु यथोक्तान्येकादश सन्ति]** इसलिए सार यह हुआ एक इंद्रिय नहीं है ११ इंद्रिय ही हैं और उन सबकी शक्तियाँ अलग-अलग है ।। २५।।

**तेषु** -

**उभयात्मकञ्च मनः ।। २६।।**

**सूत्रार्थ**= मन उभयात्मक है दोनों इंद्रियों के साथ मिलकर के कार्य करता है।

**[(उभयात्मकं च मनः) मनस्तूभयात्मकं कर्मेन्द्रियज्ञानेन्द्रियानुगतमुभयत्रप्रवृत्तिम-दुभयप्रवृत्तिनिमित्तं स्वगुणेन वर्तमानं च]** मन दोनों प्रकार का है उभयात्मक है ये कर्मेन्द्रियों के साथ तथा ज्ञानेन्द्रियों के साथ भी जुड़ता है दोनों के साथ क्रिया करता है (दोनों की क्रिया को प्रेरित करने वाला है) और इसका अपना गुण भी है विशेष संकल्प करना, विचार करना, स्मृतियों का संग्रह करना। **[उक्तं यथा**

उभयात्मकञ्च मनः ।। २६ ।।

( उभयात्मकं च मनः ) मनस्तूभयात्मकं कर्मेन्द्रियज्ञानेन्द्रियानुगतमुभयत्रप्रवृत्तिम-दुभयप्रवृत्तिनिमित्तं स्वगुणेन वर्तमानं च । उक्तं यथा ''एकादशं मनो ज्ञेयं स्वगुणेनोभयात्मकम्'' ( मनु ०२.९२ ) ।। २६ ।।

तस्य स्वगुणेन वर्तमानत्वं विव्रियते -

गुणपरिणामभेदान्नानात्वमवस्थावत् ।। २७ ।।

( गुणपरिणामभेदात्-नानात्वम्-अवस्थावत् ) सत्त्वरजस्तमसां गुणानां परिणामभेदात् खलु मनसो नानात्वं भवति-सात्त्विकं मनः, राजसं मनः, तामसं मनः। उक्तं च पूर्वमपि ''सात्त्विकमेकादशकं

---

**''एकादशं मनो ज्ञेयं स्वगुणेनोभयात्मकम्'' ( मनु ०२.९२ ) ]** जैसा मनुस्मृति में कहा है- ग्यारहवां पदार्थ मन को जानना चाहिए जो अपने गुण से विद्यमान है और उभयात्मक है ।। २६ ।।

मन जो अपने गुण से वर्तमान रहता है, उसका जो विशिष्ट गुण है। उसका विवरण देते हैं-

**गुणपरिणामभेदान्नानात्वमवस्थावत् ।। २७ ।।**



**सूत्रार्थ**= मन में सत्व आदि गुणों कि प्रधानता से तीन स्थितियाँ बदलती रहती हैं, जैसे शरीर में बाल्य यौवन आदि अवस्थाएं बदलती रहती हैं।

**[ ( गुणपरिणामभेदात्-नानात्वम्-अवस्थावत् ) सत्त्वरजस्तमसां गुणानां परिणामभेदात् खलु मनसो नानात्वं भवति-सात्त्विकं मनः, राजसं मनः, तामसं मनः ]** क्योंकि मन तीन गुणों से मिलकर बना है इसके उपदान कारण ये तीन है सत्व, रज और तम। इसीलिए परिणामों में भेद होने से मन अलग-अलग प्रकार का बन जाता है जिससे मन कभी सात्विक कभी राजसिक तो कभी तामसिक हो जाता है (मन के परिणामों में भेद होने से ऊंची नीची स्थिति होती रहती है, मन में सत्वगुण की प्रधान से सेवा, परोपकार, दया, दान की भावना सहयोग की भावना जब मन रजोगुण से युक्त होगा तो स्वार्थ की भावना आएगी चंचलता आएगी राग द्वेष की भावना आएगी, तमोगुण के उभरने पर निम्न स्तर के विचार आएंगे)। **[ उक्तं च पूर्वमपि ''सात्त्विकमेकादशकं प्रवर्तते वैकृतादहंकारात्'' ]** जैसा की पहले भी कहा था - कि सत्व प्रधान अहंकार से सत्व प्रधान मन कि उत्पत्ति होती है (मन का निर्माण एक बार ही होता है और वह सत्व प्रधान होता है) **[ ( सांख्य ०२.१८ ) तच्च मनसो नानात्वं भवति यथा देहस्य बाल्ययौवनजरारूपमवस्थात्रयम् ]** मन कि स्थितियाँ कैसी होती है उसको उदाहरण से समझा रहे हैं जैसे एक ही शरीर में तीन अवस्थाएं बदलती हैं, पहले बाल्य, यौवन फिर वृद्धावस्था उसी प्रकार से एक ही मन में कभी सात्विक, कभी राजसिक तो कभी तामसिक अवस्था होती रहती है। **[ विज्ञानभिक्षुभाष्ये सूत्रमिदमन्यथार्थापितं मनोविषयकाष्टादशतमात् सूत्राद् विरुद्धं च ]** विज्ञानभिक्षु भाष्य में इस सूत्र का अर्थ अलग ढँग से किया गया है और मन विषयक जो १८वा सूत्र था उससे भी विरुद्ध अर्थ किया गया है, यतस्तत्र मनसि गुणत्रयस्य स्वीकारः कृतस्तेनापि क्योंकि

प्रवर्तते वैकृतादहंकारात्'' (सांख्य ०२.१८) तच्च मनसो नानात्वं भवति यथा देहस्य बाल्ययौवनजरारूपमवस्थात्रयम्। विज्ञानभिक्षुभाष्ये सूत्रमिदमन्यथार्थापितं मनोविषयकाष्टादशतमात् सूत्राद् विरुद्धं च, यतस्तत्र मनसि गुणत्रयस्य स्वीकारः कृतस्तेनापि, तेषामेव गुणानां परिणामादत्रापि मनसस्त्रैविध्यमनुसन्धेयम्। मनःसृष्टिप्रकरणादेवात्र तत्कथनम् ।। २७।।

मनसो धर्मवर्णनान्तरमिन्द्रियाणां धर्माः प्रदर्श्यन्ते -

रूपादिरसमलान्त उभयोः ।।२८।।

(उभयोः-रूपादिरसमलान्तः) ज्ञानेन्द्रियकर्मेन्द्रिययोः खलु रूपमादौ रसमलोऽन्ते यस्य स

---

अठारहवे सूत्र में मन के तीन गुण स्वीकार किए गए हैं, **[तेषामेव गुणानां परिणामादत्रापि मनसस्त्रैविध्यमनुसन्धेयम्]** तो जब तीन गुणों को वहाँ स्वीकार किया गया है मन में तो फिर उसी आधार पर यहां मन में भिन्नता स्वीकार करनी चाहिए कि एक ही मन में गुणों का परिणाम बदलने से स्थितियाँ बदलती रहती हैं। **[मनःसृष्टिप्रकरणादेवात्र तत्कथनम्]** मन कि रचना प्रकरण से भी यहाँ पर उस प्रकार का कथन किया गया है।। २७।।



मन के धर्मों का वर्णन करने के पश्चात् इंद्रियों के धर्म दिखलाए जाते हैं -

**रूपादिरसमलान्त उभयोः ।।२८।।**

**सूत्रार्थ**= रूप ग्रहण से लेकर के मल विसर्जन पर्यंत दोनों प्रकार के कार्य इंद्रियों के हैं।

**[(उभयोः-रूपादिरसमलान्तः) ज्ञानेन्द्रियकर्मेन्द्रिययोः खलु रूपमादौ रसमलोऽन्ते यस्य स रूपादिरसमलान्तो गुणगणः]** ज्ञानेन्द्रियों और कर्मेन्दियों के समुदाय में रूप आदि में है और रस का मल अंत में हैं एसे गुणों का जो समुदाय है उसको कहेंगे रूपादिरसमलान्त। **[रूपरसगन्धस्पर्शशब्दाश्चक्षुरादीनां ज्ञानेन्द्रियाणां भाषणादानगमनानन्दपुरीषाणि कर्मेन्द्रियाणाम्]** रूप, रस, शब्द, स्पर्श और गन्ध ये चक्षु आदि ज्ञानेन्द्रियों के कार्य और बोलना, देना, जाना, आनन्द (मूत्रेन्द्रिय) पुरीष (मलेन्द्रिय) ये पाँच कर्मेन्द्रियों के कार्य है। **[रसमलोऽत्र भोजनरसस्य मलः पुरीषमित्यर्थः]** सूत्र में जो रस मल शब्द आया है वह भोजन से जो रस रक्त आदि धातुए बनती हैं तो वहाँ जो रस से मल बनता है उससे तात्पर्य है ।। २८।।

जिसकी ये इंद्रियाँ हैं (जो इनका प्रयोग करने वाला है) उस जीवात्मा के प्रति इन इंद्रियों का सम्बंध है और उन इंद्रियों के प्रति उस प्रयोक्ता (जीवात्मा का ) क्या प्रयोजन है (इंद्रियों का और आत्मा का आपस में क्या संबंध है ये बताया जाएगा)-

**द्रष्टत्वादिरात्मनः करणत्वमिन्द्रियाणाम् ।। २९।।**

**रूपादिरसमलान्तो गुणगणः । रूपरसगन्धस्पर्शशब्दाश्चक्षुरादीनां ज्ञानेन्द्रियाणां भाषणादानगमनानन्दपुरीषाणि कर्मेन्द्रियाणाम् । रसमलोऽत्र भोजनरसस्य मलः पुरीषमित्यर्थः ।। २८।।**

**यस्य खल्विन्द्रियाणि तं प्रति तेषां तथा तानि प्रति च तस्य रूपादिग्रहणे परस्परसम्बन्धः प्रदर्श्यते** -

**द्रष्टृत्वादिरात्मनः करणत्वमिन्द्रियाणाम् ।। २९।।**

**( आत्मनः-द्रष्टृत्वादिः ) रूपादिविषयग्रहणे किलेन्द्रियाणि प्रति द्रष्टृत्वादिः सम्बन्ध आत्मनोऽस्ति ( इन्द्रियाणां करणत्वम् ) आत्मानं प्रति रूपादिग्रहणे करणत्वमिन्द्रियाणां सम्बन्धोऽस्ति । तत्र रूपग्रहणे द्रष्टाऽऽत्मा दर्शनकरणं चक्षुः, रसग्रहणे रसयिताऽऽत्मा रसनकरणं जिह्वा, गन्धग्रहणे घ्राताऽऽत्मा घ्राणकरणं**

---

**सूत्रार्थ**= आत्मा का जो सम्बंध है वह है दृष्टा, श्रोता, घ्राता, वक्ता आदि और जो इंद्रियाँ है वो करण (साधन) हैं।

[ **( आत्मनः-द्रष्टृत्वादिः ) रूपादिविषयग्रहणे किलेन्द्रियाणि प्रति द्रष्टृत्वादिः सम्बन्ध आत्मनोऽस्ति** ] जब जीवात्मा रूपादि विषयों का ग्रहण करेगा इस व्यवहार में इंद्रियों के प्रति (साथ) आत्मा का जो संबंध है वह दृष्टा का है [ **( इन्द्रियाणां करणत्वम् ) आत्मानं प्रति रूपादिग्रहणे करणत्वमिन्द्रियाणां सम्बन्धोऽस्ति** ] इंद्रियों का जो सम्बंध है आत्मा के साथ वह करण (साधन) का है । [ **तत्र रूपग्रहणे द्रष्टाऽऽत्मा दर्शनकरणं चक्षुः** ] रूप का ग्रहण करना होगा तब आत्मा होगा दृष्टा और देखने का रूप ग्रहण करने का साधन होगा नेत्र, [ **रसग्रहणे रसयिताऽऽत्मा रसनकरणं जिह्वा** ] रस ग्रहण करने में आत्मा होगा रसयिता और रस को ग्रहण करने में जो साधन होगा वह होगा रसना, [ **गन्धग्रहणे घ्राताऽऽत्मा घ्राणकरणं नासिका** ] सूंघने वाला आत्मा है और सूंघने का साधन नासिका है, [ **स्पर्शग्रहणे स्प्रस्ष्टाऽऽत्मा स्पर्शकरणं त्वक्** ] स्पर्श ग्रहण करने में छूने वाला आत्मा है और छूने का साधन त्वक् इंद्रिय है, [ **शब्दग्रहणे श्रोताऽऽत्मा शब्दकरणं श्रोत्रम्** ] शब्द सुनने में श्रोता आत्मा है और सुनने का साधन कान हैं। [ **भाषणे वक्ताऽऽत्माभाषणकरणं वाक्** ] बोलने में बोलने वाला आत्मा है और बोलने का साधन वाक् है, [ **आदाने आदाताऽऽत्माऽऽदानकरणं हस्तः** ] लेन-देन करने में लेन-देन करने वाला आत्मा है और लेन-देन करने का साधन हाथ है, [ **गमने गन्ताऽऽत्मा गमनकरणं पाद इत्यादि योजनीयम्** ] एसे ही आने-जाने में गमन करने वाला आत्मा है और गमन करने का साधन पाद (पैर) हैं इस प्रकार से सब जगह समझ लेना चाहिए ।। २९।।



करणों के प्रकरण में आगे है-

**त्रयाणां स्वालक्षण्यम् ।। ३०।।**

**सूत्रार्थ**= तीन अंत:करणों का अपने-अपने लक्षणों से ही कर्णत्व समझ लेना चाहिए।

[ **( त्रयाणां स्वालक्षण्यम् ) करणत्वमनुवर्तते** ] ये सब करण है ये अनुव्रत्ति है। [ **त्रयाणां पूर्वोक्तानां**

नासिका, स्पर्शग्रहणे स्प्रस्ष्टाऽऽत्मा स्पर्शकरणं त्वक् , शब्दग्रहणे श्रोताऽऽत्मा शब्दकरणं श्रोत्रम्। भाषणे, वक्ताऽऽत्माभाषणकरणं वाक्, आदाने आदाताऽऽत्माऽऽदानकरणं हस्तः, गमने गन्ताऽऽत्मा गमनकरणं पाद इत्यादि योजनीयम् ।। २९।।

अपरञ्च करणप्रकरणे -

## त्रयाणां स्वालक्षण्यम् ।। ३०।।

( त्रयाणां स्वालक्षण्यम् ) करणत्वमनुवर्तते। त्रयाणां पूर्वोक्तानां बुद्ध्यहंकारमनसां स्वालक्षण्यं बुद्ध्यहंकारमनसां स्वालक्षण्यं स्वालक्षणिकं करणत्वं स्वस्वलक्षणेन निर्वृत्तं करणत्वं विज्ञेयम् ] तीन जो पूर्वोक्त अंतकरण बताए थे बुद्धि अहंकार और मन इन तीनों का लक्षण जानना चाहिए अपने अपने लक्षण से उत्पन्न कर्णत्व, इनका जो संस्कृत व्याकरण से लक्षण सिद्ध होता है उसी से इनका कार्य व्यवसाय भी समझ लेना। **[ निर्वृत्तार्थस्तद्धितः ष्यञ् प्रत्यय आर्षः ]** अब इसमें ष्यन् प्रत्यय का प्रयोग है ये आर्ष प्रयोग है उत्पत्ति अर्थ में। यद्वा स्वालक्षण्यं स्वस्वलक्षणं करणत्वेनास्ति अथवा स्वाल्क्षण्यम् को हम इस तरह से भी कह सकते हैं उनके करणपन से (इंद्रियत्व से) ही उनमें अपने-अपने लक्षण सिद्ध होता है (बुद्धि, अहंकार और मन उनके करण होने से उनमे अपना लक्षण सिद्ध हो जाता है), **[ ष्यञ् स्वार्थे ]** यहाँ स्वार्थ में ष्यन् प्रत्यय है। **[ तेषां बुद्ध्यहंकारमनसां स्वस्वलक्षणम्-अध्यवसायोऽहङ्कृतिः संकल्पः करणत्वेन पृथक्-पृथगस्ति ]** इन तीनों करणों का बुद्धि अहंकार और मन का अपना अपना लक्षण ये है, जिससे निश्चय होता है वह बुद्धि है अहं मै की अनुभूति कराता है और मन संकल्प कराता है करण के रूप में जो इनके कार्य है बो पृथक्-पृथक् हैं। **[ अनिरुद्धवृत्तौ विज्ञानभिक्षुभाष्ये च सूत्रमिदमन्यथाव्याख्यातं तत्रोभयत्र वैधर्म्यप्रदर्शनपरं सूत्रं योजितं न हि वैधर्म्यस्य प्रकरणं किन्तु प्रकरणं तु करणत्वस्य तथैवार्थेन भवितव्यम् ]** अनिरुद्ध वृत्ति में और विज्ञान भिक्षु भाष्य में इस सूत्र की व्याख्या अलग ढँग से की गयी है जो ठीक नहीं है, वहाँ उन दोनों की व्याख्या में इस सूत्र की जो योजना की गयी है विरोध दिखलाते हुए उन्होंने सूत्र की व्याख्या की है जो गले है क्योंकि यहाँ वैधर्म्य दिखलाने का प्रकरण नहीं चल रहा (कि इनमे विरोध क्या है) प्रसंग तो यह है कि ये करण (साधन) है जैसा प्रसंग था वैसा ही अर्थ करना चाहिए था ।। ३०।।



## सामान्या करणवृत्तिः प्राणाख्याः प्राणाद्याः वायवः पञ्च ।। ३१।।

**सूत्रार्थ**= शरीर में पाँच प्रकार की वायु प्राण-अपान आदि नाम से हैं, इन पांचों प्राणों का सहयोग समान रूप से सभी तेरह कारणों को मिलता है।

**[ ( सामान्या करणवृत्तिः ) करणानामुपर्युक्तसूत्रद्वये कथितानां ज्ञानेन्द्रियकर्मेन्द्रिय-बुद्ध्यहंकारमनसां त्रयोदशानां * करणानां वृत्तिः सामान्या करणत्वव्यापारनिमित्तं सामान्यम् ]** तेरह करणों में एक समानता है कि वह सब करण (साधन) है , इन तेरह करणों कि जो वृत्ति है वो सामान्य (समान) है ज्ञानेंद्रिय-कर्मेन्द्रियों बुद्धि आदि तेरह करण जीवात्मा के साधन बन कर कार्य करते हैं **[ ( प्राणाख्याः पञ्च वायवः ) ये खलु प्राणनामकाः प्राणापानव्यानसमानोदानाः पञ्च वायवः शरीरे वर्तमानाः सन्ति तैर्वायुभृतैः**

**तदन्नमयत्व ( आदि ) श्रुतेश्च ।।१५।।**

**( तदन्नमयत्वादिश्रुतेः-च ) अथ च तस्य लिंगशरीरस्यान्नमयत्वादि विषयिका श्रुतिरस्ति ''अन्नमयं हि सौम्य मनः, आपोमयः प्राणः तेजोमयोर्वाक्'' ( छान्दो० ६.५.४ ) ।।१५।।**

**पुरुषार्थं संसृतिर्लिंगानांसूपकारवद् राज्ञः ।।१६।।**

**( लिंगानां संसृतिः पुरुषार्थम् ) लिंगशरीराणां यद्वा लिंगशरीररूपाणां महत्तत्त्वादीनां बुद्ध्यादीनां पञ्चतन्मात्रान्तानां वा देहे संसरणं प्रापणं पुरुषार्थमात्मार्थमस्ति। उक्तं यथा पूर्वमपि ''आत्मार्थत्वात् सृष्टेः महदादिक्रमेण पञ्चतन्मात्रान्तायाः'' ( सांख्य०२.११ ) ( राज्ञः सूपकारवत् ) यथा राज्ञः सूपकारस्य पाककर्तुः प्रवृत्ती राजार्था भवति ।।१६।।**

**अथ च -**

---

[ **( अणुपरिमाणम् ) लिंगशरीरं खल्वणुपरिमाणमस्ति** लिंग शरीर अणु परिमाण वाला है। **अत्राणुशब्देन विभुत्वनिषेधमात्रं तेन तस्यैकदेशित्वमभिप्रेयते** ] सूत्र में जो अणु परिमाण शब्द कहा- यहाँ अणु का तात्पर्य विभुत्व का निषेध मात्र है केवल एक देशीय अभिप्रेत है। [ **कुतः ( तत्कृतिश्रुतेः ) तस्य कार्यत्वश्रवणात्** ] अणु का अर्थ एक देशीय क्यों लिया जाए? क्योंकि शास्त्रों में बताया है कि जो सूक्ष्म शरीर है वह कार्य है उत्पन्न किया गया है। [ **''एतस्माज्जायते प्राणो मनः सर्वेन्द्रियाणि च'' ( मुण्ड० २.१.३ )** ] ।।१४।।



अन्यो हेतुः -

**तदन्नमयत्व ( आदि ) श्रुतेश्च ।।१५।।**

**सूत्रार्थ**= लिंग शरीर के अन्नमय आदि के श्रुति होने से लिंग शरीर अणु परिमाण वाला है।

[ **( तदन्नमयत्वादिश्रुतेः-च ) अथ च तस्य लिङ्गशरीरस्यान्नमयत्वादि विषयिका श्रुतिरस्ति** ] लिंग शरीर के विषय में के ऐसी भी श्रुति है कि वह अन्नमय है [ **''अन्नमयं हि सौम्य मनः, आपोमयः प्राणः तेजोमयोर्वाक्'' ( छान्दो० ६.५.४ )** ] एक गुरु जी अपने विद्यार्थी को पढ़ा रहे थे पढ़ाते पढ़ाते कहा - ये जो मन है वह अन्नमय है (मोटी कहावत है- जैसा खाओ अन्न वैसा बने मन) कहने का तात्पर्य है अन्न से मन को शक्ति मिलती है प्राण को जल से शक्ति मिलती है, वाणी को अग्नि से शक्ति मिलती है ।।१५।।

**पुरुषार्थं संसृतिर्लिंगानांसूपकारवद् राज्ञः ।।१६।।**

**सूत्रार्थ**=सूक्ष्म शरीरों का देहान्तर गमन जीवात्मा की सेवा के लिए होता है, जैसे राजा के पाचक की प्रवृत्ति राजा के लिए होती है।

[ **( लिंगानां संसृतिः पुरुषार्थम् ) लिंगशरीराणां यद्वा लिंगशरीररूपाणां महत्तत्त्वादीनां बुद्ध्यादीनां पञ्चतन्मात्रान्तानां वा देहे संसरणं प्रापणं पुरुषार्थमात्मार्थमस्ति** ] लिंग शरीरों का अथवा लिंग शरीर रूपी महतत्व (बुद्धि) आदि पाँच तन्मात्राओं तक जो अठारह पदार्थों हैं इन सभी का एक शरीर से दूसरे शरीर में जाना ''प्राप्त कराना'' पहुंचाना ये सब आत्मा के लिए है आत्मा की सेवा के लिए है । **उक्तं यथा पूर्वमपि** जैसा की पहले भी कह चुके हैं [ **''आत्मार्थत्वात् सृष्टेः महदादिक्रमेण पञ्चतन्मात्रान्तायाः''** ] महदादि क्रम से

**पाञ्चभौतिको देहः ।।१७।।**

**( देहः ) मांसादिभिरुपचितो देहः स्थूलदेहः ( पाञ्चभौतिकः ) पञ्चभिर्भूतैर्निर्वृत्तः सम्पन्नोऽस्ति । स्थूलशरीरं पाञ्चभौतिकम् ।।१७।।**

**चातुर्भौतिकमित्येके ।।१८।।**

**( चातुर्भौतिकम् ) आकाशमन्तरेण पृथिव्यादिभिश्चतुर्भिर्भूतैर्निर्वृत्तमस्ति स्थूलशरीरम् ( इति-एके ) इत्थमेके मन्यन्ते ।।१८।।**

**ऐकभौतिकमित्यपरे ।।१९।।**

**( ऐकभौतिकम् ) स्थूलशरीरमेकेन भूतेन पृथिव्या निर्वृत्तम् ( इति अपरे ) एवमपरे मन्यन्ते ।।१९।।**

**देहे चैतन्यविचारः -**

**न सांसिद्धिकं चैतन्यं प्रत्येकादृष्टेः ।।२०।।**

---

पाँच तन्मात्राओं तक जो सूक्ष्म शरीर बना था वह आत्मा के उपकरण बनाने के लिए है [ **( सांख्य० २.११ ) ( राज्ञः सूपकारवत् ) यथा राज्ञः सूपकारस्य पाककर्तुः प्रवृत्ती राजार्था भवति** ] इसे समझने के लिए एक दृष्टांत दिया- जैसे कि राजा के रसोईया की प्रवृत्ति राजा के लिए है (राजा का पाचक राजा के लिए भोजन बनाता है) ।।१६।।

अथ च -

**पाञ्चभौतिको देहः ।।१७।।**

**सूत्रार्थ**= स्थूल शरीर पृथ्वी आदि पाँच भूतों से बना है।

[ **( देहः ) मांसादिभिरुपचितो देहः स्थूलदेहः ( पाञ्चभौतिकः ) पञ्चभिर्भूतैर्निर्वृत्तः सम्पन्नोऽस्ति। स्थूलशरीरं पाञ्चभौतिकम्** ] मांसादि से युक्त यह स्थूल देह पाँच महाभूतों से उत्पन्न हुआ है इसमें पृथ्वी, जल, अग्नि, वायु, आकाश है इसलिए इसे पंचभौतिक भी कहते हैं ।।१७।।

**चातुर्भौतिकमित्येके ।।१८।।**

**सूत्रार्थ**= कुछ आचार्यों की ऐसी मान्यता है कि स्थूल शरीर चार भूतों से बना है।

[ **( चातुर्भौतिकम् ) आकाशमन्तरेण पृथिव्यादिभिश्चतुर्भिर्भूतैर्निर्वृत्तमस्ति स्थूलशरीरम् ( इति-एके ) इत्थमेके मन्यन्ते** ] आकाश के विना पृथ्वी आदि चार स्थूल भूतों से यह शरीर बना है, ऐसा कुछ और लोग मानते हैं।।१८।।

**ऐकभौतिकमित्यपरे ।।१९।।**

**सूत्रार्थ**= कुछ विद्वान स्थूल शरीर को पृथ्वी से बना हुआ मानते हैं।

(चैतन्यं सांसिद्धिकं न) देहे यच्चैतन्यं तत् सांसिद्धिकं स्वाभाविकं देहस्वभावोद्भवं देहप्रकृतिसम्भवं नास्ति देहस्य यानिभूतानि कारणानि तेभ्यो निष्पन्नं नास्ति । यतः (प्रत्येकादृष्टेः) प्रत्येकस्मिन् पृथक् पृथग्भूते तस्य चैतन्यस्यादृष्टत्वात्, नहि पृथक्-पृथग्भूते चैतन्यं चैतन्यमात्रा त्रोपलभ्यते तत्र तु जडत्वमेवावतिष्ठते ।।२०।।

देहचैतन्ये दोषश्चायं प्रसज्यते -

प्रपञ्चत्वाद्यभावश्च* ।।२१।।

(प्रपञ्चत्वाद्यभावः-च) प्रगताः प्रस्थिताः पञ्च प्राणा यस्माद् देहात् स प्रपञ्चो मृतदेहस्तस्य भावः प्रपञ्चतां मृतत्वं तस्य मृतत्वस्य मरणस्य तथादिना सुषुप्तिमूर्च्छयोरपि ग्रहणम्, मृतत्वसुषुप्तिमूर्च्छानामभावः प्रसज्यते देहस्य चैतन्ये सति यतो देहस्तु मृतत्वसुषुप्तिमूर्च्छासु खल्वपि तिष्ठत्येव

---

[(ऐकभौतिकम्) स्थूलशरीरमेकेन भूतेन पृथिव्या निर्वृत्तम् (इति अपरे) एवमपरे मन्यन्ते] स्थूल शरीर के भूत पृथ्वी तत्व से बना है, ऐसा भी कुछ लोग मानते हैं ।।१९।।

**देहे चैतन्यविचारः** - शरीर चेतन है या नहीं इस पर विचार करते हैं-

**न सांसिद्धिकं चैतन्यं प्रत्येकादृष्टेः ।।२०।।**



**सूत्रार्थ**= सांसिद्धिक (स्वाभाविक) शरीर में उपलब्ध चेतना शरीर की अपनी नहीं है, किसी भी भूत में चेतनता न दिखायी देने से।

[**(चैतन्यं सांसिद्धिकं न) देहे यच्चैतन्यं तत् सांसिद्धिकं स्वाभाविकं देहस्वभावोद्भवं देहप्रकृतिसम्भवं नास्ति**] देह "शरीर" में जो चेतनता है चलना, फिरना, बोलना आदि यह स्वाभाविक है, यह चेतनता शरीर के स्वभाव से उत्पन्न नहीं हुई चेतना [**देहस्य यानिभूतानि कारणानि तेभ्यो निष्पन्नं नास्ति**] शरीर के उत्पत्ति के जो पाँचभूत कारण है उससे यह चेतना उत्पन्न नहीं हुई । [**यतः (प्रत्येकादृष्टेः) प्रत्येकस्मिन् पृथक् पृथग्भूते तस्य चैत्न्यस्यादृष्टत्वात्**] क्योंकि प्रत्येक भूत को अलग-अलग परीक्षण करने से उनमें चेतना नहीं पाई गई, [**नहि पृथक्-पृथग्भूते चैतन्यं चैतन्यमात्रा त्रोपलभ्यते तत्र तु जडत्वमेवावतिष्ठते**] अलग अलग करने पर चेतनता नहीं मिली उसे सिद्ध हुआ पांचों भूतों में जड़ता ही है (जिनसे शरीर बना वही जड है तो शरीर चेतन कैसे हो सकता है) ।।२०।।

**देहचैतन्ये दोषश्चायं प्रसज्यते** - यदि शरीर में चेतना मान लेवें तो यह दोष आएगा-

**प्रपञ्चत्वाद्यभावश्च* ।।२१।।**

**सूत्रार्थ**= शरीर की अपनी चेतना मानने पर सुषुप्ति, मूर्छा और मृत्यु नहीं हो पाएगी।

[**(प्रपञ्चत्वाद्यभावः-च) प्रगताः प्रस्थिताः पञ्च प्राणा यस्माद् देहात् स प्रपञ्चो मृतदेहस्तस्य भावः प्रपञ्चतां मृतत्वं तस्य मृतत्वस्य मरणस्य तथादिना सुषुप्तिमूर्च्छयोरपि ग्रहणम्**] प्रपञ्च का अर्थ किया- प्रस्थिता पाँच प्राण जिसमें से निकाल गए = मृत शरीर। अर्थात मृत शरीर में से पाँच प्राण निकाल गए

तदा तद्धर्मेणापि स्थातव्यमेव ।।२१।।

पुनराशङ्क्य समाधत्ते -

मदशक्तिवच्चेत् प्रत्येकपरिदृष्टसौक्ष्म्यात् सांहत्ये तदुद्भवः ।।२२।।

(मदशक्तिवत्-चेत्) न स्याद् देहस्य सांसिद्धिकं स्वाभाविकं चैतन्यं किन्तु मदशक्तिवद् देहे प्रादुर्भूतं भवेत्, यथा सुरायां मदशक्तिः समुद्भवति। मदशक्तिनाशाद् देहस्य मृतत्वादिप्रसंगो भवेदतो न दोष इति चेदुच्चेत तर्हि (सौक्ष्म्यात् प्रत्येकपरिदृष्टे) सौक्ष्म्याद् वैद्यकशास्त्रप्रतिपादितमादकत्वपरीक्षणप्रकारात् सूक्ष्मभावेन सुरायाः प्रत्येकपदार्थगतपरिदृष्टे मदशक्तित्त्वे सति (तदुद्भवः सांहत्ये) तस्याः मदशक्तेरुद्भवो भवति तेषां सुरापदार्थानां सति सम्मेलने। न तथा देहकारणेषु भूतेषु प्रत्येकस्मिन् चैतन्यमुपलभ्यते, दृष्टान्तवैपरीत्याद् देहचैतन्यवादो न युक्तः ।।२२।।

भवतु देहधर्मश्चैतन्यं न, चेतनः खलु पुरुषो देहाद् भिन्नः पुनस्तस्य चेतनस्य देहात् कथं मुक्तिः

---

ऐसा जो देह है उसे प्रपञ्च देह कहते हैं, प्रपञ्च की भाववाचक संज्ञा है, प्रपंचत्व= मृतत्व। शरीर चेतन हो तो उसमें सुषुप्ति, मूर्छा, मृत्यु नहीं आएगी, [ **मृतत्वसुषुप्तिमूर्च्छानामभावः प्रसज्यते देहस्य चैतन्ये सति यतो देहस्तु मृतत्वसुषुप्तिमूर्च्छासु खल्वपि तिष्ठत्येव तदा तद्धर्मेणापि स्थातव्यमेव** ] शरीर देह को चेतन्य मान लेने पर न तो मृत्यु आयगी न मूर्छा और न सुषुप्ति आएगी, क्योंकि तीनों अवस्थाओं में शरीर तो रहता ही है चाहे व्यक्ति सो रहा हो मूर्छित हो अथवा मर गया हो, जब शरीर है तो शरीर का धर्म भी तो होना चाहिए?।।२१।।



**पुनराशङ्क्य समाधत्ते** - पुनः शंका उठाकर समाधान करते है-

**मदशक्तिवच्चेत् प्रत्येकपरिदृष्टसौक्ष्म्यात् सांहत्ये तदुद्भवः ।।२२।।**

**सूत्रार्थ**= यदि पूर्वपक्षी कहे कि- नशे के समान चेतना शरीर की है तो ठीक नहीं, क्योंकि शराब के कारण पदार्थों में थोड़ा थोड़ा नशा होता है, जबकि शरीर के कारण पंचभूतों में थोड़ी भी चेतना नहीं है।

[ **(मदशक्तिवत्-चेत्) न स्याद् देहस्य सांसिद्धिकं स्वाभाविकं चैतन्यं** ] पूर्वपक्षी कहता है मान लिया की शरीर की अपनी चेतना नहीं है [ **किन्तु मदशक्तिवद् देहे प्रादुर्भूतं भवेत्** ] जैसे शराब में नशा आ जाता है वैसे ही शरीर में चेतना आ जाती है, [ **यथा सुरायां मदशक्तिः समुद्भवति** ] जैसे शराब में नशा उत्पन्न हो जाता है (अंगूर से शराब बनाते हैं, अंगूर में तो नशा नहीं होता लेकिन जब शराब बनाते हैं तो नशा आ जाता है, ऐसे ही शरीर के जो कारण है पाँच महाभूत परंतु जब पांचों को इकट्ठा करेंगे तो चेतना आ जाएगी ऐसा मान लें)। [ **मदशक्तिनाशाद् देहस्य मृतत्वादिप्रसंगो भवेदतो न दोष इति चेदुच्चेत तर्हि** ] यदि पूर्वपक्षी ऐसा कहे तो- मद शक्ति का नाश होने से देह का मृतत्व आदि प्रसंग भी आ जाएगा, (शराब पीने से नशा आ जाता है कुछ समह बाद नशा उतर जाता है, वैसे ही शरीर में चेतना पैदा हुई थी जब बो हटी तो शरीर में मूर्छा मृत्यु आदि सब होने लगा) फिर इसमें कोई दोष नहीं आता [ **(सौक्ष्म्यात् प्रत्येकपरिदृष्टे) सौक्ष्म्याद वैद्यकशास्त्रप्रतिपादितमादकत्वपरीक्षणप्रकारात् सूक्ष्मभावेन सुरायाः प्रत्येकपदार्थगतपरिदृष्टे मदशक्तित्त्वे सति** ] सूक्ष्मता से शराब जिन वस्तुओं से बनती है उन सब कारणों का जब वैद्यक शास्त्रों से परीक्षण करते हैं तब पता चलता है की उन कारण द्रव्यों में नशा होता है (यदि मूल कारण द्रव्यों में नशा न हो तो अभाव से भाव की उत्पत्ति वाला दोष आएगा) [ **(तदुद्भवः सांहत्ये) तस्याः मदशक्तेरुद्भवो भवति तेषां सुरापदार्थानां**

स्याद् यतो हि लिंगशरीरस्य संसृतिस्तु स्थूलदेहधारणाय प्रक्रमते हि । अत्रोच्यते -

**ज्ञानान्मुक्तिः ।।२३।।**

(ज्ञानात्-मुक्तिः) ज्ञानात् खलु सर्वप्रक्रमज्ञानाद् विवेकसाक्षात्काराद् भवति मुक्तिः पुरुषस्य चेतनस्य ।।२३।।

अथ च -

**बन्धो विपर्ययात् ।।२४।।**

(विपर्ययात्-बन्धः) तद्विपरीतादज्ञानात् प्रक्रमस्याविवेकाद् भवति पुरुषस्य चेतनस्य देहे बन्धः ।।२४।।

---

**सति सम्मेलने ]** ऐसी स्थिति में शराब के जो मूल कारण द्रव्य हैं उनका सम्मेलन (आपस में मिलाने) पर उनमें नशा उत्पन्न हो जाता है । **[ न तथा देहकारणेषु भूतेषु प्रत्येकस्मिन् चैतन्यमुपलभ्यते ]** जैसे शराब के अलग अलग कारण द्रव्यों का पता किया उनमें नशा उपलब्ध हो गया, **दृष्टान्तवैपरीत्याद् देहचैतन्यवादो न युक्तः** शरीर के कारण द्रव्यों में चेतना नहीं है इसलिए आपका दृष्टांत विपरीत है।।२२।।

**[ भवतु देहधर्मश्चैतन्यं न, चेतनः खलु पुरुषो देहाद् भिन्नः पुनस्तस्य चेतनस्य देहात् कथं मुक्तिः स्याद् यतो हि लिंगशरीरस्य संसृतिस्तु स्थूलदेहधारणाय प्रक्रमते हि। अत्रोच्यते - ]** पूर्वपक्षी कहता है मान लिया कि चेतनता देह का धर्म नहीं है, ये भी मान लिया कि चेतन जीवात्मा देह से भिन्न है, अब जो चेतन जीवात्मा है जो शरीर में बंधा है इसकी मुक्ति कैसे होगी? क्योंकि आपने बताया था लिंग शरीर जो है वह हर जन्म में साथ साथ चलता ही रहता है आत्मा के (इससे छुटकारा कैसे होगा?)। इस पर कहते हैं-



**ज्ञानान्मुक्तिः ।।२३।।**

**सूत्रार्थ**= तत्वज्ञान से जीवात्मा का मोक्ष होता है।

**[ (ज्ञानात्-मुक्तिः) ज्ञानात् खलु सर्वप्रक्रमज्ञानाद विवेकसाक्षात्काराद् भवति मुक्तिः पुरुषस्य चेतनस्य ]** ज्ञान से सारी प्रक्रियाओं को जान लेने से विवेक साक्षात्कार होने से तत्वज्ञान होने से पुरुष की मुक्ति होगी ।।२३।।

अथ च -

**बन्धो विपर्ययात् ।।२४।।**

**सूत्रार्थ**= मिथ्याज्ञान से जीवात्मा का बंधन होता है।

**[ (विपर्ययात्-बन्धः) तद्विपरीतादज्ञानात् प्रक्रमस्याविवेकाद् भवति पुरुषस्य चेतनस्य देहे बन्धः ]** तत्वज्ञान से विपरीत अज्ञान (मिथ्याज्ञान) से प्रक्रम को ठीक से न जानने से चेतन पुरुष देह में बंध जाता है ।।२४।।

**तत्र मुक्तिविषये -**

तत्र मुक्तिविषये -

**नियतकारणत्वान्न समुच्चयविकल्पौ ॥२५॥**

**(नियतकारणत्वात्) मुक्तिप्राप्तौ ज्ञानस्य नियतकारणत्वमनिवार्यकारणत्वमस्ति, तस्मात् (समुच्चयविकल्पौ न) साधनान्तरेण सहास्य समुच्चयभावो विकल्पो वा नास्ति । यद्यप्युच्यते ''विद्याकर्मणी समन्वारभेते'' (बृह० ४.४.२) ज्ञानकर्मणोः समुच्चयः, परन्तु स एष ज्ञानकर्मणोः साधनत्वेन समुच्चयो न मुक्तिविषयकोऽपितु पुनर्जन्मप्राप्तौ वर्णितः ''एष आत्मा निष्क्रामति चक्षुष्टो... तमुत्क्रामन्तं प्राणोऽनूत्क्रामति... तं विद्याकर्मणी समन्वारभेते'' (बृह० ४.४.२) अथ च यत्र क्वचिद् विकल्पः प्रतिभासते ''अविद्यया मृत्युं तीर्त्वा'' (यजु० ४०.१४) इति कथनात् तत्र कर्मणो ज्ञानांगत्वं लक्ष्यते न हि कर्म स्वतन्त्रं विकल्परूपेण मुक्तिसाधनम् । उक्तं हि श्रुतौ ज्ञानस्यैव मुक्तिसाधनत्वम्**

---

**नियतकारणत्वान्न समुच्चयविकल्पौ ॥२५॥**

**सूत्रार्थ**=मुक्ति की प्राप्ति में तत्वज्ञान निश्चित कारण होने से इस ज्ञान के साथ किसी अन्य साधन सकाम कर्म आदि का न तो समुच्चय है न ही विकल्प है।

**(नियतकारणत्वात्) मुक्तिप्राप्तौ ज्ञानस्य नियतकारणत्वमनिवार्यकारणत्वमस्ति** मुक्ति प्राप्ति के लिए ज्ञान का तत्वज्ञान का अनिवार्यत्व कारण है, [**तस्मात् (समुच्चयविकल्पौ न) साधनान्तरेण सहास्य समुच्चयभावो विकल्पो वा नास्ति**] इसलिए किसी अन्य साधन के साथ इसका (तत्वज्ञान) न तो समुच्चय कर सकते हैं न विकल्प कर सकते हैं [। **यद्यप्युच्यते ''विद्याकर्मणी समन्वारभेते'' (बृह० ४.४.२) ज्ञानकर्मणोः समुच्चयः**] सिद्धांती कहते हैं यद्यपि शास्त्रों में ऐसा कहा गया है ''जब व्यक्ति शरीर छोड़ के दूसरे जन्म में जाएगा तो विद्या और कर्म दोनों उसके साथ चलेंगे'' यहाँ ज्ञान और कर्म को समुच्चय बताया तो है, [**परन्तु स एष ज्ञानकर्मणोः साधनत्वेन समुच्चयो न मुक्तिविषयकोऽपितु पुनर्जन्मप्राप्तौ वर्णितः**] परंतु यह ज्ञान कर्म का समुच्चय मुक्ति के विषय में नहीं है, यहाँ पुनर्जन्म प्राप्ति के संदर्भ में बताया जा रहा है [**''एष आत्मा निष्क्रामति चक्षुष्टो... तमुत्क्रामन्तं प्राणोऽनूत्क्रामति... तं विद्याकर्मणी समन्वारभेते''**] ये आत्मा निकल जाता है शरीर से कहाँ से निकलता हैं? आँख से भी निकाल सकता है ............जब जीवात्मा शरीर से बाहर निकलता है तो मुख्य प्राण भी इसके साथ बाहर निकलता है......फिर उसके साथ जो उसने ज्ञान अर्जित किया और कर्म किए वह भी साथ साथ चलते हैं [**(बृह०४.४.२) अथ च यत्र क्वचिद् विकल्पः प्रतिभासते**] और जहां कहीं विकल्प प्रतीत होता है [**''अविद्यया मृत्युं तीर्त्वा''**] ''अविद्या से मृत्यु को पार करके, और विद्या से मोक्ष हो जाता है'' [**(यजु० ४०.१४) इति कथनात् तत्र कर्मणो ज्ञानांगत्वं लक्ष्यते न हि कर्म स्वतन्त्रं विकल्परूपेण मुक्तिसाधनम्**] जहां कहीं ऐसा लगता है कि कर्म उपासना से व्यक्ति मृत्यु को प्राप्त कर लेता है (तो ऐसा लगता है कर्म और उपासना विकल्प है) तो वहाँ ऐसा जानना चाहिए कि वहाँ कर्म को ज्ञान का अंग कहा जा रहा है स्वतंत्ररूप में कर्म को विकल्प मुक्ति का साधन नहीं समझना चाहिए। [**उक्तं हि श्रुतौ ज्ञानस्यैव मुक्तिसाधनत्वम्** श्रुति में मोक्ष का साधन ज्ञान को ही बताया है ''**वेदाहमेतं पुरुषं महान्तमादित्यवर्णं तमसः परस्तात्। तमेव विदित्वाऽतिमृत्युमेति नान्यः पन्था विद्यतेऽयनाय ॥**'' (यजु०

"वेदाहमेतं पुरुषं महान्तमादित्यवर्णं तमसः परस्तात् । तमेव विदित्वाऽतिमृत्युमेति नान्यः पन्था विद्यतेऽयनाय ।।" (यजु० ३१.१८) ।।२५।।

पूर्वकथने युक्तिमाह -

**स्वप्नजागराभ्यामिव मायिकामायिकाभ्यां नोभयोर्मुक्तिः पुरुषस्य ।।२६।।**

(स्वप्नजागराभ्याम्-इव मायिकामायिकाभ्याम्) स्वप्नजागरणाभ्यां साधनाभ्यां कल्पिताकल्पितानुभवफलाभ्यां सदृशे ज्ञानकर्मणी स्तः, यथा स्वप्नजागरणयोः समुच्चयो न भवति विरुद्धत्वात्, तथा न हि विकल्पो भवति तयोर्भिन्नभिन्नफलवत्त्वात् तथैव (उभयोः) ज्ञानकर्मणोः समुच्चविकल्पयोर्विषयेऽपि विज्ञेयम्। अतः (पुरुषस्य मुक्तिः-न) तयोः समुच्चयेन विकल्पेन वा पुरुषस्य मुक्तिर्भवतीति न सम्यक् ।।२६।।

पूर्वपक्षत्वेनोच्यते -

**इतरस्यापि नात्यन्तिकम् ।।२७।।**

---

**३१.१८)]** यहाँ श्रुति का प्रमाण दिया- इस महान सर्वशक्तिमान को में जनता हूँ, वह सूर्य के समान तेजस्वी अंधकार से परे है। उस महान परमेंश्वर को जानकार ही मृत्यु का उलंघन किया जा सकता है इसके अतिरिक्त कोई मार्ग नहीं हैं ।।२५।।



**पूर्वकथने युक्तिमाह** - पूर्व कथन की पुष्टि में एक युक्ति कहते हैं-

**स्वप्नजागराभ्यामिव मायिकामायिकाभ्यां नोभयोर्मुक्तिः पुरुषस्य ।।२६।।**

**सूत्रार्थ**=स्वप्न और जागरण अवस्था के समान तत्वज्ञान और सकाम कर्म के समुच्चय अथवा विकल्प से आत्मा की मुक्ति नहीं हो सकती।

**[(स्वप्नजागराभ्याम्-इव मायिकामायिकाभ्याम्) स्वप्नजागरणाभ्यां साधनाभ्यां कल्पिताकल्पितानुभवफलाभ्यां सदृशे ज्ञानकर्मणी स्तः स्वप्न जागरणरूपी]** अवस्थाओं साधनों में (स्वप्न में जो कुछ भी देखते हैं वह काल्पनिक होता है) स्वप्न का कल्पित फल है और जागृत का वास्तविक फल है, इस तरह के अनुभव फल दोनों अलग अलग होते हैं। उसी के समान ज्ञान और कर्म भी हैं, **[यथा स्वप्नजागरणयोः समुच्चयो न भवति विरुद्धत्वात्]** जैसे जागरण और स्वप्न अवस्था का समुच्चय नहीं हो सकता दोनों में विरोध होने से, **[तथा न हि विकल्पो भवति तयोर्भिन्नभिन्नफलवत्त्वात्]** वैसे ही इनमें विकल्प भी नहीं हो सकता दोनों का फल अलग अलग होने से **[तथैव (उभयोः) ज्ञानकर्मणो समुच्चविकल्पयोर्विषयेऽपि विज्ञेयम्]** ऐसे ही तत्वज्ञान और सकाम कर्मों का समुच्चय और विकल्प के संबंध में जानना चाहिए। **[अतः (पुरुषस्य मुक्तिः-न) तयोः समुच्चयेन विकल्पेन वा पुरुषस्य मुक्तिर्भवतीति न सम्यक्]** इसीलिए दोनों का समुच्चय से अथवा विकल्प से जीवात्मा की मुक्ति हो जाएगी, यह बात ठीक नहीं है।।२६।।

**पूर्वपक्षत्वेनोच्यते** - अब अगले सूत्र में पूर्वपक्षी की ओर से कहते है-

**( इतरस्य-अपि मुक्तिप्राप्तौ ज्ञानमेव नियतकारणं न तत्सहयोगि कर्म तर्हीतरस्य यज्ञादिकर्मतो भिन्नस्य यमनियमासनप्राणायामप्रत्याहारधारणाध्यानसमाधिरूपस्य योगाभ्यासनामककर्मणोऽप्यनुष्ठानात् ( आत्यन्तिकं न ) दुःखात्यन्तनिवृत्तिरूपमात्यन्तिकं मुक्तिपदं न सिध्येत् कर्मसामान्याद्-योगाभ्यासस्यपि तथा ज्ञानतोऽतिरिक्तत्वात्। उच्यते च श्रुतौ मुक्तिसाधनत्वेन योगाभ्यासोऽपि ज्ञानसहयोगी ''वेदान्तविज्ञानसुनिश्चितार्थाः संन्यासयोगाद यतयः शुद्धसत्त्वाः। ते ब्रह्मलोकेषु परान्तकाले परामृताः परिमुच्यन्ति सर्वे'' ( मुण्ड० ३.२.६ ) ।।२७।।**

**अपरञ्च -**

**संकल्पितेऽप्येवम् ।।२८।।**

**( संकल्पिते-अपि ) संकल्पिते मानसे जपेऽपि ( एवम् ) एवं पूर्ववत् खलु नात्यन्तिकं मुक्तिफलं**

---

**इतरस्यापि नात्यन्तिकम् ।।२७।।**

**सूत्रार्थ**= योगाभ्यास आदि कर्म के अनुष्ठान से भी मोक्ष नहीं मिलेगा।

**[ ( इतरस्य-अपि मुक्तिप्राप्तौ ज्ञानमेव नियतकारणं न तत्सहयोगि कर्म तर्हीतरस्य यज्ञादिकर्मतो भिन्नस्य यमनियमासनप्राणायामप्रत्याहारधारणाध्यानसमाधिरूपस्य योगाभ्यासनामककर्मणोऽप्यनुष्ठानात् ( आत्यन्तिकं न ) दुःखात्यन्तनिवृत्तिरूपमात्यन्तिकं मुक्तिपदं न सिध्येत् ]** पूर्वपक्षि आरोप लगाता है सिद्धांती पर- सिद्धांती की बात खंडन करते हुए कहता है- ''आप कहते हो की ज्ञान से मुक्ति होती है? यह ठीक नहीं, मुक्ति प्राप्ति में ज्ञान ही निश्चित कारण हो और सहयोगी कर्म न हो या उसका समुच्चय न हो अथवा विकल्प न हो'' अगर आप ऐसी बात कहते हैं तो यज्ञ आदि कर्म से भिन्न यम, निमय, आसन, प्राणायाम, प्रत्याहार, धारणा, ध्यान, समाधि ऐसे आठ योगाभ्यास अनुष्ठान नामक कर्म हैं इस कर्म के अनुष्ठान से भी दुःख अत्यंत निवृत्ति रूप मुक्ति पद इससे भी प्राप्त नहीं होगा **[ कर्मसामान्याद्-योगाभ्यासस्यपि तथा ज्ञानतोऽतिरिक्तत्वात् ]** पूर्वपक्षि कहता है कि योगाभ्यास भी तो कर्म है और यह ज्ञान से तो भिन्न है (ज्ञान का अर्थ है जानना, कर्म का अर्थ है क्रिया करना। दोनों अलग अलग हैं)। **[ उच्यते च श्रुतौ मुक्तिसाधनत्वेन योगाभ्यासोऽपि ज्ञानसहयोगी ]** जबकि उपनिषद आदि में कहा है- योगाभ्यास भी मोक्ष प्राप्ति के लिए साधन के रूप में ज्ञान का सहयोगी है (आप सहयोगी होने का मना करते हो जबकि शास्त्र में कहा है।) **[ ''वेदान्तविज्ञानसुनिश्चितार्थाः संन्यासयोगाद यतयः शुद्धसत्त्वाः । ते ब्रह्मलोकेषु परान्तकाले परामृताः परिमुच्यन्ति सर्वे'' ( मुण्ड० ३.२.६ ) ]** जिन्होंने वेदान्त के ज्ञान से अर्थों को सुनिश्चित कर लिया है (सब वस्तुओं को ठीक ठीक समझ लिया है ) और उन्होने सन्यास को भी धारण कर विवेक वैराग्य प्राप्त कर अपने चित्त को शुद्ध कर लिया है। वे लोग ब्रह्म लोकों में परान्त काल के पश्चात मोक्ष का आनद भोग करके वापिस जगत में लौट आते हैं।।२७।।

अपरञ्च -

**संकल्पितेऽप्येवम् ।।२८।।**

**सिध्येत् । उच्यते हि मानसं कर्म ध्यानं मुक्तिसाधनत्वेन ''ओमित्येव ध्यायथात्मानं स्वस्ति वः पाराय तमसः परस्तात्'' ( मुण्ड० २.२.६ ) तथा ''तज्जपस्तदर्थभावनम्'' ( योग० १.२८ ) पूर्वं चेदं च सूत्रमनिरुद्धवृत्तौ विज्ञानभिक्षुभाष्ये चाप्रासंगिकत्वेन व्याख्यातम् ।।२८।।**

**सूत्रद्वयोक्तः पूर्वपक्षः समाधीयते -**

**भावनोपचयाच्छुद्धस्य सर्वं प्रकृतिवत् ।।२९।।**

**( भावनोपचयात्-शुद्धस्य ) यमनियमादियोगाभ्यासानुष्ठानात् तथा मानसजपध्यानात् खलु भवति भावनोपचयो पवित्रभावनानां परमात्मानुरागभावनानां च प्रवृद्धिस्ततश्च योगाभ्यासी ध्यानी वा शुद्धः**

---

**सूत्रार्थ**= मानसिक कर्म जप करने पर भी मोक्ष नहीं मिलेगा, जबकि श्रुतियों में मोक्ष के लिए जप का विधान है।

[ **( संकल्पिते-अपि ) संकल्पिते मानसे जपेऽपि ( एवम् ) एवं पूर्ववत् खलु नात्यन्तिकं मुक्तिफलं सिध्येत्** ] जैसे ये अष्टांग योग से मुक्तिफल प्राप्त नहीं होगा वैसे ही संकल्प करके मानसिक जप से। [ **उच्यते हि मानसं कर्म ध्यानं मुक्तिसाधनत्वेन** ] आगे कहते हैं मानसिक जप ध्यान ये मानसिक कर्म है मुक्ति का साधन है [ **''ओमित्येव ध्यायथात्मानं स्वस्ति वः पाराय तमसः परस्तात्''** ] ''ओ३म् का उच्चारण करके ईश्वर का ध्यान करो वह अविद्या से परे हैं इससे तुम्हारा कल्याण होगा और दुःखों से पार हो जाओगे'' (यहाँ जप मानसिक कर्म है उसका विधान किया है मुक्ति प्राप्ति के लिए) [ **( मुण्ड० २.२.६ ) तथा ''तज्जपस्तदर्थभावनम्''** ] और प्रमाण दिया योगदर्शन में लिखा है ''उसका जप करो उसके अर्थ की भावना करो'' [ **( योग० १.२८ ) पूर्वं चेदं च सूत्रमनिरुद्धवृत्तौ विज्ञानभिक्षुभाष्ये चाप्रासंगिकत्वेन व्याख्यातम्**] (स्वामी ब्रह्ममुनि जी कह रहे है हमने ये सूत्र २८ और २७ वा को) पूर्वपक्ष का मानकर व्याख्या की परंतु इन दोनों सूत्रों की अनिरुद्धवृत्ति में और विज्ञान भिक्षु भाष्य में अप्रासंगिक व्याख्या की गयी है ।।२८।।



**सूत्रद्वयोक्तः पूर्वपक्षः समाधीयते** - पिछले दो सूत्रों से जो पूर्वपक्ष कहा गया अब उसका समाधान करते हैं-

**भावनोपचयाच्छुद्धस्य सर्वं प्रकृतिवत् ।।२९।।**

**सूत्रार्थ**= निष्काम कर्म, ध्यान, जप, उपासना, आदि करने से योगाभ्यासी में पवित्र भावना की वृद्धि होती है, उससे व्यक्ति का चित्त शुद्ध हो जाता है, ऐसे व्यक्ति का सम्पूर्ण योगाभ्यास निष्काम कर्म आदि मूल कारण (तत्वज्ञान) के तुल्य हो जाता है।

[ **( भावनोपचयात्-शुद्धस्य ) यमनियमादियोगाभ्यासानुष्ठानात् तथा मानसजपध्यानात् खलु भवति भावनोपचयो पवित्रभावनानां परमात्मानुरागभावनानां च प्रवृद्धिस्ततश्च** ] सिद्धांती कहते हैं- यम नियम आदि उस अष्टांग योग के अभ्यास से आचरण करने से और मानसिक जप ध्यान आदि करने से प्रवित्र भावनाओं की वृद्धि होती है परमात्मा के प्रति अनुराग प्रीति बढ़ेगी [ **योगाभ्यासी ध्यानी वा शुद्धः पवित्रो वृत्तिरहितो वासनारहितश्च जायते** ] (जब यमनियम का पालन करेगा ध्यान करेगा) तो उससे योगाभ्यासी

पवित्रो वृत्तिरहितो वासनारहितश्च जायते तस्य शुद्धस्य पवित्रस्य वृत्तिरहितस्य वासनारहितस्य योगाभ्यासिनो ध्यानिनो वा ( सर्वं प्रकृतिवत् ) मुक्तिप्राप्तौ सर्वमेतदुक्तं साधनं प्रकृतिवद् भवति प्रकृतिर्मूलं मूलसाधनवद् भवति । मूलसाधनं ज्ञानं नियतकारणं तद्वज्ज्ञानानन्यत् तदंग भवति। उक्तं यथा ''योगांगानुष्ठानादशुद्धिक्षयेज्ञानदीप्तिराविवेकख्यातेः''( योग० २.२८ ) तथा ''वेदान्तविज्ञानसुनिश्चितार्थाः संन्यासयोगाद् यतयः शुद्धसत्त्वाः'' ( मुण्डको० ३.२.६ )। अथवा ( सर्वं प्रकृतिवत् ) प्रकृतिः स्वभावः, यथास्वभावं सर्वं भवति, स्वभावो हि पुरुषस्य नित्यशुद्धबुद्धमुक्तत्वम् ''न नित्यशुद्धबुद्धमुक्तस्वभावस्य तद्योगस्तद्योगादृते'' ( सांख्य० १.११ ) इति नित्यशुद्धबुद्धमुक्तस्वभावः पुरुषः तेन नित्यशुद्धबुद्धमुक्तस्वभाव- वत्त्वं सम्पद्यते तथा ''अध्यात्मयोगाधिगमेन मत्वा धीरो हर्षशोकौ जहाति'' ( कठो० १.२.१२ ) यद्वा ( सर्वं प्रकृतिवत् ) प्रकृतिः खलु सत्त्वरजस्तमसां साम्यावस्था समावस्था गुणचेष्टारहिता तथैव तस्य सर्वं करणं चित्तमन्तःकरणं गुणवैषम्यरहितं गुणाऽधिकाररहितं भवति ।।२९।।

भवतु योगाभ्यासध्यानविषयस्य मुक्तिप्राप्तौ ज्ञानांगतया साधनभावेन वाऽनुष्ठेयत्वं कथं तत्सेव्यमिति विव्रियते -

शुद्ध पवित्र हो जाएगा वासना–वृत्ति रहित हो जाएगा **[ तस्य शुद्धस्य पवित्रस्य वृत्तिरहितस्य वासनारहितस्य योगाभ्यासिनो ध्यानिनो वा ( सर्वं प्रकृतिवत् ) मुक्तिप्राप्तौ सर्वमेतदुक्तं साधनं प्रकृतिवद् भवति ]** जिसने अष्टांग योग का पालन किया वह शुद्ध पवित्र हो जाएगा वृत्तियाँ हट जाएंगी वासना रहित हो जाएगा ऐसे उस योगाभ्यासी अथवा ध्यानी का मुक्ति प्राप्ति में जो कुछ भी साधन अब तक बताए गए थे (निष्काम कर्म, अष्टांगयोग, मानसिक जप ध्यान करना ) ये सब प्रकृति (ज्ञान) के तुल्य हो जाएगा जब प्रकृति के तुल्य हो जाएगा तो न इसका समुच्चय होगा और न विकल्प होगा **[ प्रकृतिर्मूलं मूलसाधनवद् भवति ]** प्रकृति का अर्थ है ''मूल'' मूल (ज्ञान) साधन के समान हो जाएगा। **[ मूलसाधनं ज्ञानं नियतकारणं तद्वज्ज्ञानानन्यत् तं भवति ]** मूल कारण तो ज्ञान है वह निश्चित कारण है वह ज्ञान से भिन्न नहीं माना जाएगा बल्कि उसका अंग माना जाएगा। **[ उक्तं यथा ''योगांगानुष्ठानादशुद्धिक्षयेज्ञानदीप्तिराविवेकख्यातेः'' ]** जैसे के कहा है- योग के अंगों का अनुष्ठान से अशुद्धि का क्षय होता जाएगा अविद्या का नाश होगा ज्ञान बढ़ता जाएगा जब तक तत्वज्ञान प्राप्त न हो जाए **[ ( योग० २.२८ ) तथा ''वेदान्तविज्ञानसुनिश्चितार्थाः संन्यासयोगाद् यतयः शुद्धसत्त्वाः'' ( मुण्डको० ३.२.६ ) ]** (सर्वं प्रकृतिवत की एक व्याख्या पूरी हुई)। [**अथवा ( सर्वं प्रकृतिवत् ) प्रकृतिः स्वभावः ]** यहाँ प्रकृति का अर्थ स्वभाव है, **[ यथास्वभावं सर्वं भवति ]** जैसा स्वभाव हो शेष वैसा ही हो जाता है, **[ स्वभावो हि पुरुषस्य नित्यशुद्धबुद्धमुक्तत्वम् ]** जीवात्मा का स्वभाव नित्य शुद्ध, बुद्ध, और मुक्त है किसी में घुलता मिलता नहीं है, इसकी पुष्टि में सांख्य का प्रमाण दिया – **[ ''न नित्यशुद्धबुद्धमुक्तस्वभावस्य तद्योगस्तद्योगादृते'' ( सांख्य०१.११ ) इति नित्यशुद्धबुद्धमुक्तस्वभावः पुरुषः तेन नित्यशुद्धबुद्धमुक्तस्वभाववत्त्वं सम्पद्यते तथा ]** जीवात्मा का स्वभाव नित्य शुद्ध बुद्ध मुक्त है उसने जो जप स्वाध्याय ध्यान योगाभ्यास आदि किया वह उसके स्वभाव के तुल्य ही हो जाता है **[ ''अध्यात्मयोगाधिगमेन मत्वा धीरो हर्षशोकौ जहाति'' ]** ऐसा ही शास्त्र में बताया है की अध्यात्म योग की प्राप्ति से धीर योगी व्यक्ति मनन करके लौकिक दुख और सुख दोनों को छोड़ देता है, **( कठो० १.२.१२ )** (सर्वं प्रकृतिवत का तीसरा अर्थ है) **[ यद्वा ( सर्वं प्रकृतिवत् ) प्रकृतिः खलु सत्त्वरजस्तमसां साम्यावस्था समावस्था गुणचेष्टारहिता**

**रागोपहतिर्ध्यानम् ।।३०।।**

**(रागोपहतिः-ध्यानम्) संसारसक्तिरिन्द्रियभोगप्रवृत्तिर्वा रागः, तस्य खलूपशमो निवृत्तिर्ध्यानं मनसः स्थिरीभावः ।।३०।।**

**ध्यानसाधनम् -**

**वृत्तिनिरोधात् तत्सिद्धिः ।।३१।।**

**(वृत्तिनिरोधात्) प्रमाणादिपञ्चवृत्तीनां निरोधात् (तत्सिद्धिः) ध्यानसिद्धिर्भवति ।।३१।।**

**कथं पुनर्वृत्तिनिरोधो जायते । अत्रोच्यते -**

**धारणाऽऽसनस्वकर्मणा तत्सिद्धिः ।।३२।।**

---

**तथैव तस्य सर्वं करणं चित्तमन्तःकरणं गुणवैषम्यरहितं गुणाऽधिकाररहितं भवति]** यहाँ प्रकृति का तीसरा अर्थ है मूल प्रकृति -सत्वरजतम। प्रकृति की जो साम्यवास्था है वह प्रकृति है उसकी समावस्था अर्थात गुणचेष्टा रहित (बिलकुल शांत पडी रहती है प्रलय अवस्था में) उसी के तुल्य जीवात्मा (योगाभ्यासी व्यक्ति) का चित्त अंतःकरण शांत हो जाता है, गुणों की विषमता से रहित हो जाता है अब उस पर गुणों का प्रभाव नहीं रहता (रजोगुण तमोगुण आदि के प्रभाव से रहित हो जाता है) इससे वह सारी वस्तुए प्रक्रियाएं उसको शुद्ध बनाने में सहयोगी होती है तो वह ज्ञान का अंग बनती हैं। इसलिए कर्म और ज्ञान का न तो समुच्चय है और न विकल्प।।२९।।



**[भवतु योगाभ्यासध्यानविषयस्य मुक्तिप्राप्तौ ज्ञानांगतया साधनभावेन वाऽनुष्ठेयत्वं कथं तत्सेव्यमिति विव्रियते -]** चलो योगाभ्यास ध्यान विषय का मुक्ति प्राप्ति में ज्ञान का अंगरूप साधन मान लिया जाए, तो इसका अनुष्ठान कैसे किया जाए? इसको विस्तार पूर्वक कहते हैं-

**रागोपहतिर्ध्यानम् ।।३०।।**

**सूत्रार्थ=** भौतिक वस्तुओं में राग का उपशम (विनाश) हो जाना ही ध्यान है।

**[(रागोपहतिः-ध्यानम्) संसारसक्तिरिन्द्रियभोगप्रवृत्तिर्वा रागः]** संसार के पदार्थों में फंसे रहना (आसक्त रहना) अथवा दूसरे शब्दों में कहें की इंद्रिय भोगों में रुचि रखना इसका नाम है राग, **[तस्य खलूपशमो निवृत्तिर्ध्यानं मनसः स्थिरीभावः]** उस राग का उपशम हो जाना अर्थात निवृत्ति हो जाना, राग हट जाना, भोगौ में रुचि समाप्त हो जाना ये ध्यान कहलाता है। कैसे? जब मन में भोगों को भोगने की इच्छा ही समाप्त हो जाएगी मन की चंचलता समाप्त हो जाएगी मन स्थिर हो जाएगा तो ध्यान हो ही जाएगा ।।३०।।

ध्यानसाधनम् -

**वृत्तिनिरोधात् तत्सिद्धिः ।।३१।।**

**सूत्रार्था-** वृत्तियों के निरोध से ध्यान की सिद्धि हो जाती है।

**[(वृत्तिनिरोधात्) प्रमाणादिपञ्चवृत्तीनां निरोधात् (तत्सिद्धिः) ध्यानसिद्धिर्भवति]** प्रमाण (प्रमाण विपर्यय विकल्प निद्रा स्मृति) आदि पाँच वृतियों का निरोध हो जाने से ध्यान की सिद्धि हो जाती है ।।३१।।

**( धारणाऽऽसनस्वकर्मणा ) धारणयाऽऽसनेन स्वकर्मणा च ( तत्सिद्धिः ) वृत्तिनिरोधस्य सिद्धिर्भवति ।।३२।।**

**अथ च -**

**निरोधश्छर्दिविधारणाभ्याम् ।।३३।।**

**( निरोधः ) निरोधो धारणार्थः । मनसो निरोधो देशबन्धो धारणारूपः ( छर्दिविधारणाभ्याम् ) प्राणस्य छर्दनेन वेगाद् बहिर्निसारणेन स्तम्भनेन च सम्पद्यते ।।३३।।**

**स्थिरसुखमासनम् ।।३४।।**

**( स्थिरसुखम्-आसनम् ) शरीरस्य स्थिरं सुखं यस्मिन् भवति तथाभूतं शरीरचेष्टारहितं शरीरसुखसम्पादकमासनं विधेयम् ।।३४।।**

**स्वकर्म विषये -**

**स्वकर्म स्वाश्रमविहितकर्मानुष्ठानम् ।।३५।।**

**( स्वकर्म ) स्वकर्म खलु ( स्वाश्रमविहितकर्मानुष्ठानम् ) स्वाश्रमस्य मुमुक्षोराश्रमस्य संन्यासाश्रमस्य विहितं यदहिंसादिकर्मानुष्ठानं तत्सेवनीयम् ।।३५।।**

---



**कथं पुनर्वृत्तिनिरोधो जायते।** अत्रोच्यते - वृत्ति निरोध कैसे होता है? इस पर कहते हैं -

**धारणाऽऽसनस्वकर्मणा तत्सिद्धिः ।।३२।।**

**सूत्रार्था**= धारणा, आसन, और स्वकर्म से ध्यान की सिद्धि होती है।

**[ ( धारणाऽऽसनस्वकर्मणा ) धारणयाऽऽसनेन स्वकर्मणा च ( तत्सिद्धिः ) ]**वृत्तिनिरोधस्य सिद्धिर्भवति इस सूत्र में तीन उपाय बताए हैं- धारणा = (मन को शरीर के किसी एक स्थान पर स्थिर करना, टिका देना मस्तक नाभि हृदय कंठ कहीं भी जहां पर अनुकूल हो इसका नाम है धारणा) करने से वृत्ति निरोध होता है, आसन= (सुखपूर्वक स्थिरतापूर्वक शरीर को कष्ट न हो अच्छा बैठने का आसन हो कमर गर्दन रीड की हड्डी एक सीध में हो - इसका नाम आसन है) और अपने-अपने आश्रम के कर्म जो शास्त्रों में बताए गए हैं उनका अच्छी प्रकार से पालन करें। ऐसा करने से मन की एकाग्रता अच्छी रहती है और वृत्ति निरोध में सहायता मिलती है।।३२।।

अथ च -

**निरोधश्छर्दिविधारणाभ्याम् ।।३३।।**

**सूत्रार्थ**= प्राण को ज़ोर से बाहर धक्का देने और उसे बाहर ही रोक देने से मन का निरोध हो जाता है।

**( निरोधः ) निरोधो धारणार्थः** यहाँ जो निरोध शब्द है वह धारणा के अर्थ में है (धारणा= मन को एक स्थान पर टिकाना)। **[ मनसो निरोधो देशबन्धो धारणारूपः ]** मन को किसी देश-स्थान विशेष पर टिका देना, स्थिर कर देना, बांध देना यह मन का धारणा रूप है। फिर यह धारणा कैसे होगी?

पुनश्च -

**वैराग्यादभ्यासाच्च ।।३६।।**

**( वैराग्यात् ) वृत्तिनिरोधो वैराग्याद् द्विविधादपरात्पराच्च विषयदोषदर्शनात् तथा ज्ञानप्रसादमात्रात् ''ज्ञानस्यैव पराकाष्ठा वैराग्यम्'' ( योग० १.१६ व्यासः ) तथा ( अभ्यासात् च ) ध्यानाभ्यासाच्च भवति ।।३६।।**

अधुना विपर्ययविषयमाह -

**विपर्ययभेदाः पञ्च ।।३७।।**

**( विपर्ययभेदाः पञ्च ) ज्ञानप्रतिपक्षिणो विपर्ययस्य मिथ्याज्ञानस्य भेदाः पञ्च सन्ति ।।३७।।**

विपर्ययस्य कारणं खल्वशक्तिरुच्यते -

---

**( छर्दिविधारणाभ्याम् ) प्राणस्य छर्दनेन वेगाद् बहिर्निसारणेन स्तम्भनेन च सम्पद्यते ]** प्राण को वेग से धक्का देकर बाहर निकालना और उसको वहाँ रोक देना ऐसा करने से मन का निरोध हो जाता है।।३३।।

**स्थिरसुखमासनम् ।।३४।।**

**सूत्रार्थ**= स्थिरता पूर्वक और सुख पूर्वक जिस अवस्था में बैठा जाए वह आसन है।



**( स्थिरसुखम्-आसनम् ) शरीरस्य स्थिरं सुखं यस्मिन् भवति तथाभूतं शरीरचेष्टारहितं शरीरसुखसम्पादकमासनं विधेयम्** जिस स्थिति से शरीर में सुख भी हो और स्थिरता भी इस प्रकार शरीर की क्रियाओं से, चेष्टाओं से रहित हो जिससे हम बैठकर ईश्वर का ध्यान कर सके उस स्थिति का नाम आसन है ।।३४।।

**स्वकर्म विषये** - स्वकर्म के विषय में बताया जा रह है-

**स्वकर्म स्वाश्रमविहितकर्मानुष्ठानम् ।।३५।।**

**सूत्रार्थ**= सभी आश्रमों के लिए अथवा सन्यास के लिए जो विहित अहिंसा आदि कर्मों का अनुष्ठान करना स्वकर्म है।

**[ ( स्वकर्म ) स्वकर्म खलु ( स्वाश्रमविहितकर्मानुष्ठानम् ) स्वाश्रमस्य मुमुक्षोराश्रमस्य संन्यासाश्रमस्य विहितं यदहिंसादिकर्मानुष्ठानं तत्सेवनीयम् ]** अपने आश्रम का मुमुक्षु के आश्रम का (सन्यास आश्रम का ) जो विहित कर्म है अहिंसा (यम-नियम) आदि कर्म का अनुष्ठान करना उसका आचरण करना ''स्वकर्म'' है।।३५।।

पुनश्च -

**वैराग्यादभ्यासाच्च ।।३६।।**

**सूत्रार्थ**= वैराग्य और अभ्यास से वृत्ति निरोध की सिद्धि होता है।

**[ ( वैराग्यात् ) वृत्तिनिरोधो वैराग्याद् द्विविधादपरात्पराच्च विषयदोषदर्शनात् तथा ज्ञानप्रसादमात्रात्**

अशक्तिरष्टाविंशतिधा ।।३८।।

(अशक्तिः-अष्टाविंशतिधा) अशक्तिः खल्वष्टाविंशतिभेदयुक्ता भवति ।।३८।।

पुनस्तत्कारणं तुष्टिमाह -

तुष्टिर्नवधा ।।३९।।

(तुष्टिः-नवधा) तुष्टिस्तु नवप्रकाराऽस्ति ।।३९।।

तस्याः कारणं सिद्धिः सा च -

सिद्धिरष्टधा ।।४०।।

(सिद्धिः-अष्टधा) सिद्धिः खल्वष्टविधा भवति ।।४०।।

अत्र वक्तव्यम् -

''विपर्ययभेदाः पञ्च'' (३७) ''अशक्तिरष्टाविंशतिधा'' (३८) ''तुष्टिर्नवधा'' (३९)

---

**''ज्ञानस्यैव पराकाष्ठा वैराग्यम्'' (योग० १.१६ व्यासः) तथा (अभ्यासात् च) ध्यानाभ्यासाच्च भवति]** वृत्ति निरोध वैराग्य से होता है और वैराग्य दो प्रकार का होता है एक अपर वैराग्य दूसरा पर वैराग्य (छोटा वैराग्य और ऊंचा वैराग्य) विषयों में दोष का दर्शन करना यदि हम इंद्रियों के भोग में ही पडे रहे तो उसके हमें क्या क्या परिणाम नुकसान भोगने पडेंगे? उनका विचार करने, चिंतन करने से अपर वैराग्य होता है। पर वैराग्य में ज्ञान का स्तर ऊंचा होता है विषयों में दोष दिखता है तथा ईश्वर में रुचि बडती है। इस प्रकार से वृत्ति निरोध होता है। ज्ञान की पराकाष्ठा वैराग्य है। ध्यान का अभ्यास करने से वृत्ति निरोध होता है ।।३६।।



**अधुना विपर्ययविषयमाह** - अब विपर्यय के विषय को बताते हैं-

**विपर्ययभेदाः पञ्च ।।३७।।**

**सूत्रार्थ**= विपर्यय (मिथ्याज्ञान) के पाँच भेद हैं।

**[(विपर्ययभेदाः पञ्च) ज्ञानप्रतिपक्षिणो विपर्ययस्य मिथ्याज्ञानस्य भेदाः पञ्च सन्ति]** तत्वज्ञान का जो विरोधी पक्ष है वह है विपर्यय। उस विपर्यय के अर्थात मिथ्याज्ञान के पाँच भेद हैं।।३७।।

**विपर्ययस्य कारणं खल्वशक्तिरुच्यते** - इस विपर्यय का कारण है अशक्ति। इसके विषय में कहते हैं।

**अशक्तिरष्टाविंशतिधा ।।३८।।**

**सूत्रार्थ**= अशक्ति अठाइस प्रकार की होती है

**[(अशक्तिः-अष्टाविंशतिधा) अशक्तिः खल्वष्टाविंशतिभेदयुक्ता भवति]** अशक्ति अठाइस प्रकार की होती है।।३८।।

**पुनस्तत्कारणं तुष्टिमाह** - अशक्ति का कारण है तुष्टि।

''सिद्धिरष्टधा'' ( ४० ) इति चतुःसूत्रीमुक्त्वा तथैव ''अवान्तरभेदाः पूर्ववत्'' ( ४१ ) ''एवमितरस्याः'' ( ४२ ) ''आध्यात्मिकादिभेदान्नवधा तुष्टिः'' ( ४३ ) ''ऊहादिभिः सिद्धिरष्टधा'' ( ४४ ) एषा चतुःसूत्री पुनरुक्ता, सैषा पुनरुक्तिरयुक्ता प्रतिभाति, मन्येऽहमत्रैषा पुनरुक्तिरियती हि न कृताऽऽसीत् सूत्रकारेण किन्तु सविवरणा कृता भवेत्, कालवशाद् यद्वा लिपिलेखकविभ्रमादथवा कस्यचिद् भाष्यकारस्याज्ञानात् तत्रस्थविवरणवचनानि सूत्रबाह्यानि मत्वा पृथक्कृतानि स्युः पुनश्चाल्पविवरणेन प्रायः संख्यानिर्देशेन सह सैषा पुनरुक्तिरवशिष्टा भवेदिति मे मतिः । द्वितीया विचारणा - ''अवान्तरभेदाः पूर्ववत्'' ( ४१ ) इति सूत्रतः 'पूर्ववत्' शब्दः सर्वत्रोत्तरेषु त्रिषु सूत्रेष्वनुषज्यते पूर्वाचार्यकृतविवरणवदर्थे तदा ''विपर्ययभेदाः पञ्च''... ( ३७-४० ) इत्याद्या पूर्वा चतुःसूत्री निरर्थिका भवति । तृतीया विचारणा -तत्रैव पूर्वचतुःसूर्त्याम् ''विपर्ययभेदाः पञ्च पूर्ववत्'' ( ३७ ) इति सूत्ररचनया भाव्यं तत एव ''पूर्ववत्' शब्दः पूर्वचतुः

---

## तुष्टिर्नवधा ।।३९।।

**सूत्रार्थ**= तुष्टि नौ प्रकार की होती है।

**( तुष्टिः-नवधा ) तुष्टिस्तु नवप्रकाराऽस्ति** तुष्टि नौ प्रकार की है।।३९।।

**तस्याः कारणं सिद्धिः सा च** - उस तुष्टि का कारण है सिद्धि।

## सिद्धिरष्टधा ।।४०।।



**( सिद्धिः-अष्टधा ) सिद्धिः खल्वष्टविधा भवति** सिद्धि आठ प्रकार की होती है।।४०।।

**अत्र वक्तव्यम्** - यहाँ इस विषय में कहते हैं-

**[ ''विपर्ययभेदाः पञ्च'' ( ३७ ) ''अशक्तिरष्टाविंशतिधा'' ( ३८ ) ''तुष्टिर्नवधा'' ( ३९ ) ''सिद्धिरष्टधा'' ( ४० ) इति चतुःसूत्रीमुक्त्वा तथैव ''अवान्तरभेदाः पूर्ववत्'' ( ४१ ) ''एवमितरस्याः'' ( ४२ ) ''आध्यात्मिकादिभेदान्नवधा तुष्टिः'' ( ४३ ) ''ऊहादिभिः सिद्धिरष्टधा'' ( ४४ ) एषा चतुःसूत्री पुनरुक्ता, सैषा पुनरुक्तिरयुक्ता प्रतिभाति ]** ये जो पुनरुक्ति है यह युक्त लगती है।, **[ मन्येऽहमत्रैषा पुनरुक्तिरियती हि न कृताऽऽसीत् सूत्रकारेण किन्तु सविवरणा कृता भवेत् ]** स्वामीब्रह्ममुनि भाष्यकार कहते हैं- मै ऐसा मानता हूँ, कि ये जो पुनरुक्ति थी ये केवल मात्र इतनी ही नहीं थी, किन्तु कुछ और भी विवरण दिया होगा, **[ कालवशाद् यद्वा लिपिलेखकविभ्रमादथवा कस्यचिद् भाष्यकारस्याज्ञानात् तत्रस्थविवरणवचनानि सूत्रबाह्यानि मत्वा पृथक्कृतानि स्युः पुनश्चाल्पविवरणेन प्रायः संख्यानिर्देशेन सह सैषा पुनरुक्तिरवशिष्टा भवेदिति में मतिः ]** संभावना व्यक्त करते हुए कहते हैं- कालवशात् काल के कारण (लंबे काल में सैंकड़ों वर्षों) अथवा लिपि लेखक के भ्रम से भाष्यकार की अज्ञानता से शास्त्र की बात का ठीक अर्थ न लिया हो, उन्होंने कुछ मिलावट अथवा कुछ अंश व्यर्थ जान हटा दिए हों, अल्पविवरण के साथ संख्या के निर्देश सहित ये जो पुनरुक्ति थी ये तो बच गयी (पहले के जो चार सूत्र थे) और कुछ शब्द छूट गए ये एक संभावना मेंरी बुद्धि से लगती है।।

दूसरी संभावना **[ द्वितीया विचारणा - ''अवान्तरभेदाः पूर्ववत्'' ( ४१ ) इति सूत्रतः 'पूर्ववत्'**

सूत्रीस्थेषु त्रिष्वन्येष्वपि सूत्रेषु किलानुवर्तनीयः, पुनरुत्तरचतुःसूत्री स्यादनावश्यकी । तत्रोभयतचतुःसूत्रीरक्षणाय प्रथमा विचारणा गरिष्ठा युक्ता च सा हि खल्वस्माभिरभीष्यते ।।

विपर्ययादीनां चतुर्णामपि विवरणं क्रमशः प्रदर्शयति सूत्रकारस्तत्र पूर्वं विपर्ययमाह -

अवान्तरभेदाः पूर्ववत् ।।४१।।

(पूर्ववत्-अवान्तरभेदाः) पूर्ववदिति पूर्वस्य पञ्चेत्यनुषज्यते । पूर्वस्य प्रक्रमस्य विपर्ययस्यैकस्यापि सतः पञ्चावान्तरभेदाः सन्ति तमो मोहो महामोहस्तामिस्रोऽन्धतामिस्रश्चेति नामभिः ''विपर्ययो मिथ्याज्ञानमतद्रूपप्रतिष्ठम्-तमोमोहोमहामोहस्तमिस्रोऽन्धतमिस्र इति''(योग० १.८ व्यासः) ।।४१।।

अशक्तिमाह -

---

**शब्दः सर्वत्रोत्तरेषु त्रिषु सूत्रेष्वनुषज्यते पूर्वाचार्यकृतविवरणवदर्थे तदा ''विपर्ययभेदाः पञ्च''... (३७-४०) इत्याद्या पूर्वा चतुःसूत्री निरर्थिका भवति]** ४१ वें सूत्र से जो पूर्ववत शब्द आया, इसको अगले तीन सूत्रों में भी जो्ना चाहिए पूर्व आचार्य के द्वारा विवरण के अर्थ में ''पूर्ववत्' इसको प्रत्येक सूत्र में जोडना चाहिए, यदि हम ऐसा सोचे पूर्वपक्ष में तो पहले वाले चार सूत्र व्यर्थ हो जाते हैं।

तीसरी संभावना **[तृतीया विचारणा -तत्रैव पूर्वचतुःसूत्र्याम ''विपर्ययभेदाः पञ्च पूर्ववत्'' (३७) इति सूत्ररचनया भाव्यं तत एव ''पूर्ववत्' शब्दः पूर्वचतुः सूत्रीस्थेषु त्रिष्वन्येष्वपि सूत्रेषु किलानुवर्तनीयः,पुनरुत्तरचतुःसूत्री स्यादनावश्यकी]** ''विपर्यय भेदाः पञ्च'' उसी के साथ ''पूर्ववत्' जोडदें तो ऐसी सूत्र की रचना होनी चाहिए थी यदि ऐसी सूत्र रचना होती तो उसी से पूर्ववत् शब्द बाकी के चार सूत्रों में चला जाता, इस पक्ष में अगले चार सूत्र बेकार हो जाएंगे उसकी आवश्यकता नहीं रहेगी। **[तत्रोभयतचतुःसूत्रीरक्षणाय प्रथमा विचारणा गरिष्ठा युक्ता च सा हि खल्वस्माभिरभीष्यते]** स्वामी ब्रह्ममुनि जी कहते हैं- तीन संभावनाएं रखीं, दूसरी, तीसरी सब में दोष दिख रहा है। इसलिए दोनों ही चतुसूत्रियों की रक्षा करने के लिए हमारी जो पहली विचारणा थी पहला पक्ष जो था, वो कुछ गरिष्ठ है, वही उचित है इसलिए हमने उसी को स्वीकार किया।।

**[विपर्ययादीनां चतुर्णामपि विवरणं क्रमशः प्रदर्शयति सूत्रकारस्तत्र पूर्वं विपर्ययमाह - ]** विपर्यय आदि का चारों सूत्रों का विवरण क्रमशः सूत्रकार दिखलाते हैं, और इस प्रसंग में पहले विपर्यय कि बात आएगी-

**अवान्तरभेदाः पूर्ववत् ।।४१।।**

**सूत्रार्थ**=पूर्वोक्त मिथ्याज्ञान के (विपर्यय ज्ञान) पाँच अवांतर (आन्तरिक) भेद हैं।

**[(पूर्ववत्-अवान्तरभेदाः) पूर्ववदिति पूर्वस्य पञ्चेत्यनुषज्यते]** इस सूत्र में जो पूर्ववत शब्द है, वो क्या कह रहा है? जो पहले पहले अविद्या के पञ्च भेद बताए थे। ये उसके साथ जुडता है। **[पूर्वस्य प्रक्रमस्य विपर्ययस्यैकस्यापि सतः पञ्चावान्तरभेदाः सन्ति तमो मोहो महामोहस्तामिस्रोऽन्धतामिस्रश्चेति**

एवमितरस्या ।।४२।।

(एवम्-इतरस्याः) एवं पूर्ववदेवाष्टाविंशतिविधत्वमवान्तरभेदादेकस्या अपि सत्याः खल्वनन्तराया अशक्तेर्विज्ञेयं तत्र-एकादशेन्द्रियाणां वधा इन्द्रियाणामेकादशाशक्तयः, सप्तदशशक्तयस्तु नवतुष्टीनां तथाष्टसिद्धीनां विघातानवलम्ब्य अजायन्ते ।।४२।।

तुष्टिमाह -

आध्यात्मिकादिभेदान्नवधा तुष्टिः * ।।४३।।

(आध्यात्मिकादिभेदात्-नवधा तुष्टिः) आध्यात्मिकाद्ययवान्तरभेदान्नवधा तुष्टिर्भवति ।

---

**नामभिः "विपर्ययो मिथ्याज्ञानमतद्रूपप्रतिष्ठम्-तमोमोहोमहामोहस्तमिस्त्रोऽन्धतमिस्त्र इति" (योग० १.८ व्यासः)]** पूर्वक्रम से जो चल रहा है विपर्यय (मिथ्याज्ञान)। उस मिथ्याज्ञान के एक होते हुए भी उसके अवांतर भेद हैं, छोटे छोटे पाँच भेद हैं (जैसे एक मान के चार बच्चे होते हैं, यह पूरा एक परिवार है। ठीक ऐसे ही अविद्या माँ है, अन्य उसी के परिवार के सदस्य हैं ) अविद्या के पाँच भेद हैं- तम, मोह, महामोह, तामिस्त्र, और अंधतामिस्त्र। इन नामों से पाँच विपर्यय कहे जाते हैं। योगदर्शन में जो पाँच क्लेश कहे गए हैं, उन्हीं के ये दूसरे नाम हैं ।।४१।।

**अशक्तिमाह** - अब अशक्ति को बतलाते हैं-



**एवमितरस्या ।।४२।।**

**सूत्रार्थ**= ऐसे ही इतरस्य (अशक्ति) के अठाइस भेद होते हैं।

**[(एवम्-इतरस्याः) एवं पूर्ववदेवाष्टाविंशतिविधत्वमवान्तरभेदादेकस्या अपि सत्याः खल्वनन्तराया अशक्तेर्विज्ञेयं तत्र-एकादशेन्द्रियाणां वधा इन्द्रियाणामेकादशा- शक्तयः, सप्तदशशक्तयस्तु नवतुष्टीनां तथाष्टसिद्धीनां विघातानवलम्ब्य अजायन्ते]** पूर्ववत् ही अठाइस प्रकार के अवांतर भेद होने से एक ही उसके पश्चात अर्थात मिथ्याज्ञान के पश्चात जो अशक्ति बताई गई थी, उस अशक्ति के भी अठाइस भेद जानने चाहिए। ग्यारह इंद्रियों के जो वध हैं (न्यूनता) है (दिखाई नहीं देता, सुनाई नहीं देता, चल नहीं पाते, सूंघ नहीं पाते, खा नहीं पाते। तो इंद्रियों की क्षमता जैसे जैसे कम होती जाएगी सामर्थ्य समाप्त होता जाता है यह कमी ही अशक्ति है ) । अठाइस में से ग्यारह इंद्रियों की अशक्ति हो गयी। अब सत्रह अशक्ति- ये नौ तुष्टियों एवं आठ सिद्धियों के विघातों से उत्पन्न हो जाती है ।।४२।।

**तुष्टिमाह** -अब तुष्टि के विषय में कहते हैं-

**आध्यात्मिकादिभेदान्नवधा तुष्टिः * ।।४३।।**

**सूत्रार्थ**= आध्यात्मिक आदि भेद से नौ प्रकार की तुष्टियाँ होती हैं।

**[(आध्यात्मिकादिभेदात्-नवधा तुष्टिः) आध्यात्मिकाद्ययवान्तरभेदान्नवधा तुष्टिर्भवति]** आध्यात्मिक आदि अवांतर भेदों से तुष्टि नौ प्रकार की होती है । **[आत्मन्यधिष्ठितत्वादाध्यात्मिकी तुष्टिः स्वात्मस्थितिपरितोपरूपेतियावत्]** यह आत्मा में स्थित रहती है (आत्मा पर आधारित) अपनी स्थिति से

**आत्मन्यधिष्ठितत्वादाध्यात्मिकी तुष्टिः स्वात्मस्थितिपरितोपरूपेतियावत्। आदिशब्देन बाह्येषु विषयेषु दोषदर्शनात्तेभ्यो घृणारूपा यद्वा वैराग्यरूपा तुष्टिर्बाह्या । एवं तुष्टिद्वयं नवविधं तत्राध्यात्मिक्याश्चत्वारो भेदाः, बाह्यायाश्च पञ्च भेदाः सन्ति। आध्यात्मिक्यस्तुष्टयः प्रकृत्युपादानकालभागाख्याः क्रमशोम्भः सलिलमोघो वृष्टिरित्यवान्तरनामतश्च प्रसिद्धाः। तासु-प्रकृतिः परिणामिनी नाहं परिणामी किन्त्वहं नित्यशुद्धबुद्धमुक्तस्वभावो न मया तत्परिणामतापः स्वस्मिन् खल्वारोपणीयो नान्यो विवेकदर्शनप्रयासो विधेय इति प्रकृतिविषयाऽम्भो नाम तुष्टिः। प्रव्रज्याव्रतोपादानात् प्राकृतिकसम्बन्धाद्विमुक्तोऽहं नेदानीं तापप्रसंगो न च ध्यानापेक्षेति तूपादानाख्या प्रव्रज्योपादानरूपा सलिलं नाम तुष्टिः ।ध्यानं बहुकालमनुष्ठितं मयाऽतो भविष्यत्येव ब्रह्मसाक्षात्कारोऽलमग्रे ध्यानाभ्यासेनेति कालाख्या खल्वोघः 'ध्यानसंग्रहः' नाम तुष्टि नाम तुष्टिः। स्वतो भाग्यात् साक्षात्कारो भविष्यत्यस्मि ह्यहं भाग्यवान् लब्धसमाधिप्रज्ञोऽहमिति**

---

व्यक्ति संतुष्ट हो जाता है प्रसन्न हो जाता है- मैंने बहुत प्रगति कर ली (अपनी उन्नति देख कर खुश हो जाना आगे के लिए पुरुषार्थ करना छोड देना) यह आध्यात्मिक तुष्टि हुई।**[ आदिशब्देन बाह्येषु विषयेषु दोषदर्शनात्तेभ्यो घृणारूपा यद्वा वैराग्यरूपा तुष्टिर्बाह्या ]** आदि शब्द से बाह्य विषयों की तुष्टि के संदर्भ में बताते हैं- बाह्य विषयों में दोष दर्शन से जो इंद्रियों के विषय हैं रूप, रस, गंध आदि उनमें दोष देखकर उनके प्रति घृणा हो जाती है या वैराग्य हो जाता है इस प्रकार से यह बाह्य तुष्टि कहलाती है। **[ एवं तुष्टिद्वयं नवविधं तत्राध्यात्मिक्याश्चत्वारो भेदाः, बाह्यायाश्च पञ्च भेदाः सन्ति ]** इस प्रकार से दोनों तुष्टियों मिलकर के कुल नौ प्रकार की होती हैं, जो आध्यात्मिक तुष्टियाँ हैं उनके चार भेद हैं और जो बाह्य तुष्टि है उनके पाँच भेद हैं। **[ आध्यात्मिक्यस्तुष्टयः प्रकृत्युपादानकालभागाख्याः क्रमशोम्भः सलिलमोघो वृष्टिरित्यवान्तरनामतश्च प्रसिद्धाः ]** आध्यात्मिक तुष्टियाँ बताते हैं, कौन- कौन सी है? प्रकृति, उपदान, काल, भाग नाम वाली हैं, इनके दूसरे नाम भी हैं- अम्भः , सलिलम, मोघ, वृष्टि ये चार तरह की आध्यात्मिक तुष्टि हो गई। **[ तासु-प्रकृतिः परिणामिनी नाहं परिणामी किन्त्वहं नित्यशुद्धबुद्धमुक्तस्वभावो न मया तत्परिणामतापः स्वस्मिन् खल्वारोपणीयो नान्यो विवेकदर्शनप्रयासो विधेय इति प्रकृतिविषयाऽम्भो नाम तुष्टिः ]** प्रकृति के पदार्थ तो परिणाम वाले हैं (घटना बढ़ना सढ़ना गलना होता रहता है) इनमें परिवर्तन होता रहता है किन्तु मैं तो आत्मा हूँ चेतन शक्ति तो कोई परिणाम वाली होती नहीं अपितु मैं तो नित्य-शुद्ध-बुद्ध-मुक्त स्वभाव वाला हूँ। इसलिए जो भौतिक बस्तुओं में परिणाम होता है उसे अपने उपर आरोपित नहीं करना है, परिणाम ताप आदि को आरोपित नहीं करना है (वस्तु नष्ट हुई मैं नहीं ), इतना समझने से बहुत लाभ हो जाएगा, अब मुझे तत्वज्ञान और बडाने का प्रयास नहीं करना है, मुझे समझ में आ गया। यह प्रकृति विषय वाली अम्भ नाम की तुष्टि है। **[ प्रव्रज्याव्रतोपादानात् प्राकृतिकसम्बन्धाद्विमुक्तोऽहं नेदानीं तापप्रसंगो न च ध्यानापेक्षेति तूपादानाख्या प्रव्रज्योपादानरूपा सलिलं नाम तुष्टिः ]** सन्यास व्रत को धारण करके प्राकृतिक विषयों से मुक्त हो गए (किसी एक मकान-जमीन से अब हम छूट गए, इन सबसे अब कोई संबंध नहीं रहा) अब उनमें किसी प्रकार का राग मोह आदि नहीं रहा, घर-परिवार, जमीन-जायदाद छोड दी अब उनके दुःख सुख से कोई लेना देना नहीं है, अब न मुझे कोई ध्यान की आवश्यकता है, इस प्रकार से उपादान नामक यह प्रव्रज्या उपादान रूपक ये सलिल नाम की तुष्टि है। **[ ध्यानं बहुकालमनुष्ठितं मयाऽतो भविष्यत्येव ब्रह्मसाक्षात्कारोऽलमग्रे**

भाग्याख्या वृष्टिस्तुष्टिः । बाह्यास्तुष्टयस्तु बाह्यविषयोपरमाद् भवन्ति विषयाणामर्जनरक्षणक्षयसंगहिंसादोषदर्शनाद् भवन्ति ।तत्र गन्धादिविषयाणामर्जनदोषदर्शनाद् या भवति सा पारं नाम तुष्टिः । या रक्षणदोषदर्शनाद् भवति सुपारं नाम सा तुष्टिः । या क्षयदोषदर्शनाद् भवति पारपारं नाम सा तुष्टिः । या संगदोषदर्शनाद् भोगदोषदर्शनाद् भवति सा तुष्टिरनुत्तमाम्भो नाम । या हिंसादोषदर्शनाद् भवति यन्नानुपहत्य भूतानि भोगसिद्धिरेवम्भूता सा तुष्टिरुत्तमाम्भो नाम ।।४३।।

सिद्धिमाह -

ऊहादिभिः सिद्धिरष्टधा ।।४४।।

( ऊहादिभिः सिद्धिः-अष्टधा ) ऊहादिभिरवान्तरभेदैः सिद्धिरष्टधा भवति ।तत्र गुरुमुखादनधीत्य स्वयमध्ययनाज्ज्ञानलाभोऽध्ययनसिद्धिस्तारं नाम । स्वयमप्यध्ययनं न कृत्वा शब्दमेव श्रुत्वा ज्ञानोत्पत्तिः शब्दसिद्धिः सुतारं नाम ।शब्दमप्राप्यापि ज्ञानप्रादुर्भाव ऊहः सिद्धिस्तारतारं नाम ।ऊहनमन्तरेणाप्यभीष्टस्य प्राप्तिसिद्धी रम्यकं नाम । बाह्यपदार्थमनपेक्ष्य नैर्मल्यं शुद्धिसिद्धिः सदा मुदितं नाम । स्वत

---

**ध्यानाभ्यासेनेति कालाख्या खल्वोघः 'ध्यानसंग्रहः' नाम तुष्टि नाम तुष्टिः ]** एक व्यक्ति ने ३० वर्ष तक ध्यान अभ्यास कर लिया वह सोचता है बहुत कर लिया, अब तो साक्षात्कार हो ही जाएगा। अब और ध्यान करने की क्या आवश्यकता? तो यह काल नामक तुष्टि है इसी का नाम ''ध्यानसंग्रह'' है। **[ स्वतो भाग्यात् साक्षात्कारो भविष्यत्यस्मि ह्यहं भाग्यवान् लब्धसमाधिप्रज्ञोऽहमिति भाग्याख्या वृष्टिस्तुष्टिः ]** एक कहता है - हमारी किस्मत में लिखा होगा तो भगवान का साक्षात्कार हो ही जाएगा, स्वयं ही अपने भाग्य से परमात्मा का साक्षात्कार हो ही जाएगा, इस प्रकार से समाधि प्रज्ञा (संप्रज्ञात समाधि) को प्राप्त हो गया हूँ, अब असंप्रज्ञात समाधि प्राप्त हो ही जाएगी। इस प्रकार अपने आपको भाग्यवान मानता है, तो यह भाग्य नामक वृष्टि तुष्टि है। ये चार आध्यात्मिक तुष्टियाँ हुई। **[ बाह्यास्तुष्टयस्तु बाह्यविषयोपरमाद् भवन्ति विषयाणामर्जनरक्षणक्षयसंगहिंसादोषदर्शनाद् भवन्ति ]** बाह्य तुष्टियाँ तो बाह्य विषयों के उपरम (विराम) से, बाह्य विषयों के भोगों को रोक देने से होती है, विषयों के अर्जन, रक्षण, क्षय, संग, अहिंसा आदि में दोष देखकर इनको छोड़ देते हैं ।**[ तत्र गन्धादिविषयाणामर्जनदोषदर्शनाद् या भवति सा पारं नाम तुष्टिः ]** गंध आदि विषयों में दोष देखकर के जो संतुष्टि हो जाती है वह पारम नाम की तुष्टि होती है।**[ या रक्षणदोषदर्शनाद् भवति सुपारं नाम सा तुष्टिः ]** रक्षण दोष को देखकर के जो व्यक्ति बाह्य विषयों का संग्रह करना छोड देता है, यह सुपार नाम की तुष्टि है।**[ या क्षयदोषदर्शनाद् भवति पारपारं नाम सा तुष्टिः ]** वस्तु के क्षय दोष दर्शन से जो तुष्टि होती है वह पारपार नाम की तुष्टि है।**[ या संगदोषदर्शनाद् भोगदोषदर्शनाद् भवति सा तुष्टिरनुत्तमाम्भो नाम ]** जो भोगों के संग दोष दर्शन से जो तुष्टि हो जाती है, वह अनुतमम्भो नाम की तुष्टि है । **या हिंसादोषदर्शनाद् भवति यन्नानुपहत्य भूतानि भोगसिद्धिरेवम्भूता सा तुष्टिरुत्तमाम्भो** नाम हिंसा दोष दर्शन से जो तुष्टि होती है, जो व्यक्ति यह सोच लेता है की प्राणियों को दु:ख दिए वगैर तो जी नहीं सकते कुछ न कुछ तो हिंसा करनी पडती है, ऐसा सोचकर के वह लापरवाह हो जाता है फिर आगे और हिंसा करने लग जाता है, ऐसी तुष्टि करलेना यह उतमम्भ नाम की तुष्टि है । ये पाँच बाह्य तुष्टियाँ हुई।।४३।।

एवाध्यात्मिकाधिभौतिकाधिदैविकदुःखविमुक्तिरिति विमुक्तिसिद्धिस्त्रिधाविमुक्तिसिद्धिः प्रमोदमुदितमोदमाननामिका ।।४४।।

तत्र सिद्धिषूहादिषु -

**नेतरादितरहानेन विना ।।४५।।**

(इतरहानेन विना-इतरात्-न) इतरहानेन स्वस्माद्भिन्नमितरं तच्च पूर्ववर्ति तद्धानेन विना तस्य हानमन्तरेण तदपायमन्तरेण तदभावमन्तरेणेतरात् तद्भिन्नादुत्तरवर्तिनो धर्मात् सिद्धिर्न भवति सिद्धिर्नोच्यते । तद्यथा - अध्ययनसिद्धिस्तु गुरुमुखाध्ययनेन विना स्वयमध्ययनाद् भवति तदग्रे शब्दसिद्धिः स्वयमध्ययनेन विना शब्दादेव भवति पुनः शब्दहानेन शब्दमन्तरेण खलूहाद् भवति ह्यूहासिद्धिः। तथैव

---

**सिद्धिमाह** - अब सिद्धि के बारे में कहते हैं-

**ऊहादिभिः सिद्धिरष्टधा ।।४४।।**

**सूत्रार्थ**= ऊहादि सिद्धियाँ आठ प्रकार की होती हैं।

**[(ऊहादिभिः सिद्धिः-अष्टधा) ऊहादिभिरवान्तरभेदैः सिद्धिरष्टधा भवति]** उहादि अवांतरभेद से सिद्धि आठ प्रकार की होती हैं । **[तत्र गुरुमुखादनधीत्य स्वयमध्ययनाज्ज्ञानलाभोऽध्ययनसिद्धिस्तारं]** नाम इन आठ सिद्धियों में पहली सिद्धि है- बिना गुरुमुख से अध्ययन किए, स्वयं ही अध्ययन करके व्यक्ति को ज्ञान प्राप्त हो जाता है पूर्वजन्म के संस्कारों के कारण से। यह अध्ययन सिद्धि नाम की तारम नाम सिद्धि हैं। **[स्वयमप्यध्ययनं न कृत्वा शब्दमेव श्रुत्वा ज्ञानोत्पत्तिः शब्दसिद्धिः सुतारं नाम]** व्यक्ति ने स्वयं अध्ययन भी नहीं किया किसी से उपदेश सुनलेने मात्र से ज्ञान प्राप्त हो गया यह शब्द सिद्धि सुतार नाम की सिद्धि है। **[शब्दमप्राप्यापि ज्ञानप्रादुर्भाव ऊहः सिद्धिस्तारतारं नाम]** किसी पुस्तक का अध्ययन भी नहीं किया न ही किसी का उपदेश सुना, स्वयं ऊहा से ज्ञान प्राप्त हो जाना उहसिद्धि तारंतारम नाम वाली है। **[ऊहनमन्तरेणाप्यभीष्टस्य प्राप्तिसिद्धी रम्यकं नाम]** ऊहा भी नहीं बस बैठे बैठे अचानक ही ज्ञान हो गया यह प्राप्ति सिद्धि रम्यक नाम की सिद्धि है। **[बाह्यपदार्थमनपेक्ष्य नैर्मल्यं शुद्धिसिद्धिः सदा मुदितं नाम]** बाह्य पदार्थ की अपेक्षा किए विना ही अपने अंदर से मन की निर्मलता हो जाना, यहा सदा मुदितम नाम की सीधी है। **[स्वत एवाध्यात्मिकाधिभौतिकाधिदैविकदुःखविमुक्तिरिति विमुक्तिसिद्धिस्त्रिधाविमुक्तिसिद्धिः प्रमोदमुदितमोदमाननामिका]** बिना किसी विशेष प्रयास के संयोगवश आध्यात्मिक, आधिदैविक तथा आधिभौतिक इन तीनों दुखों से बचे रहना यह विमुक्ति सिद्धि तीन प्रकार की है- प्रमोद, मुदित, मोदमान नाम की सिद्धि हैं।।४४।।

**तत्र सिद्धिषूहादिषु** - अब इन ऊहादि सिद्धियों के विषय में कहते हैं

**नेतरादितरहानेन विना ।।४५।।**

**सूत्रार्थ**=पिछले सिद्धि को छोड़े बिना अगली सिद्धि के धर्म व्यक्ति युक्त नहीं हो सकता।

**[(इतरहानेन विना-इतरात्-न) इतरहानेन स्वस्माद्भिन्नमितरं तच्च पूर्ववर्ति तद्धानेन विना तस्य**

( प्रतिनियतकारणत्वात् ) कर्मानपेक्षितोपकारे रागः प्रतिनियतकारणमनिवार्यकारणमस्ति तस्मात् कर्मापेक्षं तस्येश्वरत्वम् ।।६।।

पुनश्च -

**तद्योगेऽपि न नित्यमुक्तः ।।७।।**

( अपि तद्योगे ) अपिः सम्भावनायाम् । सम्भवे तद्योगे रागयोगे, यदि तस्येश्वरस्य रागेण सह योगः सम्बन्धः सम्भवो यद्वा तस्मिन्नीश्वरे रागस्य योगः, सम्भवति तर्हि ( नित्यमुक्तः-न ) स नित्यमुक्तो न स्यात्, प्रतिपाद्यते हि स खल्वीश्वरो नित्यमुक्तः ''स तु सदैव मुक्तः सदैवेश्वरः'' ( योग० १.२४ व्यासः ) उक्तं हि पूर्वमत्रापि ''नित्यमुक्तत्वम्'' ( सांख्य० १.१६२ ) ।।७।।

पक्षान्तरं निराकरोति -

**प्रधानशक्तियोगाच्चेत् संगापत्तिः ।।८।।**

---

**सूत्रार्थ**= राग के बिना मुफ्त में सुख देने की सिद्धि नहीं हो सकती, राग उसमें नियत=अनिवार्य करना होने से।

[ **( तत्सिद्धिः-रागात्-ऋते न ) कर्माण्यनपेक्ष्योपकारसाधनं रागमन्तरा न सम्भवति** ] पूर्वपक्षी ने अपनी बात को बल, युक्ति, तर्क पूर्वक प्रस्तुत किया। अब सिद्धांती पक्ष रखते हैं-जो कर्मों के बिना ही किसी को सुख देना होता है यह राग के बिना संभव नहीं [ **( प्रतिनियतकारणत्वात् ) कर्मानपेक्षितोपकारे रागः प्रतिनियतकारणमनिवार्यकारणमस्ति तस्मात् कर्मापेक्षं तस्येश्वरत्वम्** ] बिना कर्म किए फल देना उपकार करना इसमें राग नियत कारण है, इसलिए ईश्वर जो कर्मफल प्रदाता है, वह कर्म के आधार पर है, ईश्वर में राग नहीं है ।।६।।



**पुनश्च** - सिद्धांती फिर कहता है-

**तद्योगेऽपि न नित्यमुक्तः ।।७।।**

**सूत्रार्थ**= ईश्वर में राग का सम्बंध मानने पर वह सर्वथा मुक्त नहीं रह पाएगा। इसलिए राग नहीं मान सकते।

[ **( अपि तद्योगे ) अपिः सम्भावनायाम्** ] सूत्र में ''अपि'' शब्द है, ये संभावना अर्थ में नहीं अपितु संभव अर्थ में है। [ **सम्भवे तद्योगे रागयोगे, यदि तस्येश्वरस्य रागेण सह योगः सम्बन्धः सम्भवो यद्वा तस्मिन्नीश्वरे रागस्य योगः, सम्भवति तर्हि ( नित्यमुक्तः-न ) स नित्यमुक्तो न स्यात्** ] यदि ईश्वर में राग का योग मान लिया जाए, तो उस ईश्वर का राग के साथ सम्बंध हो जाएगा, राग का सम्बंध मान लेने पर वह नित्यमुक्त नहीं रह पाएगा, [ **प्रतिपाद्यते हि स खल्वीश्वरो नित्यमुक्तः** ] जबकि शास्त्रों में उसे नित्यमुक्त बताया है [ **''स तु सदैव मुक्तः सदैवेश्वरः''( योग० १.२४ व्यासः )** ] योगदर्शन के व्यासभाष्य में कहा- ईश्वर सदा से ही नित्यमुक्त है [ **उक्तं हि पूर्वमत्रापि ''नित्यमुक्तत्वम्''( सांख्य० १.१६२ )** ] और इस दर्शन में भी

( प्रधानशक्तियोगात्-चेत् ) प्रधानस्याव्यक्तस्य प्रकृत्याख्यस्य या शक्तिर्भोगप्रदानप्रवृत्तिस्तया सह सम्बन्धत्वात् तया बाध्यमानत्वादीश्वरस्य स्वतन्त्रं कर्मनिरपेक्षमधिष्ठातृत्वं फलप्रदाने, इति चेत् कल्प्येत तर्हि ( संगापत्तिः ) प्रधानस्य प्रवृत्तिशक्त्या सह स सक्तो भविष्यतीति संगापत्तिः, असंगाश्च स उच्यते ''स यत् तत्र किञ्चित् पश्यत्यनन्वागतस्तेन भवति, असंगो ह्ययं पुरुषः'' ( बृह० ४.३.५ ) ।।८।।

पुनरपरपक्षं निराकरोति –

**सत्तामात्राच्चेत् सर्वैश्वर्यम् ।।९।।**

( सत्तामात्रात्-चेत्-सर्वैश्वर्यम् ) अस्ति हि प्रकृतितो भिन्ना चेतनसत्ता तस्येश्वरस्य यद्वा प्रकृतिभिन्ना चेतना हीश्वरसत्ता, सत्तामात्रात्सत्तासद्भावात्तस्याः सत्तायाः स्वधर्मवत्त्वेन भवितव्यमेव तच्च स्वधर्मवत्त्वं कर्मनिरपेक्षं स्वतन्त्रं फलप्रदातृत्वमिति चेदुच्येत तर्हि सर्वेषां प्रकृतितो भिन्नानां सत्तावतां चेतनानां

---

पहले अध्याय में कहा गया- ईश्वर सदा नित्यमुक्त है ।।७।।

**पक्षान्तरं निराकरोति** - अब अन्य पक्ष का खंडन करता है सूत्रकार-

**प्रधानशक्तियोगाच्चेत् संगापत्तिः ।।८।।**



**सूत्रार्थ**= यदि कोई ऐसा माने कि प्रकृति की भोग देने वाली शक्ति से प्रेरित होकर ईश्वर -जीवात्माओं को बिना कर्म किए ही फल देता है तो ईश्वर में प्रकृति से प्रभावित होने (दबने) का दोष आएगा।

**[ ( प्रधानशक्तियोगात्-चेत् ) प्रधानस्याव्यक्तस्य प्रकृत्याख्यस्य या शक्तिर्भोगप्रदानप्रवृत्तिस्तथा सह सम्बन्धत्वात् तया बाध्यमानत्वादीश्वरस्य स्वतन्त्रं कर्मनिरपेक्षमधिष्ठातृत्वं फलप्रदाने ]** प्रधान (प्रकृति) अव्यक्त है प्रकृति नाम वाली है उसकी एक शक्ति है वह जीवात्माओं को भोग प्रदान करने वाली है, इस भोग देने वाली प्रवृत्ति से परमात्मा सम्बद्ध हो जाता है ऐसा पूर्वपक्षी कह रहा है। वह प्रवृत्ति ईश्वर को बाध्य करती है जिसके कारण ईश्वर प्रकृति के दबाव से जीवात्माओं को बिना कर्म किए ही फल देते रहते हैं। ऐसा पूर्वपक्ष है , **इति चेत् कल्प्येत तर्हि** यदि कोई ऐसी कल्पना करे (कि जीव के कर्म के आधार पर ईश्वर ने सृष्टि नहीं बनाई ये तो प्रकृति के दवाव के कारण बनाई) **[ ( संगापत्तिः ) प्रधानस्य प्रवृत्तिशक्त्या सह स सक्तो भविष्यतीति संगापत्तिः ]** प्रधान=प्रकृति कि प्रवृत्ति शक्ति के कारण वह= ईश्वर दब जाएगा। कमजोर माना जाएगा ईश्वर को, ऐसा मानना दोष युक्त है, **[ असंगाश्च स उच्यते ]** जबकि परमात्मा को असंग बताया गया है वह किसी के दवाव से दबता नहीं है **[ ''स यत् तत्र किञ्चित् पश्यत्यनन्वागतस्तेन भवति, असंगो ह्ययं पुरुषः''( बृह० ४.३.५ ) ]** वह जो कुछ भी देखता है उससे असम्बद्ध=असंग रहता है,अप्रभावित रहता है, क्योंकि वह असंग है सबसे अलग है किसी से दबता नहीं ।।८।।

**पुनरपरपक्षं निराकरोति** - फिर अगले पक्ष का खंडन करते हैं-

**सत्तामात्राच्चेत् सर्वैश्वर्यम् ।।९।।**

**जीवात्मनामपीश्वरत्वमापततीति दोषापातो यतस्तेऽपि प्रकृतिभिन्नाश्चेतनसत्तावन्तस्ततः स्वयमेवेश्वरमनपेक्ष्य भोगं भोक्ष्यन्ते । तस्मात् कर्मनिरपेक्षमीश्वरस्य फलसम्पत्तौ नाधिष्ठातृत्वम् ।।९।।**

**तथाभूतस्य कर्मनिरपेक्षफलप्रदातुरीश्वरस्य –**

**प्रमाणाभावान्न तत्सिद्धिः ।।१०।।**

**( प्रमाणाभावात् तत्सिद्धिः-न ) तथाभूतस्य कर्मनिरपेक्षफलप्रदातुरीश्वरस्य सिद्धिर्नास्ति प्रमाणाभावात् प्रत्यक्षप्रमाणाभावात् । न हि प्रत्यक्षं कश्चिदीश्वरो जनेश्वरः कर्मनिरपेक्षः पुरस्कारं दण्डं वा कस्मैचित् प्रयच्छति । अत्र प्रमाणशब्दात् प्रत्यक्षं प्रमाणमभिप्रेयतेऽग्रेऽनुमानशब्दप्रमाणयोः प्रतिपादनात् ।।१०।।**

---

**सूत्रार्थ**=यदि ईश्वर की चेतन सत्ता मात्र से जीवों को फल मिल जाता हो और जीव कर्म न करे तब तो सब जीवों की चेतन सत्ता होने से सब जीव ईश्वर ही बन जाएंगे। और स्वयं फल भोग लेंगे।

**[ ( सत्तामात्रात्-चेत्-सर्वैश्वर्यम् ) अस्ति हि प्रकृतितो भिन्ना चेतनसत्ता तस्येश्वरस्य यद्वा प्रकृतिभिन्ना चेतना हीश्वरसत्ता ]** प्रकृति से एक अलग अस्तित्व है ईश्वर का अथवा प्रकृति से भिन्न ईश्वर की सत्ता अलग है, **[ सत्तामात्रात्सत्तासद्भावात्तस्याः सत्तायाः स्वधर्मवत्त्वेन भवितव्यमेव तच्च स्वधर्मवत्त्वं कर्मनिरपेक्षं स्वतन्त्रं फलप्रदातृत्वमिति चेदुच्येत ]** यदि ऐसा कोई कहे कि- ईश्वर और प्रकृति दो अलग अलग पदार्थ हैं उसकी अलग सत्ता मात्र मानने के लिए कोई विशेष धर्म उसका होना चाहिए, और वो धर्मवत्व क्या है? वो है -''बिना कर्मों की अपेक्षा किए स्वतंत्र रूप से फल देना'' अर्थात् सत्तामात्र से कर्मों का फल देना। ऐसा कोई कहे **[ तर्हि सर्वेषां प्रकृतितो भिन्नानां सत्तावतां चेतनानां जीवात्मनामपीश्वरत्वमापततीति दोषापातो ]** फिर तो सारे सत्ता वाले प्रकृति से भिन्न जीव भी तो हैं उनका अस्तित्व तो प्रकृति से भिन्न है (और सत्ता मात्र से ही फल मान लिया जाए) तो जीवों की भी सत्ता है, फिर सारे जीव ईश्वर जो जाएंगे **[ यतस्तेऽपि प्रकृतिभिन्नाश्चेतनसत्तावन्तस्ततः स्वयमेवेश्वरमनपेक्ष्य भोगं भोक्ष्यन्ते ]** क्योंकि वे भी प्रकृति से भिन्न चेतन सत्ता वाले हैं फिर तो ईश्वर की अनपेक्षा से स्वयं ही भोग भोग लेंगे ईश्वर की आवश्यकता ही न रहेगी। **[ तस्मात् कर्मनिरपेक्षमीश्वरस्य फलसम्पत्तौ नाधिष्ठातृत्वम् ]** इसलिए सार यह निकला कर्मों के आधार के बिना ही ईश्वर फल देने का अधिकारी नहीं है ।।९।।

**तथाभूतस्य कर्मनिरपेक्षफलप्रदातुरीश्वरस्य** – उस तरह को जो कर्म निरपेक्ष ईश्वर हो (बिना कर्म किए फल देने वाला) ऐसे ईश्वर की कोई सिद्धि ही नहीं है-

**प्रमाणाभावान्न तत्सिद्धिः ।।१०।।**

**सूत्रार्थ**=प्रत्यक्ष प्रमाण न होने से ऐसे ईश्वर की सत्ता सिद्ध नहीं होती जो बिना कर्म किए ही जीवों को फल देता हो।

**सम्बन्धाभावान्नानुमानम् ।।११।।**

**(सम्बन्धाभावात्-अनुमानं न) सम्बन्धाभावात् कर्मनिरपेक्षफलप्रदातुरीश्वरस्य विषये नियतसम्बन्धाभावाद् व्याप्तिसम्बन्धाभावादनुमानं नास्ति ।।११।।**

**श्रुतिरपि प्रधानकार्यत्वस्य ।।१२।।**

**(प्रधानकार्यत्वस्य श्रुतिः-अपि) नेत्यनुवर्तते । प्रधानस्य कार्यपरिणयनविषयिका श्रुतिरपि न कर्मनिरपेक्षाऽपितु जीवकर्मापेक्षाऽस्ति''एको देवः सर्वभूतेषु गूढः सर्वव्यापी सर्वभूतान्तरात्मा कर्माध्यक्षः सर्वभूताधिवासः साक्षी चेता केवलो निर्गुणश्च । एको वशी निष्क्रियाणां बहूनामेकं बीजं बहुधा यः करोति'' (श्वेता० ६.११, १२) स ईश्वरः कर्माध्यक्षः सन्नेकं बीजं प्रधानं कार्यत्वेन बहुधा करोतीति स्पष्टम्, वक्ष्यति ह्यग्रे ''न धर्मापलापः प्रकृतिकार्यवैचित्र्यात्''(सांख्य० ५.२०) ।अथ च कर्मनिरपेक्षस्तु**

---

[**(प्रमाणाभावात् तत्सिद्धिः-न) तथाभूतस्य कर्मनिरपेक्षफलप्रदातुरीश्वरस्य सिद्धिर्नास्ति प्रमाणाभावात् प्रत्यक्षप्रमाणाभावात्**] उस तरह के ईश्वर की सिद्धि नहीं है जो कर्मनिरपेक्ष हो (बिना कर्म किए ही फल देता हो) इस संदर्भ में कोई प्रत्यक्ष प्रमाण नहीं है। [**न हि प्रत्यक्षं कश्चिदीश्वरो जनेश्वरः कर्मनिरपेक्षः पुरस्कारं दण्डं वा कस्मैचित् प्रयच्छति**] कहीं भी ऐसा नहीं दिखता कि किसी का ईश्वर (स्वामी) बिना कर्म के ही पुरस्कार अथवा दण्ड दे रहा हो। [**अत्र प्रमाणशब्दात् प्रत्यक्षं प्रमाणमभिप्रेयतेऽग्रेऽनुमानशब्दप्रमाणयोः प्रतिपादनात्**] यहाँ इस सूत्र में प्रमाण शब्द से प्रत्यक्ष प्रमाण अभिप्रेत है, अगले सूत्र में अनुमान व शब्द प्रमाण का प्रतिपादन करेंगे ।।१०।।



**सम्बन्धाभावान्नानुमानम् ।।११।।**

**सूत्रार्थ**=व्याप्ति सम्बंध का अभाव होने से उक्त विषय में अनुमान प्रमाण भी नहीं है।

[**(सम्बन्धाभावात्-अनुमानं न) सम्बन्धाभावात् कर्मनिरपेक्षफलप्रदातुरीश्वरस्य विषये नियतसम्बन्धाभावाद् व्याप्तिसम्बन्धाभावादनुमानं नास्ति**] कर्म निरपेक्ष फल दाता ईश्वर के संबंध में निश्चित संबंध का अभाव होने से अर्थात् व्याप्ति सम्बंध का अभाव होने से इस विषय में अनुमान प्रमाण भी नहीं है ।।११।।

**श्रुतिरपि प्रधानकार्यत्वस्य ।।१२।।**

**सूत्रार्थ**= श्रुति भी प्रकृति का कार्य जगत के रूप में परिवर्तित होना जीवों के कर्मों के बिना नहीं मानती है ।

[**(प्रधानकार्यत्वस्य श्रुतिः-अपि) नेत्यनुवर्तते** ''न'' शब्द की उपर से अनुवृत्ति आ रही है। **प्रधानस्य कार्यपरिणयनविषयिका श्रुतिरपि न कर्मनिरपेक्षाऽपितु जीवकर्मापेक्षाऽस्ति**] श्रुति भी ये कह रही है कि - प्रकृति से जो जगत बनाया गया वह जीव के कर्मों के आधार पर बनाया गया। जैसे कि- [**''एको देवः सर्वभूतेषु गूढः सर्वव्यापी सर्वभूतान्तरात्मा कर्माध्यक्षः सर्वभूताधिवासः साक्षी चेता केवलो निर्गुणश्च। एको वशी निष्क्रियाणां बहूनामेकं बीजं बहुधा यः करोति''(श्वेता० ६.११, १२)**] एक देव परमात्मा

स प्रधानं तत्कार्याणि प्रति हि प्रवर्तते प्रधानस्य तत्कार्याणां च जडत्वाद् धर्माधर्मरूपकर्मणो ज्ञानाभावात् तथाभूतानां कर्माभावाच्च, तथैव वदति सा श्रुतिरपि ''निष्क्रियाणां बहूनामेकं बीजं निष्क्रियं बीजं बहुधा यः करोति'' ( श्वेता० ६.१२ ) जीवान् प्रति तु कर्मापेक्ष एव प्रवर्तते स ईश्वरो न हि कर्मनिरपेक्षः फलं प्रयच्छति, अतएव प्रधानस्य कार्यरूपे परिणाममपि जीवकर्मापेक्षः सन्नेव करोतीत्यपि सिद्धम् । अत्रापि ''प्रमाणाभावान्न तत्सिद्धिः'' ( १० ) इति सूत्रात् प्रस्तुतसूत्रपर्यन्तमनिरुद्धविज्ञानभिक्षुभ्यामीश्वरखण्डनं कृतम् । महदाश्चर्यं यत् ताभ्यां पूर्वमेव प्रमाणप्रसंगे ''ईश्वरासिद्धेः'' ( सांख्य० १.९२ ) इति सूत्रेणेश्वरस्य खण्डनं कृतमेवात्रापि तथाकरणं तयोरर्थविधानं सूत्रनैरर्थक्यं बालप्रलपनं प्रसज्यते तदेतत्पश्यन्तु मतिमन्तः ।।१२।।

प्रधानकार्यत्वं जीवकर्मापेक्षं प्रधानस्य कार्यरूपे परिणाममीश्वरो जीवकर्मापेक्षः सन् करोतीति यच्छ्रुतितः साधितं तदेव पुनर्युक्तितोऽपि पोष्यतेऽन्यपक्षोत्थापनसमाधानाभ्याम् -

---

सब भूतों में विद्यमान है सर्वव्यापी सवा५तरात्मा है सबके कर्मों का अध्यक्ष है सब भूतों का निवास स्थान है वह सबका साक्षी है वह अकेला है तथा सत्वादि गुणों से रहित है, एक ही है वह सब जगत को वश में रखता है जो निष्क्रिय बीज है उन सबको एक ही करने वाला है और उस मूल बीज (प्रकृति से )एक से बहुत बनाने वाला है [ **स ईश्वरः कर्माध्यक्षः सन्नेकं बीजं प्रधानं कार्यत्वेन बहुधा करोतीति स्पष्टम्** ] यहाँ इन वचनों में यह स्पष्ट है कि वह कर्माध्यक्ष है और कर्मों का अध्यक्ष होता हुआ एक बीज प्रकृति से बहुत रूप बना देता है, [ **वक्ष्यति ह्यग्रे ''न धर्मापलापः प्रकृतिकार्यवैचित्र्यात्''( सांख्य० ५.२० )।** ] आगे सूत्रकार कहेंगे ही इस बात को कि- धर्म का खण्डन नहीं हो सकता प्रकृति के विचित्र कार्यों से [ **अथ च कर्मनिरपेक्षस्तु स प्रधानं तत्कार्याणि प्रति हि प्रवर्तते प्रधानस्य तत्कार्याणां च जडत्वाद् धर्माधर्मरूपकर्मणो ज्ञानाभावात् तथाभूतानां कर्माभावाच्च, तथैव वदति सा श्रुतिरपि ''निष्क्रियाणां बहूनामेकं बीजं बहुधा यः करोति''( श्वेता० ६.१२ )** ] और कर्म निरपेक्ष ईश्वर हो यदि तो प्रधान और उसके कार्यों की ओर जो प्रवृत्त होता है जो क्रियाशील होता है, प्रधान और उसकी क्रिया के जड़ होने से धर्म-अधर्म रूप कर्म के ज्ञान का अभाव होने से और उस प्रकार के कर्म भी न होने से (धर्माधर्म रूप कर्म के ज्ञान का अभाव रहेगा, प्रकृति में, उस प्रकार के वह कर्म भी नहीं करती जैसे जीव कर्म करता है, तो प्रकृति एक तो जड़ है दूसरा वह कर्म भी नहीं करती फिर प्रकृति के कर्मों के आधार पर ईश्वर सृष्टि क्यों बनाएगा? इसलिए कोई ये कल्पना करे कि जीव के कर्मों को हटा दो तो प्रकृति के कर्मों के आधार पर प्रकृति से जगत बनाया। ये संभव नहीं ) वो श्रुति भी ऐसा ही कह रही है - वह प्रकृति निष्क्रिय है जड़ है ऐसे बहुत सारे निष्क्रिय जड़ पदार्थों का एक बीज प्रकृति है इसलिए जो निष्क्रिय जड़ झुंड रूप प्रकृति को बहुत रूप में बनाता है वह ईश्वर है [ **जीवान् प्रति तु कर्मापेक्ष एव प्रवर्तते स ईश्वरो न हि कर्मनिरपेक्षः फलं प्रयच्छति** ] जीवों के प्रति तो कर्म सापेक्ष ही ईश्वर प्रवृत्त होता है, वह ईश्वर बिना कर्मों के जीवात्मा को कोई फल नहीं देता है, [ **अतएव प्रधानस्य कार्यरूपे परिणाममपि जीवकर्मापेक्षः सन्नेव करोतीत्यपि सिद्धम्** ] इसलिए प्रधान का जो कार्यरूप परिणाम है प्रकृति से जगत को बनाया ये भी जीव कर्मों के आधार पर ईश्वर ने कार्य किया है ये सिद्ध हुआ, बिना कर्मों के कुछ नहीं किया। [ **अत्रापि ''प्रमाणाभावान्न तत्सिद्धिः'' ( १० ) इति सूत्रात् प्रस्तुतसूत्रपर्यन्तमनिरुद्धविज्ञानभिक्षुभ्यामीश्वरखण्डनं**

**नाविद्याशक्तियोगो निःसंगस्य ।।१३।।**

**(अविद्याशक्तियोगः-न निःसंगस्य) यद्युच्येत प्रधानकार्यत्वं न जीवकर्मापेक्षं किन्तु तत्र कारणमविद्याशक्तियोगः, अविद्याशक्तिसम्बन्धात् स ईश्वरः प्रधानं कार्यरूपे परिणमयेदिति न युक्तं यतो हीश्वरो निःसंगो निःसंगस्य च नाविद्याशक्तिसम्बन्धः ।।१३।।**

**भवतु पुरुषो निःसंगो परन्तु प्रधानकार्यत्वाय-प्रधानं कार्यरूपे परिणमयितुं पुरुषस्याविद्याशक्तियोगेन भाव्यम्। अत्रोच्यते -**

**तद्योगे तत्सिद्धावन्योऽन्याश्रयत्वम् ।।१४।।**

**(तद्योगे तत्सिद्धौ-अन्योऽन्याश्रयत्वम्) पुरुषस्याविद्याशक्तियोगे सति तत्सिद्धौ प्रधानकार्यत्वसिद्धौ सत्यां खल्वन्योऽन्याश्रयत्वदोष प्रसज्यते। यतोऽविद्याशक्तियोगात् प्रधानकार्यत्वं पुनः प्रधानकार्यत्वनिमित्तेनाविद्यायोगेन भाव्यम् ।।१४।।**

**कृतम्]** इस सूत्र में भी इन दोनों ने (विज्ञानभिक्षु और अनिरुद्ध ने) ईश्वर का खण्डन किया। **[महदाश्चर्य५ यत् ताभ्यां पूर्वमेंव प्रमाणप्रसंगे ''ईश्वरासिद्धेः'' (सांख्य० १.९२) इति सूत्रेणेश्वरस्य खण्डनं कृतमेवात्रापि तथाकरणं तयोरर्थविधानं सूत्रैनैरर्थक्यं बालप्रलपनं प्रसज्यते तदेतत्पश्यन्तु मतिमन्तः]** महद आश्चर्य है कि पहले भी इन्होने प्रमाण के प्रसंग में ''ईश्वरासिद्धे'' सूत्र में ईश्वर का खण्डन किया, फिर यहाँ पांचवे अध्याय में भी यही प्रसंग लिया। ऐसा बार-बार करने से सूत्र की निरर्थकता सिद्ध होती है और बालक के प्रलाप जैसा होता है इस बात को बुद्धिमान लोग समझें देखें ।।१२।।



प्रधान का जो कार्य बनाया जगत, वो जीव के कर्मों के आधार पर हुआ और प्रधान का जो कार्य रूप में जो परिणाम किया गया वह ईश्वर जीव के कर्मों के आधार पर करता है, ये बात जो अभी श्रुति से सिद्ध की गयी उसी को फिर युक्तियों से पुष्ट करते हैं अन्य पक्ष को उठाकर के और उसका समाधान करके इस प्रक्रिया से इस बात को पुष्ट करते हैं-

**नाविद्याशक्तियोगो निःसंगस्य ।।१३।।**

**सूत्रार्थ**= ईश्वर के साथ अविद्या शक्ति का सम्बंध हो जाने पर उसके दबाव से ईश्वर ने जगत को रचा हो ऐसा नहीं है।

**[(अविद्याशक्तियोगः-न निःसंगस्य) यद्युच्येत प्रधानकार्यत्वं न जीवकर्मापेक्षं किन्तु तत्र कारणमविद्याशक्तियोगः]** यदि कोई ऐसा कहे कि प्रकृति को जो कार्य रूप में परिवर्तित किया ये जीवों के कर्मों के आधार पर नहीं किया, किन्तु उसका कारण अविद्या शक्ति का योग है, **[अविद्याशक्तिसम्बन्धात् स ईश्वरः प्रधानं कार्यरूपे परिणमयेदिति न युक्तं यतो हीश्वरो निःसंगो निःसंगस्य च नाविद्याशक्तिसम्बन्धः]** सिद्धांती ये कहता है ये बात उचित नहीं कि कोई अविद्या शक्ति हो और वह ईश्वर पर दबाव डाले फिर ईश्वर को सृष्टि बनानी पड़े। ऐसा कहना ठीक नहीं क्योंकि ईश्वर निःसंग है किसी से दबता नहीं और न ही अविद्या

अविद्याप्रधानकार्यत्वयोरनादिसम्बन्धो बीजाङ्कुरवदस्ति तस्मान्नान्योऽन्याश्र- यत्वं दोषयुक्तमित्यत्रोच्यते -

न बीजाङ्कुरवत् सादिसंसारश्रुतेः ।।१५।।

(बीजाङ्कुरवत्-न) अविद्याप्रधानकार्यत्वयोः-अविद्यासंसारयोः खलु बीजाङ्कुरवदनादिसम्बन्धो नास्ति (सादिसंसारश्रुतेः) सादिसंसारस्य श्रुतौ प्रतिपादनात्, संसारो नानादिः किन्त्वादिमान् संसारोऽस्तीति श्रुतिर्वदति ''इयं विसृष्टिर्यत आबभूव'' (ऋ० १०.१२९.७) ''द्यावाभूमी जनयन् देव एकः'' (यजु० १७.१९) ।।१५।।

पुनश्चाविद्यास्वरूपे दोषोऽयम् -

---

शक्ति उसे दबा सकती है ।।१३।।

चलो मान लिया कि पुरुष निःसंग है, किसी से डरता नहीं, दबता नहीं, परंतु प्रधान को कार्य रूप में परिणित करने के लिए पुरुष का अविद्या शक्ति से योग हो जावे। यहाँ इसका उत्तर देते हैं-



तद्योगे तत्सिद्धावन्योऽन्याश्रयत्वम् ।।१४।।

**सूत्रार्थ**= ईश्वर के साथ अविद्या का सम्बन्ध होने पर जगत बने फिर जगत बनने के बाद अविद्या उत्पन्न हो इस मान्यता में अन्योन्य आश्रय दोष है।

**[(तद्योगे तत्सिद्धौ-अन्योऽन्याश्रयत्वम्) पुरुषस्याविद्याशक्तियोगे सति तत्सिद्धौ प्रधानकार्यत्वसिद्धौ सत्यां खल्वन्योऽन्याश्रयत्वदोष प्रसज्यते]** ईश्वर का अविद्या शक्ति के साथ योग होने पर तब तो प्रकृति से जगतरूप की सिद्धि होवे। इस मान्यता में एक दूसरे पर आधारित होने का दोष आएगा। **[यतोऽविद्याशक्तियोगात् प्रधानकार्यत्वं पुनः प्रधानकार्यत्वनिमित्तेनाविद्यायोगेन भाव्यम्]** पहले अविद्या शक्ति के योग से प्रधान जगत बना फिर प्रकृति से जब जगत बन गया उसके कारण फिर बाद में अविद्या पैदा हुई फिर उसने ईश्वर पर दवाव डाला ये अन्योन्य आश्रित दोष है ।।१४।।

अविद्या और प्रकृति से जो जगत बना इनका जो आपस में सम्बन्ध है वह बीज और अंकुर के समान है । इसलिए इसमें अन्योन्य आश्रित दोष नहीं है । इसका उत्तर देते हैं-

न बीजाङ्कुरवत् सादिसंसारश्रुतेः ।।१५।।

**सूत्रार्थ**= बीज और अंकुर के समान अविद्या और जगत का अनादि सम्बन्ध नहीं है, जगत की उत्पत्ति श्रुति में कही जाने से।

**विद्यातोऽन्यत्वे ब्रह्मबाधप्रसंगः ।।१६।।**

**( विद्यातः-अन्यत्वे ) ब्रह्मणि खल्वविद्याशक्तियोगात् प्रधानकार्यत्वं भवेदिति स्वीकारेऽविद्या स्याद् वस्तुरूपा यस्याः शक्त्या सह ब्रह्म युज्यते पुनस्तस्या अविद्यायाः किल विद्यातोऽन्यत्वे भिन्नवस्तुत्वे ब्रह्मणो बाधप्रसंगो भवति, यतो हि यत्खलु विद्यातोऽन्यत्तद् वस्तु खल्वविद्येति कथने ब्रह्म स्यादविद्या तदपि विद्यातोऽन्यत्, विद्या हि ज्ञानं परन्तु ब्रह्म तु द्रव्यं ज्ञानतोऽन्यत् पुनस्तस्यापि बाधः स्याद् विद्यातोऽन्यद् विद्यया बाध्यते यतः, विद्या स्वान्यामविद्यां बाधते यथा। अथवाऽविद्या हि विद्यां बाधते विद्यातोऽन्यत्वाद् यदा किलाविद्या तदा न विद्याऽवतिष्ठते पुनस्तयाऽविद्यया युक्तं ब्रह्म बाधितं भवेद् विद्याशून्यं स्यात्। यद्वा ब्रह्मैव न स्यात् तदनिष्टं यतः ''यः सर्वज्ञः सर्वविद् यस्य ज्ञानमयं तपः'' ( मुण्ड० १.१.९ ) इत्थं ब्रह्मबाधप्रसंगदोषान्नैतन्मन्तव्यमुचितम्, अत्र 'ब्रह्म' सूत्रकारेण मतमेवेति स्पष्टम् ।।१६।।**

[ **( बीजाङ्कुरवत्-न )अविद्याप्रधानकार्यत्वयोः-अविद्यासंसारयोः खलु बीजाङ्कुरवदनादिसम्बन्धो नास्ति** ] सिद्धांती कहता है- अविद्या और कार्य जगत का( प्रधान से जो कार्य जगत बना) इन दोनों का बीज और अंकुर के समान सम्बन्ध नहीं है [ **( सादिसंसारश्रुतेः ) सादिसंसारस्य श्रुतौ प्रतिपादनात्** ] श्रुति में तो ऐसा बताया गया है कि संसार आदि सहित है आरंभ वाला है, [ **संसारो नानादिः किन्त्वादिमान् संसारोऽस्तीति श्रुतिर्वदति** ] संसार अनादि नहीं है वह तो आदिमन है आरंभ वाला है संसार है ऐसा श्रुति बता रही है [ **''इयं विसृष्टिर्यत आबभूव''( ऋ० १०.१२९.७ )** ] ये जो विविध सृष्टि है ये जिससे उत्पन्न हुई वह प्रकृति है (ये तो उत्पन्न हो रहा है) [ **''द्यावाभूमी जनयन् देव एकः'' ब्रह्म** ] द्यावा भूमि को उत्पन्न करने वाला एक परमात्मा है यहाँ तो संसार की उत्पत्ति बता रहे है जबकि आप कह रहे हैं कि संसार अनादि है। इसलिए आपकी बात ठीक नहीं ।।१५।।



**पुनश्चाविद्यास्वरूपे दोषोऽयम्** - अविद्या के स्वरूप में ये भी दोष है-

**विद्यातोऽन्यत्वे ब्रह्मबाधप्रसंगः ।।१६।।**

**सूत्रार्थ**= विद्या से भिन्न सभी पदार्थों को अविद्या मानने पर ब्रह्म के विनाश का दोष आएगा, जो कि ठीक नहीं।

[ **( विद्यातः-अन्यत्वे ) ब्रह्मणि खल्वविद्याशक्तियोगात् प्रधानकार्यत्वं भवेदिति स्वीकारेऽविद्या स्याद् वस्तुरूपा यस्याः शक्त्या सह ब्रह्म युज्यते** ] ब्रह्म में अविद्या शक्ति योग हो जाने से प्रकृति से कार्य जगत उत्पन्न हो जावे ऐसा स्वीकार कर लेने पर तब अविद्या को एक वस्तु रूप मानना पड़ेगा (एक सत्तात्मक पदार्थ मानना पड़ेगा जो ब्रह्म पर दबाव बनाती है) जिसकी शक्ति से ब्रह्म जगत बनाने में लग जाएगा [ **पुनस्तस्या अविद्यायाः किल विद्यातोऽन्यत्वे भिन्नवस्तुत्वे ब्रह्मणो बाधप्रसंगो भवति** ] उस स्थिति में अविद्या के विद्या से भिन्न होने में ब्रह्म के विनाश का प्रसंग आएगा (क्योंकि पूर्वपक्षी का ये सिद्धान्त है कि - विद्या से जो भी अतिरिक्त है वह अविद्या है ) ऐसी स्थिति में ब्रह्म भी विद्या से भिन्न है (विद्या है ज्ञान=द्रव्य , ब्रह्म वस्तु है), [ **यतो हि यत्खलु विद्यातोऽन्यत्तद् वस्तु खल्वविद्येति कथने ब्रह्म स्यादविद्या तदपि**

अथ च -

**अबाधे नैष्फल्यम् ।।१७।।**

**( अबाधे नैष्फल्यम् ) अबाधे सति-यदि पुनरविद्यया ब्रह्म न बाध्यते तदा विद्यातोऽन्यत्वमन्तव्यस्य निष्फलत्वं स्यादविद्यायाः पुनरकिञ्चित्करत्वं सिध्येत् ।।१७।।**

---

**विद्यातोऽन्यत् ]** क्योंकि आपके सिद्धान्त के अनुसार- जो भी वस्तु विद्या से भिन्न है वह सब अविद्या है। इस कथन में ब्रह्म भी अविद्या बन जाएगा क्योंकि वह भी विद्या से अन्य है। तो उसका नाम भी अविद्या ही रखना पड़ेगा, और जो विद्या है शुद्ध ज्ञान वह अविद्या का नाशक होगा (ब्रह्म अविद्या बन रहा है और विद्या उसका विनाश कर देगी तो ब्रह्म का ही विनाश हो जाएगा), **[ विद्या हि ज्ञानं परन्तु ब्रह्म तु द्रव्यं ज्ञानतोऽन्यत् पुनस्तस्यापि बाधः स्याद् विद्यातोऽन्यद् विद्यया बाध्यते यतः ]** विद्या ज्ञान है परंतु ब्रह्म तो द्रव्य है ज्ञान से भिन्न है, विद्या अविद्या का नाश करती है ब्रह्म अविद्या बन गया क्योंकि वह ज्ञान से भिन्न वस्तु है, इस प्रकार उसका भी विनाश हो जाएगा, क्योंकि विद्या से जो अन्यत होगा वह सब विद्या से नष्ट कर दिया जाएगा, **[ विद्या स्वान्यामविद्यां बाधते यथा ]** विद्या जैसे अपने से भिन्न अविद्या को मार देती है ।[ अब इस सूत्र कि दूसरी व्याख्या **अथवाऽविद्या हि विद्यां बाधते विद्यातोऽन्यत्वाद् ]** अथवा अविद्या विद्या का नाश करेगी विद्या से भिन्न होने से **[ यदा किलाविद्या तदा न विद्याऽवतिष्ठते ]** क्योंकि दोनों में टकराव है- जिस समय विद्या रहेगी उस समय अविद्या नहीं रहेगी **[ पुनस्तयाऽविद्यया युक्तं ब्रह्म बाधितं भवेद् विद्याशून्यं स्यात् ]** जब अविद्या आएगी तब विद्या नहीं रहेगी, जब अविद्या ब्रह्म पर वार करेगी तो उसमें से विद्या को उखाड़ फेंक देगी, फिर ब्रह्म विद्या से शून्य हो जाएगा। **[ यद्वा ब्रह्मैव न स्यात् तदनिष्टं यतः ]** जब ब्रह्म ही नहीं रहेगा अथवा उसमें ज्ञान ही न रहेगा, यह तो ठीक नहीं=अनिष्ट है, क्योंकि - **[ ''यः सर्वज्ञः सर्वविद् यस्य ज्ञानमयं तपः'' ]** जो सर्वज्ञ है सर्ववित् है जिसका अनन्त ज्ञानमय तप सामर्थ्य है, वह ब्रह्म कभी नष्ट हो ही नहीं सकता **[ ( मुण्ड० १.१.९ ) इत्थं ब्रह्मबाधप्रसंगदोषान्नैतन्मन्तव्यमुचितम् ]** इसलिए ब्रह्म के विनाश का प्रसंग दोष आने से ये मान्यता उचित नहीं है ''विद्या से भिन्न जो कुछ भी है वह अविद्या है'', **[ अत्र 'ब्रह्म' सूत्रकारेण मतमेवेति स्पष्टम् ]** अब सूत्रकार ने ब्रह्म कि सत्ता को स्वीकार किया है, ''ब्रह्म के बाध'' का प्रसंग आएगा तभी तो दोष आएगा अर्थात सूत्रकार ब्रह्म को मानते हैं, तभी तो इसमें दोष दिखाएंगे कि ''विद्या से भिन्न जो कुछ भी है वह अविद्या है'' ऐसा मानने पर तो ब्रह्म का ही विनाश हो जाएगा। ये बात वही कहेगा जो ब्रह्म की सत्ता को मानता हो, जो ब्रह्म को मानता ही न हो वह क्यों कहेगा? इसलिए सूत्रकार स्वयं ब्रह्म को मानता है आस्तिक है ।१६।।



**अथ च -**

**अबाधे नैष्फल्यम् ।।१७।।**

**सूत्रार्थ**= यदि अविद्या ब्रह्म का विनाश नहीं कर पाती है तो पूर्वपक्षी की मान्यता व्यर्थ है।

**[ ( अबाधे नैष्फल्यम् ) अबाधे सति-यदि पुनरविद्यया ब्रह्म न बाध्यते तदा विद्यातोऽन्यत्वमन्तव्यस्य निष्फलत्वं स्यादविद्यायाः पुनरकिञ्चित्करत्वं सिध्येत् ]** पूर्वपक्षी अपनी बात को थोड़ा सुधारते हुए कहता है-अविद्या ब्रह्म को मारेगी नहीं, सिद्धांती कहते हैं = यदि अविद्या के द्वारा ब्रह्म का

पक्षान्तरमाक्षिप्यते -

**विद्याबाध्यत्वे जगतोऽप्येवम् ।।१८।।**

**( विद्याबाध्यत्वे ) अविद्याया विद्यातोऽन्यत्वं न, किन्तु विद्याबाध्यत्वमेव सैवा विद्यया बाध्यते न हि सा बाधे समर्था न तयाऽन्यद् बाध्यते तस्मान्न ब्रह्मबाधप्रसंगः। यदा हि पुरुषे विद्या प्रवर्ततेऽथाविद्या निवर्तते तथारूपाऽविद्या चेदुच्येत तर्हि ( जगतः-अपि-एवम् ) जगदपि खल्वेवं विद्यया बाध्यते-विद्यावतः पुरुषस्य सकाशात् खलु जगदपि निवर्तते ''अथात आदेशो नेति नेति'' ( बृह० २.३.६ ) एवं जगतोऽपि विद्यया बाध्यत्वाज्जगदपि स्यादविद्या ।।१८।।**

भवतु जगदप्यविद्या । अत्रोच्यते -

**तद्रूपत्वे सादित्वम् ।।१९।।**

---

विनाश नहीं किया जाएगा तब आपकी वह मान्यता निष्फल हो जाएगी कि ''विद्या से भिन्न जो कुछ भी है वह अविद्या है'', इस मान्यता का कोई औचित्य नहीं रहा, फिर वह अविद्या किसी को नहीं मारेगी ऐसा आप कह रहे हैं फिर तो वह निर्बल हो जाएगी (ऐसी अविद्या माननी पड़ेगी जो कुछ नहीं करेगी) ।।१७।।

फिर इससे अलग पक्ष पर आक्षेप करता है सिद्धांती-



**विद्याबाध्यत्वे जगतोऽप्येवम् ।।१८।।**

**सूत्रार्थ**=विद्या से अविद्या नष्ट हो जाती है, ऐसा मानने पर विद्या से जगत भी नष्ट होता है। ''मुक्तात्मा के लिए'' तो क्या ये जगत भी अविद्या है।

[ **( विद्याबाध्यत्वे ) अविद्याया विद्यातोऽन्यत्वं न** ] विद्या से भिन्न जो कुछ भी हो वह अविद्या है, हम ऐसा नहीं मानते, [ **किन्तु विद्याबाध्यत्वमेव सैवा विद्यया बाध्यते** ] वह विद्या को नहीं मारती किन्तु वह स्वयं विद्या से मर जाती है [ **न हि सा बाधे समर्था** ] वह किसी को मारने में समर्थ नहीं [ **न तयाऽन्यद् बाध्यते** ] न उस= अविद्या के द्वारा दूसरी वस्तु नहीं मारी जाती [ **तस्मान्न ब्रह्मबाधप्रसंगः** ] इसलिए ब्रह्म के विनाश का प्रसंग नहीं आएगा। [ **यदा हि पुरुषे विद्या प्रवर्ततेऽथाविद्या निवर्तते** ] जब जीवात्मा में विद्या आ जाएगी और अविद्या नष्ट हो जाएगी [ **तथारूपाऽविद्या चेदुच्येत तर्हि** ] यदि पूर्वपक्षी इस तरह की अविद्या कहे तो क्या समस्या है? [ **( जगतः-अपि-एवम् ) जगदपि खल्वेवं विद्यया बाध्यते-विद्यावतः पुरुषस्य सकाशात् खलु जगदपि निवर्तते** ] यदि आप अविद्या को ऐसी मानते हैं कि- वह स्वयं तो किसी को मारेगी नहीं, ''बल्कि वह इतनी कमजोर है कि दूसरे से खुद मर जाएगी'', (ऐसी है अविद्या ऐसी जब मानो तो विद्या के आने पर अविद्या मर जाएगी) सिद्धांती कहता है- यूं तो जगत भी विद्या के द्वारा मार दिया जाता है। कैसे? विद्या वाले पुरुष के पास से जगत भी निवृत हो जाता है। अब इसकी पुष्टि में कहते हैं- [ **''अथात आदेशो नेति नेति''( बृह० २.३.६ )** ] जिसने संसार में दुख देखा अविद्या नष्ट कर ली वह कहता है अब संसार में जन्म नहीं लेना [ **एवं जगतोऽपि विद्यया बाध्यत्वाज्जगदपि स्यादविद्या** ] इस प्रकार जगत का भी विद्या से विनाश हो जाने पर अर्थात पुनर्जन्म रुक जाने पर पुनर्जन्म को भी अविद्या मानना पड़ेगा जो ठीक नहीं ।।१८।।

(तद्रूपत्वे) जगतोऽविद्यारूपत्वे सति-यदि हि जगदप्यविद्या तर्हि (सादित्वम्) अविद्यायाः सादित्वं सिद्धं भवति यतो जगत् सादि तच्च पूर्वं साधितं जगतः सादित्वम् ''न बीजाङ्कुरवत् सादिसंसारश्रुतेः'' (१५) ''इयं विसृष्टिर्यत आबभूव'' (ऋ० १०.१२९.७) ''द्यावाभूमी जनयन् देव एकः'' (यजु० १७.१९) इत्थं ह्यविद्या नानादिः पुनश्चाविद्याशक्तियोगाद् ब्रह्मकार्यरूपे प्रधानं परिणमयेदिति न सिध्यति किन्तु जीवकर्मापेक्षः सन्नेवेश्वरः प्रधानं कार्यरूपे परिणमयतीति ''श्रुतिरपि प्रधानकार्यत्वस्य'' (१२) इत्यनेन यदुक्तं पूर्वं तदेवावतिष्ठते ।।१९।।

अत एव -

न धर्मापलापः प्रकृतिकार्यवैचित्र्यात ।।२०।।

---

जगत यदि अविद्या बन जाए। इस विषय पर कहते हैं-

**तद्रूपत्वे सादित्वम् ।।१९।।**

**सूत्रार्थ**= जगत को भी अविद्या मानने पर तब आपकी मानी हुई अविद्या स्वरूप से अनादि नहीं रहेगी।

**[(तद्रूपत्वे) जगतोऽविद्यारूपत्वे सति-यदि हि जगदप्यविद्या तर्हि (सादित्वम्) अविद्यायाः सादित्वं सिद्धं भवति यतो जगत् सादि तच्च पूव५ साधितं जगतः सादित्वम् ''न बीजाङ्कुरवत् सादिसंसारश्रुतेः'']** जगत को भी अविद्या रूप मानने पर, ''अविद्या भी उत्पन्न हुई'' ऐसा मानना पड़ेगा, क्योंकि जगत तो उत्पन्न होता है ये पहले ही सिद्ध कर चुके हैं -**''न बीजाङ्कुरवत् सादिसंसारश्रुतेः''** कि जगत उत्पन्न होता है, और आपकी मान्यता है कि अविद्या अनादि है (इसमें टकराव आएगा) (१५) **[''इयं विसृष्टिर्यत आबभूव''(ऋ० १०.१२९.७)]** ये जो विविध प्रकार कि सृष्टि है ये परमात्मा से उत्पन्न होती है **[''द्यावाभूमी जनयन् देव एकः''(यजु० १७.१९)]** एक देव परमात्मा है जो भूमि द्यौलोक को उत्पन्न करता है **[ इत्थं ह्यविद्या नानादिः पुनश्चाविद्याशक्तियोगाद् ब्रह्म कार्यरूपे प्रधानं परिणमयेदिति न सिध्यति ]** इस प्रकार से अविद्या अनादि नहीं रहेगी यदि आप जगत को अविद्या मानेंगे तो, इस स्थिति में अविद्या शक्ति के दबाव से परमात्मा प्रकृति को जगत रूप में परिणित करे। फिर ये बात सिद्ध नहीं होगी क्योंकि वह तो अनादि है ही नहीं, जब अविद्या पहले है ही नहीं फिर ब्रह्म पर दबाव कौन डाले? **[ किन्तु जीवकर्मापेक्षः सन्नेवेश्वरः प्रधानं कार्यरूपे परिणमयतीति ]** किन्तु सत्य सिद्धान्त तो यह है कि जीव के कर्मों के आधार पर ही ईश्वर प्रकृति को जगत रूप में कार्य रूप में परिणित करता है। जैसा कि पहले बताया था **[''श्रुतिरपि प्रधानकार्यत्वस्य'']** इस सूत्र में बताया था कि- श्रुति भी कहती है कि परमात्मा ने जीवों के कर्मों के आधार पर प्रकृति से जगत बनाया **[(१२) इत्यनेन यदुक्तं पूर्वं तदेवावतिष्ठते ]** इस बारहवें सूत्र से जो बात कही थी वही ठीक है ।।१९।।

**अत एव -**

**न धर्मापलापः प्रकृतिकार्यवैचित्र्यात् ।।२०।।**

**सूत्रार्थ**= उत्तम धर्माचरण का खण्डन नहीं हो सकता, प्रकृति के कार्य योनियां भिन्न-भिन्न होने से।

**(धर्मापलापः-न) धर्मस्याहिंसादिमंगलाचरणरूपस्य कर्मणोऽपलापो न भवति यदपेक्षमीश्वरस्याधिष्ठातृत्वं फलप्रदानाय द्वितीयसूत्रे व्यक्तीकृतं तद्युक्तमेव। कुतः (प्रकृतिकार्यवैचित्र्यात्) प्रकृतेः कार्याणां वैचित्र्यादुच्चावचत्वात् सुखदुःखरूपत्वात् सकलविकलांगत्वाच्च वक्ष्यति ह्यग्रे ''कर्मवैचित्र्यात् सृष्टिवैचित्र्यम्'' (सांख्य० ६.४२) ।।२०।।**

**धर्माचरणात्प्रकृतिकार्यवैचित्र्यं सुखित्वादिकमस्तीत्यत्र किं प्रमाणमित्याकांक्षा-यामुच्यते -**

**श्रुतिलिंगादिभिस्तत्सिद्धिः ।।२१।।**

**(श्रुतिलिंगादिभिः-तत्सिद्धिः) श्रुतिप्रमाणेन लिंगप्रमाणेनानुमानप्रमाणेनेति यावत्, तथाऽऽदिशब्दाद् योगिनामबाह्यप्रत्यक्षेण च धर्माचरणात्सुखित्वादिकस्य प्रकृतिकार्यवैचित्र्यस्य सिद्धिर्भवति। श्रुतिस्तावत् - ''पुण्यो वै पुण्येन कर्मणा भवति।'' (बृह०३.२.१३)**

---

[**(धर्मापलापः-न) धर्मस्याहिंसादिमंगलाचरणरूपस्य कर्मणोऽपलापो न भवति यदपेक्षमीश्वरस्याधिष्ठातृत्वं फलप्रदानाय द्वितीयसूत्रे व्यक्तीकृतं तद्युक्तमेव**] धर्म का जो अहिंसा आदि रूप मंगलाचरण रूप कर्म बताया था, उसका खण्डन नहीं हो सकता। जिन शुभ कर्मों कि अपेक्षा से ईश्वर का अधिकार है फल देने के लिए। जो बात दूसरे सूत्र में प्रकट कि गयी थी, वह सही है । [**कुतः (प्रकृतिकार्यवैचित्र्यात्) प्रकृतेः कार्याणां वैचित्र्यादुच्चावचत्वात् सुखदुःखरूपत्वात् सकलविकलांगत्वाच्च वक्ष्यति ह्यग्रे ''कर्मवैचित्र्यात् सृष्टिवैचित्र्यम्'' (सांख्य० ६.४२)**] प्रकृति के जो कार्य है उनमें विचित्रता होने से शरीर ऊंचे-नीचे हैं, कोई सुख वाला है तो कोई दुख वाला। कोई सकलांग है कोई विकलांग है। ऐसा ही आगे कहा - कर्मों की विचित्रता से सृष्टि की विचित्रता है ।।२०।।



धर्माचरण से प्रकृति के विभिन्न कार्य उत्पन्न होते हैं, और ये जो अनेक प्रकार का सुख दुःख हो रहा है इस विषय में क्या प्रमाण है? इस पर कहते हैं-

**श्रुतिलिंगादिभिस्तत्सिद्धिः ।।२१।।**

**सूत्रार्थ**= शब्द प्रमाण, अनुमान प्रमाण और योगियों के आन्तरिक प्रत्यक्ष से सिद्ध होता है कि धर्म आचरण से सुख उत्तम योनियाँ और अधर्म आचरण से दुख निकृष्ट योनियाँ प्राप्त होती है।

[**(श्रुतिलिंगादिभिः-तत्सिद्धिः) श्रुतिप्रमाणेन लिंगप्रमाणेनानुमानप्रमाणेनेति यावत्**] श्रुति के प्रमाण से (शब्द प्रमाण से) अच्छे कार्य से अच्छा फल सुख और बुरे कार्यों से दण्ड और दुःख मिलता है, दूसरा अनुमान प्रमाण से, [**तथाऽऽदिशब्दाद् योगिनामबाह्यप्रत्यक्षेण च धर्माचरणात्सुखित्वादिकस्य प्रकृतिकार्यवैचित्र्यस्य सिद्धिर्भवति**] श्रुति में लिंग आदि शब्द है यहाँ आदि शब्द से अभिप्रेत योगियों का अबाह्य (आंतरिक) प्रत्यक्ष है, इन सब प्रमाणों से ये सिद्ध होता है कि धर्माचरण से सुख होता है और प्रकृति के विचित्र कार्यों की सिद्धि हो जाएगी। **श्रुतिस्तावत्** पहले श्रुति का प्रमाण देते हैं - [**''पुण्यो वै पुण्येन कर्मणा भवति।''(बृह० ३.२.१३)**] पुण्य कर्म से पुण्य लोक की प्राप्ति होती है [**लिंगप्रमाणमनुमानप्रमाणं तु जन्मतः सुखसम्पत्तिः सकलांगत्वादिका भोगरूपा पूर्वजन्माचरितधर्मणः फलमिहजन्माचरितोचितकर्मणः सुखभोगफलमिव**] अब ये लिंग प्रमाण है अनुमान प्रमाण है, उससे देखते हैं कि जन्म से ही किसी को सुख

**लिंगप्रमाणमनुमानप्रमाणं तु जन्मतः सुखसम्पत्तिः सकलांगत्वादिका भोगरूपा पूर्वजन्माचरितधर्मणः फलमिहजन्माचरितोचितकर्मणः सुखभोगफलमिव। योगिनामान्तरिकप्रत्यक्षेणापि सिद्धिर्भवति ।।२१।।**

**श्रुत्यादीनि प्रमाणानि स्युः प्रत्यक्षं-लौकिकप्रत्यक्षप्रमाणं तु न तत्सिद्धावित्याकांक्षायामुच्यते -**

**न नियमः प्रमाणान्तरावकाशात् ।।२२।।**

**(नियमः-न) प्रत्यक्षप्रमाणेनैव वस्तुसिद्धिः स्यादिति न नियमोऽस्ति, न हि सर्वं प्रत्यक्षप्रमाणेन सिध्यति (प्रमाणान्तरावकाशात्) वस्तुसिद्धौ प्रत्यक्षप्रमाणादतिरिक्त-प्रमाणानामनुमानादीनामवकाशसद्भावात् ।।२२।।**

**अथ च -**

**उभयत्राप्येवम् ।।२३।।**

---

मिला सुख संपत्ति प्राप्त हो गयी और सब अंग भी उत्तम मिले। इस प्रकार से जो भोग रूप पूर्व जन्म में आचरण किए धर्म का फल है ये जो वर्तमान में हम देखते हैं। **[ योगिनामान्तरिकप्रत्यक्षेणापि सिद्धिर्भवति ]** योगियों के आन्तरिक प्रत्यक्ष से भी इस बात कि सिद्धि होती है, अच्छा कार्य करने से आनंद उत्साह कि प्राप्ति होती है ।।२१।।



कर्म फल के विषय में श्रुति का प्रमाण दिया और अनुमान प्रमाण भी दिया कि कर्मों का फल मिलता है परन्तु कर्मों का फल मिलता है ये लौकिक प्रत्यक्ष प्रमाण से तो सिद्ध नहीं होती। इसके उत्तर में कहते हैं-

**न नियमः प्रमाणान्तरावकाशात् ।। २२।।**

**सूत्रार्थ**= प्रत्येक वस्तु लौकिक प्रत्यक्ष प्रमाण से ही सिद्ध हो ऐसा नियम नहीं है, अन्य अनुमान आदि प्रमाणों से भी वस्तुओं कि सिद्धि होने से।

**[ (नियमः-न) प्रत्यक्षप्रमाणेनैव वस्तुसिद्धिः स्यादिति न नियमोऽस्ति ]** हर वस्तु आँख से ही दिखाई देने पर सिद्ध हो ऐसा नियम नहीं है, **न हि सर्वं प्रत्यक्षप्रमाणेन सिध्यति** प्रत्येक की सिद्धि प्रत्यक्ष प्रमाण से हो ऐसा संभव नहीं है **[ (प्रमाणान्तरावकाशात्) वस्तुसिद्धौ प्रत्यक्षप्रमाणादतिरिक्त-प्रमाणानामनुमानादीनामवकाशसद्भावात् ]** वस्तु की सिद्धि करने में प्रत्यक्ष प्रमाण के अतिरिक्त अन्य अनुमानादि प्रमाणों की सत्ता है उनकी सहता से किसी भी बात को सिद्ध कर सकते हैं ।।२२।।

**अथ च -**

**उभयत्राप्येवम् ।।२३।।**

**सूत्रार्थ**= धर्म करने से सुख मिलता है, और अधर्म करने से दुख मिलता है । दोनों ही क्षेत्रों में शब्द प्रमाण और अनुमान प्रमाण प्राप्त होने से।

**[ (एवम्-उभयत्र-अपि) इत्थं श्रुतिलिंगादिभिर्धर्मसिद्धिरेवेति न किन्तूभयत्रापि धर्मसिद्धौ तथाऽधर्मसिद्धौ च समानप्रमाणनिर्देशो विज्ञेयः ]** इस प्रकार श्रुति लिंगादि प्रमाणों से केवल धर्म की ही सिद्धि होती हो ऐसा नहीं है अपितु दोनों क्षेत्रों में धर्म की सिद्धि में और अधर्म की सिद्धि में समान रूप से

**(एवम्-उभयत्र-अपि) इत्थं श्रुतिलिंगादिभिर्धर्मसिद्धिरेवेति न किन्तूभयत्रापि धर्मसिद्धौ तथाऽधर्मसिद्धौ च समानप्रमाणनिर्देशो विज्ञेयः । तेनाधर्मसिद्धिरपि भवति तैः श्रुतिलिंगादिभिः प्रमाणैः । श्रुतिस्तावत् ''पापः पापेन'' (बृह०३.२.१५) लिंगप्रमाणादिकं वैपरीत्येन विज्ञेयम् ।।२३।।**

**धर्मसिद्धौ तु श्रुत्यादिप्रमाणमपेक्ष्यतेऽधर्मसिद्धौ न, तत्सिद्धिस्तु भविष्यत्य-र्थापत्त्या हि । अत्रोच्यते -**

**अर्थात् सिद्धिश्चेत् समानमुभयोः ।।२४।।**

**(अर्थात् सिद्धिः) अर्थापत्त्या हि खल्वधर्मस्य सिद्धिर्भविष्यति (उभयोः समानं चेत्) उभयोर्धर्माधर्मयोः समानं क्षेत्रं प्रकरणं वर्णनं वा स्यात्, परन्तु यत्र क्षेत्रं-प्रकरणं-वर्णनं वा समानं नास्ति**

---

प्रमाण का निर्देश समझना चाहिए (अर्थात् श्रुति लिंगादि जो प्रमाण है ये इस बात को भी बताते हैं कि धर्म का फल सुख है और अधर्म का फल दुःख है, दोनों क्षेत्रों में श्रुति प्रमाण और अनुमान प्रमाण आदि चलते हैं)। [**तेनाधर्मसिद्धिरपि भवति तैः श्रुतिलिंगादिभिः प्रमाणैः**] इस कारण से अधर्म की भी सिद्धि होती है,श्रुति लिंगादि प्रमाणों से जैसे कि ।[**श्रुतिस्तावत् ''पापः पापेन''**] श्रुति का वचन है जब व्यक्ति पाप करता है तो पापी कहलाता है [**(बृह० ३.२.१५) लिंगप्रमाणादिकं वैपरीत्येन विज्ञेयम्**] अनुमान प्रमाण को इससे विपरीत मानलो जैसे पहले बताया था।।२३।।



[**धर्मसिद्धौ तु श्रुत्यादिप्रमाणमपेक्ष्यतेऽधर्मसिद्धौ न, तत्सिद्धिस्तु भविष्यत्यर्थापत्त्या हि । अत्रोच्यते -**] पूर्वपक्षी एक शंका रखता है- धर्म के क्षेत्र में तो माना कि श्रुति आदि का प्रमाण है, किन्तु अधर्म कि सिद्धि में कोई आवश्यकता नहीं दिखती । उसकी (अधर्म की ) सिद्धि तो अर्थापत्ति से भविष्य में हो ही जाएगी? इसके उत्तर में सिद्धांती कहता है-

**अर्थात् सिद्धिश्चेत् समानमुभयोः ।।२४।।**

**सूत्रार्थ**= यदि अधर्म की सिद्धि अर्थापत्ति से हो जाए तो वहाँ-वहाँ होगी जहां-जहां धर्म और अधर्म के वर्णन के प्रकरण समान हो किन्तु जहां इसमें असमानता हो वहाँ श्रुति के प्रमाण देना ही पड़ेगा।

[**(अर्थात् सिद्धिः) अर्थापत्त्या हि खल्वधर्मस्य सिद्धिर्भविष्यति (उभयोः समानं चेत्) उभयोर्धर्माधर्मयोः समानं क्षेत्रं प्रकरणं वर्णनं वा स्यात्**] सिद्धांती कहता है- एक अंश में आपकी बात ठीक है, अर्थापत्ति से अधर्म की सिद्धि जाएगी, जहां धर्म और अधर्म का क्षेत्र समान होगा वहाँ तो अर्थापत्ति से सिद्ध हो जाएगा, [**परन्तु यत्र क्षेत्रं-प्रकरणं-वर्णनं वा समानं नास्ति तत्र नाधर्मसिद्धिर्भवेत्**] परंतु जहां-जहां क्षेत्र प्रकरण समान नहीं होगा तो वहाँ-वहाँ अर्थापत्ति से अधर्म की सिद्धि नहीं होगी, [**तस्मादधर्मार्थमपि श्रुत्यादिप्रमाणप्रदर्शनं युक्तमेव**] इसलिए अधर्म को दिखलाने के लिए श्रुति आदि का प्रमाण भी उचित है।

**तत्र नाधर्मसिद्धिर्भवेत्, तस्मादधर्मार्थमपि श्रुत्यादिप्रमाणप्रदर्शनं युक्तमेव । तद्यथा ''मा हिंसीः पुरुषं जगत्'' ( यजु० १६.३, श्वेता०३.६ ) ''न स्तेयमद्मि'' ( अथर्व० १४.१.५७ ) ''अक्षैर्मा दीव्यः'' ( ऋ० १०.३४.१३ ) ''पापमाहुर्यः स्वसारं निगच्छात्'' ( ऋ० १०.१०.१२ ) ''मा गृधः कस्यस्विद् धनम्'' ( यजु० ४०.१ ) इत्याद्यनुसन्धेयम् ।।२४।।**

**सिध्यन्तु धर्माधर्मौ तत्फले सुखदुःखे च परन्तु ततः पुरुषे संगापत्तिर्भविष्यति, उच्यते हि''असंगो ह्ययं पुरुषः'' ( बृह० ४.३.१५ ) अत्रोच्यते -**

### अन्तःकरणधर्मत्वं धर्मादीनाम् ।।२५।।

**( धर्मादीनाम्-अन्तःकरणधर्मत्वम् ) धर्माधर्मसुखदुःखानामन्तःकरणगुणत्वमस्ति, सन्ति हि धर्माधर्मसुखदुःखानि किलान्तःकरणगुणाः । अन्तःकरणं हि करणं साधनमान्तरिकं पुरुषस्य बहिष्करणवत्, यथा ह्यादानादीनि हस्तादिबहिष्करणस्य कर्मेन्द्रियजातस्य यथा च रूपादीनि नेत्रादिबहिष्करणस्य ज्ञानेन्द्रियगणस्य गुणाः सन्ति तथैव धर्माधर्मसुखदुःखानि खल्वन्तःकरणस्योभयेन्द्रियात्मकस्य गुणाः**

---

**तद्यथा** जैसे कहा - [ **''मा हिंसीः पुरुषं जगत्''** ] पुरुषों को जगत में मत मारो [ **''न स्तेयमद्मि''( अथर्व० १४.१.५७ )** ] चोरी करके नहीं खाऊँगा [ **''अक्षैर्मा दीव्यः''( ऋ० १०.३४.१३ )** ] जुआ मत खेलो [ **''पापमाहुर्यः स्वसारं निगच्छात्''( ऋ० १०.१०.१२ )** ] जो व्यक्ति अपनी सगी बहिन से विवाह करता है, वह पाप है [ **''मा गृधः कस्यस्विद् धनम्''( यजु० ४०.१ )** ] धन का लोभ मत करो, ये सोचो कि ये धन किसका है? इत्यादि अनुशंधान करना चाहिए ।।२४।।



धर्म और अधर्म की सत्ता सिद्ध हो गयी तथा धर्म-अधर्म से सुख दुःख मिलता है ये मान लिया, परंतु उससे पुरुष में संगापत्ति का दोष आएगा। (यदि जीवात्मा सुखी दुःखी होने लगा तो उसमें बाह्य संग की प्राप्ति आरंभ हो जाएगी ।) जबकि शास्त्रों में ये कहा है कि ''पुरुष असंग है'' इस बात का विरोध आएगा । इस पर कहते हैं-

### अन्तःकरणधर्मत्वं धर्मादीनाम् ।।२५।।

**सूत्रार्थ**= धर्म-अधर्म, सुख-दुःख, आदि मन के गुण हैं जैसे नेत्रादि के देखना और हस्त आदि ग्रहण करना आदि गुण हैं, इसलिए आत्मा के स्वरूप में कोई विकृति नहीं आती।

[ **( धर्मादीनाम्-अन्तःकरणधर्मत्वम् ) धर्माधर्मसुखदुःखानामन्तःकरणगुणत्वमस्ति, सन्ति हि धर्माधर्मसुखदुःखानि किलान्तःकरणगुणाः** ] धर्म, अधर्म, सुख-दुःख आदि ये अन्तःकरण (मन, बुद्धि आदि) के गुण हैं, यदि अन्तःकरण सुखी-दुःखी होता है ऐसा मानते हैं तो ऋषियों के वचनों के विरुद्ध होगा, इसलिए वैदिक सिद्धान्त के अनुसार यह अर्थ ठीक होगा- धर्म-अधर्म के जो संस्कार हैं वो मन में जमा होते हैं (सुख दुःख कि प्राप्ति मन के द्वारा आत्मा को होती है ) ।[ **अन्तःकरणं हि करणं साधनमान्तरिकं पुरुषस्य बहिष्करणवत्** ] अन्तःकरण (मन, बुद्धि )ये जीवात्मा के साधन हैं बाह्य करणों के समान,[ **यथा ह्यादानादीनि हस्तादिबहिष्करणस्य कर्मेन्द्रियजातस्य** ] जैसे कि लेना-देना आदि कर्म हैं ये बाह्य इंद्रियों के कर्मेन्द्रियों के

सन्ति करणसामान्याद् यतो ह्यत्रैवाधीयन्तेऽनेनैव प्रतीयन्ते चेति तस्मान्न पुरुषे संगापत्तिः ।।२५।।

यद्येवं तर्ह्यलं विवेकेनेत्यत्रोच्यते -

गुणानां ( गुणादीनां ?* ) नात्यन्तबाधः ।।२६।।

( गुणानां-अत्यन्तबाधः-न ) विवेकमन्तरेण तेषां धर्माधर्मसुखदुःखानामन्तःकरणगुणानां सतामप्यत्यन्तबाधो न भविष्यति किन्तु धर्माधर्मयोरदृष्टवशाद् यद्वा धर्माधर्मनिष्पन्नसंस्कारात् तत्फलयोः सुखदुःखयोरनुभूतिस्तु खल्वनिवार्या भविष्यति हीहजन्मनि परजन्मनि वा ।।२६।।

यतः -

---

गुण हैं [ **यथा च रूपादीनि नेत्रादिबहिष्करणस्य ज्ञानेन्द्रियगुणस्य गुणाः सन्ति** ] और जैसे रूपादि नेत्रादि बाह्य करणों के ज्ञानेन्द्रियों के गुण हैं [ **तथैव धर्माधर्मसुखदुःखानि खल्वन्तःकरणस्योभयेन्द्रियात्मकस्य गुणाः सन्ति** ] उसी प्रकार से धर्म-अधर्म और सुख-दुःख आदि भी अन्तःकरण मन आदि के गुण हैं जो कि उभय इंद्रिय है सुख-दुःख आदि का भोग करना मन का कर्म है न कि करना [ **करणसामान्याद् यतो ह्यत्रैवाधीयन्तेऽनेनैव प्रतीयन्ते चेति तस्मान्न पुरुषे संगापत्तिः** ] ये समस्त सुख दुःख मन आदि के द्वारा ही प्रतीत होते हैं इनके संस्कार मन में ही जमा होते हैं, साधन होने से। इसलिए संगापत्ति का दोष जीव में नहीं आएगा ।।२५।।



पूर्वपक्षी कहता है कि- यदि जीवात्मा असंग रहता है, उसको फिर विवेक प्राप्त करने कि कोई आवश्यकता ही नहीं है -

**गुणानां ( गुणादीनां?* ) नात्यन्तबाधः ।।२६।।**

**सूत्रार्थ**= तत्वज्ञान प्राप्त किए बिना धर्माधर्म, सुख दुःख गुणों का अत्यंत विनाश नहीं हो पाएगा।

[ **( गुणानां-अत्यन्तबाधः-न ) विवेकमन्तरेण तेषां धर्माधर्मसुखदुःखानामन्तःकरणगुणानां सतामप्यत्यन्तबाधो न भविष्यति** ] विवेक प्राप्त किए बिना उन धर्म-अधर्म, सुख-दुःख जो अन्तःकरण के गुण बताए उनका अत्यंत विराम (विनाश) नहीं हो पाएगा किन्तु [ **धर्माधर्मयोरदृष्टवशाद् यद्वा धर्माधर्मनिष्पन्नसंस्कारात् तत्फलयोः सुखदुःखयोरनुभूतिस्तु खल्वनिवार्या भविष्यति हीहजन्मनि परजन्मनि वा** ] किन्तु धर्म-अधर्म का जो अदृष्ट के कारण से अथवा धर्म-अधर्म से जो उत्पन्न संस्कार हैं उनका जो फल है सुख दुःख इनकी अनुभूति निश्चित रूप से होगी ही, चाहे इस जन्म में हो चाहे परजन्म में हो ।।२६।।

**यतः** -क्योंकि

**पञ्चावयवयोगात् सुखसंवित्तिः ।।२७।।**

**पञ्चावयवयोगात् सुखसंवित्तिः ।।२७।।**

**(पञ्चावयवयोगात्-सुखसंवित्तिः) निर्णयसाधनानामनुमानविषयकाणां पञ्चावयवानां योगात् प्रतिज्ञाहेतुदृष्टान्तोपनयनिगमनानां प्रवर्तनात् खलु भवति हि सुखसंवित्तिः सुखानुभूतिः । यथा सुखसंवित्तिर्धर्मफलं तथा दुःखसंवित्तिरधर्मफलमपि पञ्चावयवयोगात् सिध्यति ।।२७।।**

**तत्रानुमाने -**

**न सकृद् ग्रहणात् सम्बन्धसिद्धिः ।।२८।।**

**(न सकृद्ग्रहणात् सम्बन्धसिद्धिः) पुनःपुनर्ग्रहणात् पुनः पुनः कार्यकारणयोर्दर्शनात् कार्यकारणयोर्नैकस्मिन् देशे काले वा दर्शनात् किन्तु देशे देशे काले काले च तथैव दर्शनात् खलु**

---

**सूत्रार्थ**= प्रतिज्ञा हेतु आदि पंचावयव के प्रयोग से धर्म का फल सुख और अधर्म का फल दुःख मिलता है, इसकी सिद्धि होती है।

**[(पञ्चावयवयोगात्-सुखसंवित्तिः) निर्णयसाधनानामनुमानविषयकाणां पञ्चावयवानां योगात् प्रतिज्ञाहेतुदृष्टान्तोपनयनिगमनानां प्रवर्तनात् खलु भवति हि सुखसंवित्तिः सुखानुभूतिः]** जो सत्यासत्य के निर्णय करने वाले साधन है उन अनुमान के विषय में जो पंचावयव प्रतिज्ञा, हेतु, दृष्टांत, उपनय और निगमन। उन पंचावयव के योग से जब व्यक्ति कुछ कर्म करता है तो उसको सुख संपत्ति सुख की अनुभूति होती है। **[यथा सुखसंवित्तिर्धर्मफलं तथा दुःखसंवित्तिरधर्मफलमपि पञ्चावयवयोगात् सिध्यति]** जैसे सुख कि अनुभूति धर्म का फल है और दुःख कि अनुभूति अधर्म का फल है, ये बात भी पंचावयव योग से सिद्ध होती है।।२७।।



**तत्रानुमाने** - अब अनुमान प्रमाण से संबन्धित विषय आरम्भ होता है-

**न सकृद् ग्रहणात् सम्बन्धसिद्धिः ।।२८।।**

**सूत्रार्थ**= किन्हीं दो वस्तुओं को एक बार साथ-साथ देखने से उन दोनों के सम्बंध की सिद्धि नहीं होती है।

**[(न सकृद्ग्रहणात् सम्बन्धसिद्धिः) पुनःपुनर्ग्रहणात् पुनः पुनः कार्यकारणयोर्दर्शनात् कार्यकारणयोर्नैकस्मिन् देशे काले वा दर्शनात् किन्तु देशे देशे काले काले च तथैव दर्शनात् खलु कार्यकारणसम्बन्धसिद्धिरनुमाने निमित्तं भवति]** बार-बार देखने से, बार-बार कार्य कारण को साथ-साथ देखने से, कार्य कारण की एक बार किसी में देख अथवा काल में देखने से सम्बन्धों की सिद्धि नहीं होती । भिन्न-भिन्न स्थानों पर समय-समय पर भी देखा। इस प्रकार बार-बार देखने से कार्य कारण के सम्बंध की सिद्धि अनुमान के निमित से हो जाती है।।२८।।

कार्यकारणसम्बन्धसिद्धिरनुमाने निमित्तं भवति ।।२८।।

सा हि -

नियतधर्मसाहित्यमुभयोरेकतरस्य वा व्याप्तिः ।।२९।।

(वा) अथवा (उभयोः-नियतधर्मसाहित्यम्) कार्यकारणयोर्नियतस्य धर्मस्य सहभावः (एकतरस्य व्याप्तिः) एकतरस्यानुमाने ज्ञाने विषये व्याप्तिर्भवति, यथा धूमाद् अग्नेः सिद्धिः-अग्नेर्वा धूमस्य प्रवर्तनम् ।।२९।।

ननु कार्यकारणयोर्नियतधर्मसाहित्यं व्याप्तिर्या खलूक्ता सा किं ताभ्यां कार्यकारणाभ्यां तत्त्वान्तरमस्तीत्याकांक्षायामुच्यते -

न तत्त्वान्तरं वस्तुकल्पनाप्रसक्तेः ।।३०।।

---

**सा हि** - वह सम्बंध सिद्धि-

**नियतधर्मसाहित्यमुभयोरेकतरस्य वा व्याप्तिः ।।२९।।**



**सूत्रार्थ**= कार्य और कारण के नियम पूर्वक साथ रहने पर उनमें से कार्य को देखकर कारण का ज्ञान कराने में जो नियम साधन बनता है, उसका नाम व्याप्ति है जैसे धुएँ से अग्नि का ज्ञान होता है।

**[(वा) अथवा (उभयोः-नियतधर्मसाहित्यम्) कार्यकारणयोर्नियतस्य धर्मस्य सहभावः]** अथवा इसको इस प्रकार से भी कह सकते हैं- कार्य कारण के नियत धर्म का साथ-साथ रहना **[(एकतरस्य व्याप्तिः) एकतरस्यानुमाने ज्ञाने विषये व्याप्तिर्भवति]** जैसे धुएं को देखकर अग्नि का अनुमान कर लेते हैं दोनों साथ-साथ रहते हैं एक को देखकर दूसरे का अनुमान कर लेते हैं इसमें व्याप्ति कारण होता है, **[यथा धूमाद् अग्नेः सिद्धिः-अग्नेर्वा धूमस्य प्रवर्तनम्]** जहां धुआँ होगा वहाँ अग्नि की सिद्धि होती है अथवा अग्नि से धुआँ की सिद्धि होती है ।।२९।।

एक प्रश्न है- कार्य कारण का नियत रूप से साथ-साथ रहना, इसका नाम है व्याप्ति। ये जो व्याप्ति है सम्बंध है इन दोनों में क्या ये कार्य कारण इन दोनों वस्तुओं से अलग कोई तीसरी वस्तु है? इस आकांक्षा पर कहते हैं-

**न तत्त्वान्तरं वस्तुकल्पनाप्रसक्तेः ।।३०।।**

**सूत्रार्थ**= व्याप्ति कार्य और कारण दो पदार्थों से अलग कोई तीसरा पदार्थ नहीं है, इसमें नई वस्तु की कल्पना करने का दोष आने से।

**[(तत्त्वान्तरं न) व्याप्तिः खलु कार्यकारणाभ्यां तत्त्वान्तरं वस्त्वन्तरं ताभ्यां भिन्नं तृतीयं वस्तु**

**(तत्त्वान्तरं न) व्याप्तिः खलु कार्यकारणाभ्यां तत्त्वान्तरं वस्त्वन्तरं ताभ्यां भिन्नं तृतीयं वस्तु नास्ति । कुतः (वस्तुकल्पनाप्रसक्तेः) वस्तुकल्पनाप्रसंगदोषात्, न हि धर्मः कदाचिद् धर्मी भवति व्याप्तिस्तु धर्मः कार्यकारणयोः सहभावे नियतो धर्मः । तस्माद् व्याप्तिः कार्यकारणाभ्यां भिन्नं वस्त्वन्तरं नास्ति ।।३०।।**

**अवस्तुत्वे पुनः किंस्वरूपा व्याप्तिरित्यत्रोच्यते -**

**निजशक्त्युद्भवमित्याचार्याः ।।३१।।**

**(निजशक्त्युत्भवम्-इति-आचार्याः) निजशक्तेः कार्यकारणयोर्या निजा शक्तिरस्ति तस्या उद्भवमर्थात् कार्यकारणभावे प्रवृत्तयोः पदार्थयोः समानदेशकालवतोः कार्यकारणतामपन्नयोर्व्याप्ता या शक्तिस्तस्या उद्भवं व्याप्तिं मन्येऽहमितीत्थमेवानेके किलाचार्याः सांख्याचार्या मन्यन्ते ।।३१।।**

---

**नास्ति ]** ये व्याप्ति कार्य और कारण से भिन्न कोई तीसरी वस्तु नहीं है। **[ कुतः क्यों? ( वस्तुकल्पनाप्रसक्तेः ) वस्तुकल्पनाप्रसंगदोषात् ]** तीसरी वस्तु नाम से प्रसंग में दोष आ जाएगा, **[ न हि धर्मः कदाचिद् धर्मी भवति व्याप्तिस्तु धर्मः कार्यकारणयोः सहभावे नियतो धर्मः ]** एक नियम बताया-कि धर्म होता है वह कभी भी धर्मी नहीं होता (जो चीज किसी पर आश्रित है वह धर्म है। अग्नि धर्मी ''द्रव्य'' है धुआँ भी धर्मी है, इनमें जो सम्बंध है वह कोई वस्तु नहीं अपितु धर्म है)। **[ तस्माद् व्याप्तिः कार्यकारणाभ्यां भिन्नं वस्त्वन्तरं नास्ति ]** इसलिए व्याप्ति एक सम्बंध का नाम है, कार्य कारण से भिन्न कोई तीसरी वस्तु नहीं है।।३०।।



माना की व्याप्ति कोई स्वतंत्र वस्तु नहीं है, फिर वस्तु न होने पर व्याप्ति का सही स्वरूप क्या है? इस पर कहते हैं-

**निजशक्त्युद्भवमित्याचार्याः ।।३१।।**

**सूत्रार्थ=** कार्य और कारण द्रव्यों कि अपनी ही शक्ति कि उत्पत्ति व्याप्ति कहलाती है ऐसा सांख्य के अनेक आचार्य मानते हैं।

**[ ( निजशक्त्युत्भवम्-इति-आचार्याः ) निजशक्तेः कार्यकारणयोर्या निजा शक्तिरस्ति तस्या उद्भवमर्थात् कार्यकारणभावे प्रवृत्तयोः पदार्थयोः समानदेशकालवतोः कार्यकारणतामपन्नयोर्व्याप्ता या शक्तिस्तस्या उद्भवं व्याप्तिं मन्येऽहमितीत्थमेवानेके किलाचार्याः सांख्याचार्या मन्यन्ते ]** जो कार्य कारण की निज शक्ति है उस निजशक्ति का प्रकट हो जाना, अर्थात् कार्य कारण के रूप में जो प्रवृत्त पदार्थ हैं (धुआँ और अग्नि, लकड़ी और कुर्सी ) ''ये दो कार्य कारण है ये इस प्रकार प्रवृत्त हो रहे है कि लकड़ी कारण बने और कुर्सी कार्य'' ऐसे दो पदार्थो में जो समान देश काल वाले हैं उसी स्थान पर कारण (लकड़ी), और कार्य (कुर्सी) है । ऐसे कार्य कारणता को प्राप्त हुए जो दो पदार्थ है उनमें जो व्याप्त है शक्ति। उन शक्ति के प्रकट होने वाली शक्ति को ही मैं मानता हूँ वही व्याप्ति है। ऐसा अनेक सांख्य पढ़ने-पढ़ाने वाले आचार्य मानते हैं (कि कार्य कारण कि जो अपनी शक्ति है वही प्रकट हो जाती है उसी का नाम व्याप्ति है )।।३१।।

**आधेयशक्तियोग इति पञ्चशिखः ।।३२।।**

**(आधेयशक्तियोगः-इति पञ्चशिखः) आधारभूते हि कार्यकारणे तयोः कार्यकारणभाव आधेयः, आधेयस्य शक्तियोगः शक्तिसंयोगः समानदेशकालापेक्षः सम्बन्धो व्याप्तिरस्तीति पञ्चशिखो मन्यते ।।३२।।**

**न स्वरूपशक्तिनियमः पुनर्वादप्रसक्तेः ।।३३।।**

**(स्वरूपशक्तिनियमः-न) व्याप्तिः खलु निजशक्त्युद्भवः कार्यकारणशक्त्युद्भवो वा आधेयशक्तियोगो वोभयविधलक्षणलक्षिता भवितुमर्हति परन्तु स्वरूपशक्तिनियमो न, कार्यद्रव्यस्य कारणद्रव्यस्य च स्वरूपशक्तेर्नियमनं कार्यत्वं कारणत्वं हि तत्र द्रव्ये स्थितं देशकालमनपेक्ष्य वर्तमानं तत्तद्द्रव्यमात्रं कार्यत्वं कारणत्वं चाप्रादुर्भूतं व्याप्तिर्नास्ति। यतः (पुनर्वादप्रसक्तेः) पुनरुक्तिदोषप्रसंगात्, यथा घटस्य कार्यस्य देशकालावनपेक्ष्य मृत्तिकास्वरूपं मृत्तिकैव यथा मृत्तिकायाः कारणस्य देशकालावनपेक्ष्य घटस्वरूपं घट एव यथा धूमस्य कार्यस्य देशकालावनपेक्ष्याग्निस्वरूपमग्निरेव यथाग्नेः**

**आधेयशक्तियोग इति पञ्चशिखः ।।३२।।**

**सूत्रार्थ**= पंचशिख आचार्य के मत में दो द्रव्यों में जो कार्य कारण भाव आश्रित है उसका नाम व्याप्ति है।

**[(आधेयशक्तियोगः-इति पञ्चशिखः) आधारभूते हि कार्यकारणे तयोः कार्यकारणभाव आधेयः]** (अब इस बात को नए प्रकार से कह रहे हैं- एक लकड़ी है जिससे कुर्सी बन चुकी है, तब कहा गया लकड़ी एक कार्य वस्तु है जो प्रकृति से उत्पन्न हुई, यही इसका कारण द्रव्य है) लकड़ी और कुर्सी ये दो द्रव्य हैं कारणभूत (आधारभूत) कार्यकारण आधारभूत है और जिस पर इन दोनों का संबंध टिका है वह आधेय(आश्रित) है, **[आधेयस्य शक्तियोगः शक्तिसंयोगः समानदेशकालापेक्षः सम्बन्धो व्याप्तिरस्तीति पञ्चशिखो मन्यते]** आधेय की शक्ति का संयोग होना उसी देश और उसी काल में (जब कुर्सी और लकड़ी दोनों उपस्थित हैं) ये कहना कि इन दोनों में संबंध है। यह जो सम्बंध बताया उसी का नाम व्याप्ति है ऐसा पञ्चशिख आचार्य का मत है।।३२।।



**न स्वरूपशक्तिनियमः पुनर्वादप्रसक्तेः ।।३३।।**

**सूत्रार्थ**= एक वस्तु के स्वरूप में व्याप्ति की परिभाषा नहीं बन पाती है, उसमें वस्तु के स्वरूप का पुनरुक्त दोष होने से।

**[(स्वरूपशक्तिनियमः-न) व्याप्तिः खलु निजशक्त्युद्भवः कार्यकारणशक्त्युद्भवो वा आधेयशक्तियोगो वोभयविधलक्षणलक्षिता भवितुमर्हति परन्तु स्वरूपशक्तिनियमो न]** व्याप्ति को किसी भी प्रकार से समझ सकते हैं निज शक्ति उद्भव (जो ३१ वे सूत्र में बताई), कार्य कारण शक्ति का उद्भव हो जाना अथवा आधेय शक्ति के योग से। दोनों में से किसी भी प्रकार से व्याप्ति को समझ सकते हैं, परंतु स्वरूप शक्ति का नियम नहीं है, **[कार्यद्रव्यस्य कारणद्रव्यस्य च स्वरूपशक्तेर्नियमनं कार्यत्वं कारणत्वं हि तत्र द्रव्ये स्थितं देशकालमनपेक्ष्य वर्तमानं तत्तद्द्रव्यमात्रं कार्यत्वं कारणत्वं चाप्रादुर्भूतं व्याप्तिर्नास्ति]** कार्य द्रव्य का और कारण द्रव्य का जो स्वरूप शक्ति का नियम है वो है कार्यत्व और कार्णत्व। उस द्रव्य में जो देश

कारणस्य देशकालावनपेक्ष्य धूमस्वरूपं धूम एवेति कथने पुनरुक्तिरेव वस्तुनो भवति। इदं सूत्रमनिरुद्धवृत्तौ विज्ञानभिक्षुभाष्ये चान्यथाव्याख्यातं तत्र शक्तो मल्लः, घटः कलशः, इति पर्यायत्वमाश्रित्य पुनरुक्तिर्दर्शिता नह्यत्र पर्यायत्वपुनरुक्तिरभीष्टाऽपि तु स्वरूपपुनरुक्तिदोषोऽभीष्टः ।।३३।।

तथा -

**विशेषणानर्थक्यप्रसक्तेः ।।३४।।**

( विशेषणानर्थक्यप्रसक्तेः ) स्वरूपशक्तिनियमो व्याप्तिरितिमन्तव्ये विशेषणस्यानर्थकता प्रसज्यते, मल्लः शक्तः, इति कथनेन किं शक्तिसिद्धकार्यमन्तरेण, यत् कारणं वस्तु कारणं यत् काय५ वस्तु कार्यमिति कारणविशेषणं कार्यविशेषणं व्यर्थं स्यात् यावता कार्यकारणतायाः खलु देशे काले च सहभावप्रसंगो न भवेत् ।।३४।।

---

काल को बिना अपेक्षा किए वर्तमान है, केवल वही-वही द्रव्य केवल एक ही वस्तु को देखेंगे तो उस एक वस्तु में कार्यत्व और कार्णत्व उत्पन्न नहीं होगा वह अपेक्षा करने पर ही होगा। [ **यतः ( पुनर्वादप्रसक्तेः ) पुनरुक्तिदोषप्रसंगात्** ] यदि एक ही वस्तु में व्याप्ति कहेंगे तो वहाँ पुनरुक्ति दोष आएगा, **यथा घटस्य कार्यस्य देशकालावनपेक्ष्य मृत्तिकास्वरूपं मृत्तिकैव** जैसे घट कार्य का देश काल की अपेक्षा न करते हुए केवल मिट्टी ही हो एक ही द्रव्य होने से तत समय व्याप्ति नहीं होगी, तब मिट्टी का स्वरूप केवल मिट्टी ही है [ **यथा मृत्तिकायाः कारणस्य देशकालावनपेक्ष्य घटस्वरूपं घट एव** ] अथवा जैसे मिट्टी कारण कि देश काल की अपेक्षा किए बिना केवल घड़े को एक ही वस्तु के रूप में देखें तो वह एक ही वस्तु है (घड़े को घड़े ही कह सकते है कारण नहीं) [ **यथा धूमस्य कार्यस्य देशकालावनपेक्ष्याग्निस्वरूपमग्निरेव यथाग्नेः कारणस्य देशकालावनपेक्ष्य धूमस्वरूपं धूम एवेति कथने पुनरुक्तिरेव वस्तुनो भवति** ] ऐसे ही धुएँ रूपी कार्य को जो कि देश काल की अपेक्षा न करके अग्नि के स्वरूप को देखें तो वह केवल अग्नि ही है, ऐसे ही अग्नि कारण रूप द्रव्य है उसके कारण कि अपेक्षा किए बिना केवल धुएँ को देखना इस कथन में केवल वस्तु कि पुनरुक्ति ही है सम्बंध की सिद्धि नहीं होती है। [ **इदं सूत्रमनिरुद्धवृत्तौ विज्ञानभिक्षुभाष्ये चान्यथाव्याख्यातं** ] यहाँ इस सूत्र को अनिरुद्ध वृत्ती में और विज्ञानभिक्षु भाष्य में ठीक से व्याख्या नहीं की गई [ **तत्र शक्तो मल्लः, घटः कलशः, इति पर्यायत्वमाश्रित्य पुनरुक्तिर्दर्शिता** ] इन्होनें जो पुनरुक्ति दिखाई वो एक ही वस्तु के दो पर्यायवाची शब्द दिखाकर के की है जैसे की पहलवान ताकतवर है, घड़ा है, कलश है, इस प्रकार से पर्यायवाची शब्दों से पुनरुक्ति दोष दिखाया है [ **नह्यत्र पर्यायत्वपुनरुक्तिरभीष्टाऽपि तु स्वरूपपुनरुक्तिदोषोऽभीष्टः** ] यहाँ पर्यायवाची शब्द दिखाकर पुनरुक्ति दोष दिखाना उचित नहीं है, यहाँ सूत्रकार को दिखाना अभीष्ट नहीं है, सूत्रकार तो वस्तु स्वरूप में पुनरुक्ति दोष दिखाना चाहता है ।।३३।।

**तथा -**

**विशेषणानर्थक्यप्रसक्तेः ।।३४।।**

अपरञ्च -

**पल्लवादिष्वनुपपत्तेश्च ।।३५।।**

**(पल्लवादिषु-अनुपपत्तेः-च) कार्यकारणयोः स्वरूपशक्तिनियमो व्याप्तिरिति मन्तव्येऽपरोऽयं दोषो यत् पल्लवादिषु दृश्यमानेषु वृक्षादिरनुमीयते तत्र स्वरूपशक्तिमात्रं कार्यस्य स्वस्मात् कारणात् पृथग्भूतं सदपि विद्यते तदा छिन्नेषु पल्लवादिषु वृक्षोऽत्रेत्यनुमानस्यायुक्तता स्यान्न तत्र वृक्षादयः सन्ति केवलं पल्लवादय एव सन्ति। तस्मान्न स्वरूपशक्तिनियमो व्याप्तिरस्ति ।।३५।।**

---

किन्तु -

**सूत्रार्थ**= स्वरूप शक्ति ही (एक वस्तु में) व्याप्ति है, इस मान्यता में कार्य अथवा कारण ये विशेषण शब्द व्यर्थ सिद्ध होगा।

**[(विशेषणानर्थक्यप्रसक्तेः) स्वरूपशक्तिनियमो व्याप्तिरितिमन्तव्ये विशेषणस्यानर्थकता प्रसज्यते, मल्लः शक्तः, इति कथनेन किं शक्तिसिद्धकार्यमन्तरेण]** अगर ये माना जाए की एक ही वस्तु में व्याप्ति है और ऐसा कोई व्याप्ति माने भी तो विशेषण की अनर्थकता होगी जैसे कि ये ''पहलवान बलवान है'' ऐसा कहने से क्या प्रयोजन सिद्ध हो रहा है? जब तक आप शक्ति से सिद्ध होने वाला कोई कार्य न बताए (इसलिए स्वरूप शक्ति में व्याप्ति का नियम नहीं बनता), **[यत् कारणं वस्तु कारणं यत् काय५ वस्तु कार्यमिति कारणविशेषणं कार्यविशेषणं व्यथ५ स्यात्]** कारण वस्तु को कहा जाए कि वह कारण है ऐसे ही कार्य वस्तु को कार्य कहा जाए तो कार्य विशेषण और कारण विशेषण लगाना व्यर्थ है **[यावता कार्यकारणतायाः खलु देशे काले च सहभावप्रसंगो न भवेत्]** जब तक उस देश काल में कार्य कारण सा सहभाव प्रसंग न हो, तब तक एक ही वस्तु में विशेषण लगाना व्यर्थ है ।।३४।।



**अपरञ्च** -

**पल्लवादिष्वनुपपत्तेश्च ।।३५।।**

**सूत्रार्थ**=वृक्ष से कटे हुए पत्तों को देखकर उन पत्तों से वृक्ष का अनुमान नहीं होता, इसलिए एक वस्तु के स्वरूप में व्याप्ति नहीं बनती है।

**[(पल्लवादिषु-अनुपपत्तेः-च) कार्यकारणयोः स्वरूपशक्तिनियमो व्याप्तिरिति मन्तव्येऽपरोऽयं दोषो यत् पल्लवादिषु दृश्यमानेषु वृक्षादिरनुमीयते]** कार्य कारण में स्वरूप शक्ति का नियम व्याप्ति है, यदि ऐसा माना जाए तो इस मान्यता में एक और दोष आता है कि पत्ते आदि केवल देखने पर वृक्ष आदि है ऐसा अनुमान होगा जो कि गलत होगा **[तत्र स्वरूपशक्तिमात्रं कार्यस्य स्वस्मात् कारणात् पृथग्भूतं सदपि विद्यते]** कार्य का वहाँ स्वरूप शक्ति मात्र है अपने कारण वृक्ष से कट करके पृथक-पृथक होकर के केवल पत्ते ही दिख रहे हैं, इसलिए अनुमान ठीक नहीं है **[तदा छिन्नेषु पल्लवादिषु वृक्षोऽत्रेत्यनुमानस्यायुक्तता स्यान्न तत्र वृक्षादयः सन्ति केवलं पल्लवादय एव सन्ति]** इसलिए केवल वहाँ पत्ते देखकर ये अनुमान लगाना की वृक्ष भी है, ये अनुचित है। वहाँ वृक्ष आदि कुछ नहीं है केवल पत्ते ही पत्ते हैं इसलिए एक वस्तु में स्वरूप शक्ति में व्याप्ति का नियम नहीं बनता। **[तस्मान्न स्वरूपशक्तिनियमो व्याप्तिरस्ति]** इसलिए स्वरूप

आधेयशक्तिसिद्धौ निजशक्तियोगः समानन्यायात् ।।३६।।

(आधेयशक्तिसिद्धौ) आधेयशक्तियोगो व्याप्तिरुक्ता तत्राधेयशक्तिसिद्धौ कार्यकारणयोराधारयोराधेयशक्तिः कार्यकारणयोर्नियतधर्मसहभावो व्याप्तिस्तत्सिद्धौ (निजशक्तियोगः) निजशक्तियोगः कार्यकारणयोः कार्यत्वकारणत्वरूपा निजा शक्तिर्व्याप्तिरस्ति हि ।कुतः (समानन्यायात्) कार्यकारणयोः सहभावस्य स्वीकारात् खलु व्याप्तिलक्षणं न दोषयुक्तम् ।।३६।।

धर्मरूपकर्मणः फलसिद्धावनुमानस्य स्वरूपमुक्तं यदनुमानं लिंगलिंगिनावभिलक्ष्य प्रवर्तते । अधुना तत्रैव शब्दप्रमाणं शब्दार्थावधिकृत्य प्रसिध्यति तत्र शब्दार्थयोः कः सम्बन्ध इत्यत्रोच्यते -

वाच्यवाचकभावः सम्बन्धः शब्दार्थयोः ।।३७।।

---

शक्ति का नियम व्याप्ति नहीं है एक वस्तु में व्याप्ति नहीं होती ।।३५।।

**किन्तु -**

**आधेयशक्तिसिद्धौ निजशक्तियोगः समानन्यायात् ।।३६।।**

**सूत्रार्थ**= व्याप्ति के रूप में आधेय शक्ति का होना और कार्य कारण की निजशक्ति का होना, ये दोनों बातें ठीक हैं दोनों का उत्तर ठीक है।



**[(आधेयशक्तिसिद्धौ) आधेयशक्तियोगो व्याप्तिरुक्ता तत्राधेयशक्तिसिद्धौ कार्यकारणयोराधारयोराधेयशक्तिः कार्यकारणयोर्नियतधर्मसहभावो व्याप्तिस्तत्सिद्धौ]** आपने आधेय शक्ति का युक्त होना व्याप्ति बताया था वहाँ आधेय शक्ति का व्याप्ति के रूप में सिद्ध हो जाने पर कार्य कारण दोनों वस्तुए आधार थीं और आधेय शक्ति उन पर आश्रित थी, कार्य कारण का साथ रहना यह व्याप्ति है यह भी सिद्ध हो गया **[(निजशक्तियोगः) निजशक्तियोगः कार्यकारणयोः कार्यत्वकारणत्वरूपा निजा शक्तिर्व्याप्तिरस्ति]** हि ऐसी स्थिति में जैसे उपर बताया था -उस स्थिति में निज शक्ति का होना अर्थात् कार्य कारण की निजशक्ति को व्याप्ति का नाम दें तो ठीक है। **[कुतः (समानन्यायात्) कार्यकारणयोः सहभावस्य स्वीकारात् खलु व्याप्तिलक्षणं न दोषयुक्तम्]** क्योंकि कार्य कारण का दोनों का साथ-साथ रहना ये व्याप्ति के स्वरूप में स्वीकार किया गया था ये दोष युक्त नहीं है।।३६।।

धर्म रूपी कर्म की सिद्धि में अनुमान का रूप कह दिया (कि धर्म करेंगे तो सुख मिलेगा, अधर्म करेंगे तो दु:ख मिलेगा)अनुमान प्रमाण लिंग और लिंगी के आधार पर चलता है। इसी प्रकार से इस विषय में शब्द प्रमाण कि बात करते हैं वो भी शब्द और अर्थ के आधार पर प्रसिद्ध होता है, शब्द और अर्थ में क्या संबंध है इस विषय में बताएँगे-

**वाच्यवाचकभावः सम्बन्धः शब्दार्थयोः ।।३७।।**

**सूत्रार्थ**=शब्द और उसके अर्थ में वाच्य-वाचक सम्बंध होता है।

(शब्दार्थयोः सम्बन्धः-वाच्यवाचकभावः) शब्दार्थयोः सम्बन्धः खलु वाच्यवाचकभावोऽस्ति। तत्र शब्दो वाचकोऽर्थो वाच्यः ।।३७।।

तस्य वाच्यवाचकसम्बन्धस्य सिद्धेरुपायमाह -

त्रिभिः सम्बन्धसिद्धिः ।।३८।।

(त्रिभिः सम्बन्धसिद्धिः) त्रिभिः प्रकारैः-आप्तोपदेशात्, वृद्धव्यवहारात्, प्रसिद्धपदसहचारात् सम्बन्धसिद्धिः शब्दार्थयोः सम्बन्धसिद्धिर्भवति । आप्तोपदेशात्-सास्नावती गौः। वृद्धव्यहारात्-वत्स गामानय दोहनाय । प्रसिद्धपदसहचारात्-गुरुर्गां दोग्धि ।।३८।।

ननु शब्दस्य प्रामाण्यं क्रियार्थमेव यद्वा वस्तुस्वरूपप्रदर्शनार्थमपि । अत्रोच्यते -

न कार्ये नियम उभयथा दर्शनात् ।।३९।।

---

[**(शब्दार्थयोः सम्बन्धः-वाच्यवाचकभावः) शब्दार्थयोः सम्बन्धः खलु वाच्यवाचकभावोऽस्ति**] शब्द और अर्थ इनमें जो संबंध है वह है वाच्य वाचक सम्बंध। [**तत्र शब्दो वाचकोऽर्थो वाच्यः**] जिस वस्तु के लिए शब्द उच्चारण किया गया (वो उसका नाम है अथवा शब्द है) यहाँ शब्द है वाचक और अर्थ है वाच्य (कहने वाला = वाचक, कहने योग्य पदार्थ ये है वाच्य)।।३७।।



उस वाच्य वाचक सम्बंध कि सिद्धि का उपाय बताते हैं -

**त्रिभिः सम्बन्धसिद्धिः ।।३८।।**

**सूत्रार्थ**= तीन प्रकार से शब्द और अर्थ के सम्बंध का ज्ञान होता है, आप्तों के उपदेश से, वृद्धों के व्यवहार से, प्रसिद्ध पदों के सहचार से।

[**(त्रिभिः सम्बन्धसिद्धिः) त्रिभिः प्रकारैः-आप्तोपदेशात्, वृद्धव्यवहारात्, प्रसिद्धपदसहचारात् सम्बन्धसिद्धिः शब्दार्थयोः सम्बन्धसिद्धिर्भवति**] तीन प्रकार से सम्बंध कही सिद्धि होती है एक तो आप्तोप्देश (अनुभवी व्यक्तियों ने जो सिखाया बताया), वृद्धव्यवहार= वयोवृद्ध व्यक्तियों का व्यवहार, प्रसिद्ध शब्द के साथ किसी अन्य का व्यवहार होने से उन शब्द और अर्थ के सम्बंध की जानकारी हमें हो जाती है। [**आप्तोपदेशात्-सास्नावती गौः**] किसी ने पूछा गाय कैसी होती है? किसी आप्त ने गाय के (गलकम्बल वाली) लक्षण बता दिये। [**वृद्धव्यहारात्-वत्स गामानय दोहनाय**] बड़ों के व्यवहार से भी हमें पता चल जाता है जैसे-जाओ गाय को लेके आओ दूध दोहेंगे। [**प्रसिद्धपदसहचारात्-गुरुर्गां दोग्धि**] प्रसिद्ध शब्द के साथ व्यवहार होने से =गुरुजी गाय का दूध निकाल रहे हैं।।३८।।

एक प्रश्न है- शब्द की जो प्रामाणिकता है वह क्रियाओं को बताने के लिए ही सीमित है अथवा वस्तु

(कार्ये नियमः-न) शब्दस्य प्रामाण्यं क्रियार्थमेवास्तीति नियमो न । यतः (उभयथा दर्शनात्) शब्दस्य मन्त्रात्मकस्य क्रियार्थत्वं वस्तुस्वरूपप्रदर्शनार्थत्वं चोभयथा प्रयोजनं दृश्यते ''कुर्वन्नेवेह कर्माणि जिजीविषेच्छतं समाः'' (यजु० ४०.२) इति क्रियाविधानम् ''अग्निर्होता कविक्रतुः सत्यश्चित्रः श्रवस्तमः'' (ऋ०र १.१.३) ''सत्यं ज्ञानमनन्तं ब्रह्म'' (तै० उ० २.१.१) इति स्वरूपवर्णनम् ।।३९।।

लोके तु व्यवहारेण शब्दा ज्ञानसम्बन्धाः, कथं हि वैदिकशब्दानामर्थप्रतीतिः स्यादित्यत्रोच्यते -

**लोक (वद्) व्युत्पन्नस्य* वेदार्थप्रतीतिः ।।४०।।**

(लोकवत्-व्युत्पन्नस्य वेदार्थप्रतीतिः) लोके यथा लौकिकशब्देषु व्युत्पन्नो जनो विज्ञातवाच्यवाचकत्वसम्बन्धो लौकिकानां शब्दानामर्थान् ज्ञातुं शक्नोति तथैव वैदिकशब्देषु व्युत्पन्नो

---

के स्वरूप को बताने में भी शब्द को प्रमाण माना जाता है? इस प्रश्न के उत्तर में कहते हैं-

**न कार्ये नियम उभयथा दर्शनात् ।।३९।।**

**सूत्रार्थ**= शब्द प्रमाण केवल क्रियाओं का ही विधान करे ऐसा नियम नहीं है, शब्द प्रमाण में क्रिया विधान और वस्तु का स्वरूप दोनों देखा जाने से।



**[(कार्ये नियमः-न) शब्दस्य प्रामाण्यं क्रियार्थमेवास्तीति नियमो]** न शब्द प्रमाण केवल क्रियाओं को बताने तक सीमित है, ऐसा नियम नहीं है। **[यतः क्योंकि (उभयथा दर्शनात्) शब्दस्य मन्त्रात्मकस्य क्रियार्थत्वं वस्तुस्वरूपप्रदर्शनार्थत्वं चोभयथा प्रयोजनं दृश्यते]** शब्द क्रियाओं को भी बताता है और वस्तुओं के स्वरूप को भी बताता है क्योंकि मंत्रात्मक जो शब्द है उसका प्रयोजन केवल क्रियाओं का बताना मात्र नहीं है अपितु वस्तु के स्वरूप को भी बताना है ऐसा दोनों प्रकार का दिख रहा है। जैसे कि उदाहरण दिया- **[''कुर्वन्नेवेह कर्माणि जिजीविषेच्छतं समाः'' (यजु० ४०.२) इति क्रियाविधानम्]** शब्द प्रमाण में ये क्रिया का विधान किया कि मनुष्य को कर्म करते हुए सौ वर्षों तक जीने कि इच्छा करनी चाहिए । अब वस्तु का स्वरूप बताते हैं- **[''अग्निर्होता कविक्रतुः सत्यश्चित्रः श्रवस्तमः''(ऋ०र १.१.३)]** ईश्वर अग्नि स्वरूप है, कवि है विद्वान है, कर्मशील है, वह सत्यस्वरूप है, विचित्र है, सबकी सुनने वाला है **[''सत्यं ज्ञानमनन्तं ब्रह्म'' (तै० उ० २.१.१)]** ईश्वर सत्य है, ज्ञानवान है, अनंत है व्यापक है **[इति स्वरूपवर्णनम्]** यह वस्तु का स्वरूप वर्णन हुआ ।।३९।।

लोक में तो व्यवहार से सम्बन्धों का पता चल जाता है, अब वैदिक शब्दों का अर्थ कैसे पता चलेगा इसका उत्तर देते हैं-

**लोक (वद्) व्युत्पन्नस्य* वेदार्थप्रतीतिः ।।४०।।**

**सूत्रार्थ**= जैसे लौकिक शब्दार्थ सम्बंध को जानने वाला व्यक्ति लौकिक शब्दों को सुनकर उनका

जनो विज्ञातवाच्यवाचकत्वसम्बन्धो वेदार्थं वैदिकशब्दानामर्थानपि प्रत्येति वाच्यवाचकत्वसम्बन्धसामान्यात् ।।४० ।।

लोकवद् व्युत्पन्नस्य वेदार्थप्रतीतिरुच्यते भवतु वेदेऽपि व्युत्पन्नस्य वेदार्थप्रतीतिः, परन्तु वेदे व्युत्पन्नता भवेत् कथम् ? लोके तु त्रिभिरुपायैराप्तोपदेशाद् वृद्धव्यवहारात् प्रसिद्धपदसहचाराद् भविष्यति लौकिकशब्देषु मनुष्यस्य व्युत्पन्नता किन्तु वेदे -

न त्रिभिरपौरुषेयत्वाद् वेदस्य तदर्थस्याप्यतीन्द्रियत्वात् ।।४१ ।।

( वेदस्य-अपौरुषेयत्वात् ) वेदस्यामनुष्यकृतत्वात् ( तदर्थस्य-अतीन्द्रियत्वात्-अपि ) पुनश्च वेदार्थस्याप्रत्यक्षत्वादपि ( त्रिभिः-न ) त्रिभिरुपायैराप्तोपदेशवृद्धव्यवहारप्रसिद्ध पदसहचारैः सह सम्बन्धो

---

अर्थ जान लेता है, वैसे ही वैदिक शब्दार्थ सम्बंध को जानने वाला व्यक्ति शब्दों को सुनकर उनका अर्थ जान लेता है।

**[ ( लोकवत्-व्युत्पन्नस्य वेदार्थप्रतीतिः ) लोके यथा लौकिकशब्देषु व्युत्पन्नो जनो विज्ञातवाच्यवाचकत्वसम्बन्धो लौकिकानां शब्दानामर्थान् ज्ञातुं शक्नोति ]** जैसे लोक में लौकिक शब्दों में विशेषज्ञ व्यक्ति वाच्य वाचक संबंध को जान लेता है और लौकिक सम्बन्धों के अर्थों को जानने में समर्थ हो जाता है **[ तथैव वैदिकशब्देषु व्युत्पन्नो जनो विज्ञातवाच्यवाचकत्वसम्बन्धो वेदार्थं वैदिकशब्दानामर्थानपि प्रत्येति वाच्यवाचकत्वसम्बन्धसामान्यात् ]** वैसे ही वैदिक शब्दों के जानकार व्यक्ति इन वैदिक शब्दों का विशेषज्ञ होता है वह वैदिक शब्दों के अर्थों को जानने में समर्थ हो जाता है वैदिक शब्दों का भी अर्थों के साथ वाच्य वाचक संबंध होने से ।।४० ।।



लोकवत् सांसारिक शब्दार्थ में जो जानकार व्यक्ति है वैसे ही जो वेद में जानकार होगा वो वेदार्थ को जानने में विशेषज्ञ हो जाएगा। परंतु प्रश्न है कि वेद में व्यक्ति कुशल होगा कैसे? लोक में तो व्यक्ति तीन उपायों से व्यक्ति कुशल बन जाएगा आप्तोपदेश से, वृद्ध व्यक्तियों के व्यवहार से, प्रसिद्ध पद के सहचार से लौकिक शब्दों में मनुष्य की कुशलता हो जाती है। किन्तु वेद में कैसे होगा?

**न त्रिभिरपौरुषेयत्वाद् वेदस्य तदर्थस्याप्यतीन्द्रियत्वात् ।।४१ ।।**

**सूत्रार्थ**= पूर्वपक्षी कहता है- पूर्वोक्त तीनों उपायों से वेद के अर्थ का ज्ञान नहीं हो सकता, क्योंकि वेद मनुष्य कृत नहीं है, और वेद का अर्थ भी अप्रत्यक्ष है।

**[ ( वेदस्य-अपौरुषेयत्वात् ) वेदस्यामनुष्यकृतत्वात् ( तदर्थस्य-अतीन्द्रियत्वात्-अपि ) पुनश्च वेदार्थस्याप्रत्यक्षत्वादपि ( त्रिभिः-न ) त्रिभिरुपायैराप्तोपदेशवृद्धव्यवहार- प्रसिद्ध पदसहचारैः सह सम्बन्धो न भवति पुनः कथं वैदिकशब्देषु स्याद् व्युत्पन्नो जनः ]** पूर्वपक्षी कहता है-वेद किसी मनुष्य ने तो बनाया नहीं और फिर उसका अर्थ भी अप्रत्यक्ष है (उसके उपदेश का अर्थ अप्रत्यक्ष रहता है) वेद का आप्तोपदेश, वृद्ध व्यवहार और प्रसिद्ध पद सहचार ऐसा कोई सम्बंध मनुष्य को बनाता नहीं, फिर कैसे वैदिक शब्दों में

न भवति पुनः कथं वैदिकशब्देषु स्याद् व्युत्पन्नो जनः, न स्याद् व्युत्पन्न इत्यर्थः। इति पूर्वपक्षोक्तिः ।।४१।।

अथ समाधत्ते पूर्वं वेदार्थस्यातीन्द्रियत्वे समाधानमुच्यते -

**न यज्ञादेः स्वरूपतो धर्मत्वं वैशिष्ट्यात् ।।४२।।**

(न) वेदार्थस्यातीन्द्रियत्वं नास्ति (यज्ञादेः) यज्ञदानाध्ययनानाम् (वैशिष्ट्यात्) विशिष्टविधिपूर्वकानुष्ठानात् (स्वरूपतः-धर्मत्वम्) स्वरूपतस्तत्तद्व्यवहारेण प्रत्यक्षतो धर्मत्वं धर्मफलमुपलभ्यते हि, तस्माद् वेदार्थो नातीन्द्रियः ।।४२।।

यच्चोक्तमपौरुषेयत्वाद् वेदस्य त्रिभिः सह सम्बन्धाभावाद् वैदिकशब्देषु मनुष्यस्य व्युत्पत्तिर्न स्यात्। अत्र प्रतिविधीयते -

**निजशक्तिर्व्युत्पत्त्या व्यवच्छिद्यते ।।४३।।**

---

व्यक्ति कुशल बनेगा?, **[ न स्याद् व्युत्पन्न इत्यर्थः ]** किसी भी प्रकार से व्यक्ति वेद में कुशल नहीं होगा। ये पूर्वपक्ष का कथन हुआ।।४१।।



सिद्धांती कहता है- वेद का अर्थ अतीन्द्रिय है, इसका पहले समाधान करते हैं-

**न यज्ञादेः स्वरूपतो धर्मत्वं वैशिष्ट्यात् ।।४२।।**

**सूत्रार्थ**= वेदार्थ अप्रत्यक्ष नहीं है, यज्ञ आदि शुभ कर्मों का अनुष्ठान करने से स्वतः ही सुख शान्ति धर्म कि प्राप्ति होने से।

**[ (न) वेदार्थस्यातीन्द्रियत्वं नास्ति ]** वेद का अर्थ अतीन्द्रिय नहीं है, बहुत सा प्रत्यक्ष भी है जैसे- **[ (यज्ञादेः) यज्ञदानाध्ययनानाम् (वैशिष्ट्यात्) विशिष्टविधिपूर्वकानुष्ठानात् ]** वेद में बताया गए कर्म जैसे यज्ञ करना, दान देना, अध्ययन करना आदि कर्मों का विशेष विधिपूर्वक अनुष्ठान किया जाए तो इनका प्रत्यक्ष फल दिखता है **[ (स्वरूपतः-धर्मत्वम्) स्वरूपतस्तत्तद्व्यवहारेण प्रत्यक्षतो धर्मत्वं धर्मफलमुपलभ्यते हि, तस्माद् वेदार्थो नातीन्द्रियः ]** विधि पूर्वक अनुष्ठान करने पर उस-उस स्वरूप का ठीक-ठीक व्यवहार करने पर प्रत्यक्ष रूप से उन-उन कर्मों का धर्म फल मिलता ही है, इसलिए वेदार्थ अतीन्द्रिय नहीं है ।।४२।।

**[ यच्चोक्तमपौरुषेयत्वाद् वेदस्य त्रिभिः सह सम्बन्धाभावाद् वैदिकशब्देषु मनुष्यस्य व्युत्पत्तिर्न स्यात् । अत्र प्रतिविधीयते - ]** सिद्धांती और आगे कहता है कि- जो आपने आरोप लगाया था कि वेद अपौरुषेय होने से मनुष्य का तीन उपायों से वैदिक शब्दार्थ सम्बंध अभाव रहेगा (वैदिक शब्दों को तीन उपायों से नहीं जान पाएगा), इसलिए वैदिक शब्दों में मनुष्य की कुशलता कैसे होगी अर्थात नहीं होगी। इस बात का यहाँ खंडन करते हैं-

**( निजशक्तिः-व्युत्पत्त्या व्यवच्छिद्यते ) अपौरुषयत्वेऽपि वेदस्य वैदिकशब्दानामर्थे निजशक्तिः स्वाभाविकी शक्तिरस्ति, शब्दो न ह्यर्थमन्तरेण भवति ''शब्दार्थसम्बन्धो नित्यः'' ( महाभाष्ये ) शब्दैः सह खल्वर्थसम्बन्धेनावश्यं भाव्यमेव स्वाभाविकी साऽर्थशक्तिर्व्युत्पत्त्या व्यवच्छिद्यते विशेषतोऽवच्छिद्यते सम्बध्यते तद्व्युत्पत्त्या मनुष्योऽपि व्युत्पन्नो वेदार्थज्ञाने भवति, सा चादिमहर्षिभिरध्यात्मप्रत्यक्षेण साक्षात्कृता पुनश्च नैरुक्तशैल्या निर्वचनेन शिष्येभ्यो विश्लिष्य ज्ञाप्यते। तस्मान्न दोषः।।४३।।**

**एवम् -**

**योग्यायोग्येषु प्रतीतिजनकत्वात् तत्सिद्धिः ।।४४।।**

**( योग्यायोग्येषु प्रतीतिजनकत्वात् ) इन्द्रिययोग्येषु लौकिकशब्दार्थेषु तथेन्द्रियायोग्येष्वतीन्द्रियेषु वैदिकशब्दार्थेषु प्रतीतिजनकत्वाज्ज्ञानजनकत्वसाम्यात् ( तत्सिद्धिः ) व्युत्पत्तिसिद्धिर्भवति यया वेदार्थज्ञाने**

---

**निजशक्तिर्व्युत्पत्त्या व्यवच्छिद्यते ।।४३।।**

**सूत्रार्थ**= शब्दों के अर्थो को प्रकट करने कि जो अपनी शक्ति है वह ईश्वर के द्वारा दी गई है, वह शक्ति व्युत्पत्ति के माध्यम से मनुष्य के साथ जुड़ जाती है फिर वह वेदार्थ को समझने में कुशल हो जाता है।

[ **( निजशक्तिः-व्युत्पत्त्या व्यवच्छिद्यते ) अपौरुषयत्वेऽपि वेदस्य वैदिकशब्दानामर्थे निजशक्तिः स्वाभाविकी शक्तिरस्ति** ] वेद के अपौरुषेय होने पर भी वैदिक शब्दों की अर्थ के प्रकट करने में शब्दों की स्वाभाविक शक्ति है (जिससे मनुष्य कुशल हो जाएगा), [ **शब्दो न ह्यर्थमन्तरेण भवति** ] कोई भी शब्द अर्थ के विना नहीं होता [ **''शब्दार्थसम्बन्धो नित्यः''** ] व्याकरण महाभाष्य में बताया कि ''शब्द अर्थ सम्बन्ध नित्य है'' [ **( महाभाष्ये ) शब्दैः सह खल्वर्थसम्बन्धेनावश्यं भाव्यमेव** ] शब्द के साथ अर्थ का सम्बन्ध अवश्य ही होना चाहिए [ **स्वाभाविकी साऽर्थशक्तिर्व्युत्पत्त्या व्यवच्छिद्यते विशेषतोऽवच्छिद्यते सम्बध्यते तद्व्युत्पत्त्या मनुष्योऽपि व्युत्पन्नो वेदार्थज्ञाने भवति** ] शब्दों में जो स्वाभाविकी अर्थ शक्ति है वह व्युत्पत्ति के माध्यम से मनुष्य उस शब्दार्थ के साथ जुड़ जाता है, उस व्युत्पत्ति की सहायता से मनुष्य भी वेद का अर्थ जानने में कुशल हो जाता है, [ **सा चादिमहर्षिभिरध्यात्मप्रत्यक्षेण साक्षात्कृता** ] शब्दों की जो निज शक्ति है वह आरंभ के जो चार ऋषि हुए थे उनके अध्यात्म प्रत्यक्ष के द्वारा साक्षात की गई [ **पुनश्च नैरुक्तशैल्या निर्वचनेन शिष्येभ्यो विश्लिष्य ज्ञाप्यते** ] फिर उन्होने निरुक्त शैली से निर्वाचन करके अपने शिष्यों को विश्लेषण करके बता दिया। [ **तस्मान्न दोषः** ] इसलिए इसमें कोई दोष नहीं है ।।४३।।

**एवम् -**

**योग्यायोग्येषु प्रतीतिजनकत्वात् तत्सिद्धिः ।।४४।।**

**सूत्रार्थ**= योग्य= जो प्रत्यक्ष है लौकिक अर्थ वाले हैं, अयोग्य = जो इंद्रियों से नहीं जाने जाते परोक्ष पदार्थ हैं, उनमें भी दोनों प्रकार के अर्थों को बताने में शब्दों की ज्ञान उत्पादकत्व होने से वैदिक शब्दों का अर्थ भी पता चल जाता है।

मनुष्यो व्युत्पन्नो जायते ।।४४।।

यद्यपि वैदिकशब्दानामर्थे स्वाभाविकी शक्तिरस्ति तथापि -

न नित्यत्वं वेदानां कार्यत्वश्रुतेः ।।४५।।

(वेदानां नित्यत्वं न) स्वाभाविकार्थशक्तिमतामपि वेदानां मन्त्रसमूहानां नित्यत्वं यथास्वं वर्तमानत्वं नास्ति (कार्यत्वश्रुतेः) तेषां कार्यत्वश्रुतिदर्शनात् ''तस्माद् यज्ञात् सर्वहुत ऋचः सामानि जज्ञिरे। छन्दांसि जज्ञिरे तस्माद् यजुस्तस्मादजायत ।।'' (यजु०३१-७) ''त्रयो वेदा अजायन्त'' (शत० ११.५.८.३) ।।४५।।

वेदानां कार्यत्वं यद्यपि प्रतिपाद्यते तथापि तेषाम् -

न पौरुषेयत्वं तत्कर्तुः पुरुषस्याभावात् ।।४६।।

---

**[(योग्यायोग्येषु प्रतीतिजनकत्वात्) इन्द्रिययोग्येषु लौकिकशब्दार्थेषु तथेन्द्रियायोग्येष्वतीन्द्रियेषु वैदिकशब्दार्थेषु प्रतीतिजनकत्वाज्ज्ञानजनकत्वसाम्यात् (तत्सिद्धिः) व्युत्पत्तिसिद्धिर्भवति यया वेदार्थज्ञाने मनुष्यो व्युत्पन्नो जायते]** इंद्रियों के योग्य विषयों में अर्थात् लौकिक शब्दों के अथो५ में और जो इंद्रियों से नहीं जाने जाते (अतीन्द्रिय हैं) उन वैदिक शब्दों के अर्थों में इन दोनों में एक विशेषता है की लौकिक शब्दों में विशेषता है की वह अर्थो का ज्ञान कराती है और वैदिक शब्दों में ये क्षमता है की वह अर्थ का ज्ञान उत्पन्न करते हैं। इस कारण से शब्द की व्युत्पत्ति सिद्ध हो जाती है उसके अर्थ का ज्ञान हो जाता है। जिस व्युत्पत्ति कि सहायता से वेदार्थ ज्ञान में मनुष्य कुशल हो जाता है ।।४४।।



यद्यपि वैदिक शब्दों में अर्थों को प्रकट करने की स्वाभाविक शक्ति है, फिर भी-

**न नित्यत्वं वेदानां कार्यत्वश्रुतेः ।।४५।।**

**सूत्रार्थ**= वेद नित्य नहीं है क्योंकि वो उत्पन्न हुए हैं, ऐसा सुनाई देने से।

**[(वेदानां नित्यत्वं न) स्वाभाविकार्थशक्तिमतामपि वेदानां मन्त्रसमूहानां नित्यत्वं यथास्वं वर्तमानत्वं नास्ति]** स्वाभाविक रूप से अर्थ को प्रकट करने की शक्ति है जिनमें ऐसे वेदों के मंत्र समूहों का नित्यत्व नहीं है जैसे वेद रहेंगे वैसे ये (मंत्र समूह आदि) नहीं रहेंगे। **[(कार्यत्वश्रुतेः) तेषां कार्यत्वश्रुतिदर्शनात्]** क्योंकि उनका कार्यत्व देखी जाने वाली श्रुति बताती है **[''तस्माद् यज्ञात् सर्वहुत ऋचः सामानि जज्ञिरे। छन्दांसि जज्ञिरे तस्माद् यजुस्तस्मादजायत ।।'' (यजु० ३१-७) ''त्रयो वेदा अजायन्त'' (शत० ११.५.८.३)]** यहाँ कहा गया कि चारों वेद उत्पन्न हुए फिर नित्य कैसे हुए? ।।४५।।

यद्यपि वेदों का कार्यत्व बताया जा रहा है, फिर भी उन वेदों का -

**न पौरुषेयत्वं तत्कर्तुः पुरुषस्याभावात् ।।४६।।**

**सूत्रार्थ**= वेद पुरुष कृत नहीं है= मनुष्य कृत नहीं है, वेद बनाने वाले पुरुष के विद्यमान न होने से।

**[(पौरुषेयत्वं न) पुरुषकृतत्वं नास्ति तद्भिन्नस्येश्वरस्यैव कार्यमस्ति तेन कृतत्वात्]** यद्यपि वेद

**(पौरुषेयत्वं न) पुरुषकृतत्वं नास्ति तद्भिन्नस्येश्वरस्यैव कार्यमस्ति तेन कृतत्वात् । उक्तं यथा "तस्माद् यज्ञात् सर्वहूत ऋचः सामानि जज्ञिरे..." (यजु० ३.७) कुतो न पुरुषकृतत्वं वेदानाम् । उच्यते (तत्कर्तुः पुरुषस्य-अभावात्) तेषां कर्तुः पुरुषस्याविद्यमानत्वात् ।।४६।।**

**कथमुच्यते तत्कर्तृपुरुषस्याभावो यावता पुरुषाः सन्ति मुक्ता अमुक्ताश्च । अत्रोच्यते -**

**न मुक्तामुक्तयोरयोग्यत्वात् ।।४७।।**

**(मुक्तामुक्तयोः-न) वेदानां कर्ता मुक्तामुक्तयोः कश्चनापि न भवितुमर्हति (अयोग्यत्वात्) योग्यत्वाभावात्। मुक्तस्यैश्वर्यं जगद्व्यापारवर्जं भवतीत्यतस्तथा प्रयोजनाभावाच्च, अमुक्तस्याल्पज्ञत्वात्। तस्मात् सर्वज्ञ एव जगदीश्वरो वेदानां कर्ता ।।४७।।**

**कथमेवं वेदानामपौरुषेयत्वं च प्रतिपाद्यते नित्यत्वं च निवार्यते, इत्याकांक्षाया- मुच्यते -**

---

कार्य रूप है नष्ट हो जाएंगे, फिर भी वे पुरुष कृत तो नहीं है। क्योंकि मनुष्यों से भिन्न ईश्वर का भी कार्य है, वेद उत्पत्ति उसी के द्वारा की गयी है। [**उक्तं यथा "तस्माद् यज्ञात् सर्वहूत ऋचः सामानि जज्ञिरे..." (यजु० ३.७)**] जैसा कि श्रुति में बताया गया है-उसी परमात्मा से उत्पन्न हुए [**कुतो न पुरुषकृतत्वं वेदानाम्**] प्रश्न किया- वेद मनुष्य कृत क्यों न मान लिए जाएँ?। [**उच्यते (तत्कर्तुः पुरुषस्य-अभावात्) तेषां कर्तुः पुरुषस्याविद्यमानत्वात्**] इसका उत्तर दिया- उनका कर्ता पुरुष कोई भी विद्यमान नहीं (वेद कि पुस्तक पर किसी लेखक का नाम नहीं)।।४६।।



प्रश्न किया- आप ये कैसे कहते हैं कि वेद का कर्ता पुरुष का अभाव है् जबकि बहुत सारे पुरुष हैं कुछ मुक्त हैं और कुछ बद्ध हैं। इसका उत्तर देते हैं-

**न मुक्तामुक्तयोरयोग्यत्वात् ।।४७।।**

**सूत्रार्थ**= मुक्त आत्मा और बद्ध जीवात्मा दोनों ही वेदों के बनाने में समर्थ नहीं हैं, दोनों में योग्यता न होने से।

[**(मुक्तामुक्तयोः-न) वेदानां कर्ता मुक्तामुक्तयोः कश्चनापि न भवितुमर्हति (अयोग्यत्वात्) योग्यत्वाभावात्**] वेदों का बनाने वाला मुक्त हो अथवा बद्ध इन दोनों में से कोई भी नहीं हो सकता योग्यता का अभाव होने से। [**मुक्तस्यैश्वर्यं जगद्व्यापारवर्जं भवतीत्यतस्तथा प्रयोजनाभावाच्च, अमुक्तस्याल्पज्ञत्वात्**] मुक्तात्मा के लिए जगत व्यापार निषिद्ध हैं और उसका कोई प्रयोजन भी नहीं है, "अमुक्त आत्मा को अल्पज्ञ कहना" (ये हेतु ठीक नहीं क्योंकि आत्मा बद्ध हो अथवा मुक्त दोनों में योग्यता नहीं है वेद बनाने कि)। [**तस्मात् सर्वज्ञ एव जगदीश्वरो वेदानां कर्ता**] इसलिए जो सर्वज्ञ जगत का स्वामी है परमात्मा वही वेदों का कर्ता है।।४७।।

कैसे आप वेदों का अपौरुषेयत्व स्वीकार कर रहे हैं (वेद ईश्वर कृत हैं ये तो आप स्वीकार कर रहे हैं

**नापौरुषेयत्वान्नित्यत्वमङ्कुरादिवत् ।।४८।।**

**(अपौरुषेयत्वात्-न नित्यत्वम्-अंकुरादिवत्) वेदानमपौरुषेयत्वात् खल्वपि नास्ति नित्यत्वमङ्कुरादिवत्, यथाङ्कुरशाखापत्रपुष्पफलानि खल्वपौरुषेयाणि सन्त्यपि न नित्यानि तान्यपि वेदवदीश्वरकृतानि कार्याणि। तथापि यथा ह्यङ्कुरादीनि प्रवाहेण नित्यानि प्रतिकल्पे प्रवर्तनात् तथैव वेदानां प्रावाहिकनित्यत्वं त्वस्त्येव प्रतिकल्पे प्रवर्तनान्, एवं ज्ञानरूपो वेदस्तु नित्य एव ।।४८।।**

**पुनः -**

**तेषामपि तद्योगे दृष्टबाधादिप्रसक्तेः ।।४९।।**

**(तेषाम्-अपि तद्योगे अंकुरादीनामपि पुरुषकर्तृत्वयोगे स्वीकारे (दृष्टबाधादिप्रसक्तेः) लोकदृष्टबाधोऽदृष्टकल्पनं च प्रसज्यते, लोकदृष्टस्य प्रत्यक्षस्य बाधस्तथाऽयुक्तानुमानकल्पनं भवेत् ।।४९।।**

---

) और वेद नित्य नहीं हैं (नित्यत्व का खंडन कर रहे हैं)। इस आकांक्षा पर कहते हैं-

**नापौरुषेयत्वान्नित्यत्वमङ्कुरादिवत् ।।४८।।**

**सूत्रार्थ**= मनुष्य कृत न होने पर भी अंकुरादि के समान वेद भी नित्य नहीं हैं, वेद का ज्ञान नित्य है, वेद तो प्रवाह से नित्य हैं अंकुरादि के समान प्रत्येक सृष्टि में उत्पन्न होने से।



**[(अपौरुषेयत्वात्-न नित्यत्वम्-अंकुरादिवत्) वेदानमपौरुषेयत्वात् खल्वपि नास्ति नित्यत्वमङ्कुरादिवत्]** वेद भले ही अपौरुषेय हैं (मनुष्य कृत नहीं हैं) फिर भी वो नित्य नहीं हैं ये बात ठीक है, अंकुरादि के समान, **[यथाङ्कुरशाखापत्रपुष्पफलानि खल्वपौरुषेयाणि सन्त्यपि न नित्यानि तान्यपि वेदवदीश्वरकृतानि कार्याणि]** जैसे अंकुर हैं, शाखा है, पत्र, पुष्प, फल, तना है ये सब भी तो अपौरुषेय हैं। ईश्वर के द्वारा बनाए होने पर भी वह नित्य नहीं हैं, ये सब वेद के समान ईश्वर द्वारा किया गया कार्य है। **[तथापि यथा ह्यङ्कुरादीनि प्रवाहेण नित्यानि प्रतिकल्पे प्रवर्तनात् तथैव वेदानां प्रावाहिकनित्यत्वं त्वस्त्येव प्रतिकल्पे प्रवर्तनान्]** जैसे अंकुर आदि प्रवाह से नित्य हैं प्रत्येक सृष्टि में अंकुर से वृक्ष शाखा होते जाते हैं फिर अगला बीज बनता है फिर बीज से अंकुर अंकुर से वृक्ष ये क्रम चलता रहता है और जब प्रलय हो जाती है तब सारा समाप्त हो जाता है, फिर अगली सृष्टि में अंकुर शाखा पत्र पुष्प आदि उत्पन्न होने लग जाते हैं। प्रवाह रूप से वह भी नित्य हैं। इसी प्रकार से वेदों का प्रवाहिक नित्यत्व तो है ही, प्रत्येक कल्प में वेदों की प्रवृति चलती रहती है, **[एवं ज्ञानरूपो वेदस्तु नित्य एव]** इस प्रकार से ज्ञान के रूप में वेद तो नित्य ही है परंतु वेद पुस्तक अनित्य है।।४८।।

**पुनः -**

**तेषामपि तद्योगे दृष्टबाधादिप्रसक्तेः ।।४९।।**

**सूत्रार्थ**= उन अंकुरादि का भी पुरुष कर्तृत्व में योग मानने पर अंकुरादि का कर्ता पुरुष को मानने पर लौकिक प्रत्यक्ष से विरुद्ध कथन होगा और प्रत्यक्ष अदृश्य की व्यर्थ कल्पना करनी पड़ेगी।

वस्तुतः -

**यस्मिन्नदृष्टेऽपि कृतबुद्धिरुपजायते तत्पौरुषेयम् ।।५०।।**

**( यस्मिन्-अदृष्टे-अपि ) यस्मिन् ह्यदृष्टेऽपि कर्तृत्वयोगे ( कृतबुद्धिः-उपजायते ) पुरुषकृतत्वनिश्चयः सञ्जायते ( तत् पौरुषेयम् ) तत्खलु पुरुषकृतं पुरुषकार्यं न च तथाऽङ्कुरादौ जायते न हि वेदेष्वपि ।।५०।।**

वेदानां तु -

**निजशक्त्यभिव्यक्तेः स्वतः प्रामाण्यम् ।।५१।।**

**( निजशक्त्यभिव्यक्तेः ) वेदानां तु स्वाभाविक्या शक्त्याऽभि व्यक्तिमत्त्वात्-अपौरुषेयशक्त्या**

---

**[ ( तेषाम्-अपि ) तद्योगे अंकुरादीनामपि पुरुषकर्तृत्वयोगे स्वीकारे ( दृष्टबाधादिप्रसक्तेः ) लोकदृष्टबाधोऽदृष्टकल्पनं च प्रसज्यते ]** अंकुरादि को भी मनुष्य कृत मान लें ऐसा स्वीकार करने में जो लोक दृष्ट है बाध होता है उसका खण्डन होता है और जो कभी देखी नहीं ऐसी कल्पना करनी पड़ती है, **[ लोकदृष्टस्य प्रत्यक्षस्य बाधस्तथाऽयुक्तानुमानकल्पनं भवेत् ]** मनुष्य वृक्ष शाखा आदि बनाता हो ऐसा मानने पर लौकिक प्रत्यक्ष का विरोध होता है अदृष्ट बात कि कल्पना करनी पड़ेगी ।।४९।।



वस्तुतः -

**यस्मिन्नदृष्टेऽपि कृतबुद्धिरुपजायते तत्पौरुषेयम् ।।५०।।**

**सूत्रार्थ**= जिस परोक्ष कार्य में कोई प्रामाणिक बुद्धि उत्पन्न होती है, उसका कोई कर्ता है यह अनुमान से सिद्ध होती है तो उस वस्तु को पौरुषेय=मनुष्यकृत कहते हैं।

**[ ( यस्मिन्-अदृष्टे-अपि ) यस्मिन् ह्यदृष्टेऽपि कर्तृत्वयोगे ( कृतबुद्धिः-उपजायते ) पुरुषकृतत्वनिश्चयः सञ्जायते ( तत् पौरुषेयम् ) तत्खलु पुरुषकृतं पुरुषकार्यं न च तथाऽङ्कुरादौ जायते न हि वेदेष्वपि ]** जिसको बनाते हुए न देखने पर भी उसकी रचना देखकर ऐसा लगता है की ये मनुष्य कृत है , वो पुरुष का कृत कार्य है परंतु अंकुर आदि में ऐसी अनुभूति नहीं होती और न ही वेदों के संदर्भ में ऐसा लगता है की ये मनुष्य कृत हों ।।५०।।

वेदानां तु -

**निजशक्त्यभिव्यक्तेः स्वतः प्रामाण्यम् ।।५१।।**

**सूत्रार्थ**= अपनी शक्ति= सामर्थ्य को अभिव्यक्त करने में स्वतः समर्थ होने से वेद स्वतः प्रामाणिक हैं तथा ईश्वर की निज शक्ति से प्रकट होने से भी वेद स्वतः प्रमाण हैं।

जगदीश्वरस्य निजशक्त्याऽभिव्यक्तिमत्त्वात् ( स्वतः प्रामाण्यम् ) स्वतः प्रामाण्यमस्ति न हि परतः प्रामाण्यं पौरुषेयाणामिव ।।५१।।

अथ पञ्चचत्वारिंशं सूत्रमारभ्यैकपञ्चाशत्तमसूत्रपर्यन्तसूत्रक्रमस्यान्यो व्याख्या- मार्गः -

ननु कथमुच्यते वैदिकशब्दानामर्थे स्वाभाविकी शक्तिर्यावता -

**न नित्यत्वं वेदानां कार्यत्वश्रुतेः ।।४५।।**

( वेदानां नित्यत्वं न ) वेदानां नित्यत्वं नास्ति, न हि वेदा नित्याः सन्ति ( कार्यत्वश्रुतेः ) तेषां कार्यत्वश्रुतिदर्शनात् ''तस्माद् यज्ञात् सर्वहुत ऋचः सामानि जज्ञिरे। छन्दांसि जज्ञिरे तस्माद् यजुस्तस्मादजायत।।'' ( ऋ० १०.९०.९ ) ''त्रयो वेदा अजायन्त'' ( शत० ११.५.८.३ ) ।।४५।।

~~समाधत्ते -~~

---

**[ ( निजशक्त्यभिव्यक्तेः ) वेदानां तु स्वाभाविक्या शक्त्याऽभि व्यक्तिमत्त्वात्-अपौरुषेयशक्त्या जगदीश्वरस्य निजशक्त्याऽभिव्यक्तिमत्त्वात् ( स्वतः प्रामाण्यम् ) स्वतः प्रामाण्यमस्ति न हि परतः प्रामाण्यं पौरुषेयाणामिव ]** वेदों की जो अभिव्यक्ति है वह ईश्वर की स्वाभाविक शक्ति से हुई है, अपौरुषेय शक्ति से ईश्वर की निज शक्ति से प्रकट होने के कारण वेद स्वतः प्रमाण हैं उसे प्रामाणिक करने के लिए अन्य किसी प्रमाण की आवश्यकता नहीं है। जैसे पुरुष कृत ग्रन्थों को प्रामाणिक करने के लिए अन्य ग्रन्थों के प्रमाणों की आवश्यकता होती है, ईश्वर की बनाई हुए वेद को किसी अन्य प्रमाण की आवश्यकता नहीं सर्वज्ञ परमात्मा की वाणी होने से ।।५१।।



४५ वे सूत्र से आरंभ करके और ५१ वें सूत्र तक इन सभी सूत्रों की दूसरी व्याख्या करेंगे-

वैदिक शब्दों के अर्थ में स्वाभाविक शक्ति होते हुए भी वेदों का नित्यत्व क्यों नहीं है? इस बात को अलग प्रकार से नए ढंग से प्रस्तुत करते हैं-

**न नित्यत्वं वेदानां कार्यत्वश्रुतेः ।।४५।।**

**सूत्रार्थ**= वेदों का नित्यत्व नहीं हैं कार्यपन सुनाई देने से।

**[ ( वेदानां नित्यत्वं न ) वेदानां नित्यत्वं नास्ति, न हि वेदा नित्याः सन्ति ( कार्यत्वश्रुतेः ) तेषां कार्यत्वश्रुतिदर्शनात् ]** वेदों का नित्यत्व नहीं है वेद नित्य नहीं हैं क्योंकि वेदों की उत्पत्ति श्रुति में दिखाई जाने से **[ ''तस्माद् यज्ञात् सर्वहुत ऋचः सामानि जज्ञिरे। छन्दांसि जज्ञिरे तस्माद् यजुस्तस्मादजायत ।।'' ( ऋ० १०.९०.९ ) ''त्रयो वेदा अजायन्त'' ( शत० ११.५.८.३ ) ]** ।।४५।।

**समाधत्ते** - समाधान करते हैं-

**न पौरुषेयत्वं तत्कर्तुः पुरुषस्याभावात् ।।४६।।**

**सुत्रार्थः**-वेद पुरूष कृत=मनुष्य कृत नहीं है वेद बनाने वाले पुरूष के विद्यमान न होने से।

न पौरुषेयत्वं तत्कर्तुः पुरुषस्याभावात् ।।४६।।

(तत्कर्तुः पुरुषस्य-अभावात् पौरुषेयत्वं न) वेदानां कार्यत्वमुच्यते पुनः कार्यत्वमाश्रित्य हि तेषामनित्यत्वं साध्यते परन्तु कार्यस्य कर्त्रा भाव्यं किन्तु तत्कर्तुस्तेषां वेदानां कर्तुः पुरुषस्याभावात् पौरुषेयत्वं पुरुषकृतत्वं कार्यत्वं नास्ति पुनः कार्यत्वमवलम्ब्यनित्यत्वं वेदानां न सिध्यति ।।४६।।

कुतो हि वेदानां कर्तुः पुरुषस्याभावः । अत्रोच्यते -

न मुक्तामुक्तयोरयोग्यत्वात् ।।४७।।

(मुक्तामुक्तयोः-न) वेदानां कर्ता मुक्तामुक्तयोः कश्चनापि न भवितुमर्हति (अयोग्यत्वात्) तयोर्योग्यत्वाभावात्। मुक्तस्यैश्वर्यं जगद्व्यापारवर्जं भवति "जगद्व्यापारवर्जं प्रकरणादसन्निहितत्वाच्च" (वेदा० ४.४.१७) तथा प्रयोजनाभावाच्च, अमुक्तस्याल्पज्ञत्वात्। या हि खलु श्रुतिर्दर्शिता वेदानां कार्यत्वं साधयितुं तत्र तु वेदानां जायमानत्वमुक्तं न हि कार्यत्वम्, जायमानत्वं प्रादुर्भावः "जनी प्रादुर्भावे"

---

[(**तत्कर्तुः पुरुषस्य-अभावात् पौरुषेयत्वं न) वेदानां कार्यत्वमुच्यते पुनः कार्यत्वमाश्रित्य हि तेषामनित्यत्वं साध्यते**] सिद्धांती कहता है वेद कार्य रूप हैं और कार्य रूप होने से उनका अनित्यत्व सिद्ध करते हैं (क्योंकि जो वस्तु उत्पन्न होती भी वह अनित्य होती है- आप इस प्रकार से अपनी बात को प्रस्तुत कर रहे हैं) [**परन्तु कार्यस्य कर्त्रा भाव्यं किन्तु तत्कर्तुस्तेषां वेदानां कर्तुः पुरुषस्याभावात् पौरुषेयत्वं पुरुषकृतत्वं कार्यत्वं नास्ति**] परंतु किसी भी कार्य का कर्ता होना चाहिए (ये नियम है) कर्ता के बिना कोई कार्य होता नहीं। किन्तु वेदों को बनाने वाला कोई पुरुष तो है ही नहीं, इसलिए वेदों के कर्ता पुरुष का अभाव होने से वेदों का पुरुष कृतत्व नहीं है [**पुनः कार्यत्वमवलम्ब्यनित्यत्वं वेदानां न सिध्यति**] फिर जब वेदों का कार्यपन ही सिद्ध नहीं हो रहा उस आधार पर अनित्यता कैसे सिद्ध कर सकते हैं, इसलिए वेदों की अनित्यता भी सिद्ध नहीं होती।।४६।।



वेदों के बनाने वाले पुरुष का अभाव कैसे है? इस पर कहते हैं-

**न मुक्तामुक्तयोरयोग्यत्वात् ।।४७।।**

**सूत्रार्थः**-मुक्त जीवात्मा और बद्ध जीवात्मा दोनों ही वेदों के बनाने में समर्थ नहीं

[(**मुक्तामुक्तयोः-न) वेदानां कर्ता मुक्तामुक्तयोः कश्चनापि न भवितुमर्हति (अयोग्यत्वात्) तयोर्योग्यत्वाभावात्**] वेदों का कर्ता मुक्त और बद्ध दोनों में से कोई भी नहीं हो सकता, दोनों ही अयोग्य अल्पज्ञ हैं। [**मुक्तस्यैश्वर्यं जगद्व्यापारवर्जं भवति**] मुक्त की जो शक्ति=योग्यता है वह संसार में हस्तक्षेप की नहीं है [**"जगद्व्यापारवर्जं प्रकरणादसन्निहितत्वाच्च"(वेदा०४.४.१७)**] मुक्तात्मा के लिए जगत का व्यापार वर्जित है, प्रकरण से सृष्टि रचना आदि कार्य में कोई योगदान नहीं है [ **तथा प्रयोजनाभावाच्च, अमुक्तस्याल्पज्ञत्वात्**] तथा उनका कोई प्रयोजन भी नहीं है, "अल्पज्ञ वाला हेतु दोनों पर लगेगा-मुक्त और बद्ध पर"। [**या हि खलु श्रुतिर्दर्शिता वेदानां कार्यत्वं साधयितुं तत्र तु वेदानां जायमानत्वमुक्तं न हि**

( दिवादि० ) प्रादुर्भूता वेदाः। तेन न कार्यत्वं कार्यत्वाभावान्नित्यत्वं वेदानां नात्र क्षतिः ।।४७।।

पुनः पूर्वक्षत्वेनोच्यते -

नापौरुषेयत्वान्नित्यत्वमङ्कुरादिवत् ।।४८।।

( अपौरुषेयत्वात्-नित्यत्वम् न-अंकुरादिवत् ) वेदानमपौरुषेयत्वं भवतु जायमानत्वं तु तत्र श्रुतौ प्रतिपाद्यते तेनापौरुषेयत्वाद्धेतोरेव तेषां नित्यत्वं न भवति जायमानत्वधर्मवत्त्वादङ्कुरादिवत्, यथाङ्कुरशाखापत्रपुष्पफलानि सन्त्यपौरुषेयाणि परन्तु जायमानत्वान्न नित्यानि, तथैव वेदा अपि जायमानत्वादनित्याः, अन्यथा तान्यपि नित्यानि स्युः ।।४८।।

---

**कार्यत्वम् ]** अब सिद्धांती उत्तर दे रहा है पूर्वपक्षी के आक्षेप का-आपने जो श्रुति दिखलाई थी वेदों के कार्यपन को सिद्ध करने की (चारों वेद उत्पन्न हुए) वहाँ तो वेद प्रकट हुए ऐसा कहा है, उत्पन्न हुए ऐसा नहीं कहा, **[ जायमानत्वं प्रादुर्भावः ''जनी प्रादुर्भावे'' ( दिवादि० ) प्रादुर्भूता वेदाः ]** जायमान का अर्थ है प्रादुर्भाव होना ''जनी प्रादुर्भाव'' वेद प्रकट हुए । **[ तेन न कार्यत्वं कार्यत्वाभावान्नित्यत्वं वेदानां नात्र क्षतिः ]** इस कारण से जब वेद उत्पन्न हुए ही नहीं प्रकट हुए इस कारण से वेदों का कार्यत्व सिद्ध नहीं हुआ परंतु कार्यत्व सिद्ध न होने से वेदों का नित्यत्व सिद्ध हुआ।।४७।।



फिर पूर्वपक्ष की तरफ से कहते हैं-

**नापौरुषेयत्वान्नित्यत्वमङ्कुरादिवत् ।।४८।।**

**सूत्रार्थः**- मनुष्यकृत न होने पर भी अंकुरादि के समान वेद भी नित्य नहीं है, किन्तु वेद का ज्ञान नित्य है।वेद तो प्रवाह से नित्य है अंकुरादि के समान प्रत्येक सृष्टि में उत्पन्न होने से ।

**[ ( अपौरुषेयत्वात्-नित्यत्वम् न-अंकुरादिवत् ) वेदानमपौरुषेयत्वं भवतु जायमानत्वं तु तत्र श्रुतौ प्रतिपाद्यते तेनापौरुषेयत्वाद्धेतोरेव तेषां नित्यत्वं न भवति जायमानत्वधर्मवत्त्वादङ्कुरादिवत् ]** वेदों का अपौरुषेयत्व हो जावे, वेद प्रकट हुए थे ये श्रुति में बताया गया था इस कारण (अपौरुषेय होने ) से उनका नित्यत्व नहीं है। पूर्वपक्षी का हेतु-क्योंकि वेद ईश्वर के द्वारा बनाए गए इस कारण से वेद अनित्य है, वे प्रकट हुए हैं अंकुर आदि के समान, **[ यथाङ्कुरशाखापत्रपुष्पफलानि सन्त्यपौरुषेयाणि परन्तु जायमानत्वान्न नित्यानि ]** जैसे अंकुर शाखा फूल पत्ते आदि ये भी ईश्वर कृत हैं=अपौरुषेय हैं परंतु क्योंकि ईश्वर से प्रकट हुए हैं इसलिए ये नित्य नहीं है भले ही ईश्वर से बने हों, **[ तथैव वेदा अपि जायमानत्वादनित्याः ]** इसी प्रकार से वेद भी ईश्वर से प्रकट हुए हैं इसलिए अनित्य हैं, **[ अन्यथा तान्यपि नित्यानि स्युः ]** यदि आप ऐसा नहीं मानते तो अंकुर आदि को भी नित्य मानो।।४८।।

दृष्टान्तसिद्ध्या समाधत्ते -

तेषामपि तद्योगे दृष्टबाधादिप्रसक्तिः ।।४९।।

(तेषाम् तद्योगे-अपि) अंकुरादीनामपौरुषेयत्वयोगेऽपि न नित्यत्वम् 'न नित्यत्वम्' पूर्वसूत्रतोऽनुवर्तते। कुतोऽङ्कुरादीनां न नित्यत्वम् । उच्यते (दृष्टबाधादिप्रसक्तिः) अङ्कुरशाखापत्रपुष्पफलानि क्रमशो नष्टानि दृश्यन्ते-इति। दृष्टस्य बाधनं प्रसज्यतेऽथ च पुनः पुनर्बीजात् प्ररोक्ष्यन्तीत्यनुमानहानिः प्रसज्यते। तस्मादङ्कुरादिदृष्टान्तासिद्ध्या वेदानां नित्यत्वनिराकरणं न युज्यते, तेषां तु नित्यत्वमेवापौरुषेयत्वात् ।।४९।।

वेदानां कुतो न पौरुषेयत्वं कुतस्तत्कर्तुः पुरुषस्याभावः? किमदृष्टत्वाद् यत्तेषां कर्ता केनापि न दृष्ट इति मत्वा। अत्रोच्यते -

---

**दृष्टान्तसिद्ध्या समाधत्ते** - आपका दृष्टांत उचित नहीं, अब सिद्धांती समाधान करता है-

**तेषामपि तद्योगे दृष्टबाधादिप्रसक्तेः ।।४९।।**



**सूत्रार्थः**- उन अंकुरादि का भी पुरूष कर्तृत्व में योग मानने पर अंकुरादि का कर्त्ता पुरूष को मानने पर लौकिक प्रत्यक्ष से विरूद्ध कथन होगा और प्रत्यक्ष विरूद्ध कल्पना करनी पड़ेगी।

[**(तेषाम् तद्योगे-अपि) अंकुरादीनामपौरुषेयत्वयोगेऽपि न नित्यत्वम् 'न नित्यत्वम्' पूर्वसूत्रतोऽनुवर्तते**] ''न नित्यत्वम्'' पूर्व सूत्र से ला रहे हैं- अंकुर आदि के अपौरुषेय होने पर भी वो नित्य नहीं है। [**कुतोऽङ्कुरादीनां न नित्यत्वम्**] अंकुरादि का नित्यत्व क्यों नहीं है?। **उच्यते** उत्तर देते हैं- [**(दृष्टबाधादिप्रसक्तिः) अङ्कुरशाखापत्रपुष्पफलानि क्रमशो नष्टानि दृश्यन्ते-इति**] अंकुर शाखा पत्र पुष्प फल ये तो क्रमशः नष्ट होते जाते हैं। [**दृष्टस्य बाधनं प्रसज्यतेऽथ च पुनः पुनर्बीजात् प्ररोक्ष्यन्तीत्यनुमानहानिः प्रसज्यते**] यदि हम अंकुर शाखा आदि को नित्य माने तो प्रत्यक्ष से विरोध आएगा, इसलिए इनको नित्य नहीं मान सकते, अंकुर शाखा आदि को नित्य मानने पर जो अनुमान करते हैं, पुनः पुनः बीज डालने वाले कार्य से जो उत्पत्ति का अनुमान करते हैं उसकी भी हानि होगी। [**तस्मादङ्कुरादिदृष्टान्तासिद्ध्या वेदानां नित्यत्वनिराकरणं न युज्यते**] इसलिए अंकुरादि का जो दृष्टांत आपने दिया वह ठीक सिद्ध नहीं हुआ, ऐसे वेदों की नित्यता का खंडन नहीं कर सकते, [**तेषां तु नित्यत्वमेवापौरुषेयत्वात्**] वेदों का ईश्वर कृत होने से नित्यत्व तो है ही।।४९।।

वेदों का पुरुष कृर्तत्व क्यों नहीं है? क्यों ऐसा मानते हैं की वेदों का बनाने वाला कोई पुरुष नहीं है? क्या अदृष्ट होने से? क्या ये सोच करके कि वेद का कर्ता किसी मनुष्य ने देखा ही नहीं? इसका उत्तर देते हैं-

यस्मिन्नदृष्टेऽपि कृतबुद्धिरुपजायते तत्पौरुषेयम् ।।५०।।

(यस्मिन्-अदृष्टे-अपि कृतबुद्धिः-उपजायते) यस्मिन् खल्वदृष्टेऽपि वस्तुनि कृतबुद्धिः पुरुषकृतत्वबुद्धिर्निश्चिता भवति (तत् पौरुषेयम्) तत् पुरुषकृतं विज्ञेयम्, न तथा वेदाः। ते तु प्रादुर्भूताः सन्तो ज्ञानदृष्ट्या नित्याः सन्ति ।।५०।।

तस्मात्-

निजशक्त्यभिव्यक्तेः स्वतः प्रामाण्यम् ।।५१।।

(निजशक्त्यभिव्यक्तेः) वेदानां पुरुषकृतत्वाभावे मनुष्यकृतत्वाभावे निजशक्त्या शाश्वतया स्वाभाविक्या शक्त्याऽभिव्यक्तत्वात् प्रादुर्भूतत्वात् । उक्तं यथा "अस्य महतो भूतस्य निःश्वसितमृग्वेदो यजुर्वेदः सामवेदोऽथर्वाङ्गिरसः" (शत० १४.५.४.१०) "स्वाभाविकी ज्ञानबलक्रिया च" (श्वेता०

---

**यस्मिन्नदृष्टेऽपि कृतबुद्धिरुपजायते तत्पौरुषेयम् ।।५०।।**

**सूत्रार्थः**- जिस परोक्ष कार्य में कोई प्रमाणिक बुद्धि उत्पन्न होती है, उसको कोई कर्त्ता है यह अनुमान से सिद्ध होता है ता उस वस्तु को पौरूषेय=मनुष्यकृत कहते हैं।



**[(यस्मिन्-अदृष्टे-अपि कृतबुद्धिः-उपजायते) यस्मिन् खल्वदृष्टेऽपि वस्तुनि कृतबुद्धिः पुरुषकृतत्वबुद्धिर्निश्चिता भवति (तत् पौरुषेयम्) तत् पुरुषकृतं विज्ञेयम्, न तथा वेदाः]** किसी वस्तु को बनाते हुए न देखने पर भी ऐसा विचार आए कि यह मनुष्य कृत है परंतु वेद इस प्रकार के नहीं हैं जिसे देख कर ये लगता हो कि यह मनुष्य कृत है।**[ते तु प्रादुर्भूताः सन्तो ज्ञानदृष्ट्या नित्याः सन्ति]** बल्कि वे चार वेद ईश्वर से प्रकट हुए ज्ञान कि दृष्टि से नित्य हैं ।।५०।।

**तस्मात्-**

**निजशक्त्यभिव्यक्तेः स्वतः प्रामाण्यम् ।।५१।।**

**सूत्रार्थः**-अपनी शक्ति सामर्थ्य को अभिव्यक्त करने में स्वतः समर्थ होने से वेद स्वतः प्रमाणिक हैं तथा ईश्वर की निज शक्ति से प्रकट होने से भी वेद स्वतः प्रमाण हैं।

**[(निजशक्त्यभिव्यक्तेः) वेदानां पुरुषकृतत्वाभावे मनुष्यकृतत्वाभावे निजशक्त्या शाश्वतया स्वाभाविक्या शक्त्याऽभिव्यक्तत्वात् प्रादुर्भूतत्वात्]** वेदों के पुरुष कृत न होने पर मनुष्य कृत न होने पर भी परमात्मा की अपनी शक्ति से जो स्वाभाविक शाश्वत है उस शक्ति से अभिव्यक्त होने के कारण प्रकट हुए हैं। **[उक्तं यथा "अस्य महतो भूतस्य निःश्वसितमृग्वेदो यजुर्वेदः सामवेदोऽथर्वाङ्गिरसः"(शत० १४.५.४.१०)]** जैसा कि कहा शास्त्र में "कि इस महान परमात्मा से चार वेद ऐसे प्रकट हुए जैसे श्वास निकलता है (जैसे श्वास लेना छोड़ना स्वाभाविक कार्य है छोटा सा कार्य है ऐसे ही ईश्वर को वेद प्रकट करना,

६.८ ) ( स्वतः प्रामाण्यम् ) स्वतः प्रमाणत्वमस्ति ।।५१।।

भवतु वेदानां निजशक्त्याऽभिव्यक्तिरभिव्यक्तत्वं प्रादुर्भावो दर्शनं तथा हि ''न, अभिव्यक्तिनिबन्धनौ व्यवहाराव्यवहारौ'' ( सांख्य० १.१२० ) अनेन सूत्रेण जगतोऽपि सांख्यमतेऽभिव्यक्तिरभिव्यक्त्वं प्रकटीभावः प्रकाशो वा प्रत्यपादि । श्रुतौ यज्जायमानत्वं वेदानां जगतश्च निर्दिष्टम् ''तस्माद् यज्ञात् सर्वहुत ऋचः सामानि जज्ञिरे। छन्दांसि जज्ञिरे तस्माद् यजुस्तस्मादजायत ।।'' ( ऋ० १०.९०.९ ) ''द्यावाभूमी जनयन् देव एकः'' ( यजु० १७.१९ ) जनीधातोः प्रादुर्भावार्थत्वात्। तदित्थं वेदानां जगतश्चाभिव्यक्तत्वं प्रादुर्भावो दर्शनं वा किमसद्रूपाद् भवति ? कथं वा भवतीत्याकांक्षायामुच्यते -

नासतः ख्यानं नृशृंगवत् ।।५२।।

( असतः ख्यानं न नृशृंगवत् ) वेदानां जगतश्च ख्यानमभिव्यक्तत्वं प्रादुर्भावो दर्शनं वा

---

स्वाभाविक आसान काम है) [ ''**स्वाभाविकी ज्ञानबलक्रिया च**''( **श्वेता० ६.८** ) ] ज्ञान, बल और क्रिया तीनों स्वाभाविक हैं [ ( **स्वतः प्रामाण्यम्** ) **स्वतः प्रमाणत्वमस्ति** ] इन कारणों से वेदों का स्वतः प्रमाणत्व है, उनको सिद्ध करने के लिए किसी और प्रमाण कीह आवश्यकता नहीं है ।।५१।।



जैसे वेदों की अभिव्यक्ति परमात्मा की निज शक्ति से हुई है प्रादुर्भाव दर्शन हुआ है, उसी प्रकार से सांख्य में एक सूत्र आया है कि ''अभिव्यक्ति के कारण से ही व्यवहार और अव्यवहार होते हैं'' [ **अनेन सूत्रेण जगतोऽपि सांख्यमतेऽभिव्यक्तिरभिव्यक्त्वं प्रकटीभावः प्रकाशो वा प्रत्यपादि** ] इस सूत्र से ये विचारधारा भी सामने आती है, सांख्यदर्शन से कि जगत का भी प्रकटी भाव हुआ है, सांख्य की दृष्टि से, जैसे वेद ईश्वर से प्रकट हुए ऐसे जगत भी प्रकट हुआ है, इसकी भी अभिव्यक्ति हुई है अथवा प्रकाश हुआ है ऐसा संख्यादर्शन में प्रतिपादन किया है। [ **श्रुतौ यज्जायमानत्वं वेदानां जगतश्च निर्दिष्टम्** ] श्रुति में वेदों का और जगत का जो जायमानत्व दिखाया है [ **''तस्माद् यज्ञात् सर्वहुत ऋचः सामानि जज्ञिरे। छन्दांसि जज्ञिरे तस्माद् यजुस्तस्मादजायत।।'' ( ऋ० १०.९०.९ ) ''द्यावाभूमी जनयन् देव एकः'' ( यजु० १७.१९ ) जनीधातोः प्रादुर्भावार्थत्वात्** ] क्योंकि जनी धातु का प्रादुर्भाव अर्थ है। [ **तदित्थं वेदानां जगतश्चाभिव्यक्तत्वं प्रादुर्भावो दर्शनं वा किमसद्रूपाद् भवति? कथं वा भवतीत्याकांक्षायामुच्यते -** ] इस प्रकार से वेदों का और जगत का जो प्रादुर्भाव हुआ अभिव्यक्ति हुई दर्शन हुआ वह क्या अभाव रूप से हुआ अथवा कैसे हुआ? इसका उत्तर देते हैं-

**नासतः ख्यानं नृशृंगवत् ।।५२।।**

**सूत्रार्थ**= असत=अभाव का प्रादुर्भाव नहीं होता है, जैसे मनुष्य का सींग नहीं होता।

[ **( असतः ख्यानं न नृशृंगवत् ) वेदानां जगतश्च ख्यानमभिव्यक्तत्वं प्रादुर्भावो दर्शनं वा नासद्रूपाद् भवति, न ह्यसतो वस्तुनः ख्यानं दर्शनं भवति नृशृङ्गमिव** ] वेदों का और जगत का जो

**नासद्रूपाद् भवति, न ह्यसतो वस्तुनः ख्यानं दर्शनं भवति नृशृंगमिव। तस्माज्जगच्छुक्तौ रजतवन्नास्ति, शुक्तौ रजतख्यानमपि नान्यत्रासतो रजतस्य ।।५२।।**

**किं पुनः सतां वेदानां सतो जगतो वा ख्यानाम् । अत्रोच्यते -**

**न सतो बाधदर्शनात् ।।५३।।**

**(सतः-न) सतां वेदानां सतो जगतोऽपि न तथारूपेणैवाभिव्यक्तत्वं प्रादुर्भावः ख्यानं वा । कुतः (बाधदर्शनात्) बाधोऽत्राभावः । सतो वस्तुनां बाधोऽभावो दृश्यते, नहि सर्वकाले वेदाः सन्तो न सर्वकाले जगत् सत्, प्रलयेऽभावात् । तस्मात् सतो विज्ञानात्मनो जगतोऽनादितो वर्तमानस्य वा जगतः ख्यानमित्यपि न युक्तं नहि सर्वकाले सतो वस्तुनः ख्यानमभिव्यक्तत्वं युक्तमभिव्यक्तस्य भावाभावधर्मित्वात् ।।५३।।**

---

ख्यान है, अभिव्यक्ति है, प्रादुर्भाव, प्रकट, दर्शन होना ये अभावरूप स्थिति से नहीं है, क्योंकि असद रूप वस्तु से (अभावात्मक वस्तु से ) किसी भी वस्तु की अभिव्यक्ति, दर्शन नहीं होता। जैसे मनुष्य का सींग। **तस्माज्जगच्छुक्तौ रजतवन्नास्ति** इसलिए जगत सीपी में चाँदी के तुल्य भ्रांति में नहीं है, **[ शुक्तौ रजतख्यानमपि नान्यत्रासतो रजतस्य ]** सीपी में चाँदी का दिखना भी अभावात्मक चाँदी से कोई भिन्न नहीं है (ये पंक्ति का अर्थ सूत्र से मेल नहीं खाता ) ।।५२।।



क्या ऐसा मानले के वेद पहले से सत्तात्मक रूप से तैयार थे और जगत जैसा का तैसा बना रखा था? ''ये दूसरा पक्ष है'' इस प्रश्न का उत्तर देते हैं-

**न सतो बाधदर्शनात् ।।५३।।**

**सूत्रार्थ** = उत्पन्न होने वाले विद्यमान सभी पदार्थ सदा प्रकट नहीं रहते हैं। उनका अभाव भी देखे जाने से।

**[ (सतः-न) सतां वेदानां सतो जगतोऽपि न तथारूपेणैवाभिव्यक्तत्वं प्रादुर्भावः ख्यानं ]** वा वेद पहले से बना हुआ एवं जगत भी बना हुआ था इस प्रकार से इस जगत का प्रादुर्भाव नहीं है। ये पक्ष भी ठीक नहीं है। **[ कुतः क्यों (बाधदर्शनात्) बाधोऽत्राभावः ]** (क्योंकि एक समय के पश्चात् जगत का विनाश हो जाएगा जगत बना बनाया नहीं रहेगा) एक समय बाद इसका बाध हो जाता है। **[ सतो वस्तुनां बाधोऽभावो दृश्यते ]** जो सत्तात्मक वस्तुएं हैं इनका अभाव देखा जाता है, **[ नहि सर्वकाले वेदाः सन्तो न सर्वकाले जगत् सत्, प्रलयेऽभावात् ]** न तो सब कालों में वेद विद्यमान रहते हैं (मनुष्यों के पास) और न ही प्रत्येक काल में जगत रहने वाला है, दोनों का प्रलय में अभाव हो जाएगा। **[ तस्मात् सतो विज्ञानात्मनो जगतोऽनादितो वर्तमानस्य वा जगतः ख्यानमित्यपि न युक्तं ]** इसलिए विज्ञानात्मक वेद भी सदा से ही था और जगत भी अनादि काल से वर्तमान है ये जैसे के तैसा प्रकट हो गया ऐसा मानना ठीक नहीं है **[ नहि सर्वकाले सतो**

**तर्हि यद्वस्तुनोऽभिव्यक्तस्वरूपं नासद्रूपतो न सद्रूपतः किन्तु तद्विलक्षणमनिवर्चनीयं स्यात् । अत्रोच्यते -**

**नानिर्वचनीयस्य तदभावात् ।।५४।।**

**( अनिर्वचनीयस्य न ) अनिर्वचनीयस्य सदसद्भ्यां भिन्नस्याभिव्यक्तत्वं प्रादुर्भावः ख्यानं दर्शनं स्यादिति न ( तदभावात् ) तस्य सदसद्भ्यां भिन्नस्य वस्तुनोऽविद्यमानत्वादसम्भवात्। तथाभूतस्य वस्तुनो भावः स्यात् तर्हि निर्वचनीयं तत् स्यात्। तस्माज्जगतोऽभिव्यक्तत्वं दर्शनं न सदसद्भिन्नहेतुकं भवति ।।५४।।**

---

**वस्तुनः ख्यानमभिव्यक्तत्वं युक्तमभिव्यक्तस्य भावाभावधर्मित्वात् ]** जो वस्तु प्रकट हुई है उस वस्तु का सदा ही प्रकटता बनी रहे ऐसा प्रमाणों के अनुकूल नहीं है जो वस्तु अभिव्यक्त होती है उसके दो धर्म होते हैं एक भाव भी और अभाव भी ।।५३।।



तीसरा पक्ष- फिर ये मान लिया जाए जिस वस्तु की अभिव्यक्ति हुई है, न तो वह अभाव से प्रकट हुआ और न ही बना बनाया था, किन्तु इनसे तीसरे प्रकार का मान लेते हैं, वह है अनिर्वचनीय (जिसकी व्याख्या नहीं कर सकते) ऐसे जगत कि अभिव्यक्ति हुई? इस पर कहते हैं-

**नानिर्वचनीयस्य तदभावात् ।।५४।।**

**सूत्रार्थ**= अनिर्वचनीय (न कहने योग्य वस्तु का कथन) प्रादुर्भाव नहीं होता, उसका सर्वथा अभाव होने से।

**[ ( अनिर्वचनीयस्य न ) अनिर्वचनीयस्य सदसद्भ्यां भिन्नस्याभिव्यक्तत्वं प्रादुर्भावः ख्यानं दर्शनं स्यादिति ]** न वो सद भी नहीं था असद भी नहीं था इन दो से भिन्न तीसरे प्रकार का था, ये बात भी नहीं हो सकती। **[ ( तदभावात् ) तस्य सदसद्भ्यां भिन्नस्य वस्तुनोऽविद्यमानत्वादसम्भवात् ]** दो में से कोई तीसरा प्रकार होता ही नहीं यह असंभव है वो सद भी न हो और असद भी न हो ऐसा कैसे हो सकता है?। **[ तथाभूतस्य वस्तुनो भावः स्यात् तर्हि निर्वचनीयं तत् स्यात् ]** यदि कोई ऐसी वस्तु होवे फिर तो उसकी सत्ता होगी जब सत्ता होगी फिर उसकी व्याख्या की जा सकती है। **[ तस्माज्जगतोऽभिव्यक्तत्वं दर्शनं न सदसद्भिन्नहेतुकं भवति ]** इसलिए जगत कि अभिव्यक्ति या दर्शन सत्तात्मक और असत्तात्मक इन दोनों से अलग तीसरे प्रकार के पदार्थ से नहीं हो सकता।।५४।।

**चौथा पक्ष**- फिर भी है तो जगत लेकिन मिथ्या ही मान लो-

अस्तु तर्हि जगतो दर्शनमन्यथैव मिथ्येत्यर्थः -

**नान्यथाख्यातिः स्ववचो व्याघातात् ।।५५।।**

(अन्यथाख्यातिः-न) अन्यथाख्यानं मिथ्याभिव्यक्तत्वं दर्शनमपि न सम्भवति दृश्यमानस्य जगतः। कुतः (स्ववचोव्याघातात्) स्वकथनविरोधात् - उच्यते ह्यस्तीदं जगत् पुनरन्यथा मिथ्याऽपि कथ्यते - अस्तीति च नास्तीति च वचनविरोधः, न हि सतोऽन्यथात्वं मिथ्यात्वं भवति । तथाऽन्यदन्यात्मनाऽवभासते जगद् यथा रजतात्मना शुक्तिरवभासते तद्वज्जगदन्यात्मनाऽवभासते तद्वचनविरुद्धं यदा जगतोऽसत्त्वं तदाऽसत्त्वं सत्त्वात्मनाऽवभासेतेति नावसरः सर्वस्यान्यथात्वान्मिथ्यात्वात् पुनः किं केन रूपेणावभासेत । तस्मान्न जगच्छुक्तौ रजतवदन्यथाऽभिव्यक्तं ख्यातं वा ।।५५।।

वस्तुतस्तु -

**सदसत्ख्यातिर्बाधाबाधात् ।।५६।।**

---

**नान्यथाख्यातिः स्ववचो व्याघातात् ।।५५।।**



**सूत्रार्थ**= दृश्यमान जगत का जो ज्ञान हो रहा है, वह मिथ्या नहीं है, अपने ही वचन का विरोध होने से।

[**(अन्यथाख्यातिः-न) अन्यथाख्यानं मिथ्याभिव्यक्तत्वं दर्शनमपि न सम्भवति दृश्यमानस्य जगतः**] दिखने वाले इस जगत का मिथ्या दर्शन संभव नहीं है (जगत हो नहीं और हमको जगत दिख रहा हो ऐसा संभव नहीं) चौथा पक्ष भी ठीक नहीं। [**कुतः (स्ववचोव्याघातात्) स्वकथनविरोधात्**] क्योंकि ऐसा बोलने में अपने ही कथन से विरोध आता है - [**उच्यते ह्यस्तीदं जगत् पुनरन्यथा मिथ्याऽपि कथ्यते**] कहते हैं जगत है फिर कहते हैं मिथ्या है - [**अस्तीति च नास्तीति च वचनविरोधः**] ''जगत है ये कहना और जगत नहीं है ये कहना'' है और नहीं है इस प्रकार से वचन विरोध आता है, [**न हि सतोऽन्यथात्वं मिथ्यात्वं भवति**] यदि कोई सत्तात्मक वस्तु है फिर मिथ्या कैसे हो सकती है?। [**तथाऽन्यदन्यात्मनाऽवभासते जगद् यथा रजतात्मना शुक्तिरवभासते तद्वज्जगदन्यात्मनाऽवभासते तद्वचनविरुद्धं यदा जगतोऽसत्त्वं तदाऽसत्त्वं सत्त्वात्मनाऽवभासेतेति नावसरः सर्वस्यान्यथात्वान्मिथ्यात्वात् पुनः किं केन रूपेणावभासेत**] तथा एक वस्तु किसी दूसरे रूप में दिख रही है जैसे चाँदी एक रूप में सीपी दिखती है ऐसे ही है तो कुछ और लेकिन जगत रूप में दिख रहा है। ऐसा माना जाए तो। ये बात अपने ही वचन के विरुद्ध है जब आपने जगत की असत्ता मान ली तब ऐसी स्थिति में जो वस्तु है ही नहीं, फिर वह है के रूप में कैसे प्रतीत होगा? वह तो अभाव रूप हो गया फिर अभाव भावरूप में कैसे दिखेगा। क्योंकि जगत की प्रत्येक वस्तु आपने मिथ्या मान ली फिर कौन सी वस्तु किस रूप में दिखेगी?। [**तस्मान्न जगच्छुक्तौ रजतवदन्यथाऽभिव्यक्तं ख्यातं**] वा इसलिए जो जगत है वह सीपी में चाँदी के समान अभिव्यक्त नहीं हो रहा, वास्तविक जगत जगत के रूप में ही दिख रहा है ।।५५।।

**(सदसत्ख्यातिः) सदसत्ख्यानम्-यत्खलु वस्तु प्रादुर्भवति तस्य सदसत्ख्यानमभिव्यक्तत्वं दर्शनं वा भवति, वेदानां जगतोऽपि प्रादुर्भूतत्वमभिव्यक्तत्वं सदसदात्मना विज्ञेयम्। कुतः (बाधाबाधात्) अबाधात्यावन्न स्याद् बाधोऽभावस्तावत् सद्रूपेण ख्यानं दर्शनं वर्तमानत्वं वा, बाधात्-यदा बाधोऽभावो भवेत् तदाऽसद्रूपेण वर्तमानत्वं भवति। यद्वा सदात्मकं बाधात् सद्भूतस्य विद्यमानस्यैव बाधः प्रलयेऽभावो भवति तस्मात् सदात्मकम्, असदात्मकं चाबाधान्न ह्यसद्रूपेण वर्तमानस्यानभिव्यक्तस्याभावो भवति। तस्माज्जगदिदं पर्यायेण सदसद्धर्मकमस्ति न नितान्तं सन्न नितान्तमसदित्यर्थः ।।५६।।**

**इदानीं शब्दविषये सांख्यसिद्धान्तः पक्षविपक्षाभ्यां प्रदर्श्यते -**

**प्रतीत्यप्रतीतिभ्यां न स्फोटात्मकः शब्दः ।।५७।।**

---

**सदसत्ख्यातिर्बाधाबाधात् ।।५६।।**

**सूत्रार्थ**= वेद और जगत कभी प्रकट हो जाते हैं और कभी अप्रकट हो जाते हैं, सृष्टि काल में इनकी सत्ता देखी जाने से और प्रलयकाल में न देखी जाने से।



**[(सदसत्ख्यातिः) सदसत्ख्यानम्-यत्खलु वस्तु प्रादुर्भवति तस्य सदसत्ख्यानमभिव्यक्तत्वं दर्शनं वा भवति]** जो वस्तु हमारे समक्ष प्रकट होती है वह कभी सद होती है कभी असद, दोनों रूप होते हैं तब उसकी ठीक प्रकार से अभिव्यक्ति मानी जाती है, **[वेदानां जगतोऽपि प्रादुर्भूतत्वमभिव्यक्तत्वं सदसदात्मना विज्ञेयम्]** वेद भी प्रकट हुए जगत भी प्रकट हुआ, इनका दोनों रूप मानने चाहिए कभी सद रूप में कभी असद रूप में। **कुतः** क्योंकि **[(बाधाबाधात्) अबाधात्यावन्न स्याद् बाधोऽभावस्तावत् सद्रूपेण ख्यानं दर्शनं वर्तमानत्वं वा]** जब तक इसका बाध (विनाश) नहीं होगा तब तक सत्तारूप में ये जगत रहेगा अथवा इनकी वर्तमानता बनी रहेगी, **[बाधात्यदा बाधोऽभावो भवेत् तदाऽसद्रूपेण वर्तमानत्वं भवति]** दूसरा हेतु-जब प्रलय होगी और इनका बाध (विनाश) होगा तब ये असद रूप से विद्यमान रहेंगे। **[यद्वा सदात्मकं बाधात् सद्भूतस्य विद्यमानस्यैव बाधः प्रलयेऽभावो भवति तस्मात् सदात्मकम्]** यहाँ दूसरी व्याख्या करते हैं- जो सदात्मक वस्तु है उसका बाध हो जाता है, टूटना नष्ट होना किसी सत्तात्मक वस्तु का ही होगा इसलिए वह सदात्मक है, **[असदात्मकं चाबाधान्न ह्यसद्रूपेण वर्तमानस्यानभिव्यक्तस्याभावो भवति]** जो असदात्मक हो उसका भाव हो सकता है और जो शून्य हो, प्रलय में जो अभाव रूप से वर्तमान हो जो प्रकट नहीं है उसका अभाव नहीं होता। **[तस्माज्जगदिदं पर्यायेण सदसद्धर्मकमस्ति न नितान्तं सन्न नितान्तमसदित्यर्थः]** इसलिए यह जगत क्रमशः सद धर्म वाला फिर असद धर्म वाला होता है न तो हमेशा सद रहेगा और न ही सदैव असद, ये अर्थ हुआ।।५६।।

अब सांख्य सिद्धान्त में शब्द के विषय में पक्ष विपक्ष में चर्चा आरंभ करते हैं-

यस्तु वृक्षादिषु भवत्यनुशयी स तु परतन्त्रः स्वकर्मानुसारेणानुशयवान् सन् चन्द्रलोकादावृत्य वृक्षादिष्वनुशेते। उक्तं यथा "कृतात्ययेऽनुशयवान् दृष्टस्मृतिभ्यां यथेतमनेवं च" (वेदान्त० ३.१.८) "अन्याधिष्ठितेषु पूर्ववदभिलापात्" (वेदान्त० ३.१.२४) "अथ य इमे ग्राम इष्टापूर्ते दत्तमित्युपासते...ते पुनर्निवर्तन्ते यथेतमाकाशमाकाशाद्वायुं वायुर्भूत्वा धूमो भवति धूमो भूत्वाऽभ्रं भवति । अभ्रं भूत्वा मेघो भवति मेघो भूत्वा प्रवर्षति त इह व्रीहियवा ओषधिवनस्पतयस्तिलमाषा इति जायन्तेऽतो वै खलु दुर्निष्प्रपतरं यो यो ह्यन्नमत्ति यो रेतः सिञ्चति तद्रूप एव भवति । तद्य इह रमणीयचरणा अभ्याशो ह यत्ते रमणीयां योनिमापद्येरन्..." (छान्दो० ५.१०.२-७) ते एतेऽनुशयिनो वृक्षादिषु खल्वनुशयाना वृक्षादीनामन्तःसंज्ञया भोगमनुतिष्ठतां तद्भोगेन सम्पर्करहितास्तत्र एवानुशेरते न तेषां भोगस्तत्र भवति तत्र तु तेषां यात्रामात्रमेव

---

अच्छी योनि को प्राप्त होते हैं [ **ते एतेऽनुशयिनो वृक्षादिषु खल्वनुशयाना वृक्षादीनामन्तःसंज्ञया भोगमनुतिष्ठतां तद्भोगेन सम्पर्करहितास्तत्र एवानुशेरते** ] ये समस्त अनुशयी जीव वृक्षादि में निवास करते हुए और जो अन्तः सज्ञा से भोग कर रहे हैं वृक्ष शरीर से। उस वृक्ष वाली आत्माओं से ये अनुशयी आत्मा संपर्क रहित होती हैं केवल वहाँ निवास करते हैं [ **न तेषां भोगस्तत्र भवति तत्र तु तेषां यात्रामात्रमेव** ] वहाँ ये अनुशयी जीव का कोई भोग या कर्म नहीं होता केवल इनकी तो यात्रा मात्र है। [ **अन्योऽनुशयी भवति योगी यः परदेहावेशपराक्रमवान् भवति** ] दूसरा अनुशयी योगी है वह दूसरे के देह में प्रवेश करने कि क्षमता वाला है [ **स परदेहेऽनुशेते परदेहे प्रविशति** ] वह योगी दूसरे देह में अनुशयी बन कर घुस जाता है और वहाँ निवास करता है। [ **उक्तं हि योगदर्शने "बन्धकारणशैथिल्यात् प्रचारसंवेदनाच्च चित्तस्य परशरीरावेशः"** ] योगदारशन के सूत्र में कहा है कि- बंधन का कारण शिथिल कर देने से और शरीर से बाहर निकले की क्रिया समझ लेने से चित्त दूसरे के शरीर में प्रविष्ट होता है [ **(योग० ३.३८) तथाविधस्य परशरीराविष्टस्यानुशयिनो योगिनस्तच्छरीरवर्ति न कर्म न च भोक्तव्यं तत्र परशरीरे भवति** ] इस प्रकार से दूसरे के शरीर में प्रविष्ट हुए योगी का उस शरीर में होने वाला न तो वह कर्म करता है और न ही वहाँ कोई सुख दुःख भोगता है, केवल शरीर में घुस जाता है [ **तच्छरीरस्थक्रमभोगाभ्यां स न सम्पृच्यते तत्र तु तस्य योगकौतूहलप्रदर्शनमेव** ] उस दूसरे शरीर में होने वाले कर्म और भोग से ये संयुक्त नहीं होता, वह तो केवल योग विद्या का कौतूहल प्रदर्शन दिखाना मात्र है (ये मान्यता ठीक नहीं है)।।१२६।।

**तस्यानुशयिनः कुतो न भोगादिरित्युच्यते** - उस अनुशयी जीव को ये भोग आदि सुख-दुःख क्यों नहीं होते? इस पर कहते हैं-

**न बुद्धयादिनित्यत्वमाश्रयविशेषेऽपि वह्निवत् ।।१२७।।**

**सूत्रार्थ**= बुद्धि आदि पदार्थ सदा ही जीवात्मा को सुख दुःख का भोग नहीं कराते, जब तक उनको आश्रय विशेष न मिल जाए। जैसे अग्नि किसी पदार्थ में विद्यमान है किन्तु उपयुक्त साधन न मिलने तक उद्बुद्ध नहीं होती।

[ **(आश्रयविशेषे-अपि) अनुशयिनः पुनर्जन्मप्राप्तये वृक्षादिष्वभिनिविष्टस्य जीवस्य तथा**

। अन्योऽनुशयी भवति योगी यः परदेहावेशपराक्रमवान् भवति स परदेहेऽनुशेते परदेहे प्रविशति । उक्तं हि योगदर्शने "बन्धकारणशैथिल्यात् प्रचारसंवेदनाच्च चित्तस्य परशरीरावेशः" (योग० ३.३८) तथाविधस्य परशरीराविष्टस्यानुशयिनो योगिनस्तच्छरीरवर्ति न कर्म न च भोक्तव्यं तत्र परशरीरे भवति तच्छरीरस्थक्रमभोगाभ्यां स न सम्पृच्यते तत्र तु तस्य योगकौतूहलप्रदर्शनमेव ।।१२६।।

तस्यानुशयिनः कुतो न भोगादिरित्युच्यते -

न बुद्ध्यादिनित्यत्वमाश्रयविशेषेऽपि वह्निवत् ।।१२७।।

(आश्रयविशेषे-अपि) अनुशयिनः पुनर्जन्मप्राप्तये वृक्षादिष्वभिनिवष्टस्य जीवस्य तथा योगसिद्ध्या परशरीरे प्रविष्टस्य योगिनोऽनुशयिनः खल्वाश्रयविशेषे भोगमये भोगकर्ममये च भोगादिकमित्थं न सम्भवति। यतः (बुद्धयादिनित्यत्वं न) भोगादिकं तु भवति

---

**योगसिद्ध्या परशरीरे प्रविष्टस्य योगिनोऽनुशयिनः खल्वाश्रयविशेषे भोगमये भोगकर्ममये च भोगादिकमित्थं न सम्भवति** ] जो अनुशयी जीव पुनर्जन्म की प्राप्ति के लिए वृक्षादि में बैठा है उस जीव का और दूसरा जो योग सिद्धि वाला है जो दूसरे शरीर में बैठा है उस योगी का। आश्रय विशेष होने से भोग आदि कर्म प्राप्त नहीं होता। [ **यतः (बुद्धयादिनित्यत्वं न) भोगादिकं तु भवति बुद्ध्यादिभिर्बुद्ध्यहंकारमनोज्ञानेन्द्रियकर्मेन्द्रियैरात्मोपकरणैर्नह्येतैर्विना भोगादिकं सम्भवति** ] क्योंकि भोग आदि तो बुद्धि के द्वारा होता है, बुद्धि, अहंकार मन ज्ञानेन्द्रिय हो कर्मेन्द्रिय हों । इन उपकरणों के विना भोग नहीं होता [ **बुद्धयहंकारमनोज्ञानेन्द्रियकर्मेन्द्रियाणां न नित्यत्वं न ह्येतानि नित्यानि** ] बुद्धि, अहंकार, मन, ज्ञानेन्द्रिय, कर्मेन्द्रिय ये नित्य नहीं हैं इनका नित्यत्व नहीं है, **नहि सर्वदाऽऽत्मना सह तथैव व्यक्तत्वेनाभिसम्बध्यन्ते व्यक्तभावेनोपकरणत्वं भजन्ते किन्त्वनभिव्यक्तरूपाणि**

[ **(वह्निवत्) यथा ह्यग्निराश्रयविशेषेऽप्यनभिव्यक्तः सन् न दहनादिकार्यं कर्तुं समर्थो भवति यावत् तस्य दाहकधर्मो नाभिव्यक्तो भवेत्** ] जैसे अग्नि आश्रय विशेष में पदार्थ विशेष में है पर अभिव्यक्त नहीं है जैसे लकड़ी में अग्नि होती है जब तक रगड़ें गे नहीं अग्नि अभिव्यक्त नहीं होगी, ऐसे ही सूक्ष्म शरीर को जब तक स्थूल शरीर से नहीं जोड़ेंगे तब तक वह कार्य नहीं करेगा (जीवात्मा को सुख दुःख का भोग नहीं होगा) ।।१२७।।

**अपरो हेतुरत्रैव** - और इसी विषय में अगला हेतु देते हैं-

**आश्रयासिद्धेश्च ।।१२८।।**

**सूत्रार्थ**= वह जो वृक्षादि है वह अनुशयी जीव का आश्रय नहीं है, इसलिए उसको वहाँ भोग नहीं होगा।

[ **(आश्रयासिद्धेः-च) चकारो हेत्वन्तरसमुच्चयार्थः** सूत्र में जो "च" है वह हेतु अर्थ में है । **यः खल्वनुशयिन आश्रयो वृक्षादिर्वा परदेहो वा तस्यासिद्धेरसिद्धत्वात् सदातनायानाश्रयत्वात् स्थिराश्रयत्वाभावात्, स तु खल्वाश्रयः पुनर्जन्मप्रयोजनाय यात्रामात्रमथ योगिनः परशरीरावेशश्च योगलीलामात्रं योगक्रीडाप्रदर्शनार्थं योगकौतूहलप्रदर्शनार्थम्** ] जो यह अनुशयी जीव का आश्रय है वृक्षादि

बुद्धयादिभिर्बुद्धयहंकारमनोज्ञानेन्द्रियकर्मेन्द्रियैरात्मोपकरणैर्नह्येतैर्विना भोगादिकं सम्भवति बुद्धहंकारमनोज्ञानेन्द्रियकर्मेन्द्रियाणां न नित्यत्वं न ह्येतानि नित्यानि, नहि सर्वदाऽऽत्मना सह तथैव व्यक्तत्वेनाभिसम्बध्यन्ते व्यक्तभावेनोपकरणत्वं भजन्ते किन्त्वनभिव्यक्तरूपाणि ( वह्निवत् ) यथा ह्यग्निराश्रयविशेषेऽप्यनभिव्यक्तः सन् न दहनादिकार्यं कर्तुं समर्थो भवति यावत् तस्य दाहकधर्मो नाभिव्यक्तो भवेत् ।।१२७।।

अपरो हेतुरत्रैव -

आश्रयासिद्धेश्च ।।१२८।।

( आश्रयासिद्धेः-च ) चकारो हेत्वन्तरसमुच्चयार्थः । यः खल्वनुशयिन आश्रयो वृक्षादिर्वा परदेहो वा तस्यासिद्धेरसिद्धत्वात् सदातनायानाश्रयत्वात् स्थिराश्रयत्वाभावात्, स तु खल्वाश्रयः पुनर्जन्मप्रयोजनाय यात्रामात्रमथ योगिनः परशरीरावेशश्च योगलीलामात्रं योगक्रीडाप्रदर्शनार्थं योगकौतूहलप्रदर्शनार्थम् । तथा पुनर्जन्मार्थो वृक्षाद्य आश्रयोऽसिद्धः स्वत एवोपकरणरहितः योगसिद्धये

---

परदेह वो जीवात्मा के भोग के लिए सिद्ध नहीं है, क्योंकि सदा के लिए वो उसका आश्रय नहीं है और स्थिर आश्रय भी नहीं है, उसका जो आश्रय है वह तो पुनर्जन्म के लिए यात्रा मात्र है। [ **तथा पुनर्जन्मार्थो वृक्षाद्य आश्रयोऽसिद्धः स्वत एवोपकरणरहितः** ] और पुनर्जन्म की प्राप्ति के लिए जो वृक्षादि है वो अनुशयी जीव का आश्रय तो असिद्ध ही है, वह स्वतः ही स्थूल शरीर के रहित है [ **योगसिद्धये च परदेहोऽप्यसिद्धोऽशक्त उपकरणशक्तिहीनस्तादृशे देहे योगिनः प्रवेशस्य योगकौतूहलं भवति** ] ।।१२८।।



**अनुशयिनो योगिनः परशरीरप्रवेशो नाशंकनीयो नासम्भव इत्याह -**

भूमिका परिवर्तन किया है-

**योगसिद्धयोऽप्यौषधादिसिद्धिवन्नापलपनीयाः ।।१२९।।**

**सूत्रार्थ**= खंडन करने योग्य नहीं हैं, यम नियमों से होने वाली सिद्धियाँ । जैसे जन्म औषधि आदि सिद्धियों से लाभ होता है।

[ **( योगसिद्धयः-अपि न-अपलपनीयाः ) योगसिद्धयः संयमसिद्धयः ''बन्धकारणशैथिल्यात् प्रचारसंवेदनाच्च चित्तस्य परशरीरावेशः'' ( योग० ३.३८ ) परशरीरावेशादिसिद्धयोऽपि न तिरस्कार्याः** ] योगदर्शन में जो सिद्धियाँ कही गयी है उनका तिरस्कार नहीं करना चाहिए [ **किन्तु स्वीकार्या मन्तव्याः सन्ति** ] योगदर्शन में जो यम नियमों की सिद्धियाँ बताई गयीं हैं वे सत्य हैं। [ **( औषधादिसिद्धिवत् ) यथा हि ''जन्मौषधिमन्त्रतपःसमाधिजाः सिद्धयः'' ( योग० ४.१ ) इति सूत्रे खल्वोषधिमन्त्र तपोजाः सिद्धयो यथा स्वीक्रियन्ते मन्यन्ते** ] जैसे इस सूत्र में जन्म औषधि तपस्या आदि-आदि से जो सिद्धियाँ स्वीकार की

च परदेहोऽप्यसिद्धोऽशक्त उपकरणशक्तिहीनस्तादृशे देहे योगिनः प्रवेशस्य योगकौतूहलं भवति ।।१२८।।

अनुशयिनो योगिनः परशरीरप्रवेशो नाशंकनीयो नासम्भव इत्याह -

**योगसिद्धयोऽप्यौषधादिसिद्धिवन्नापलपनीयाः ।।१२९।।**

( योगसिद्धयः-अपि न-अपलपनीयाः ) योगसिद्धयः संयमसिद्धयः ''बन्धकारणशैथिल्यात् प्रचारसंवेदनाच्च चित्तस्य परशरीरावेशः'' ( योग०३.३८ ) परशरीरावेशादिसिद्धयोऽपि न तिरस्कार्याः किन्तु स्वीकार्या मन्तव्याः सन्ति ( औषधादिसिद्धिवत् ) यथा हि''जन्मौषधिमन्त्रतपःसमाधिजाः सिद्धयः'' ( योग० ४.१ ) इति सूत्रे खल्वोषधिमन्त्र तपोजाः सिद्धयो यथा स्वीक्रियन्ते मन्यन्ते तथैव समाधिसिद्धेरपि सूत्रे प्रतिपादनाद् योगिनः परशरीरावेशादिसिद्धयोऽपि स्वीकार्या मन्तव्याः सन्ति न निषेध्याः । अत्र विज्ञानभिक्षुभाष्ये ''ईश्वराभावेऽपि योगशक्त्या सृष्टिकर्तृत्वसम्भवोऽस्ति'' इति कथनमनर्गलमेव, सृष्टावेव योगिसम्भवः पुनस्तद्द्वारा सृष्टिरचनं प्रलापमात्रं न च योगसूत्रेषु क्वचिदप्येतदुपलभ्यते ।।१२९।।

---

गयी हैं, वे ठीक हैं [ **तथैव समाधिसिद्धेरपि सूत्रे प्रतिपादनाद् योगिनः परशरीरावेशादिसिद्धयोऽपि स्वीकार्या मन्तव्याः सन्ति न निषेध्याः** ] वैसे ही योगदर्शन में जो यम नियमों की सिद्धियाँ है वे भी स्वीकार की गयी हैं। [ **अत्र विज्ञानभिक्षुभाष्ये ''ईश्वराभावेऽपि योगशक्त्या सृष्टिकर्तृत्वसम्भवोऽस्ति'' इति कथनमनर्गलमेव** ] यहाँ विज्ञान भिक्षु भाष्य में लिखा है, कि ''ईश्वर के न होने पर भी योग शक्ति से सृष्टि रचना आदि कार्य संभव है'', ऐसा उनका कथन ठीक नहीं है, [ **सृष्टावेव योगिसम्भवः पुनस्तद्द्वारा सृष्टिरचनं प्रलापमात्रं न च योगसूत्रेषु क्वचिदप्येतदुपलभ्यते** ] योगी सृष्टि की रचना कैसे कर लेगा, ''पहले सृष्टि बनेगी तब तो योगी बनेगा'' इस प्रकार की बाते करना प्रलाप मात्र हैं, योग सूत्रों में ये बात कहीं भी उपलब्ध नहीं होती ।।१२९।।



**तत्रैतेषु प्रकृतेषु देहेषु** - ये जो प्रकरण में छः प्रकार के शरीर बताए थे, इन सब छः प्रकार के शरीरों में-

**न भूतचैतन्यं प्रत्येकानुपलब्धेः सांहत्ये च सांहत्ये च* ।।१३०।।**

**सूत्रार्थ**= भूतों में चेतनता नहीं है भूतों से मिलकर जो शरीर बना वह अचेतन है, क्योंकि प्रत्येक भूत का अलग अलग परीक्षण करने पर किसी में भी चेतन नहीं पाई गई, इस कारण से।

[ **( सांहत्ये च भूतचैतन्यं न ) अथ च भूतानां सांहत्ये सति खलु ये देहा अभिनिष्पन्नास्तत्र देहेषु यच्चैतन्यं तद् भूतचैतन्यं भूतानां चैतन्यं नास्ति** ] और भूतों का संघात होने पर ये जो शरीर आदि उत्पन्न होते हैं इन देहों में जो चेतनता है वह भूतों कि चेतनता नहीं है। [ **यतः ( प्रत्येकानुलब्धेः ) प्रत्येकस्मिन् पृथक्पृथग्भूते चैतन्यं नोपलभ्यते तस्मात्** ] क्योंकि प्रत्येक भूत का परीक्षण कर लिया कहीं पर भी चेतना नहीं मिली, [ **यः खलु धर्मोऽल्पोऽप्यवयवे न विद्यते स न समुदायेऽभिव्यज्यते** ] किसी भी पदार्थ को इकट्ठा करने पर चेतना नहीं आई इसलिए भूत में चेतन नहीं है। [ **तस्मात् तत्र देहे चैतन्यं चेतनस्यात्मन इति**

तत्रैतेषु प्रकृतेषु देहेषु -

**न भूतचैतन्यं प्रत्येकानुपलब्धेः सांहत्ये च सांहत्ये च* ।।१३०।।**

**( सांहत्ये च भूतचैतन्यं न ) अथ च भूतानां सांहत्ये सति खलु ये देहा अभिनिष्पन्नास्तत्र देहेषु यच्चैतन्यं तद् भूतचैतन्यं भूतानां चैतन्यं नास्ति । यतः ( प्रत्येकानुलब्धेः ) प्रत्येकस्मिन् पृथक्पृथग्भूते चैतन्यं नोपलभ्यते तस्मात्, यः खलु धर्मोऽल्पोऽप्यवयवे न विद्यते स न समुदायेऽभिव्यज्यते । तस्मात् तत्र देहे चैतन्यं चेतनस्यात्मन इति मन्तव्यम् । ''न सांसिद्धिकं चैतन्यं प्रत्येकादृष्टेः'' ( सांख्य० ३.२० ) इत्युक्तत्वादप्यत्र पुनः कथनं प्रसंगपूर्त्यर्थं तथाग्रे च ''अस्त्यात्मा...'' ( सांख्य० ६.१ ) आत्मप्रसंगोत्थापनार्थं यद् यस्य हि देहे चैतन्यं स देहादतिरिक्तो भूतेभ्योऽनभिनिष्पन्नश्चेतन आत्माऽस्तीति कृत्वा न पुनरुक्तिर्दोषावहा। सांहत्ये च सांहत्ये च द्विः कथनमध्यायपरिसमाप्त्यर्थम्।**

---

**मन्तव्यम् ]** इसलिए शरीर में जो चेतनता दिखाई पड़ती है वह आत्मा कि है । **[ ''न सांसिद्धिकं चैतन्यं प्रत्येकादृष्टेः'' ( सांख्य० ३.२० ) इत्युक्तत्वादप्यत्र पुनः कथनं प्रसंगपूर्त्यर्थ ]** यद्यपि तीसरे अध्याय में ये बात कही थी कि भूतों में चेतना नहीं है, फिर भी यहा पुनः कथन क्यों किया? प्रसंग को पूरा करने के लिए कहा। **[ तथाग्रे च ''अस्त्यात्मा...'' ( सांख्य० ६.१ ) आत्मप्रसंगोत्थापनार्थ ]** आगे छटे अध्याय में सूत्र आ रहा है ''अस्ति आत्मा'' ये आत्मा का प्रसंग आ रहा है इसलिए यहाँ कह दिया शरीर में जो चेतनता है वह भूतों कि नहीं है आत्मा कि है **[ यद् यस्य हि देहे चैतन्यं स देहादतिरिक्तो भूतेभ्योऽनभिनिष्पन्नश्चेतन आत्माऽस्तीति कृत्वा न पुनरुक्तिर्दोषावहा ]** शरीर के भीतर जिसकी चेतनता है वह शरीर से भिन्न पदार्थ है और वह भूतों से उत्पन्न नहीं हुआ। इसलिए जो बात दुबारा कही गयी इसमें कोई दोष नहीं है। **[ सांहत्ये च सांहत्ये च द्विः कथनमध्यायपरिसमाप्त्यर्थम् ]** सूत्र में जो सांहत्ये च सांहत्ये च दो बार कहा गया है यह अध्याय समाप्ति का।।

# छठा अध्याय

## अस्त्यात्मा नास्तित्वसाधनाभावात् ॥ १ ॥

(आत्मा—अस्ति) गत पञ्चम अध्याय के अन्तिम सूत्र से देह में चैतन्य का भूतों से प्रकट होना खण्डित कर दिया, तब किसका चैतन्य है? इस पर इस सूत्र में वर्णित है कि देह में आत्मा है, जिसका चैतन्य उसमें है। देह में चैतन्य के वर्तमान होने से उसमें आत्मा है, यह प्रसङ्ग यहां उठाया जाता है, क्योंकि देह में आत्मा है (नास्तित्व-साधनाभावात्) आत्मा के नास्तित्व साधन के अभाव से आत्मा है। आत्मा का चैतन्य स्वरूप है, कोई भी ऐसा साधन नहीं है जिससे 'अहम्=मैं' यह आत्मानुभव स्वचैतन्यरूप निराकृत किया जा सके ॥ १ ॥

और भी—

## देहादिव्यतिरिक्तोऽसौ वैचित्र्यात् ॥ २ ॥



(असौ देहादिव्यतिरिक्तः) वह देह में होता हुआ भी देह अन्तःकरण इन्द्रियों से स्वरूपतः भिन्न है। क्योंकि (वैचित्र्यात्) विलक्षण होने से देह तो बाल्य, कौमार्य, यौवन, वार्धक्य परिणाम को ग्रहण करता है। बाल्य आदि अवस्थाओं में परिणाम को प्राप्त होता है वैसा आत्मा नहीं। वह तो सब अवस्थाओं में 'अहम्'='मैं' इस प्रतीति से वैसा ही रहता है। अन्तःकरण इन्द्रियों की विकलता में भी 'मैं' अनुभूति वैसी ही रहती है। मृत देह में रूप, स्पर्श आदि देह धर्म तो होते हैं किन्तु उससे विलक्षण स्फूर्ति, बोलना, मनन, बोध आदि आत्म-धर्म नहीं मिलते, ये तो जीवित देह में ही रहते हैं, मृत देह और जीवित देह में बाह्य धर्म समान होने पर भी जीवित देह में स्फूर्ति भाषण, मनन, बोध, अहम्भाव आदि विलक्षण धर्म आत्मा को सिद्ध करता है ॥ २ ॥

दूसरा हेतु कहते हैं—

## षष्ठीव्यपदेशादपि ॥ ३ ॥

(षष्ठीव्यपदेशात्—अपि) षष्ठी विभक्ति के सम्बन्ध व्यवहार से भी देह आदि से भिन्न आत्मा सिद्ध होता है, कि मेरा देह मेरा मन, मेरी आँख "**उत स्वया तन्वा संवदे.......**" (ऋ० ७।८६।२)=अपनी देह

से संवाद करता हूं—"**तन्मे मनः शिवसङ्कल्पमस्तु**" (यजु० ३४। १)=मेरा मन शिवसङ्कल्पवाला हो। "**चक्षुर्मे पाहि**" (यजु० २।१६)=मेरी आंख की रक्षा कर, इत्यादि भेदव्यवहार देह आदि से भिन्न आत्मा को सिद्ध करता है॥ ३॥

यहां शङ्का करके समाधान करता है—

**न शिलापुत्रवद् धर्मिग्राहकमानबाधात्॥ ४॥**

(शिलापुत्रवत्—न) वह षष्ठी व्यपदेश शिलापुत्र की भांति गङ्गतेल नहीं, जैसे शिलापुत्र शब्द में षष्ठी व्यपदेश है। शिलापुत्र पत्थर से बने पुतले का शरीर, शिर, हाथ, पैर आदि है। क्योंकि शिलापुत्र ही शिलापुत्र का शरीर है तथा शिर आदि उसके ही खण्डरूप हैं। वैसा यहां षष्ठी व्यपदेश नहीं है। क्योंकि (धर्मिग्राहकमानबाधात्) धर्मी=चेतन धर्मी देह आदि से व्यतिरिक्त आत्मा का ग्रहण करने वाला मान=प्रत्यक्ष आदि प्रमाण बाधा जाता है इस हेतु से। शिलापुत्र का शरीर आदि षष्ठी व्यपदेश तो उससे भिन्न मनुष्य करता है, उसका शरीर शिर या नेत्र। प्रत्युत मेरा शरीर मन या नेत्र यहां देह में तो प्रत्यक्ष 'अहम् आत्मा'=मैं आत्मा कहने वाला आत्मस्वरूप तत्त्व करता है। व्यपदेशकर्ता व्यपदेश से भिन्न होता है यह प्रत्यक्ष प्रमाण का बाधप्रसङ्ग होता है अभेद में। अनुमान भी बाधा जाता है अभेद में। शिलापुत्र का शरीर तो वैसा ही रहता है परन्तु प्राणी का देह तो चलता है। इससे अनुमान किया जाता है कि देह के यथेष्टसंचालन में समर्थ देह आदि से भिन्न चेतन आत्मा है। शब्द प्रमाण भी बाधा जाता है अभेद में। "**उत स्वया तन्वा संवदे....**" (ऋ० ७। ८६। २) यहां 'स्वया तन्वा' अपनी देह से यह भेदनिर्देश है। "**तन्मे मनः शिवसङ्कल्पमस्तु**" (यजु० ३४।) मेरा मन शिवसङ्कल्पवाला हो। यहां मन का भेदनिर्देश है। "**चक्षुर्मे पाहि**" (यजु० २। १६) मेरी आंख की रक्षा कर। यहां आंख का भेद निर्देश है॥ ४॥

उस देह आदि से अतिरिक्त चेतन आत्मा को—

**अत्यन्तदुःखनिवृत्त्या कृतकृत्यता॥ ५॥**

(कृतकृत्यता—अत्यन्तदुःखनिवृत्त्या) कृतकृत्यता=कृतकार्यता चेतनस्वरूप आत्मा की सार्थकता आत्मभाव है, अत्यन्त दुःखनिवृत्ति से, दुःखरूप अनात्मसम्पर्क विमुक्ति से॥ ५॥

अत्यन्त दुःखनिवृत्ति से कैसे कहते हो? अत्यन्त सुखप्राप्ति से क्यों

नहीं हो कृतकृत्यता मोक्ष में? इस पर कहते हैं—

**यथा दुःखात् क्लेशः पुरुषस्य न तथा सुखादभिलाषः ॥ ६ ॥**

(यथा दुःखात् पुरुषस्य क्लेशः) पुरुष का जैसा दुःख से क्लेश द्विष्टता, उद्विग्नता हानिकर होती है (तथा सुखात्—अभिलाषः—न) वैसी सुख से अभिरुचि हृष्टता लाभकारी नहीं होती। नाश कार्य के रचनापेक्षया बलवान् होने से प्राप्ति की अपेक्षा दुःख का अभाव श्रेष्ठ है, शरीर की पुष्टि की अपेक्षा नीरोगता श्रेष्ठ है। ऐसे ही मोक्ष में भी अत्यन्त दुःखनिवृत्ति ही वाञ्छनीय है ॥ ६ ॥

और फिर—

**कुत्रापि कोऽपि सुखी न* ॥ ७ ॥**

(कुत्र—अपि कः—अपि सुखी न) किसी भी स्थान पर कोई भी जन सुखी नहीं है ॥ ७ ॥

क्योंकि सुखी का जो सुख है—



**तदपि दुःखशबलमिति दुःखपक्षे निःक्षिपन्ते विवेचकाः ॥ ८ ॥**

(तत्—अपि दुःखशबलम्—इति) वह सुख भी दुःखमिश्रित है, ऐसा मानकर (विवेचकाः—दुःखपक्षे निःक्षिपन्ते) विवेकी उस सुख को दुःखकोटि में स्थापित करते हैं, विषमिश्रित अन्न की भांति। कहा भी है योगदर्शन में—"**परिणामतापसंस्कारदुःखैर्गुणवृत्तिविरोधाच्च दुःखमेव सर्वं विवेकिनः**" (योग० २।१५)=परिणाम—ताप—संस्कार रूप दुःखों से सत्त्वादि गुणों के विरोधी व्यवहार से विवेकी के लिये सब दुःख ही है ॥ ८ ॥

दुःखनिवृत्ति ही पुरुषार्थत्व कहते हो उसमें सुखलाभ के अभाव से अपुरुषार्थत्व है, क्योंकि सुखलाभ के लिये मनुष्य पुरुषार्थ करते हैं। इस विषय में कहते हैं—

**सुखलाभाभावादपुरुषार्थत्वमिति चेन्नैवं** ***विध्यात् ॥ ९ ॥**

(सुखलाभाभावात्—अपुरुषार्थत्वम्—इति चेत्) दुःखनिवृत्ति

* 'सुखी न' अनिरुद्धपाठ। 'सुखीति' विज्ञानभिक्षुपाठ।

** 'चेन्नैव' (अनिरुद्धपाठ) 'चेन्न' (विज्ञानभिक्षुपाठ)।

'सुखलाभ का अभाव' होने से अपुरुषार्थत्व है, यदि ऐसी कल्पना की जावे तो (न—एवं द्वैविध्यात्) ऐसी कल्पना न करनी चाहिए, क्योंकि यहां सांसारिक दुःखनिवृत्ति की भांति केवल दुःखनिवृत्ति ही नहीं है किन्तु यहां पुरुषार्थ की द्विविधता है, यहां की दुःखनिवृत्ति में पुरुषार्थ दो प्रकार का है। जो यहां दुःखनिवृत्ति है, पुरुषार्थरूप उसी में असांसारिक सुखनिष्पत्ति=अध्यात्म सुख-सम्पत्ति भी अनिवार्यतः सांख्यसिद्धान्त में होती है, अतः दो प्रकार का पुरुषार्थ यहां है। कहा भी है "**समाधि-सुषुप्तिमोक्षेषु ब्रह्मरूपता**" (सां० ५। ११६) अतः सुखलाभाभाव का दोष नहीं आता। अध्यात्मसुखलाभ या ब्रह्मानन्द-सुखलाभ तो उसके अन्तर्गत है ही—"**सोऽश्नुते सर्वान् कामान् सह ब्रह्मणा विपश्चिता**" (तै० ३। १। २)=वह ब्रह्म के साथ सब कामनाओं को प्राप्त होता है। "**आनन्दं ब्रह्मणो विद्वान् न बिभेति कुतश्चन**" (तै० ९। ३)=ब्रह्म के आनन्द को जानता हुआ किसी से डरता नहीं।

विज्ञानभिक्षुभाष्य में "पुरुषार्थद्वैविध्यात् सुखत्वदुःखाभावत्वाभ्या-मित्यर्थः सुखी स्याम् दुःखी न स्यामिति हि पृथक् हि लोकानां प्रार्थना दृश्यते" (विज्ञानभिक्षुभाष्यम्)=दो प्रकार के पुरुषार्थ से सुखी होऊं, न होऊं, इस प्रकार पृथक् ही लोगों की प्रार्थना दीखती है। सुखप्राप्ति भी पुरुषार्थ है, दुःखनिवृत्ति भी पुरुषार्थ है, तब केवल दुःखनिवृत्तिरूप पुरुषार्थ में विज्ञानभिक्षु भाष्यानुसार मोक्ष में एकाङ्गिनी कृतकृत्यता और पुरुषार्थता है॥ ९॥



अच्छा, हो पुरुषार्थ की द्विविधता से अत्यन्तदुःखनिवृत्ति में अदोष तथा कृतकृत्यता पुरुष की, परन्तु दुःखसम्पर्क ही पुरुष में नहीं बन सकता। क्योंकि—

**निर्गुणत्वमात्मनोऽसङ्गत्वादिश्रुतेः॥ १०॥**

(आत्मनः—निर्गुणत्वम्) पुरुष का निर्गुणत्व है, निर्गुण है वह (असङ्गत्वादिश्रुतेः) उसका असङ्गत्व श्रुति में प्रतिपादन से—"**असङ्गो ह्ययं पुरुषः**" (बृ० ४। ३। १५)॥ १०॥

समाधान करता है—

**परधर्मत्वेऽपि तत्सिद्धिरविवेकात्॥ ११॥**

(परधर्मत्वे—अपि) लौकिक दुःख आदि परधर्म=अन्तःकरण धर्म है। पूर्व कह दिया ही है—"**अन्तःकरणधर्मत्वं धर्मादीनाम्**" (सांख्य०

५। २५)। योगदर्शन में भी—"कर्मफलं विपाकस्तदनुगुणा वासना आशयास्ते च मनसि वर्तमाना पुरुषे व्यपदिश्यन्ते स हि तत्फलस्य भोक्ता" (योग० १। २४, व्यास:)=कर्मफल के अनुसार वासना-आशय ये मन में रहते हुए भी पुरुष में कहे जाते हैं, वह ही उसके फल को भोगता है। परन्तु अन्त:करण के धर्म होने पर भी (अविवेकात्) अन्त:करण के संसर्ग से उसके स्वामिभाव से (तत्सिद्धि:) पुरुष में दु:खत्व आदि की सिद्धि होती है॥ ११ ॥

वह यह—

**अनादिरविवेकोऽन्यथा दोषद्वयप्रसक्तेः॥ १२ ॥**

(अविवेक:—अनादि:) अविवेक अनादि होता है अन्यथा उस अविवेक के अनादित्व स्वीकार न करने पर सादित्व हो, तो उसके आदित्व में दो दोष आते हैं कि किससे उसका आदित्व है? यह प्रश्न है। पुन: उसका आदित्व किससे है? इस प्रकार कल्पना में अनवस्था दोष प्रसङ्ग आता है। अन्य यह दोष भी कि उसके आदित्व से पूर्व विवेक होना चाहिए ही, विवेक होने पर पुन: अविवेक की उत्पत्ति नहीं हो सकती, उसके अभाव रूप होने से। प्रकाश के होने पर अन्धकार उत्पत्ति की कल्पना युक्त नहीं यह अविवेक से सादित्व में असम्भव होने का दोष है। किसी से 'प्रकाश का आवरक' के समान निमित्त कल्पित किया जावे, यदि फिर उसका निमित्त कल्पना की अनवस्था दोषकल्पना होजावे। इस प्रकार दोनों दोषों के प्रसङ्ग से अविवेक आदि नहीं है, किन्तु अनादि ही है, अभाव रूप होने से, अन्धकार की भांति॥ १२ ॥

अनादि होता हुआ भी—

**न नित्य: स्यादात्मवदन्यथाऽनुच्छित्ति:॥ १३ ॥**

(नित्य:—न स्यात्—आत्मवत्) अविवेक नित्य नहीं है, आत्मा की भांति उसके अभावरूप होने से। भावरूप अनादि नित्य होता है जैसे आत्मा (अन्यथा अनुच्छित्ति:) अन्यथा अविवेक के नित्यत्व में अनुच्छित्ति=अनाश हो॥ १३ ॥

होता है उस अविवेक का नाश, वह कैसे यह कहते हैं—

**प्रतिनियतकारणनाश्यत्वमस्य ध्वान्तवत्॥ १४ ॥**

(अस्य प्रतिनियतकारणनाश्यत्वं ध्वान्तवत्) जैसे अन्धकार की प्रतिनियत कारणनाश्यता है, अन्धकार प्रतिनियतकारण से=नितान्त-

नियतकारण=अबाध्यनियत कारण से नाश को प्राप्त होता है, क्योंकि उसका प्रतिद्वन्द्वीरूप कारण प्रकाश से नाश होता है। वैसे ही अविवेक भी प्रतिनियतकारण=अबाध्यकारण से अपने प्रतिद्वन्द्वी कारण विवेक से नाश को प्राप्त होता है, अतः उससे उसका नाश्यत्व है ॥ १४ ॥

इसी प्रकार—

**अत्रापि प्रतिनियमोऽन्वयव्यतिरेकात् ॥ १५ ॥**

(अत्र—अपि प्रतिनियमः) विवेक में भी अविवेक नाश के लिये प्रतिनियम=प्रतीकार नियति=प्रतिद्वन्द्वी भाव है (अन्वयव्यतिरेकात्) विवेक होने पर अविवेक का नाश, विवेक न होने पर अविवेक की प्रवृत्ति होती है, यह अन्वय व्यतिरेक होने से ॥ १४ ॥

वह यह विवेक से नष्ट होने वाला—

**प्रकारान्तरासम्भवादविवेक एव बन्धः ॥ १६ ॥**

(अविवेकः—एव बन्धः) अविवेक ही पुरुष का बन्धन हेतु है, उससे बन्धता है इससे बन्धनहेतु है। क्योंकि (प्रकारान्तरासम्भवात्) दूसरे हेतुओं के सम्भव न होने से=स्वभाव आदि का हेतु होना खण्डित किए जाने से। अतः पुरुष को विवेक सम्पादन करना चाहिए ॥ १६ ॥



विवेकसम्पन्न किए हुए अविवेककृत बन्धन नष्ट हुए पुरुष का—

**न मुक्तस्य पुनर्बन्धयोगोऽप्यानावृत्तिश्रुतेः ॥ १७ ॥**

(मुक्तस्य पुनः—बन्धयोगः—न) मुक्त का फिर बन्धन का योग बन्धनसम्बन्ध नहीं होता है मुक्ति में (अनावृत्तिश्रुतेः) अनावृत्ति के श्रवण से—"**तपसा ब्रह्मचर्येण श्रद्धया विद्ययाऽऽत्मानमन्विष्य......एतममृतमभयमेतत्परायणमेतस्मान्न पुनरावर्तन्ते**" (प्रश्नो० १।१०)=तप, ब्रह्मचर्य, श्रद्धा, विद्या से परमात्मा को खोजकर अमृत-परायण मोक्ष को पाकर जन्मार्थ पुनः नहीं लौटता ॥ १७ ॥

क्योंकि—

**अपुरुषार्थत्वमन्यथा ॥ १८ ॥**

(अन्यथा—अपुरुषार्थत्वम्) यदि मुक्ति से जन्म ले तो विवेक की अपुरुषार्थता हो जावे। अतः मुक्ति की अवधि को उल्लंघन कर वह अपने या दूसरों का उद्धार करने को नहीं लौटता, जैसा आजकल कुछ लोग मानते हैं ॥ १८ ॥

और भी—

**अविशेषापत्तिरुभयोः ॥ १९ ॥**

(उभयोः—अविशेषापत्तिः) दोनों मुक्त और बद्ध में समानता आ जावे ॥ १९ ॥

जिस मुक्ति के लिये पुरुषार्थ किया जाता है वह किस रूप वाली है? इस आकांक्षा पर कहते हैं—

**मुक्तिरन्तरायध्वस्तेर्न परः ॥ २० ॥**

(अन्तरायध्वस्तेः परः—न मुक्तिः) पुरुष के शुद्ध, बुद्ध, मुक्त, नित्यानुभव में जो अन्तराय=दुःखगणबाधक=अविवेक है जिस से पुरुष प्रतिकूलता अनुभव करता है उसका नाश मुक्ति है, उस से भिन्न मुक्ति-स्वरूप नहीं ॥ २० ॥

यहां तो अन्तरायनाश मुक्ति कही जाती है जिसके लिये पुरुषार्थ करना चाहिए, किन्तु—"**सुखलाभापवादपुरुषार्थत्वमिति चेन्नैवं द्वैविध्यात्**" (सांख्य० ६। ९) इस सूत्र में पुरुषार्थ की द्विविधता होना और लाभ रूप में स्वीकार की है परन्तु यहां सूत्र में हान दिखलाया, पूर्व सूत्र में लाभ भी दिखलाया। इस पर कहते हैं—



**तत्राप्यविरोधः ॥ २१ ॥**

(तत्र—अपि—अविरोधः) यद्यपि मुक्ति का अर्थ विमुक्ति=हान=दुःख का हान=अन्तरायध्वंस है, इस से भिन्न लाभात्मक अर्थ नहीं है, तथापि उस लाभ में ज्ञानपूर्वक=दुःखहानपूर्वक=अन्तरायध्वंसपूर्वक ब्रह्मानन्दलाभ में भी अविरोध है, विरोध नहीं है—"**समाधिसुषुप्तिमोक्षेषु ब्रह्मरूपता**" (सांख्य० ५। ११६)। इस प्रकार पूर्व कथनानुसार, दो प्रकार का पुरुषार्थ मुक्ति में सांख्य सिद्धान्त में स्वीकार होने से ॥ २१ ॥

इस प्रकार अन्तरायध्वंस=दुःखनिवृत्ति मुक्ति है अथवा दुःखनिवृत्ति और ब्रह्मानन्दप्राप्ति दोनों रूप मुक्ति है या ब्रह्मानन्दप्राप्ति मुक्ति है, इस विषय में—

**अधिकारित्रैविध्यान्न नियमः ॥ २२ ॥**

(अधिकारित्रैविध्यात्—नियमः—न) अधिकारियों के तीन प्रकार उत्तम—मध्यम—मन्द भेद होने से मुक्ति की परिभाषा का नियम नहीं। कोई दुःखनिवृत्ति ही मुक्ति है, इस परिभाषा से सन्तुष्ट होकर विवेक साधते हैं, वे उत्तम अधिकारी हैं। कुछ दुःखनिवृत्ति और ब्रह्मानन्दप्राप्ति मुक्ति है, इस परिभाषा से विवेक आरम्भ करते हैं, वे मध्यम अधिकारी

हैं। कोई तो ब्रह्मानन्द रूप मुक्ति ही मन में धारकर विवेक के लिये यत्नशील होते हैं, वे मन्द अधिकारी हैं॥ २२॥

उन में ब्रह्मानन्द-प्राप्ति मुक्ति यह मन्तव्य और कथन—

**दार्ढ्यार्थमुत्तरेषाम्॥ २३॥**

(उत्तरेषाम् दार्ढ्यार्थम्) मन्द अधिकारियों के विवेकसम्पादन के लिये दृढतार्थ होगा कि विवेक का अवश्य अनुष्ठान करें। कहा है मुक्ति में आनन्द प्रसिद्धि "**विमुक्तिप्रशंसा मन्दानाम्**" (सांख्य० ५।६८)॥ २३॥

विवेक सम्पादन के लिये योगाभ्यास भी अनुष्ठान करने योग्य है, उस में प्रथम—

**स्थिरसुखमासनमिति न नियमः॥ २४॥**

(स्थिरसुखम्—आसनम्—इति नियमः—न) स्थिर सुख=शरीर का निश्चल सुख जिस में हो वही आसन अनुष्ठान करने योग्य है, यही आसन का तात्पर्य है, किसी आसन-विशेष का नियम नहीं=प्रतिबन्ध नहीं॥ २४॥



अब मुख्य योगसाधन—

**ध्यानं निर्विषयं मनः॥ २५॥**

(निर्विषयं मनः—ध्यानम्) विषयरहित=वृत्तिरहित निरुद्धवृत्तिवाला, सत्त्व आदि गुणों के अधिकारों से रहित मन ही ध्यान नामक मुख्य योगसाधन है॥ २५॥

क्यों जी! पुरुष ध्यान आदि का अनुष्ठान करे या न करे, दोनों अवस्थाओं में वह वैसा ही होता है। पुरुष में किसी का आना-जाना नहीं होना चाहिए, उसके निःसङ्ग होने से—"**असङ्गो ह्ययं पुरुषः**" (बृह० ४।३।१५) इस पर कहते हैं—

**उभयथाऽप्यविशेषश्चेन्नैवमुपरागनिरोधाद्विशेषः॥ २६॥**

**निःसङ्गेऽप्युपरागोऽविवेकात्॥ २७॥**

इन दोनों सूत्रों की एकवाक्यता है—

(उभयथा—अपि—अविशेषः—चेत्) ध्यान आदि के अनुष्ठान से या न अनुष्ठान से, दोनों प्रकार से भी पुरुष समान ही रहता है। उसके असङ्ग होने से व्यर्थ ध्यान आदि अनुष्ठान है, यदि यह कहा जावे तो (न—एवम् उपरागनिरोधात्—विशेषः) ऐसा नहीं कहना चाहिए क्योंकि

ध्यान आदि से उपरागनिरोध से पुरुष में विशिष्टता होती ही है। क्योंकि (निःसङ्गे—अपि—उपरागः—अविवेकात्) निःसङ्ग पुरुष में अविवेक से उपराग=संसर्गापत्ति होती है॥ २६, २७॥

और वह उपराग—

**जपास्फटिकयोरिव नोपरागः किन्त्वभिमानः ॥ २८ ॥**

(जपास्फटिकयोः—उपरागः-इव न) जपापुष्प और स्फटिक के संसर्ग से जपा-फूल का रंगाभास स्फटिक में होता है, वैसा वह उपराग नहीं होता (किन्तु—अभिमानः) पुरुष के चेतन होने से उस राग का अभिमान करता है, अपने में आरोपित करता है, अतः पुरुष में जपा स्फटिक की भांति उपराग न होकर अभिमान होता है॥ २८॥

और फिर—

**ध्यानधारणाभ्यासवैराग्यादिभिस्तन्निरोधः ॥ २९ ॥**

(ध्यानधारणाभ्यासवैराग्यादिभिः—तन्निरोधः) ध्यान, धारणा, प्राणायाम, आसन, अभ्यास, वैराग्य, यम, नियम के द्वारा उस अभिमान का निरोध होता है॥ २९॥



और भी—

**लयविक्षेपयोर्व्यावृत्त्येत्याचार्याः ॥ ३० ॥**

(लयविक्षेपयोः) लय—वृत्तियों=प्रवृत्तियों का निगूढ मूर्च्छित भाव—निद्राभाव, विक्षेप—वृत्तियों का व्यापार प्रमाणविपर्यय, विकल्प-स्मृतिरूप, इन दोनों की (व्यावृत्त्या—इति—आचार्याः) निवृत्ति से उसका निरोध उपरागरूप अभिमान का निरोध होता है, ऐसा अनेक आचार्य मानते हैं॥ ३०॥

उस ध्यान आदि अनुष्ठान में—

**न स्थाननियमश्चित्तप्रसादात् ॥ ३१ ॥**

(स्थाननियमः—न चित्तप्रसादात्) ध्यान में स्थान का नियम अपेक्षित नहीं। चित्त की प्रसन्नता से ध्यान सम्भव है। जिस स्थान में चित्त प्रसन्न हो, चित्त अनुकूलता का अनुभव करे, वहां ध्यान आदि करना चाहिए॥ ३१॥

हो ध्यान आदि योगाभ्यास के अनुष्ठान से पुरुष के उस अभिमान की निवृत्ति, उस उपरागरूप अभिमान की आदि हेतुभूत प्रकृति कैसे और किस रूपवाली है? इस आकांक्षा पर कहते हैं—

**प्रकृतेराद्योपादानताऽन्येषां कार्यत्वश्रुतेः ॥ ३२ ॥**

(प्रकृतेः—आद्योपादानता) समस्त जगद्रचना में प्रकृति का आद्य उपादानत्व है, क्योंकि (अन्येषां कार्यत्वश्रुतेः) जगरचना से पूर्व अन्य पूर्वसृष्ट महत्तत्त्व, अहङ्कार, तन्मात्र, आकाश, वायु, अग्नि, जल, पृथिवी का कार्यत्व श्रवण से—"**अजामेकां लोहितशुक्लकृष्णां बह्वीः प्रजाः सृजमानां सरूपाः ॥**" (श्वेता० ४। ५) यहां सत्त्वगुण-रजोगुण-तमोगुणमयी प्रकृति का उपादानत्व आद्य कहा है। और महत्तत्त्व आदियों के कार्यत्व की श्रुति—"**एतस्माज्जायते प्राणो मनः सर्वेन्द्रियाणि च। खं वायुर्ज्योतिरापः पृथिवी विश्वस्य धारिणी**" (मुण्डको० २। १। ३) तथा "**एतस्मादात्मनः आकाशः सम्भूतः। आकाशाद् वायुः। वायोरग्निः। अग्नेरापः। अद्भ्यः पृथिवी**" (तै० उ० २। १) इन दोनों वचनों में महत्तत्त्व, आकाश, वायु आदि की उत्पत्ति कही गई है ॥ ३२॥

क्यों जी! प्रकृति ही आद्य उपादान है, पुरुष क्यों नहीं आद्य उपादान? वह भी तो नित्य है। इस पर कहते हैं—

**नित्यत्वेऽपि नात्मनो योग्यत्वाभावात् ॥ ३३ ॥**

(आत्मनः—नित्यत्वे—अपि न योग्यत्वाभावात्) पुरुष का नित्यत्व होने पर भी वह जगत् का उपादान नहीं है, उसकी योग्यता के अभाव से। पुरुष में जगत् का उपादान होने की योग्यता=सत्त्वादि गुणयोग और परिणाम धर्म नहीं है ॥ ३३ ॥



और भी—

**श्रुतिविरोधान्न कुतर्कापसदस्यात्मलाभः ॥ ३४ ॥**

(श्रुतिविरोधात्) श्रुतिविरोध से=पुरुष यदि उपादान हो जगत् का तो श्रुति का विरोध होता है—"**न तस्य कार्यं करणं च विद्यते**" (श्वेता० ६। ८)=उसका कार्य नहीं, उससे कुछ कार्य नहीं बना, न उसके इन्द्रिय आदि करण हैं। पुनः (कुतर्कापसदस्य—आत्मलाभः—न) जो कुतर्क से अपने पक्ष को अन्यथा स्थापित करता है उसका आत्मलाभ=आत्मज्ञान नहीं होता है, वह आत्मविवेकी नहीं होता, क्योंकि परिणाम धर्म आत्मा में स्वीकार करके कैसे आत्मलाभ हो ॥ ३४ ॥

और—

**पारम्पर्येऽपि प्रधानानुवृत्तिरणुवत् ॥ ३५ ॥**

(पारम्पर्ये—अपि) कार्यरूप जगत् की कारणपरम्परा में भी

(प्रधान-वृत्तिः) प्रकृति नामक अव्यक्त प्रधान का अनुवर्तन-अनुगत वर्तमानत्व है (अणुवत्) अणु की भांति। जैसे किसी कार्य वस्तु, घट, घड़ा, वस्त्र आदि का कारणपरम्परा में अणु उसका अत्यन्त सूक्ष्म भाग ही अनुवृत्त-अनुगत होता है। उनमें घड़े का कारण कपाल-ठीकरे, उनका कारण ईंटें, ईंटों का कारण मृत्तिकापिण्ड, फिर मिट्टी के अणु अत्यन्त सूक्ष्म अंश-कारण हैं, वस्त्र का कारण तन्तु-तन्तुओं का कारण रुई, उसका कारण रुई के अणु अत्यन्त सूक्ष्म भाग हैं। इसी प्रकार समस्त जगत् का कारण पृथिवी आदि स्थूल भूत, उनका कारण तन्मात्राएं-सूक्ष्म भूत, उनका कारण अहङ्कार, उसका भी कारण महतत्त्व, पुनः उसका भी प्रधान-प्रकृति नामक अव्यक्त उपादान कारण अनुवृत्ति से परम्परा में सिद्ध होता है। पुरुष उस रूप में उपादानत्वभागी नहीं होता है। प्रधान-प्रकृति में ही अतुलसूक्ष्मता कारणपरम्परा में है। कहा भी है—"**न चालिङ्गात् परं सौक्ष्म्यस्ति......अतः प्रधाने सौक्ष्म्यं निरतिशयं व्याख्यातम्......अन्वयिकारणं पुरुषो न भवति**" (योग० १।४५, व्यासः) अर्थात् प्रकृति से परे सूक्ष्मता नहीं है, प्रधान- प्रकृति में सूक्ष्मता अतुल कही है, क्योंकि पुरुष अन्वयिकारण क्रमशः अन्तिम सूक्ष्म नहीं है॥ ३५॥



फिर उसकी—

**सर्वत्र कार्यदर्शनाद् विभुत्वम्॥ ३६॥**

(सर्वत्र कार्यदर्शनात्—विभुत्वम्) सारी दिशाओं में समस्त ब्रह्माण्ड में कार्य के देखने से उस उपादान कारण प्रधान-प्रकृति नामक अव्यक्त का विभुत्व-व्यापकत्व ब्रह्माण्डव्यापित्व-विश्वव्यापित्व है। प्रधान-प्रकृति का विभुत्व ब्रह्माण्ड को अपेक्षित करके है। लोकलोकान्तर की अपेक्षा से व्यापकत्व दर्शाया है, ब्रह्माण्ड से बाहिर भी विराजमान है। श्रुति में जैसे कहा है—"**एतावानस्य महिमाऽतो ज्यायांश्च पूरुषः**" (यजु० ३१। ३)-इतना जगत् उसकी महिमा है, पुरुष परमात्मा इससे बड़ा है॥ ३६॥

प्रधान-प्रकृति का विभुत्व सर्वत्र कार्य देखने से कहते हो, अनन्त होने से नहीं। जहां कहीं उसका लोक-लोकान्तर रूप कार्य कार्यरूप में परिणाम है वहां-वहां गति के बिना न हो सके। और जो गति क्षोभ नामक होती है जिसके विषय में कहा है—"**एकं बीजं बहुधा यः करोति**" (श्वेता० ६। १२)-एक बीज को जो बहुत प्रसार कर देता है। फिर उसकी आद्यकारणता कैसे है, इस पर कहते हैं—

**गतियोगेऽप्याद्यकारणताऽहानिरणुवत् ॥ ३७ ॥**

(गतियोगे—अपि) गतियोग होने पर भी वैसे लोक-लोकान्तर रूप परिणाम की प्राप्ति के लिये क्रिया सम्बन्ध होने पर भी उसकी (आद्यकारणताऽहानिः—अणुवत्) आद्यकारणता की हानि नहीं होती, अणु की भांति। जैसे अणु गति के योग से=क्रिया के सम्बन्ध से घट, मठ वस्त्र आदि की आद्यकारणता के भागी हैं, जैसे पार्थिव आदि अणु गतियोग में पृथिवीपिण्ड आदि के मूल कारण हैं, वैसे ही गतियोग प्रधान=प्रकृति की आद्यकारणता का घातक नहीं है ॥ ३७ ॥

अणु के समान कहा है। यदि प्रसिद्ध अणुओं की भांति आद्यकारणता प्रधान की भी है तो अणुस्वीकार से कार्यसिद्धि हो जावे, पुनः प्रधान स्वीकार की आवश्यकता नहीं है। इस आकांक्षा पर कहते हैं—

**प्रसिद्धाधिक्यं प्रधानस्य न नियमः ॥ ३८ ॥**

(प्रसिद्धाधिक्यं प्रधानस्य) कारणत्व से प्रसिद्ध अणुओं से आधिक्य =ज्येष्ठत्व प्रधान=प्रकृति का आद्यकारणता में है, (नियमः—न) अतः नियम नहीं कि अणु समस्त जगत् की आद्यकारणता के भागी हों। हां पृथिवी आदि पिण्डों के या पृथिवी आदि भूतों के आद्य कारण। वे अणु हैं, उनके सूक्ष्म अंश तन्मात्रनामक हैं, परन्तु उनका भी कारण अहङ्कार है, उसका भी महत्तत्त्व है, फिर उसका भी कारण प्रधान=प्रकृति है। अतः प्रधान का आद्यकारणता में ज्येष्ठत्व है ॥ ३८ ॥



यह अन्य भी हेतु प्रधान के ज्येष्ठत्व में है कि—

**सत्त्वादीनामतद्धर्मत्वं तद्रूपत्वात् ॥ ३९ ॥**

(सत्त्वादीनाम्—अतद्धर्मत्वं तद्रूपत्वात्) सत्त्वगुण, रजोगुण, तमोगुण की प्रकृतिधर्मता नहीं। सत्त्व, रजः, तमः गुण प्रकृति के धर्म नहीं तद्रूप होने से, तत्स्वरूप होने से, प्रकृति के सत्त्वादिगुणमय होने से। कहा भी है पूर्व—"**सत्त्वरजस्तमसां साम्यावस्था प्रकृतिः**" (सांख्य० १।६१) अणु तो सत्त्वगुण, रजोगुण, तमोगुण वाले हैं न कि तद्रूप=सत्त्वादिरूप= सत्त्वादिमय, किन्तु स्वस्वभूतविषयक गन्ध आदि गुण वाले हैं, कहा भी है—"पार्थिवस्याणोर्गन्धतन्मात्रं सूक्ष्मो विषयः, आप्यस्य रसतन्मात्रं, तैजसस्य रूपतन्मात्रं, वायव्यस्य स्पर्शतन्मात्रमाकाशस्य शब्दतन्मात्रम्" (योग० १।४५ व्यासः)=पृथिवी के अणु की गन्धतन्मात्रा, जल के अणु की रसतन्मात्रा, अग्नि के अणु की रूपतन्मात्रा, वायु के अणु की

स्पर्शतन्मात्रा, आकाश के अणु की शब्दतन्मात्रा है। प्रधान=प्रकृति की गुणवत्ता नहीं किन्तु गुणमयता है, अतः अणुओं से प्रकृति की ज्येष्ठता है॥ ३९॥

उस इस महत्त्वपूर्ण जड रूप प्रधान=प्रकृति की ऐसी महती प्रवृत्ति किसलिये है?—

**अनुपभोगेऽपि पुमर्थं सृष्टिः प्रधानस्योष्ट्रकुङ्कुमवहनवत्॥ ४०॥**

(प्रधानस्य सृष्टिः—पुमर्थम्—अनुपभोगे—अपि) प्रकृति की सृष्टि=सर्जनप्रवृत्ति पुरुष के लिये=पुरुषप्रयोजन के लिये है, अपना उपभोग न होने पर भी (उष्ट्रकुङ्कुमवहनवत्) उष्ट्रकुङ्कुमवहन की भांति=जैसे ऊंट अपने उपभोग के अभाव में बहुमूल्य केसर को परार्थ=दूसरे के लिये वहन करता है। ऐसे ही प्रकृति की सृष्टि=सर्जनप्रवृत्ति भी स्वार्थ नहीं किन्तु परार्थ अर्थात् पुरुष के लिये है॥ ४०॥

जिससे प्रकृति की सृष्टि परार्थ है=पुरुष के लिये है, अत एव—

**कर्मवैचित्र्यात् सृष्टिवैचित्र्यम्॥ ४१॥**



(कर्मवैचित्र्यात्) पुरुषों के विविधकर्म के होने से (सृष्टिवैचित्र्यम्) सृष्टि की विविधता है=विविध सृष्टि होती है॥ ४१॥

हो कर्मवश से विविध सृष्टि, उस विविध सृष्टि के उत्पाद—नाश कार्य कैसे होते हैं, इस आकांक्षा पर कहते हैं—

**साम्यवैषम्याभ्यां कार्यद्वयम्॥ ४२॥**

(कार्यद्वयं साम्यवैषम्याभ्याम्) विविध सृष्टि का उत्पाद और नाश ये दो कार्य सत्त्वगुण, रजोगुण, तमोगुण की विषमता और समता से होते हैं। सत्त्वगुण, रजोगुण, तमोगुण की विषमता=न्यून-अधिकयोग से विविधसृष्टि का उत्पाद और उनकी समता से नाश होता है, क्योंकि सत्त्वगुण, रजोगुण, तमोगुण की साम्यावस्था प्रकृति है, यह कहे जाने से॥ ४२॥

क्यों जी! सत्त्वगुण, रजोगुण, तमोगुण की विषमता होने पर भी विमुक्त के प्रति प्रधान=प्रकृति की सृष्टि क्यों नहीं होती, इस विषय में कहते हैं—

**विमुक्तबोधान्न सृष्टिः प्रधानस्य लोकवत्॥ ४३॥**

(विमुक्तबोधात्) मैं विमुक्त हो गया=जीवन्मुक्त हो गया इस बोध

से विमुक्त के प्रति (प्रधानस्य सृष्टिः—न) प्रधान=प्रकृति की सृष्टि नहीं होती (लोकवत्) लोक की भांति कृतकृत्य होने से, जैसे लोक में भोजन खाया हुआ मनुष्य फिर भोजन के लिये प्रवृत्त नहीं होता॥ ४३॥

अच्छा, विमुक्त सृष्टि के भोगार्थ न प्रवृत्त हो, किन्तु प्रधान के विभु होने से सर्वत्र उसके सृष्टिकार्य के लिये प्रवृत्त होने से विमुक्त के लिये भी उसकी सृष्टि की पहुँच हो जावेगी, इस पर कहते हैं—

**नान्योपसर्पणेऽपि मुक्तोपभोगो निमित्ताभावात्॥ ४४॥**

(अन्योपसर्पणे—अपि मुक्तोपभोगः—न) भोग्या प्रधान सृष्टि का उपसर्पण=पहुंचने=मुक्त के समीप पहुँचने पर भी मुक्त का उपभोग नहीं होता है (निमित्ताभावात्) उपभोग के निमित्तभूत वासना के अभाव से। वासना विवेक से निवृत्त हो गई, अतः मुक्त के समीप में प्राप्त प्रधान=प्रकृति की सृष्टि का उपभोग नहीं होता॥ ४४॥

अतः कोई मुक्त हैं और कोई बद्ध पुरुष हैं, इस प्रकार—

**पुरुषबहुत्वं व्यवस्थातः॥ ४५॥**

(व्यवस्थातः—पुरुषबहुत्वम्) मुक्त-बद्ध व्यवस्था से पुरुष बहुत हैं॥ ४५॥



आशङ्का करके समाधान करते हैं—

**उपाधिश्चेत्तत्सिद्धौ पुनर्द्वैतम्॥ ४६॥**

(उपाधिः—चेत्) पुरुष के मुक्तत्व-बद्धत्व में कारण उपाधि है, पुरुषबहुत्व नहीं, पुरुष तो एक ही है, मुक्तत्व-बद्धत्व को आश्रित कर पुरुषबहुत्व साधना युक्त नहीं क्योंकि उसका बहुत्व उपाधिकृत है। यदि यह कहा जावे तो (तत्सिद्धौ पुनः—द्वैतम्) उपाधि से भेदसिद्धि में फिर वैसे ही द्वैत मुक्तत्व, बद्धत्व स्थित हैं ही, इस से कोई मुक्त और बद्ध पुरुष हैं, वैसा ही पुरुषबहुत्व रहता है॥ ४६॥

उपाधि स्थिर नहीं, वह तो आविद्यक=मिथ्या=असत्य है, इस से पुरुष का मुक्तत्व, बद्धत्व भेद भी स्थिर नहीं, अतः पुरुषबहुत्व नहीं है। इस पर कहते हैं—

**द्वाभ्यामपि प्रमाणविरोधः॥ ४७॥**

(द्वाभ्याम्—अपि प्रमाणविरोधः) उपाधि के दोनों प्रकारों से अर्थात् स्थिरत्व-अस्थिरत्व, वास्तविकत्व-अवास्तविकत्व=सत्यत्व-मिथ्यात्व से भी प्रमाणविरोध है। प्रमाण पुरुषबहुत्व का—"**ये तद्विदुरमृतास्ते**

भवन्त्यथेतरे दुःखमेवापियन्ति'' (बृह० ४। ४। १५) यहां प्रमाण में मुक्त भी बहुत, बद्ध भी बहुत हैं, यह स्पष्ट है। उपाधि के स्थिरत्व में मुक्त और बद्ध भेद, ये पुरुष का ही सिद्ध होता है मुक्त और बद्ध दो ही पुरुष हों न कि बहुत मुक्त और बहुत बद्ध पुरुष। उपाधि के अस्थिरत्व में भी प्रमाणविरोध है ही, प्रमाण में बहुत्व प्रतिपादन से। इसलिये दोनों प्रकार प्रमाणविरुद्ध हैं। प्रमाण में तो मुक्त भी बहुत और बद्ध भी बहुत हैं, अतः पुरुषबहुत्व भलीभांति सिद्ध हुआ।

अनिरुद्धवृत्ति और विज्ञानभिक्षुभाष्य में यह और इस से पूर्व का सूत्र दोनों सूत्र द्वैत साधने को अन्यथा व्याख्यात किए हैं। ये दोनों सूत्र पूर्वपक्ष को उठाकर पुरुषबहुत्व साधने के लिये हैं, न कि द्वैत साधने के लिये। वहां उत्तर सूत्र—''द्वाभ्यामपि प्रमाणविरोधः'' में प्रमाण विरोध कैसे है, उन्होंने इस में कोई श्रुति उद्धृत करके या उदाहरण देकर नहीं दिखलाया। विज्ञानभिक्षुभाष्य में 'पुरुषोऽविद्या' यह भी अप्रासङ्गिक कल्पना की है ॥ ४७ ॥

क्यों जी! अद्वैत श्रुति भी तो है—''**असङ्गो ह्ययं पुरुषः**'' (बृह० ४।३।१५)=यह पुरुष असङ्ग है। इस प्रकार एकत्व-बहुत्व प्रतिपादक श्रुतियों का परस्परविरोध आता है। इस पर कहते हैं—



**द्वाभ्यामप्यविरोधान्न पूर्वमुत्तरञ्च साधकाभावात् ॥ ४८ ॥**

(द्वाभ्याम्—अपि—अविरोधः) पुरुष के एकत्व-बहुत्व प्रतिपादक श्रुतियों से सांख्य-सिद्धान्त का अविरोध ही है, विरोध नहीं है उन में एकत्व-श्रुति जातिपरक होने से पूर्व कहे गए के अनुसार—''**असङ्गो ह्ययं पुरुषः**'' (बृह० ४। ३। १५) यहां जातिपरक एक वचन है—''**नाद्वैतश्रुतिविरोधो जातिपरत्वात्**'' (सांख्य० १। १५४) यह पूर्व कह दिया है। तथा बहुत्वश्रुति के व्यक्तिपरक होने से पुरुष बहुत हैं। अतः (पूर्वम्—उत्तरं च न साधकाभावात्) अन्यथा पुरुषबहुत्वकल्पना दोष नहीं आता, जैसे उपाधि से पूर्वदोष कहा है। और न उत्तरदोष प्रमाणविरोध होता है, यहां सांख्यसिद्धान्त में साधक के अभाव से=दोषसाधक के अभाव से ॥ ४८ ॥

अच्छा, उपाधि से पुरुषबहुत्व न हो किन्तु पुरुष तो एक ही है, परन्तु वह प्रकाशस्वरूप है, निज प्रकाश से अपने आत्मा को बहुत रूप से प्रकाशित करता है, यहां कहता है—

**प्रकाशतस्तत्सिद्धौ कर्मकर्तृविरोधः ॥ ४९ ॥**

(प्रकाशतः—तत्सिद्धौ) पुरुष का निज प्रकाश से बहुत्वसिद्धि में पुरुषत्वसिद्धि से (कर्मकर्तृविरोधः) कर्म, कर्ता का विरोध आता है। कर्म और कर्ता भिन्न-भिन्न होते है, एक ही का कर्मत्व और कर्तृत्व दोनों नहीं होते, प्रकाशक प्राकाश्य को अपेक्षित करता है जिस को वह प्रकाशित करे। प्राकाश्य के बिना प्रकाशकसिद्धि भी नहीं होती। अतः यह उक्त कल्पना ठीक नहीं ॥ ४९ ॥

फिर यह दूसरा दोष है—

**जडव्यावृत्तो जडं प्रकाशयति चिद्रूपः ॥ ५० ॥**

(जडव्यावृत्तः—चिद्रूपः) पुरुष जड से भिन्न चेतनस्वरूप सूर्य के समान जड प्रकाशवान् नहीं है। अतः चेतन होता हुआ वह (जडं प्रकाशयति) जड अन्तःकरण, इन्द्रिय शरीररूप जड को प्रकाशित करता है, जड उसका प्राकाश्य होता है, स्वप्रकाश प्रसङ्ग नहीं है, स्वयं प्रकाश-स्वरूप होने से। अतः पुरुषबहुत्व पुरुष के प्रकाशस्वरूप होने से ठीक नहीं है ॥ ५० ॥

यदि इस प्रकार पुरुष प्रकाशस्वरूप सूर्य की भांति प्रकाश धर्मवान् नहीं तो— "**वेदाहमेतं पुरुषं महान्तमादित्यवर्णं तमसः परस्तात्। तमेव विदित्वाऽतिमृत्युमेति नान्यः पन्था विद्यतेऽयनाय**" (यजु० ३१।१८) यहां पुरुष को आदित्यवर्ण=सूर्य जैसा प्रकाशवान् कहा है। इस श्रुति से विरोध हो जावे। इस पर कहते हैं—



**न श्रुतिविरोधो रागिणां वैराग्याय तत्सिद्धिः ॥ ५१ ॥**

(श्रुतिविरोधः—न) श्रुति से विरोध नहीं है, क्योंकि श्रुति में (रागिणां वैराग्याय तत्सिद्धेः) रागीजनों के वैराग्यों के लिये=संसार से वैराग्य के उत्पादनार्थ सूर्य जैसा प्रकाशवान् वह परम पुरुष परमात्मा सूचित किया है, उससे भिन्न संसार तमोरूप है। तमोरूप संसार से वैराग्य रागी को हो जावे, अतः परम पुरुष परमात्मा को सूर्य के समान प्रकाशवान् कहा गया है। उसे ही जानकर मृत्यु का अतिक्रमण कर सकता है और अमृतत्व को प्राप्त कर सकता है, यह लक्ष्य भी वैराग्य का निर्दिष्ट किया है। अतः परम पुरुष के प्रकाशवान् होने की सिद्धि श्रुति में है, स्वतः पुरुषबहुत्व कल्पना में सूत्रशैली से विपरीत योजित किया है, वह ठीक नहीं ॥ ५१ ॥

क्यों जी! परमपुरुष के प्रकाशवान् होने की श्रुति में जगत् से

वैराग्य की कल्पना व्यर्थ करते हो किन्तु जगत् ही नहीं। जगत् तो मिथ्या है, स्वप्न की भांति है, वैराग्य सम्पादन निरर्थक है। इस पर कहते हैं—

**जगत्सत्यत्वमदुष्टकारणजन्यत्वाद् बाधकाभावात् ॥ ५२ ॥**

(जगत्सत्यत्वम्) जगत् का सत्यत्व है, मिथ्यात्व नहीं है, स्वप्न जैसा या माया जैसा, सीपी में चान्दी की भांति, रस्सी में सर्प की भांति नहीं। क्योंकि (अदुष्टकारणजन्यत्वात्) दुष्ट कारण से जगत् का जन्यत्व=उत्पत्ति नहीं, जैसे निद्रादोष से स्वप्न, तथा इन्द्रियदोष से=संस्कारदोष से शङ्खपीतता जैसे होती है, ऐसा नहीं। दूर से या अल्प प्रकाश से सीपी में चान्दी का भ्रम होने के समान रस्सी में सर्पभ्रम के समान नहीं। किन्तु—"**सूर्याचन्द्रमसौ धाता यथापूर्वमकल्पयत्**" (ऋ० १०। १९०। ३) श्रुति में परमात्मा से जगत् की उत्पत्ति स्पष्ट कही है (बाधकाभावात्) बाधक के अभाव से भी जगत् स्वप्नवत् या मायावत् नहीं, सीपी में चान्दी जैसा या रस्सी में सर्प जैसा नहीं। जगत् का बाधक भी कोई उपलब्ध नहीं होता, जैसे स्वप्नवस्तु का बाधक जागरण या जैसे मायावाले का सीपी में चान्दी का। रस्सी में सर्प का बाधक आवरणद्रव्यविच्छेद, सावधान दृष्टि और प्रकाश होता है, वैसा यहाँ नहीं है। जगत् तो प्रत्यक्ष आदि प्रमाणों से उपलब्ध होता ही है ॥ ५२ ॥



और फिर—

**प्रकारान्तरासम्भवात् सदुत्पत्तिः ॥ ५३ ॥**

(प्रकारान्तरासम्भवात्) जगत् के उत्पत्ति-विषय में प्रथम अध्याय में कहे अन्य प्रकारों के निराकृत होने से (सदुत्पत्तिः) सद्रूप ही अनभिव्यक्तता से विद्यमान जगत् की उत्पत्ति अभिव्यक्ति होती है। अतः जगत् का मिथ्यात्व या मायात्व नहीं है ॥ ५३ ॥

अच्छा, जगत् मिथ्या न हो, हो उसका अस्तित्व, जगत् संहत और संहत परार्थ होने से पुरुष के भोगार्थ है। वह फिर उस में जगत् में पुरुष=जीवात्मा का साक्षात्कर्तृत्व है या उस से भिन्न का? इस आकांक्षा पर कहते हैं—

**अहङ्कारः कर्ता न पुरुषः ॥ ५४ ॥**

(अहङ्कारः कर्ता) अहङ्कार कर्तृत्वव्यापार वाला है, अहंवृत्तिवाले अन्तःकरण का कर्तृव्यापार है उसके चलन-विचलन धर्मवाला होने से (पुरुषः—न) पुरुष कर्ता नहीं=कर्तृत्वव्यापारवाला नहीं, उसके निष्क्रिय

होने से चलन-विचलन धर्मरहित होने से ॥ ५४ ॥

हो अहङ्कार कर्ता-कर्तृत्वव्यापार वाला, परन्तु अहङ्कार भोक्ता नहीं है, उसके संहत परार्थ होने से। पुरुष भोक्ता है, यह हेतुसहित कहते हैं—

**चिदवसाना भुक्तिस्तत्कर्मार्जितत्वात् ॥ ५५ ॥**

(भुक्तिः—चिदवसाना) भोग चित्-चेतन पुरुष में अवसान-संस्थान आश्रय लेने वाला है-पुरुष के निमित्त है-पुरुष के लिये है। क्योंकि (तत्कर्मार्जितत्वात्) पुरुष के तत्कर्माजित होने से, तत्कर्म-उस अहङ्कार के कर्म, तत्कर्म-अहङ्कार के कर्म अर्जित-उपार्जित-आचरित सञ्चित जिसके लिये हैं वह तत्कर्मार्जित पुरुष, उसके तत्कर्मार्जित होने से—अहङ्कार के कर्म पुरुष के लिये सञ्चित होने से। अथवा उस पुरुष के लिये कर्म तत्कर्म-तदर्थ कर्म अर्जित किए जिसने वह तत्कर्मार्जित अहङ्कार, उस अहङ्कार के कर्म से अर्जित होने से। दोनों विग्रहों में अहङ्कार ही पुरुष के लिये कर्मों का अनुष्ठान करता है उसके परार्थ होने से, पुरुष के लिये होने से कुठार की भांति करण-उपकरण साधन अहङ्कार पुरुष का है— "....**करणत्वाद् वास्यादिवत्**....." (सांख्य० ५।६९) अतः पुरुष भोक्ता है। कहा भी है—"**भोगापवर्गार्थं दृश्यम्**" (योग० २।१८)॥ ५५॥



क्यों जी! पृथिवीलोक से उत्कृष्ट चन्द्र आदि लोक में उसके कर्मवश उत्कृष्ट भोगार्थ गए हुए पुरुष की वहां कृतकृत्यता हो जाती है, अथवा वहाँ से भी पुनर्जन्म ग्रहणार्थ आता है। इस पर कहते हैं—

**चन्द्रादिलोकेऽप्यावृत्तिर्निमित्तसद्भावात् ॥ ५६ ॥**

(चन्द्रादिलोके—अपि—आवृत्तिः) चन्द्र आदि लोक में भी पुरुष की वहाँ स्थिरता या कृतकृत्यता नहीं किन्तु वहां भी पुनर्जन्मावृत्ति होती है (निमित्तसद्भावात्) पुनर्जन्म के निमित्त अविवेक वासना आदि के वर्तमान होने से ॥ ५६ ॥ अपितु—

**लोकस्य नोपदेशात् तत्सिद्धिः पूर्ववत् ॥ ५७ ॥**

(लोकस्य) संसार की-लोकस्थ की-प्रत्येक लोकस्थ मनुष्य की-मनुष्यमात्र की (उपदेशात् तत्सिद्धिः—न) उपदेशमात्र से-उपदेश श्रवणमात्र से मुक्तिसिद्धि नहीं होती है (पूर्ववत्) पूर्वकथन की भांति श्रवण, मनन, निदिध्यासन, साक्षात्कार के अनुष्ठान से मुक्ति सिद्धि होती है ॥ ५७ ॥

उपदेश श्रवण मात्र से भी मुक्ति होती है, ऐसा श्रुति कहती है— "**श्रुत्वा च मेधावी ब्रह्मलोके महीयते**" (कठो० १।३।१६) अर्थात् श्रवण करके मेधावी ब्रह्मलोक में महिमा को प्राप्त होता है। इस पर कहते हैं—

**पारम्पर्येण तत्सिद्धौ विमुक्तिश्रुतिः ॥ ५८ ॥**

(विमुक्तिश्रुतिः) उपदेश-श्रवण से विमुक्ति होती है, इस में श्रुति है (पारम्पर्येण तत्सिद्धौ) परम्परा से उस श्रवणचतुष्टय सिद्धि में माननी चाहिए कि श्रवण, मनन, निदिध्यासन, साक्षात् करके होती है यह अभिप्राय है। क्योंकि वहां ही अन्त में पढ़ा गया है कि "**मृत्युप्रोक्तां नचिकेतोऽथ लब्ध्वा विद्यामेतां योगविधिं च कृत्स्नम्। ब्रह्मप्राप्तो विरजोऽभूद् विमृत्युरन्योऽप्येवं यो विदध्यात्ममेव**" (कठो० २।६।१८) यहां योगविधि भी उपाय कहा है। वहां ही यह भी कहा है कि "**एतच्छ्रुत्वा सम्परिगृह्य मर्त्यः प्रवृह्य धर्म्यमणुमेतमाप्य स मोदते मोदनीयं हि लब्ध्वा**" (कठो० १।२।१३) इस वचन में श्रुत्वा=श्रवण करके, सम्परिगृह्य=मनन करके, प्रवृह्य=निदिध्यासन करके, आप्य=साक्षात्कार करके। इस प्रकार श्रवणचतुष्टय स्पष्ट है ॥ ५८ ॥

विमुक्ति के अनन्तर श्रुति के विषय में पूर्वपक्षरूप से कहते हैं—



**गतिश्रुतेश्च व्यापकत्वेऽप्युपाधियोगाद् भोगदेशकाललाभो व्योमवत् ॥ ५९ ॥**

(व्यापकत्वे—अपि) आत्मा के व्यापकत्व स्वीकार करने पर भी (उपाधियोगात् गतिश्रुतेः—च) उपाधिसम्बन्ध से गतिश्रुति के=उसकी जो देहान्तरगतिश्रुति है—"**योनिमन्ये प्रपद्यन्ते शरीरत्वाय देहिनः। स्थाणुमन्येऽनसंयन्ति यथाकर्म यथाश्रुतम्**" (कठो० २।५।७)=कुछ जीवात्माएं मनुष्य आदि योनि को प्राप्त होते हैं शरीरधारण के लिये। कुछ स्थावर=वृक्षादि को प्राप्त होते हैं जैसा जिसका ज्ञान और कर्म है। इस गतिश्रुति का देहरूप उपाधि के सम्बन्ध से सम्भव है=उस आत्मा की देहान्तरगति सम्भव है। कैसे? (व्योमवत्) जैसे व्यापक आकाश घट आदि उपाधियोग से जहां-तहां गतिवाला होता है वैसे ही आत्मा के व्यापक होने पर भी गतिनिमित्त से (भोगदेशकाललाभः) भोग के देश-काल का लाभ हो जावेगा, अतः आत्मा विभु मानना चाहिए ॥ ५९ ॥

उत्तर देते हैं—

**अनधिष्ठितस्य पूतिभावप्रसङ्गान्न तत्सिद्धिः ॥ ६० ॥**

(अनधिष्ठितस्य पूतिभावप्रसङ्गात्) आत्मा व्यापक होता हुआ देहरूप उपाधि के योग से भोग के देश-काल को प्राप्त करता है। यह ही माने देहरूप उपाधि प्राप्त के अनन्तर, परन्तु उत्पन्न होते हुए देह के आत्मा से अनधिष्ठित होने से, गल जाने, सड़ जाने का प्रसङ्ग हो जावे, अतः (तत्सिद्धिः—न) आत्मा के व्यापकत्व की सिद्धि नहीं होती, तथा व्यापकत्व से, देहोपाधियोग से गति स्वीकार में भोगसिद्धि भी नहीं होती ॥ ६० ॥

क्यों जी! उत्पन्न होता हुआ देह आत्मा के अधिष्ठान की अपेक्षा न करे किन्तु अदृष्ट की अपेक्षा करे, अदृष्ट के योग से देह की उत्पद्यमानता तथा अपूतिभाव=न सड़ना हो सके। इस पर कहते हैं—

**अदृष्टद्वारा चेदसम्बद्धस्य तदसम्भवाज्जलादिवदङ्कुरे ॥ ६१ ॥**

(अदृष्टद्वारा चेत्) यदि अदृष्टद्वारा देह की उत्पद्यमानता हो, तो (असम्बद्धस्य तदसम्भवात्) जीवात्मा के सम्बन्ध के बिना अदृष्ट प्रवृत्त नहीं होता। उस ऐसे उसके असम्बद्ध अदृष्ट का वहां देह शुक्र आदि में सम्भव न होने से देह की उत्पत्ति का हेतु होना असम्भव है (अंकुरे जलादिवत्) अंकुरोत्पत्ति में बैजिक जीवत्व=बीजसम्बन्धी या बीजरूप जीवत्व के बिना, जैसे जल खाद्य आदि योग का हेतु निरर्थक है ॥ ६१ ॥

और फिर यह अन्य दोष है—

**निर्गुणत्वात् तदसम्भवादहङ्कारधर्मा ह्येते ॥ ६२ ॥**

(निर्गुणत्वात्) आत्मा के निर्गुण होने से गुणसम्पर्करहित होने से केवल चेतनस्वरूप होने से (तदसम्भवात्) उस में अदृष्ट का असम्भव है, अतः यह सिद्धान्त युक्त नहीं। क्योंकि (एते—अहङ्कारधर्माः—हि) ये अदृष्ट आदि अहङ्कार के धर्म हैं ॥ ६२ ॥

और भी—

**विशिष्टस्य जीवत्वमन्वयव्यतिरेकात् ॥ ६३ ॥**

(विशिष्टस्य जीवत्वम्) अहङ्कार से विशिष्ट—'अहम्=मैं' इस प्रतीति से युक्त 'अहम्=मैं' इस अभिमान से युक्त आत्मा का जीवत्व=जीवसंज्ञा है (अन्वयव्यतिरेकात्) अन्वय व्यतिरेक से, जहां 'अहम्=मैं' अनुभूति है वह जीव है, जहां नहीं है वह जीव नहीं ॥ ६३ ॥

अहङ्कारविशिष्ट आत्मा जीव यह कह दिया, उस ऐसे जीव की कार्यसिद्धि कैसे होती है ? क्या ईश्वराधीन होती है ? इस पर कहते हैं—

**अहङ्कारकर्त्रधीना कार्यसिद्धिर्नेश्वराधीना प्रमाणाभावात्॥ ६४॥**

(अहङ्कारकर्त्रधीना कार्यसिद्धिः) जीव की कार्यसिद्धि=कार्यनिष्पत्ति या कर्मप्रवृत्ति अहङ्काररूप कर्त्ता के अधीन होती है, क्योंकि अहङ्कार से युक्त ही जीव है (ईश्वराधीना न) ईश्वराधीन नहीं। क्योंकि (प्रमाणाभावात्) जीव का कर्म ईश्वराधीन है इस में प्रमाण उपलब्ध नहीं होता। जीव कर्म करने में ईश्वर के अधीन नहीं, अपितु स्वतन्त्रता से कर्म करने के लिए श्रुति है—"**कुर्वन्नेवेह कर्माणि जिजीविषेच्छतं समाः**" (यजु० ४०।२) कर्मों को करते हुए सौ या अधिक वर्षों तक जीने की इच्छा करे। सांख्यकर्ता की दृष्टि में ईश्वरसत्ता है यह सिद्ध होता है, अतएव उसके अधीन जीव के कर्म करने का निषेध है॥ ६४॥

जीव की कर्मसिद्धि अहङ्कार के अधीन मानी गई और वह अदृष्ट के अधीन माननी चाहिए। जैसे-जैसे जिस-जिस जीव का अदृष्ट होगा वैसी-वैसी उस-उस जीव की कार्यसिद्धि होगी। इस पर कहते हैं—



**अदृष्टोदभूतिवत् समानम्॥ ६५॥**

(अदृष्टोदभूतिवत् समानम्) अदृष्टोदभूति=अदृष्टोत्पत्ति=जीव की अदृष्टोत्पत्ति की भांति समान है। जीव की अदृष्टोत्पत्ति भी अहङ्कार-निमित्तक है, यह पूर्व कह आए हैं—"**चिदवासना भुक्तिस्तत्कर्मार्जितत्वात्**" [५५] अतः समानता है। अदृष्टाधीन मन्तव्य में भी अहङ्काराधीन ही कार्यसिद्धि होती है, यह आजाता है॥ ६५॥

अच्छा, हो जीव की कार्यसिद्धि=कर्मप्रवृत्ति अहङ्काररूप अन्तःकरण द्वारा, परन्तु उसके कर्मफल भोग की अनुभूति किस उपकरण से सेवन करता है जो मुक्ति भोगानुभूति "**चिदवसाना भुक्तिस्तत्कर्मार्जितत्वात्**" [५५] इस सूत्र में कही है—

**महतोऽन्यत्॥ ६६॥**

(अन्यत्—महतः) कार्यसिद्धि=कर्मप्रवृत्ति से अन्यत्=भिन्न कार्य भोक्तव्य=भोग=भोगानुभूति तो महत्तत्व=बुद्धिरूप अन्तःकरण का कार्य है, उसके द्वारा भोग की अनुभूति जीव करता है। बुद्धि के आश्रित ही सब भोग हैं यह प्रसिद्ध है, क्योंकि "**असङ्गो ह्ययं पुरुषः**" (बृह०

४।३।१५) भोग तो बुद्धि से सेवन करता है। उसके अभाव में भोगाभाव होगा, फिर विमुक्ति यह भी समझना चाहिए॥ ६६॥

अब महत्तत्व के अनन्तर प्रकृति का पुरुष के साथ कैसा सम्बन्ध है, यह कहते हैं—

**कर्मनिमित्तः प्रकृतेः स्वस्वामिभावोऽप्यनादिर्बीजाङ्कुरवत्॥ ६७॥**

(प्रकृतेः स्वस्वामिभावः—अपि) प्रकृति का पुरुष के साथ 'पुरुषेण=पुरुष के साथ' यह अर्थापत्ति से प्रस्तुत प्रकरण से 'प्रकृतेः' षष्ठी सम्बन्ध से आता है। प्रकृति का पुरुष के साथ स्वस्वामिभाव सम्बन्ध है, प्रकृति तो 'स्व' है पुरुष का और पुरुष स्वामी है उसका। वह यह प्रकृति पुरुष का स्वस्वामिभाव सम्बन्ध भी (बीजाङ्कुरवत्—अनादिः कर्मनिमित्तः) बीज अंकुर की भांति प्रवाहरूप से अनादि है, जैसे बीज और अंकुर का सम्बन्ध प्रवाह से प्रवृत्त होता है, बीज होने पर अंकुर, अंकुर होने पर बीज। वैसे ही स्व होने पर स्वामी और स्वामी होने पर स्व होता है। वह यह प्रकृति-पुरुष का स्वस्वामिभाव कर्मनिमित्तक है स्वाभाविक या नित्य नहीं। कर्मशब्द से यहां धर्म-अधर्म संस्कार अभीष्ट है। कर्मक्षय हो जाने पर स्वस्वामिभाव सम्बन्ध का अभाव हो जाता है, उसके अभाव से मोक्ष हो जाता है, यह भी समझना चाहिए॥ ६७॥



उस विषय में पञ्चशिख का मत कहते हैं—

**अविवेकनिमित्तको * वा पञ्चशिखः॥ ६८॥**

(वा) अथवा (अविवेकनिमित्तकः) अविवेक हेतु जिसका है ऐसा वह यह प्रकृति-पुरुष का स्वस्वामिभाव सम्बन्ध है (पञ्चशिखः) ऐसे ही पञ्चशिख कहते हैं। यहां 'वा' पूर्वापेक्षा से विशिष्टता दर्शाने के लिये है, पञ्चशिख प्रमाण प्रदर्शन है॥ ६८॥

मतान्तर कहते हैं—

**लिङ्गशरीरनिमित्तक इति सनन्दनाचार्यः॥ ६९॥**

(लिङ्गशरीरनिमित्तकः) वह ही प्रकृति-पुरुष का स्वस्वामिभाव सम्बन्ध लिङ्गशरीरनिमित्तक है। लिङ्गशरीर से यहां स्थूल शरीर धारण

---

* 'अविवेकनिमित्तकः' अनिरुद्ध का, 'अविवेकनिमित्तः' विज्ञानभिक्षु का पाठ है।

करने के लिये जो वासनाशक्ति है, वह गृहीत है, यह लक्ष्य है (इति सनन्दनाचार्यः) ऐसा सनन्दनाचार्य मानते हैं॥ ६९॥

इस प्रकार प्रकृति-पुरुष के स्वस्वामिभाव होने पर स्वामी पुरुष स्वभूता प्रकृति को जब देखता है तब उसके अन्दर 'पुरुष के अन्दर' भोगप्रवृत्ति उपजती है=प्रकट होती है, अतएव वह महत्तत्त्व=बुद्धि से युक्त होता है। जैसे कहा है—"**महतोऽन्यत्**" [६६] पश्चात् भोगार्थ चेष्टा के लिये अहङ्कार को स्वीकार करता है, चेष्टा, कर्म का प्रादुर्भाव होता है अहङ्कार साधन से। कहा है—"**अहङ्काराधीना कार्यसिद्धिः**" [६४] पुनः कार्यसाधन के लिये इन्द्रियों का अधिष्ठाता होता है, इन्द्रियों पर अधिष्ठातृत्व करता है, इन्द्रियों पर अधिष्ठातृत्व के लिये शरीर में प्रविष्ट होता है, शरीर में प्रविष्ट होकर उन इन्द्रियों से विषयों के प्रति दौड़ धूप करता है, पुनः त्रिविध दुःखों को अनुभव करता है। यह है स्वस्वामिभाव का परिणाम। अतः—

**यद्वा तद्वा तदुच्छित्तिः पुरुषार्थस्तदुच्छित्तिः पुरुषार्थः॥ ७०॥**

(यत्—वा तत्—वा तदुच्छित्तिः पुरुषार्थः—तदुच्छित्तिः कार्या) जो कोई भी निमित्त हो प्रकृति-पुरुष के स्वस्वामिभाव सम्बन्ध का उसका उच्छेद=उसका नाश करना पुरुषार्थ=पुरुष स्वरूप का लाभ है—"**असङ्गो ह्ययं पुरुषः**" (बृह० ४।३।१५)=यह पुरुष असङ्ग है, सङ्ग-रहितरूप में इसे देखना है जो कि आत्यन्तिक दुःखनिवृत्तिरूप मोक्ष=ब्रह्मसम्पत्तिरूप प्रसाद भावनीय=सम्पादनीय है। अन्त में द्विरुक्ति अध्याय समाप्ति निमित्त और ग्रन्थ समाप्तिनिमित्त भी है॥ ७०॥

**सांख्यदर्शन में स्वामिब्रह्ममुनिकृत भाषाभाष्यसहित**
**षष्ठअध्याय समाप्त हुआ।**

**ब्रह्ममुनिकृत भाषाभाष्यसहित सांख्यदर्शन समाप्त।**

❑❑❑